श्रीः

आपदेवकृतः

# मीमांसा-न्याय-प्रकाशः

[ राष्ट्रभाषामयी–'भावतोषिणी'व्याख्यया विभूषितः ]




हिन्दीव्याख्याकारः

आचार्यः पं० पट्टाभिरामशास्त्री विद्यासागरः

प्रधानसम्पादकः

डॉ० मण्डनमिश्रः, आचार्यः



श्रीलालबहादुरशास्त्रि-केन्द्रिय-संस्कृत-विद्यापीठम्

शहीदजीतसिंहमार्ग—नूतनदिल्ली—१६

१९८३

संस्कृत-विद्यापीठ-ग्रन्थमालायाश्चतुश्चत्वारिंशत्तमं पुष्पम्

श्रीः

श्रीआपदेवकृतः

# मीमांसा-न्याय-प्रकाशः

[ राष्ट्रभाषामयी-'बालतोषिणी'व्याख्या-विभूषितः ]




प्रस्तावनालेखकः

पं० कमलापति त्रिपाठी

हिन्दीव्याख्याकारः

विद्यासागरः आचार्यः पं० पट्टाभिरामशास्त्री

'पद्मभूषणम्'

वेद मीमांसाशोधसंस्थानाध्यक्षः, वाराणसी

प्रधानसम्पादकः

डॉ० मण्डनमिश्रः, प्राचार्यः

प्रकाशनस्थलम्

श्रीलालबहादुरशास्त्रि-केन्द्रियसंस्कृत-विद्यापीठम्

शहीदजीतसिंहमार्गः, कटवारिया सराय

नूतनदिल्ली—११००१६

अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी

२४, अकबररोड, नईदिल्ली–११००११

कमलापति त्रिपाठी

संसद्-सदस्य

कार्यकारी अध्यक्ष


दिनांक–जून १७, १९८३

# प्रस्तावना

भारतीय दर्शन में मीमांसा-दर्शन का एक विशिष्ट स्थान है। मीमांसा-दर्शन का प्रधान उद्देश्य धर्म का प्रतिपादन है। इस दर्शन ने वेदों की प्रामाणिकता को सर्वोच्च स्थान दिया और वेदों की नित्यता की स्थापना में महत्त्वपूर्ण योगदान किया। इस एक मौलिक देन से सारा भारतीय वाङ्मय प्रभावित हुआ और प्रायः सभी आस्तिक चिन्तकों ने अन्तिम प्रमाण के रूप में वेद को स्वीकार किया। इस दृष्टि से हमारा सम्पूर्ण भारतीय वाङ्मय इस दर्शन का ऋणी है।

जैमिनीय सूत्रों और शाबरभाष्य के अतिरिक्त 'मीमांसा-न्यायप्रकाश' इस दर्शन की सर्वोत्तम आधारशिला है। यह ग्रन्थ मीमांसा-शास्त्र में प्रवेशार्थियों के लिए जितना उपादेय है, गम्भीर होने के कारण उतना ही कठिन भी है। इसके कुछ स्थल तो इतने दुरूह हैं कि उनके तात्पर्य तक पहुँच पाना सम्भव नहीं हो पाता। इस अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ पर अब तक हिन्दी भाषा में तो कोई प्रामाणिक व्याख्या प्रकाशित हुई ही नहीं। संस्कृत में भी इस पर बहुत कम टीकायें हुई हैं। संस्कृत भाषा में इस पर सबसे प्राचीन टीका ग्रन्थकार के ही पुत्र भट्टलङ्कार श्री अनन्तदेव-कृत है एवं दूसरी टीका महामहोपाध्याय न्यायपञ्चानन पं० श्री कृष्णनाथ-कृत है—जिसका प्रकाशन सत्तर वर्ष ( ७० वर्ष ) पूर्व हुआ था। इस ग्रन्थ पर एक महत्त्वपूर्ण टीका सन् १९२६ ई० में प्रकाशित हुई थी। इस टीका के लेखक ब्रह्मर्षि महामहोपाध्याय श्री पं० चिन्नस्वामी शास्त्री थे। ये सभी टीकायें संस्कृत में लिखी होने के कारण मीमांसाशास्त्र के उन अध्येताओं की आवश्यकता की पूर्ति नहीं कर पातीं, जिनका संस्कृतभाषा पर पूर्ण अधिकार नहीं है।

आचार्य श्री पट्टाभिराम शास्त्रीकृत प्रस्तुत रचना, जिसे मैं हिन्दी अनुवाद के स्थान पर हिन्दी व्याख्यान कहना उचित समझता हूँ, इस महत्त्वपूण ग्रन्थ के माध्यम से मीमांसाशास्त्र के सरोवर में अवगाहन करने के इच्छुक विद्यार्थियों, विद्वानों तथा शोधार्थियों के लिए उत्तम सोपान है। संस्कृतभाषा अथवा अन्य भाषाओं में लिखी हुई अन्य व्याख्याओं अथवा अनुवादों की तुलना में एवं दर्शन-शास्त्र के अध्येताओं की आवश्यकता को देखते हुए यह कहना अनुचित नहीं होगा

कि यह हिन्दी व्याख्या अब तक लिखी गई सभी संस्कृत अथवा हिन्दी व्याख्याओं की अपेक्षा अधिक श्रेष्ठ एवं उपादेय है।

पं० श्री पट्टाभिराम शास्त्री मीमांसा, न्याय, योग और दर्शन जैसे गम्भीर विषयों के अतिरिक्त संस्कृतसाहित्य के प्रकाण्ड पण्डित हैं। मीमांसाशास्त्र के तो वे वर्तमान में सर्वश्रेष्ठ विद्वान् हैं हीं। हिन्दू विश्वविद्यालय वाराणसी एवं महाराजा संस्कृत कालेज जयपुर, कलकत्ता विश्वविद्यालय एवं सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्व-विद्यालय वाराणसी जैसी श्रेष्ठतम संस्थाओं ने भिन्न-भिन्न शास्त्रों के आचार्य और विभागाध्यक्ष के पदों पर आपको नियुक्त और आमन्त्रित कर स्वयं को गौरवशाली बनाया है। अध्वरमीमांसा-कुतूहलवृत्ति तथा शास्त्रदीपिका जैसे ५० से अधिक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का लेखन, सम्पादन तथा व्याख्यान आपने किया है—जो आपको संस्कृत-वाङ्मय के विद्वानों में अग्रगण्य घोषित करते हैं।

तमिलनाडु में जन्म लेकर भी आपने उत्तर भारत को अपना कार्यक्षेत्र बनाया है। फलस्वरूप मूलतः तमिलभाषी होते हुए भी राष्ट्रभाषा हिन्दी पर आपका पूर्ण अधिकार है, जिसके परिणामस्वरूप मीमांसान्यायप्रकाश की इस बालतोषिणी व्याख्या में अत्यन्त सुस्पष्ट शैली में मीमांसाशास्त्र के गम्भीर रहस्यों का उद्घाटन हो सका है।

मेरे लिए यह सौभाग्य का विषय है कि काशी में रहने के कारण आचार्य श्री पट्टाभिराम शास्त्री जी से गत १०-१५ वर्षों से मेरा बहुत निकट का सम्बन्ध है और संस्कृत एवं भारतीय संस्कृति तथा अन्य राष्ट्रीय कार्यक्रमों के प्रचार-प्रसार में उनका सदा सहयोग मुझे प्राप्त होता रहा है। गत वर्ष मेरी अध्यक्षता में गठित एक अभिनन्दन-समिति के तत्त्वावधान में प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गान्धी जी ने श्री शास्त्री जी को एक अभिनन्दन-ग्रन्थ समर्पित किया था और भारत सरकार ने उन्हें पद्मभूषण की उपाधि से भी सम्मानित किया है। काशी के विद्वानों की गौरवमयी परम्परा के ये प्रतीक हैं और इस दृष्टि से ये हमारी श्रद्धा और आदर के पात्र हैं।

मैंने सदा इस बात का प्रतिपादन किया है कि संस्कृत के उत्कृष्ट वाङ्मय का हिन्दी भाषा में अनुवाद हो। इससे एक ओर हमारे हिन्दी साहित्य की श्रीवृद्धि होगी, दूसरी ओर सामान्य जनता को शास्त्रों के रहस्य से परिचित होने का अव-सर मिलेगा। यह महत्त्वपूर्ण कार्य दक्षिण भारत के विद्वान् के द्वारा सम्पन्न हो, यह हमारे लिए विशेष गौरव का विषय है। मैं इस प्रयास के लिए आचार्य श्री पट्टाभिराम शास्त्री का अभिनन्दन करता हूँ और इसके सम्पादन तथा प्रकाशन के लिए श्री लालबहादुर शास्त्री केन्द्रीय संस्कृतविद्यापीठ, नई दिल्ली के प्राचार्य डॉ० मण्डन मिश्र को आशीर्वाद देता हूँ।

**कमलापति त्रिपाठी**

————

श्रीः

श्रीगुरुभ्यो नमः

# भूमिका

मीमांसादर्शन के प्रकरणग्रन्थ न्यायप्रकाश को हिन्दी टीका के साथ प्रकाशित होकर पाठकों के कर-कमलों में प्रस्तुत होते हुए जानकर आनन्द का अनुभव करता हूँ। यह ग्रन्थ मीमांसादर्शन में महत्त्व रखता है। मीमांसाशास्त्र को न्यायशास्त्र, धर्मशास्त्र, अध्वरमीमांसा आदि शब्दों से कहा जाता है क्योंकि इस शास्त्र के प्रवर्तक महर्षि जैमिनि ने अपने सूत्रग्रन्थ में लगभग हजार न्यायों का संग्रह किया है और धर्मसंस्कृतिसम्बन्धी, कर्मकाण्डसंबन्धी विषयों की चर्चा किया है। यद्यपि ये न्याय कर्मकाण्डसंबन्धी हैं किन्तु लोकोपयोगी भी हैं। अत एव सूत्रकार 'यथा लोके' 'लोके' 'लोकवत्' कहते हुए लौकिक दृष्टान्त देकर कर्मकाण्डसंबन्धी विषयों का समन्वय करते हैं। भाष्यकार श्रीशबर स्वामी लौकिक दृष्टान्तों को कर्मकाण्ड में यथावत् समन्वित कर न्यायों को मानवजीवनोपयोगी प्रदर्शित करते हैं! इसीलिये विज्ञानेश्वर, लक्ष्मीधर आदि मनीषियों ने अपने निबन्धग्रन्थों में देश और काल के भेद से प्रवर्तित स्मृतियों के विरोधपरिहार के लिये मीमांसान्याय का आश्रयण किया। क्योंकि सभी स्मृतियाँ सामाजिक, आर्थिक एवं नैतिक तत्त्वों को प्रतिपादित करने के लिये प्रवृत्त हैं। उनमें सामञ्जस्य सिद्ध करने के लिये न्यायों की आवश्यकता पड़ती है। समाज को अनुशासित रहने पर ही देश का गौरव है। अनुशासन यद्यपि शासक या शासकवर्ग करता है और अनुशासन के द्वारा प्रजा को अनुशासित रखता है, तथापि कहीं व्यतिक्रम या पक्षपात आदि के दृष्टिगोचर होने पर उसके निराकरण के लिए न्यायपालिका की आवश्यकता होती है। न्यायाधीश के निर्णयों को शासक, शासकवर्ग बदल नहीं सकते। न्यायों के सामने सभी को नतमस्तक होना ही पड़ता है। स्मृतिकार या उनका वर्ग शासक है, हम प्रजा शास्य हैं। स्मृतिकार भिन्न-भिन्न प्रान्तों के समाज के अनुकूल शासन बनाये हैं, उनमें विरोध या व्यतिक्रम स्वाभाविक है। उनके परिहार-हेतु निबन्धकार, न्यायपालिका के निर्णयानुसार अपने निबन्धग्रन्थों में व्यवस्था करते हैं। न्यायपालिका के स्थान में जैमिनि ने मीमांसाशास्त्र का प्रणयन किया है। जैसे न्यायपालिका अनेक न्यायालयों को स्थापित कर उनके द्वारा सामाजिक व्यवस्था करती है, उसी प्रकार जैमिनि महर्षि लगभग हजार अधिकरण (न्यायालय) बनाकर समाज की व्यवस्था करते हैं। हर एक अधिकरण को न्यायालय मान सकते हैं। न्यायालय में जैसे विवादविषय, संदेह, वादी एवं प्रतिवादी के वक्तव्य और निर्णय होते हैं उसी प्रकार अधिकरणों में भी होते हैं।

विषयो विशयश्चैव पूर्वपक्षस्तथोत्तरम्।
प्रयोजनञ्च पञ्चैते शास्त्रेऽधिकरणं विदुः॥

महर्षि जैमिनि एक निष्पक्ष चिन्तक और विचारक हैं 'तस्य निमित्तपरीष्टिः'

(जै. सू. १.१.३) सूत्र से अपने को अभिव्यक्त करते हैं। तर्क-वितर्कों के द्वारा परीक्षा किये बिना किसी विषय का निर्णय नहीं लेते हैं। इसका एक ज्वलन्त दृष्टान्त है— विभिन्न महर्षियोंद्वारा प्रणीत स्मृतियों का प्रामाण्य सिद्ध करने के लिए 'अपि वा कर्तृसामान्यात्प्रमाणमनुमानं स्यात्' (जै. सू. ·.३··· ) सूत्र में 'कर्तृसामान्यात्' हेतु कहकर 'मन्वादिस्मृतयः प्रमाणम्, कर्तृसामान्यात्' इस अनुमान प्रमाण को प्रस्तुत करते हैं। जिन स्मृतियों का प्रत्यक्ष वेदवाक्य उपलब्ध है तद्द्वारा उनका प्रामाण्य सिद्ध होनेपर भी जिनका मूल वेदवाक्य उपलब्ध नहीं है उनका प्रामाण्य 'कर्तृसामान्यात्' हेतु से सिद्ध करते हैं। अर्थात् वेद के द्वारा उपदिष्ट कर्मों का आचरण जिन कर्त्ताओं द्वारा हुआ है, वे ही स्मृतियों के भी कर्ता हैं। अतः 'कर्तृ-सामान्य' होने से उन स्मृतियों का प्रामाण्य मानना होगा। इस प्रकार सिद्ध करते हुए भी कल्पसूत्राधिकरण (पू. मी. १.३.····) में कर्तृसामान्य हेतु के रहते हुए मीमांसान्याय के विरुद्ध होने से निस्संकोच आपस्तंब-कात्यायन आदिविरचित कतिपय स्मृतियों को प्रमाण नहीं मानते हैं। आपस्तंब-कात्यायन आदि वैदिक मार्ग में चलनेवाले धुरंधर मनीषी हैं किन्तु मीमांसान्याय के विरुद्ध हो जानेपर परीक्षा के समय उन्हें स्वपक्षावलंबी होते हुए भी अनुत्तीर्ण सिद्ध कर देते हैं। जैमिनि के सामने सपक्ष या विपक्ष से ऊपर उठे हुए वेदवाक्य एवं न्याय ही आदर्श-भूत रहते हैं। इससे यह सिद्ध होता है कि सपक्षी हों चाहे विपक्षी, दोनों के लिए राष्ट्र का हित ही एकमात्र उद्देश्य होना चाहिए। इसका विस्तृत विवरण अध्वर-मीमांसा कुतूहलवृत्ति के चतुर्थ भाग की भूमिका पृ० ५. में देखिये। महर्षि जैमिनि के सामने मन्त्रब्राह्मणात्मक वेद ही सर्वोपरि रहा है। उसी का एकमात्र लोगों के उत्तम शिक्षक, समाज के व्यवस्थापक एवं लोक के अनुशासक के रूप में निर्णय लेते हुए महर्षि जैमिनि चलते हैं। इसी कारण से समाज के व्यवस्थापक स्मृतिकार एवं निबन्धप्रवर्तक व्यवस्थितसमाज बनाने में जैमिनिन्यायों का आश्रयण किये हैं। न केवल स्मृति-निबन्धकार ही किन्तु व्याकरण आदि शास्त्र तथा न्याय-वैशेषिक आदि दर्शन को अधूरा समझकर उन्हें यत्र-तत्र प्रदर्शित करते हुए ग्रन्थों का प्रणयन किये हैं। अन्ततः यह भी दृढ़ता से कह सकते हैं कि पुराण-इतिहास, काव्य-नाटक एवं अलंकारशास्त्र के प्रवर्तकों ने भी मीमांसान्यायों को अपनाया है। अत एव भट्टपाद का उद्गार है कि—

'मीमांसाख्या तु विद्येयं बहुविद्यान्तराश्रिता' (श्लो० वा० )

जैमिनि एवं शबरस्वामी को मन में रखकर तन्त्रवार्तिक में गर्व के साथ किन्तु गौरवपूर्वक कहते हैं कि 'नहि कश्चित्प्रथममेतावन्तं युक्तिकलापमुपसंहर्तुं क्षमः' (तं. वा. पृ. १६७ आनन्दाश्रम संस्करण)। इस वाक्य में 'प्रथमम्' 'युक्तिकलापम्' ये दो पद ध्यान देने योग्य हैं। 'प्रथम' शब्द जैमिनि के पूर्वकाल का निर्देश करता है एवं 'युक्तिकलाप' शब्द तर्कसंगत न्यायसमूह का निर्देशक है। तात्कालिक समाज में ही नहीं किन्तु दार्शनिकों में भी जैमिनि तथा उनके न्यायों का बहुत ही आदर था। क्योंकि वेदों का लोक तथा समाज के साथ अत्यन्त घनिष्ठ संबन्ध और दोनों के

समन्वय में योगदान रहा है। वेदों के बिना लोक का एवं लोक के बिना वेदों का स्वरूप-लाभ ही नहीं बनता है। इसको प्रदर्शित करने में जैमिनि लग गये थे। इसका परिणाम यह हुआ कि जगत् नित्य है एवं जगत् के लोगों में साक्षात् और परम्परा से वेद-संवन्ध नियत है, यह सिद्ध कर जैमिनि अपने अधिकरणों से सिद्ध-न्यायों को प्रवर्तित किये।

इन न्यायों को उपवृंहित कर श्रीशबर-भट्टपाद आदि ने प्रचार किया। परवर्ती पार्थसारथि मिश्र, भवदेव, खण्डदेव आदि ने भाष्यवार्तिकों के अवलम्बन से अपनी प्रतिभा का उपयोग कर चिन्तनाशक्ति को बढ़ावा देकर दर्शन का विस्तृत स्वरूप दिखलाया है। सूत्रों के अध्ययन से विदित होता है कि जैमिनि के पूर्व भी मीमांसा-सम्प्रदाय मनीषियों की गोष्ठियों में विचार का रूप धारण किये हुये था। जैमिनि ने उन्हीं विचारों को अपने सूत्रों में पिरोकर संक्षिप्त रूप प्रस्तुत किया। विशाल वटवृक्ष बीज की अवस्था में अदृश्य रहता है, उसी प्रकार जैमिनिसूत्रों में वेदत्रयी अन्तर्भूत है। जैसे बीज बोकर कृषक खाद-दोहद आदि देकर अंकुर, पल्लव, पुष्प-फल आदि को बढ़ाते हैं, उसी प्रकार शबरस्वामीप्रभृति ने मीमांसादर्शन का विस्तृत कलेवर बनाया। विस्तृत इस दर्शन का अध्ययन-अध्यापन अनेक शताब्दियों तक चलता रहा। अध्येतृवर्ग की स्मृति और धारणा शक्ति में कमी का अनुभव कर तात्कालिक श्रीमाधव-कमलाकरभट्ट-शङ्करभट्टआपदेव आदि ने इसको संक्षिप्त करने का प्रयास किया और तदनुरूप सफलता भी प्राप्त किया।

आपदेव-विरचित 'मीमांसान्यायप्रकाश' मीमांसादर्शन के संक्षिप्त ग्रन्थों की परम्परा में अन्य की अपेक्षा अपना विलक्षण स्थान रखता है। आपदेव ने यद्यपि जैमिनि के पूरे न्यायों पर प्रकाश नहीं डाला है, तथापि इसके अध्ययन से छात्र शास्त्रदीपिका-भाट्टदीपिका आदि उच्चग्रन्थों के अध्ययन के अधिकारी बन जाते हैं। एक न्याय का निरूपण करते समय उदाहरण-प्रत्युदाहरणरूप से अनेक न्यायों को प्रदर्शित करना ग्रन्थकार की विशेषता है। इस ग्रन्थ में प्रायः पूर्वषट्क अर्थात् प्रथम छः अध्यायों के प्रतिपाद्य विषय आ गये हैं। उत्तर षट्क के कतिपय न्यायों पर विवेचना मिलती है। ग्रन्थ की भाषा सरल और प्राञ्जल है। यदि अध्यापक मनोयोग से अध्यापन करें एवं छात्र श्रद्धा से पढ़ें तो मीमांसा के अधोधिक भागों में परिनिष्ठित ज्ञान प्राप्त कर सकते हैं। न्यायों के विषय को श्रौतकर्मकाण्ड से संबन्धित हो जाने से छात्र समझने में क्लेश का अनुभव करते हैं, क्योंकि श्रौत-कर्मकांड का अनुष्ठान प्रायः लुप्त हो गया है। प्रत्यक्ष रूप से क्रियाओं को देखने पर पढ़ने के समय विशदरूप से अर्थ समझ में आ जाता है अन्यथा शाब्दबोधमात्र हो पाता है, पदार्थ का विशद ज्ञान नहीं हो पाता।

बौद्ध सिद्धान्त के अनुसार निर्विकल्पज्ञान मात्र नहीं होता है किन्तु शब्द के द्वारा विशदावभास भी होता है। यद्यपि बौद्ध शब्द को प्रमाण नहीं मानते हैं तथापि मीमांसक प्रत्यक्ष से भी अधिक शब्द का प्रामाण्य मानते हैं। 'यच्छब्द आह तदस्माकं प्रमाणम्' ऐसा बार-बार कहकर शबरस्वामी मीमांसा-

भाष्यकार शब्द का अधिक महत्त्व देते हैं। जो षडङ्ग वेद का अध्ययन एवं श्रौतकर्मानुष्ठान का अवलोकन करता है वही मीमांसादर्शन के अध्ययन का अधिकारी होता है। किन्तु कराल काल के परिवर्तन से अध्ययन की रीति बदल गई, केवल वेदों का अध्ययन एवं केवल शास्त्रों का अध्ययन, यह रीति जब से चल पड़ी तब से मीमांसादर्शन को समझने और समझाने में शिथिलता आ गई। उदयनाचार्य के 'ह्रासदर्शनतो ह्रासः' वचन के अनुसार संस्कृत अध्ययन में जब ह्रास देखा गया तब से ही अंग्रेजी अनुवाद पढ़कर ज्ञानोपार्जन शुरू हुआ। धीरे-धीरे अंग्रेजी हटने लगी तो उसके स्थान को राष्ट्रभाषा हिन्दी ने पकड़ लिया। प्रायः काव्य-नाटक, अलंकार एवं दर्शन के अनेक ग्रन्थ हिन्दी में अनूदित होकर अभी प्रचार में विद्यमान हैं। मीमांसादर्शन के एक-आध ग्रन्थ ही राष्ट्रभाषा में अनूदित मिलते हैं। इस दर्शन के प्रचार की दृष्टि से मैंने सोचा कि न्यायप्रकाश के अनुवाद मात्र से ज्ञान की वृद्धि नहीं होगी, किन्तु व्याख्या का रूप होना चाहिए। कर्मकाण्ड के विषयवाक्य एवं ग्रन्थकार के विवरण के अनुवादमात्र से तृप्त न होकर 'बालतोषिणी' व्याख्या में प्रवृत्त हुआ। मातृभाषा हिन्दी के न होनेपर भी हिन्दी से व्याख्या कर मैंने दुस्साहस ही किया है इसीलिये संस्कृत-संबलित हिन्दी यत्र-तत्र प्रयोग में देखने को मिलेगी। हिन्दीजगत् के लिये यह प्रयास लाभप्रद होगा या नहीं, मुझे मालूम नहीं। गुण और दोष की दृष्टि से विमर्श करनेवाले विद्वद्गण से मेरा निवेदन है कि 'शिरसा श्लाघते पूर्वं परं कण्ठे नियच्छति' इस शंकर की नीति का उल्लंघन कर 'परं' को ही ग्रहण करें जिससे भविष्य में और परिष्कार हो सके। संस्कृत के उत्थान के कार्यों की व्यस्तता में भी अन्तेवासी डॉ० मण्डन मिश्र ने इस ग्रन्थ का सम्पादन कर अपने विद्यापीठ से प्रकाशित करवाया है। एतदर्थ उनकी उत्तरोत्तर उन्नति की कामना करता हूँ।

पूज्य माननीय पं० श्रीकमलापति त्रिपाठी जी ने इस ग्रन्थ की प्रस्तावना लिखकर महान् अनुग्रह किया है। मैं उनके प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करता हूँ। उनकी प्रस्तावना मेरे लिए बलप्रद है, क्योंकि मैं अन्य मीमांसाग्रन्थों की भी हिन्दी-व्याख्या में प्रवृत्त हूँ। प्रूफ संशोधन और सूची आदि तैयार करनेवाले अपने शिष्य साहित्याचार्य पं० विद्याधर द्विवेदी को मैं आशीः प्रदान करता हूँ, वह वैदुष्यसंपन्न होकर श्रेयोलाभ करे।

अन्ततः मैं पूज्यपाद गुरु म० म० चिन्नस्वामी शास्त्री जी को अनेकशः प्रणाम समर्पित करता हूँ, जिन्होंने मुझे बनाया है।

विनयावनत
**पट्टाभिरामशास्त्री**
निदेशक
वेदमीमांसानुसन्धानकेन्द्र
वाराणसी

गुरुपूर्णिमा
सं० २०४०
२४-७-८३

—o—

## गुरुवन्दनम्

हैयङ्गवीनहृदयान् वात्सल्यरसविग्रहान् ।
चिन्नस्वामिगुरून् वन्दे श्रुतिस्मृतिविशारदान् ॥

न्यायप्रकाशविवृती राष्ट्रभाषामयी शुभा ।
पट्टाभिरामविदुषा रचिता प्रीयतां गुरुः ॥

गुरोर्वचोभिरेवैषा ग्रथिता बालतोषिणी ।
गुरुः प्रीतः प्रसन्नात्मा श्रेयसा संयुनक्तु माम् ॥

भाषाशैलीं परित्यज्य मीमांसाविषयान् बहून् ।
ज्ञात्वा मयि कृपां कुर्युः राष्ट्रभाषाविचक्षणाः ॥

# विषयसूची

श्रीगणेशाय नमः ।

आपदेवकृतः

# मीमांसान्यायप्रकाशः

## विद्यासागर पट्टाभिरामशास्त्रिकृतया हिन्दी व्याख्यया सहितः

यत्कृपालेशमात्रेण पुरुषार्थचतुष्टयम् ।
प्राप्यते तमहं वन्दे गोविन्दं भक्तवत्सलम् ॥ १ ॥
अनन्तगुणसम्पन्नमनन्तभजनप्रियम् ।
अनन्तरूपिणं वन्दे गुरुमानन्दरूपिणम् ॥ २ ॥

श्रीमद्गुरुभ्यो नमः

### बालतोषिणी

न्यायप्रकाशभावार्थदीपिकां बालतोषिणीम् ।
राष्ट्रभाषामयीं कुर्वे छात्रप्रेरणया मुदा ॥

मीमांसाशास्त्र में प्रवेश पाने के लिए 'मीमांसा न्याय प्रकाश' नामक प्रकरण ग्रन्थ को आरम्भ करते हुए श्री आपदेव परंपराप्राप्त शिष्टाचार के अनुसार वन्दनात्मक मङ्गलाचरण करते हैं—यत्कृपादि । जिसकी कृपा के लव मात्र से धर्म-अर्थ-काम और मोक्षरूपी चार पुरुषार्थ प्राप्त होते हैं, उस भक्तवत्सल भगवान् गोविन्द को मैं नमस्कार करता हूँ ।

देवता वन्दन के अनन्तर गुरु वन्दन के विना ग्रन्थ की न्यूनता समझ कर ग्रन्थकार गुरु वन्दन करते हैं—अनन्त इत्यादि । अपरिमित शम-दम आदि गुणों से सम्पन्न, अनन्त भगवान् के भजन में प्रीति रखने वाले एवं आनन्दरूप वाले अनन्त नामक गुरुजी को प्रणाम करता हूँ । 'रूप्यतेऽनेन' व्युत्पत्ति से रूप शब्द नाम परक है, अनन्त नाम जिसका वह अनन्तरूपी है । अर्थात् अनन्तभट्ट नामक अपने गुरुजी तथा पिताजी को मैं नमस्कार करता हूँ । गुरु अपने जनक और विद्याप्रदाता को सच्चिदानन्द ब्रह्म समझ कर ग्रन्थकार प्रणाम करते हैं ।

वस्तुतः सच्चिदानन्द परमात्मा तो निर्गुण निष्क्रिय और निरुपाधिक हैं, तथापि व्यवहार काल में सगुण एवं साकार समझ कर नमस्कार करना अनुचित नहीं है । मीमांसाशास्त्र के अनुसार नित्य नैमित्तिक आदि वेद विहित कर्मों को प्रधान और उन कर्मों में द्रव्य और देवता आदि को अङ्ग माना जाता है । द्रव्य

इह खलु परमकारुणिकेन भगवता [1]जैमिन्यृषिणा "अथातो धर्म-

---

और देवता में भी द्रव्य का प्राधान्य एवं देवता का उपसर्जनत्व स्वीकार किया जाता है[2]। अतएव नवमाध्याय प्रथम पाद के पाँचवे देवताधिकरण में देवता के विग्रहादि[3] पञ्चक को स्वीकार न करते हुए कर्म का ही प्राधान्य व्यवस्थापित किया गया है। भाष्यकार शबर स्वामी तक मीमांसकों की यह स्थिति रही है। अर्वाचीन मीमांसक खण्डदेव तथा वासुदेव दीक्षित आदि ने इस प्राचीन पक्ष को नहीं माना है। यद्यपि शबर स्वामी तक के मीमांसकों ने उन देवताओं के विग्रहादि पञ्चक को नहीं माना जो दर्शपूर्णमास आदि कर्मों से सम्बन्ध रखती हैं किन्तु यज्ञों से अतिरिक्त स्थलों में जहाँ देवताओं का सम्बन्ध है उनके विग्रहादि पञ्चक को निषेध नहीं किया है। अतः ग्रन्थकार का यह मङ्गलाचरण देवताधिकरण से विरोध नहीं रखता है।

मङ्गलाचरण के अनन्तर अपना ग्रन्थ 'मीमांसा[4] न्याय प्रकाश' का आरम्भ करते हुए श्री आपदेव मीमांसा के मूल पुरुष महर्षि जैमिनि का स्मरण तथा इस मीमांसा शास्त्र की रचना का उद्देश्य एवं विषय का निर्देश करते हैं। इस शास्त्र का विषय धर्म है। इसमें धर्मस्वरूप विवेचना के लिए बारह अध्याय हैं। इन अध्यायों में तीसरे, छठें और दशवें अध्यायों में आठ-आठ पाद हैं और अवशिष्ट अध्यायों में चार-चार पाद हैं, कुल पाद ६० हैं, प्रत्येक पाद में कई अधिकरण (न्याय) हैं। कुल अधिकरण=९०७ हैं। प्रत्येक अधिकरण में अनेक सूत्र हैं। (कुल सूत्र २६४४) हैं। इतने विस्तृत शास्त्र का विषय एकमात्र धर्म है। इस शास्त्र का पहला सूत्र 'अथातो धर्मजिज्ञासा' और अन्तिम सूत्र 'अन्वाहार्ये च दर्शनात्' हैं। जैमिनि के काल में तभी धर्म के स्वरूप और लक्षण दोनों विवाद ग्रस्त रहे हैं। इस विवाद को समाप्त करने की इच्छा से और विवादग्रस्त लोगों पर करुणा करके महर्षि जैमिनि ने इन बारह अध्यायों में धर्म के लक्षण और स्वरूप पर विचार किया है।

---

१ जैमिनिमुनिना।

२ अष्टमाध्याय ८.१.७।

३ विग्रहो हविषां भोग ऐश्वर्यञ्च प्रसन्नता।
फलदातृत्वमित्येते पञ्चकं विग्रहादिकम्॥

४ 'मीमांसा' शब्द पूजार्थक 'मान' अथवा मानार्थक 'माङ्' धातु से 'मान्बधदाशान्भ्यो दीर्घश्चाभ्यासस्य' सूत्र के द्वारा ङानुबन्ध माङ् धातु का नान्तत्व का निपातन करके अनिच्छार्थक सन् प्रत्यय अभ्यास और दीर्घ होने पर निष्पन्न होता है। इस शब्द का अर्थ 'पूजित विचार' है। इस सन्दर्भ का पूरा विवरण 'कुतूहलवृत्ति' चतुर्थ भाग की भूमिका से जान सकते हैं। इस पूजित विचार शास्त्र में महर्षि जैमिनि सहस्रों न्यायों को बारह अध्यायों में विचार किये हैं।

धर्म जैसे साधारण विषय के विचार के लिए लोगों में शंका हो सकती है कि इतने बड़े शास्त्र की क्या आवश्यकता है ? समाधान में कहा जाता है कि धर्म के विषय में जैमिनि की चिन्तन शक्ति एवं विचार सरणि विलक्षण है। इन बारह अध्यायों में विचार विषय धर्म एक होने पर भी विचार के प्रकार भेद से इतना विस्तृत शास्त्र आवश्यक हो गया है। इन विचारों के प्रकारों के भेद ये हैं—

१ धर्म का लक्षण और प्रमाण, २ धर्म के भेद, ३ धर्मों में परस्पर अङ्गाङ्गिभाव, ४ धर्मों में प्रयोज्य प्रयोजक भाव, ५ धर्मों के अनुष्ठान में क्रम, ६ धर्मानुष्ठान में अधिकार, ७ धर्मों में प्रकृति विकृति विचार करते हुए उनमें अंगों का सामान्यातिदेश, ८ उनका विशेषातिदेश, ९ प्रकृति से विकृति में अतिदिष्ट अंगों का ऊह, १० उनका विकृति में बाध, ११ उनके अनुष्ठान में तंत्रता विचार, १२ उनमें प्रसंग और समुच्चय का निरूपण। जैमिनि ने इन 'प्रकार' भेदों से धर्मतत्त्व का विवेचन इस बड़े शास्त्र में किया है। इन विचारों के संक्षिप्त उदाहरण दिये जाते हैं—

१ 'मानाधीना मेय सिद्धिः मान-सिद्धिश्च लक्षणात्' इस न्याय से किसी पदार्थ की सिद्धि प्रमाणों से होती है। और प्रमाणों की सिद्धि लक्षण से होती है। अतः जैमिनि ने दूसरा सूत्र धर्म लक्षण परक बनाया 'चोदना लक्षणोऽर्थो धर्मः'। इस लक्षण से वेद धर्म का प्रमाण है यह सिद्ध होता है। इसका विवेचन आगे होगा। जबकि वेद प्रतिपाद्य धर्म है तो धर्म में प्रमाण वेद है यह सिद्ध हो जाता है। वेद में अर्थवाद आदि अनेक विभाग है। वे सब धर्म के प्रमाण हैं। वेद मूलक मनु याज्ञवल्क्य आदि महापुरुषों के द्वारा विरचित स्मृति ग्रन्थ और उनके द्वारा स्वीकृत आचार भी धर्म के प्रमाण हैं। एवञ्च प्रथम अध्याय में विधि, अर्थवाद, मन्त्र, स्मृति, आचार, नामधेय, सामर्थ्य और वाक्यशेष इन ८ प्रमाणों का विवेचन है। इन प्रमाणों से धर्म का स्वरूप जाना जाता है।

२ इन प्रमाणों से धर्म स्वरूप अवगत होने पर उनमें भेद की चर्चा दूसरे अध्याय में की गयी है। यथावत् धर्मस्वरूप की अवगति में भेद परिज्ञान भी आवश्यक होता है। एक प्रकरण में विद्यमान याग, दान, होम रूपी नाना कर्मों को एक समझ कर, अथवा नाना वाक्यों से प्रतिपादित एक रूपी कर्मों को एक समझकर अनुष्ठान में वह धर्म नहीं समझा जा सकता है। अतः इनको समझने के लिए प्रमाणों की आवश्यकता होने पर द्वितीय अध्याय में छः प्रमाण बतलाये गये हैं— १ शब्दान्तर, २ अभ्यास, ३ संख्या, ४ संज्ञा, ५ गुण और ६ प्रकरणन्तर। न्याय प्रकाश में गन्यकर्ता ने इन प्रमाणों का विचार नहीं किया हैं। अतः अध्येतृ वर्ग के ज्ञान के निमित्त विशद रूप से इनका स्वरूप दिखाया जाता है।

### शब्दान्तर

'सोमेन यजेत' 'दाक्षिणानि जुहोति' 'हिरण्यमात्रेयाय ददाति' 'प्रउगं शंसति' 'आज्यैः स्तुवते' ये सभी वाक्य ज्योतिष्टोम प्रकरण में ( सोमयाग के प्रकरण में )

आम्नात हैं। 'प्राधान्येन व्यपदेशा भवन्ति' न्याय से प्रधान याग के नाम से प्रकरण का व्यपदेश अर्थात् व्यहार होता है। जिस याग के फल के साथ संबन्ध बतलाया हो वह प्रधान है और अवशिष्ट उस के अंग होते हैं। अंगों से सहित प्रधान का प्रकरण बनता है। प्रकृत में सोमयाग प्रधान है क्योंकि 'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत' वाक्य से सोम याग का स्वर्गफल बतलाया गया है। इस सोमयाग का नाम है 'ज्योतिष्टोम'। 'ज्योतिष्टोम' कहने पर अंग सहित प्रधान का बोध होता है। पूर्वोक्त पाँचों वाक्य ज्योतिष्टोम प्रकरण में पठित हैं। उनमें 'सोमेन यजेत' यह वाक्य, याग के अनुष्ठान में पुरुष की प्रवृत्ति कराता हुआ 'जुहोति 'ददाति' 'शंसति' 'स्तुवते' से प्रतिपादित होम-दान-शंसन और स्तवन रूपी कर्मों का भी प्रवर्तक बन जाता है। अतः यहाँ एक ही प्रवर्तना जैसी प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार की अवगति होती है। मीमांसको के सिद्धान्त में 'यजेत' पद के प्रत्यय 'त' का अर्थ 'प्रवर्तना' 'भावना' है। इसका विवरण ग्रन्थकार ही स्वयं आगे करेगा। 'सोमेन यजेत' में विद्यमान 'त' प्रत्यय के द्वारा ज्योतिष्टोम प्रकरण गत 'जुहोति' 'ददाति' आदि के प्रत्ययवाच्य सभी भावनाएँ प्रतिपादित हैं तो याग दान दोनों का भेद सिद्ध नहीं हो सकेगा, क्योंकि भावना के भेद से ही धात्वर्थ का भेद सिद्ध होता है। अतः प्रकृत में भावना का भेदक शब्दान्तर है। शब्दान्तर को धातुभेदार्थक कहते हैं जैसे—यजते ददाति जुहोति आदि। इस प्रकार [1]शब्दान्तर श्रूयमाण होने पर कर्मभेद अर्थात् भावना भेद प्रतीत होता है। अतः एक प्रकरण में विद्यमान विभिन्न धात्वर्थों से अनुबद्ध प्रत्यय विभिन्न कर्म के बोधक हैं। प्रत्यय समान होते हुए भी उनके अनुबन्ध विशेषण भिन्न हैं। अतएव तदनुबद्ध अथवा तदवच्छिन्न प्रत्यय भी भिन्न भावना का प्रतिपादक बन जाते हैं।

### अभ्यास २

द्वितीय प्रमाण है—अभ्यास। एक ही प्रकरण में अनुबन्ध और प्रत्यय एक रूप होने पर भी कर्म भेद माना जाता है। जैसा दर्शपूर्णमास प्रकरण में 'समिधो यजति' 'तनूनपातं यजति' 'इडो यजति' 'बर्हिर्यजति' 'स्वाहाकारं यजति' यहाँ पर पाँच बार 'यजति' का अभ्यास है। अभ्यास का अर्थ है—'अनन्यपर विधि पुनः श्रवण' अर्थात् विधिप्रत्यय का पुनः पुनः श्रवण अर्थात् बार बार पढना तथा अन्य परक न होना अर्थात् धात्वर्थ के विधान को छोड़कर अन्य गुण विधान आदि न होना। पाँचों वाक्य भिन्न भिन्न यागों के विधायक हैं। अतः इनको एक याग न समझ कर 'अभ्यास' प्रमाण से कर्म भेद समझना चाहिए।

### संख्या ३

कर्मभेद में तीसरा प्रमाण है—संख्या। सांग्रहणेष्टि में 'तिस्र आहुतीर्जुहोति'

---

१ जैमिनि सूत्र देखो 'शब्दान्तरे कर्मभेदः कृतानुबन्धत्वात्' २.२.१. सूत्रगत 'कर्म' पद भावनार्थक है। भावनारूप व्यापार, उसके विशेषण धात्वर्थ के भेद से भिन्न होता है। इसी को कर्म भेद कहते हैं।

वाक्य है। त्रित्वसंख्या आहुति का विशेषण है। प्रकृत वाक्य में विधायक प्रत्यय एक होते हुए भी भिन्न कर्मों का युगपद् विधान है। इस लिये मानना पड़ता है कि त्रित्व संख्या एकत्व का विरोधी है। एक में त्रित्व संख्या नहीं रह सकती। अतः संख्या से तीन आहुतियाँ भिन्न भिन्न समझनी चाहिए। जैसे धात्वर्थगत संख्या से कर्म भेद समझा जाता है उसी प्रकार द्रव्यगत संख्या भी कर्म भेदक होती है। वाज-पेय में 'सप्तदश प्राजापत्यान् पशून् आलभेत' श्रुत है। यहाँ सप्तदश संख्या पशुओं का विशेषण है। 'प्राजापत्यान्' शब्द प्रजापति देवताविशिष्ट पशुद्रव्य का वाचक है। 'प्रजापतिर्देवता अस्य प्राजापत्यः' इस व्युत्पत्ति में 'इदं' शब्द प्रकृत द्रव्य पशु का परामर्शक होकर सप्तदश संख्या के बल से सत्रह द्रव्यदेवतासंबन्ध का बोधक बन जाता है। द्रव्यदेवता संबन्ध ही तो याग है। अतः द्रव्यगत भी संख्या कर्म भेदक है।

### संज्ञा ४

कर्म का भेदक संज्ञा भी है। 'अथैष ज्योतिः' 'अथैष विश्वजोतिः' 'अथैष सर्व ज्योतिः' इन वाक्यों में ज्योतिः शब्द समान होते हुए भी एक कर्म नहीं है। किन्तु ज्योतिः विश्वज्योतिः सर्वज्योतिः इन संज्ञाओं से संज्ञी का भेद सिद्ध हो जाता है।

### गुण ५

गुण भी कर्म भेदक होता है। मीमांसा शास्त्र में उपसर्जन अर्थ में 'गुण' शब्द का प्रयोग प्रचलित है। जैसे दध्यादि द्रव्य, आरुण्यादि गुण, याग दान आदि क्रियाएँ, खादिरत्व पलाशत्व आदि जातियाँ, एकत्व द्वित्व आदि संख्यायें और कालदेश आदि के लिए गुण शब्द का प्रयोग होता है। चातुर्मास्य कर्म के वैश्वदेव पर्व में 'सा वैश्वदेव्यामिक्षा' 'वाजिभ्यो वाजिनम्' दो वाक्य आम्नात हैं। विश्वे-देव देवताक आमिक्षा द्रव्यक याग का विधान प्रथमवाक्य से एवं वाजिदेवताक वाजिन द्रव्यक याग का विधान द्वितीय वाक्य से किया जाता है। छेनाको आमिक्षा कहते हैं और छेना बनाते समय जो जल रह जाता है उसे वाजिन कहते हैं। यहाँ शंका होती है कि आमिक्षा याग ही में वाजिन द्रव्य का विधान मान लेने पर द्रव्यदेवताविशिष्ट याग का क्यों विधान किया जाता है? समाधान में कहा जाता है कि 'सा वैश्वदेव्यामिक्षा' वाक्य में याग का द्रव्य 'आमिक्षा' है ही, उसके रहते हुए 'वाजिन' द्रव्य का वहाँ विधान संभव नहीं, क्योंकि उत्पत्ति वाक्य से विहित द्रव्य प्रबल होकर वाक्यान्तर से विधीयमान द्रव्य (वाजिन) को नहीं आने देगा। अतः 'वाजिन' गुण कर्मभेदक है। आगे ग्रन्थकार इस विषय की चर्चा स्वयं करता है।

### प्रकरणान्तर ६

'अनुपादेयगुणसहकृतानुपस्थिति' अथवा 'उपादेयगुणसामान्याभावसहकृतानु-पस्थिति' को 'प्रकरणान्तर' शब्द से कहा जाता है। मीमांसकों ने कहा है—

'देशः कालो निमित्तञ्च फलं संस्कार्यमेव च।
इति मीमांसकाः प्राहुरनुपादेयपञ्चकम्' ॥

पाँच गुणों का 'अनुपादेय' शब्द से व्यवहार किया है। उपादय का अर्थ है—विधि विषय। देशकाल आदि विधिविषय नहीं हैं। अतएव ये अनुपादेय हैं। दधि पय व्रीहि यव आरुण्य पालाशत्व और याग आदि क्रियाएँ विधि विषय हैं। अत ये उपादेय कहलाते हैं। इस स्थिति में यह विचार होता है कि एक वर्ष का अनुष्ठेय 'कुण्डपायिनामयनं' नामक सत्रयाग में 'मासमग्निहोत्रं जुहोति' 'मासं दर्शपूर्णमासाभ्याम्' 'मासं वैश्वदेवेन' 'मासं वरुणप्रघासैः' आदि वाक्यों से प्रतिमास करने योग्य कर्मों का विधान है। प्रत्येक मास में करने योग्य अग्निहोत्र दर्शपूर्णमास आदि क्या नित्याग्निहोत्र दर्शपूर्णमास के परिचायक हैं अथवा ये अग्निहोत्र दर्शपूर्णमास आदि कर्म उनसे भिन्न है? संशय होने पर 'प्रकरणान्तर' प्रमाण से इन अग्निहोत्र दर्शपूर्णमास आदि को भिन्न माना जाता है। अन्यत् प्रकरणं प्रकरणान्तरम् व्युत्पत्ति से अग्निहोत्र प्रकरण से सत्रप्रकरण भिन्न है और दर्शपूर्णमास प्रकरण से सत्रप्रकरण दूसरा है। अतः उन प्रसिद्ध अग्निहोत्र आदियों का यहाँ सत्रयाग में उपस्थिति नहीं हो सकती है। यह अनुपस्थिति 'मास' रूपी अनुपादेय गुण सहकृत है। कथमपि उपस्थित प्रसिद्ध अग्निहोत्र को उद्देश्य कर 'मास' काल का विधान नहीं किया जा सकता। क्योंकि काल अनुपादेय है अर्थात् अविधेय है। उपस्थित नित्याग्निहोत्र प्राप्त हो जाने से विधेय नहीं हुआ और मास रूपी काल अनुपादेय होने से विधेय नहीं हुआ। अन्ततः इन वाक्यों में विधेय क्या होगा ? सभी अनर्थक ही होंगे। अतः काल विशिष्ट अन्य अग्निहोत्र दर्शपूर्णमास के विधायक ये वाक्य हैं ऐसा मानने पर सभी संगत हो जाते हैं। अत एव उपादेय गुण सामान्याभावसहकृतानुपस्थिति रूप प्रकरणान्तर भी कहा जा सकता है। 'जुहोति' 'यजेत' आदि से उपादेय होम आदि प्रतीत हैं, तो भी प्रसिद्ध उन कर्मों की उपस्थिति न होने पर वे विधेय नहीं होंगे। विधि का विषय वही होता है जो अप्राप्त हैं। प्रसिद्ध अग्निहोत्र आदि कर्म तत्तद् वाक्यों से प्राप्त हैं। अतः उनका 'मासमग्निहोत्रं जुहोति' आदि सत्रगत वाक्यों से विधान नहीं बनपाता। अतः इन वाक्यों में विधेय कोई नहीं रह जाता। इसलिए उपादेय गुण सामान्याभाव सहकृतानुपस्थितिरूप प्रकरणान्तर प्रमाण से काल विशिष्ट कर्म का विधान स्वीकार किया जाता है। अतः प्रकरणान्तर कर्म भेदक प्रमाण है।

इस प्रकार विचार का प्रयोजन यह है कि प्रसिद्ध अग्निहोत्र और मासाग्निहोत्र को एक समझ कर अनुष्ठान करने से 'यावज्जीवमग्निहोत्रं जुहोति' और 'मासमग्निहोत्रं जुहोति' वाक्यों से बोधित अग्निहोत्र का 'यावज्जीव' एवं 'मास' काल का विकल्प सिद्ध हो जायगा और मासाग्निहोत्र पक्ष वाला यावज्जीव काल का ग्रहण नहीं करेगा, तो उसे इस पक्ष में अधर्म सिद्ध होगा। इसी प्रकार जो व्यक्ति कुण्डपायिनामयन में अग्निहोत्र किये विना भी रह सकेगा तो अधर्म हो जायगा। अतः धर्माधर्म परिज्ञान के लिए कर्मभेद विचार भी उपयुक्त है।

तीसरे अध्याय का विषय—भिन्न कर्मों में अङ्गाङ्गिभाव। अङ्ग और अङ्गी के ज्ञान के लिए श्रुति-लिङ्ग-वाक्य-प्रकरण-स्थान और समाख्या छः प्रमाण स्वीकृत हैं। अङ्ग को अङ्गी समझ कर या अङ्गी को अङ्ग समझ कर अनुष्ठान करना अधर्म होता है। अतः अङ्गाङ्गिभाव का ज्ञान धर्मोपयोगी है।

चतुर्थाध्याय का विषय—प्रयोज्य प्रयोजक भाव है। अनुष्ठाप्य को प्रयोज्य और अनुष्ठापक को प्रयोजक कहते हैं। यह अङ्गों के अनुष्ठान में उपयोगी है। जो अनुष्ठापक होगा वह अङ्गी ही होगा, और अनुष्ठाप्य अङ्ग ही होगा। अनुष्ठाप्य अङ्गों के अनुष्ठान में अनुष्ठापक की आवश्यकता होती है। जिस अङ्ग के अनुष्ठान में दो अनुष्ठापक अङ्गी हो जाते हों उनमें विचार कर एक ही को अनुष्ठापक सिद्ध करते हैं, दूसरे को नहीं। जैसा 'पुरोडाशकपालेन तुषानुपवपति' वाक्य से पुरोडाश सिद्ध करने के लिए 'कपाल' शब्द से विशेष लोष्ठ लिये जाते हैं। अर्थात् कपालों को तप्त कर उनमें पुरोडाश को रख कर पकाया जाता है—'कपालेषु श्रपयति[1]' से इसका विधान है। पुरोडाश श्रपण का कपाल अङ्ग हैं। वही कपाल तुषोपवाप अर्थात् तण्डुलों में लगे हुए तुषों का हटाना कार्य के प्रति भी अङ्ग है। यहाँ सन्देह होता है कि क्या कपाल अङ्ग का प्रयोजक पुरोडाश मात्र है? अथवा तुषोपवाप भी? पुरोडाश मात्र प्रयोजक है, तुषोपवाप नहीं यह सिद्धान्त है। तुषोपवाप को भी प्रयोजक मान कर कपाल का ग्रहण हो तो वह अधर्म हो जायेगा। अतः धर्मतत्त्व ज्ञान के लिए प्रयोज्य प्रयोजक भाव विचार आवश्यक समझ कर महर्षि जैमिनि ने चतुर्थाध्याय में उसका निरूपण किया।

पञ्चम अध्याय में प्रयोग विधि विचार, अर्थात् अनुष्ठेय पदार्थों का क्रम विचार है। दर्शपूर्णमास आदि कर्मों के आरम्भ के समय बहुत से अङ्ग 'खले कपोत न्याय' से इकट्ठे आ जाते हैं। उस समय अनुष्ठान के लिए क्रम की आवश्यकता होती है। उसके लिए श्रुति-अर्थ-पाठ-स्थान-मुख्य-प्रवृत्ति रूप छः प्रमाण स्वीकृत हैं। जिनका विवरण ग्रन्थकार स्वयं ही करते हैं। इन प्रमाणों से सिद्ध क्रम को छोड़ कर यथेच्छ अनुष्ठान करने से वह अधर्म होगा। अतः क्रम विचार भी धर्मोपयोगी है।

छठे अध्याय का विषय अधिकार है। किस कर्म में कौन अधिकारी है? अधिकार क्या है? अधिकारी का विशेषण क्या है? स्त्रियाँ और अङ्गविकल-शूद्र आदि का श्रौत कर्मों में अधिकार है या नहीं आदि विषय इस अध्याय में

---

१ धान यव को कूट कर पछोर कर, संलग्न तुषों को हटा कर पीसते हैं। पीसे हुए आटे को भर्जन कर गरम जल छोड़ते हैं। थोड़ा पक जाने पर उतार कर आटे को गोखुर या अश्वखुर के परिमाण कूर्माकार बनाते हैं। यही पुरोडाश है। इस पुरोडाश को तपे कपालों को आहवनीय या गार्हपत्य कुण्ड के बगल में बिछा कर पुरोडाश को पकाते हैं। ऐसा पकाने पर पुरोडाश फूलता है।

चर्चित है। यहाँ ग्रन्थकार ने इस विषय का विशद रूप से विचार किया है। यह विषय भी धर्मोपयोगी है।

इन छः अध्यायों में चार प्रकार की विधियाँ उत्पत्ति विधि, विनियोग विधि, प्रयोग विधि और अधिकार विधि निरूपित हैं।

सातवें एवं आठवें अध्यायों में सामान्य एवं विशेष रूप से अतिदेश का विचार है। क्रतुओं में प्रकृति कौन और विकृति कौन ? इसका विचार करते हुए प्रकृति से विकृति में अंगों को ले जाना रूपी अतिदेश का विचार सातवें में सामान्य रूप से और आठवें में विशेष रूप से किया गया है। ग्रन्थकार ने अपने इस न्याय प्रकाश में विचार किया है।

नवम अध्याय का विषय 'ऊह' है। प्रकृति से विकृति में आये हुए अंगों के अन्यथा नयन को 'ऊह' कहते है। 'अग्नये जुष्टं निर्वपामि' मन्त्र प्रकृति याग आग्नेय से विकृति सौर्य याग में प्राप्त होने पर ( अतिदेश से ) 'अग्नये' के स्थान में 'सूर्याय' रूप अन्यथा नयन कर 'सूर्याय जुष्टं निर्वपामि' मन्त्र पढ़ा जाता है। यह मन्त्रोह-सामोह और संस्कारोह के भेद से अनेक प्रकार के होते हैं। यह विचार भी धर्मोपयोगी है।

दसवें अध्याय का विषय बाध है। प्रकृति से विकृति में आये हुए अंगों का निवारण बाध कहलता है। इस बाध में अर्थलोप, प्रतिषेध, और प्रत्याम्नाय तीन हेतु हैं। इन का भी विचार गन्थकार ने किया है। यह विचार भी धर्मो-पयोगी है।

ग्यारहवें अध्याय का विषय 'तन्त्र' है। अनेक प्रधानों के लिए अंगों का एकबार अनुष्ठान करना 'तन्त्र' कहलाता है। जैसा कि पूर्णमास के तीन प्रधान आग्नेय, उपांशुयाज और अग्नीषोमीय यागों के लिये प्रयाज-आज्यभाग-आघार अनूयाज-पत्नीसंयाज आदि अंगों का अनुष्ठान सकृद् होता है। यह तन्त्रानुष्ठान कहलाता है। यह विचार भी धर्म संवन्धी है।

बारहवें अध्याय का विषय 'प्रसंग' है। 'अन्यत उपकारलाभप्रयुक्ताङ्गान-नुष्ठानं प्रसङ्गः एक के लिए अनुष्ठित अंगों से ही दूसरे का भी जहाँ उपकार प्राप्त हो जाता हो वहाँ प्रसंग शब्द का व्यवहार किया जाता है। जैसे दर्शयाग की विकृति अग्निषोमीय पशुयाग है। अतः प्रयाज अनूयाज आदि जो दार्शपूर्णमासिक अंग है वे अतिदेशके द्वारा विकृति अग्निषोमीय पशु याग के भी अंग हुए, एवं अग्नीषोमीय पशुयाग के अंग 'पशुपुरोडाश' में पौर्णमास से वे ही प्रयाज अनूयाज आदि अतिदेश से प्राप्त हुए। किन्तु दोनों में प्राप्त अंगों का अनुष्ठान दोनों में नहीं किया जाता है। जब पशुयाग में अनुष्ठित अंगों का उपकार पशु के अंग भूत पशुपुरोडाश में लब्ध हो जाता हो तो पशुपुरोडाश में उन अंगों का अनुष्ठान नहीं करते हैं। इस प्रकार प्रसंग की चर्चा भी धर्म के लिए उपयोगी है। अतः बारह अध्यायों में धर्म संवन्धी ही विचार करते हुए महर्षि जैमिनि ने मीमांसाशास्त्र का प्रणयन किया है।

जिज्ञासा" [1]इत्यादिना द्वादशस्वध्यायेषु धर्मो विचारितः। तत्र वेदेन प्रयोजनमुद्दिश्य विधीयमानोऽर्थो धर्मः। यथा यागादिः। स हि 'यजेत स्वर्गकाम' इत्यादिवाक्येन स्वर्गमुद्दिश्य विधीयते। तथा हि—यजेते-

---

### धर्मलक्षण

मीमांसा शास्त्र में विचारित धर्म का लक्षण ग्रन्थकार करते हैं—तत्र वेदेन आदि। किसी एक फल को उद्देश्य कर वेद विहित हो और 'अर्थ' श्रेयस का साधन हो वह धर्म है। स्वर्ग आदि फल वेद प्रतिपादित है और श्रेयस्साधन है तो वह भी धर्म हो जायेगा, अतः 'किसी प्रयोजन-फल को उद्देश्य कर' यह विशेषण दिया गया है। स्वर्ग आदि स्वयं फल हैं, इनका अन्य फल उद्देश्य नहीं हो सकता है। अतः अतिव्याप्ति दोष नहीं होता। भोजन में अतिव्याप्ति दोष वारण के लिए 'वेद विहित' विशेषण है। भोजन का फल क्षुधा निवृत्ति है और वह अर्थ भी है अतः भोजन में भी धर्म का लक्षण संक्रान्त हो जाता। 'वेद विहित' विशेषण देने पर अतिव्याप्ति का वारण हो जाता है। किसी भी वेद वाक्य में भोजन का विधान नहीं है। भोजन राग प्राप्त है। प्राप्त का विधान नहीं होता है। श्येन आदि आभिचारिक कर्म में जो वेद विहित हैं और प्रयोजनवान् भी है इसमें अतिव्याप्ति होगी, अतः 'अर्थ' पद है। श्येन याग अर्थ-श्रेयस्साधन नहीं है। शत्रुवध द्वारा वह नरक जनक है। अतः यहाँ अतिव्याप्ति नहीं हुई। लक्षण का लक्ष्य निर्देश करते हैं—'यथा यागादिः। आदि पद से होम-दान-द्रव्य-गुण-जाति का ग्रहण किया जाना चाहिए। 'यजेत स्वर्गकामः' वाक्य स्वर्ग को उद्देश्य कर याग का विधान करता है। एवं होम-दान का भी विधायक वेदवाक्य हैं। अतः वे भी धर्म हैं। इसी प्रकार द्रव्य विधि 'व्रीहिभिर्यजेत', गुण विधि 'अरुणया क्रीणाति', तथा जातिविधि 'यस्य पर्णमयी जुहूः' आदि हैं।

याग आदि में विधेयता किस प्रकार की है? और विधि कौन है? वह विधि विधायक कैसे बनता है? आदि विषयों को विशद रूप से प्रतिपादन करता है—तथाहि इत्यादि ग्रन्थ से।

'यजेत' पद के दो भाग हैं—'यज्' धातु एवं 'त' प्रत्यय। दोनों अंश अलग अलग अपने अर्थ के प्रतिपादन में शक्त हैं। यज्धातु का याग अर्थ है, 'त' प्रत्यय विध्यर्थक है। 'यज-देवपूजा-सङ्गति करण-यजन-दानेषु' इस धातु पाठ में धातु का अर्थ 'यजन' भी निर्दिष्ट है। यजन ही याग है जो 'देवतोद्देशेन द्रव्यत्यागः' कहलाता है। 'त' प्रत्यय में भी दो अंश हैं—लिङ्त्व और आख्यातत्व। इन दोनों की वाचकता 'त' में विद्यमान है। अतएव ये दोनों वाचकतावच्छेदक होते हैं। आख्यातत्व धर्म आख्यातों में तिप् तस् झि आदि सभी में रहता है। लिङ्त्व धर्म

---

[1] इत्यारभ्य

त्यत्राऽस्त्यंशद्वयम्, यजिधातुः प्रत्ययश्च। [१]तत्र प्रत्ययेऽप्यस्त्यंशद्वयम्, आख्यातत्वं लिङ्त्वञ्च। आख्यातत्वञ्च दशसु लकारेषु विद्यते। लिङ्त्वं पुनः केवलं लिङ्येव। तत्राऽऽख्यातत्वलिङ्त्वाभ्यां भावनैवोच्यते। भावना नाम—भवितुर्भवनानुकूलो भावकव्यापारविशेषः। [२]सा च द्विविधा [३]शाब्दी भावना आर्थी भावना चेति।

तत्र पुरुषप्रवृत्त्यनुकूलभावकव्यापारविशेषः शाब्दी भावना। सा

---

लिङ् मात्र में रहता है। आत्मनेपद यज धातु से विध्यर्थक लिङ् के लकार-स्थानिक जितने प्रत्यय हैं—ईत ईयाताम् ईरन् आदि वे आख्यात कहे जाते हैं। यज + ( लिङ् ) ईत = का गुण सन्धि करने पर 'यजेत' सिद्ध हुआ। यहाँ स्थानी लिङ् में लिङ्त्व एवं लिङ्स्थानिक ईत प्रत्यय में आख्यातत्व धर्म रहते हैं। दोनों धर्मों से युक्त यह प्रत्यय भिन्न-भिन्न अर्थ का अभिधायक है।

### भावना विचार

दोनों धर्मों से युक्त प्रत्यय भावना का वाचक है। वाच्यार्थ भावना है और वाचक प्रत्यय है जिसमें वाचकतावच्छेदक रूप से दो धर्म हैं। भावना को समझाते हैं—भवितुः आदि। सिद्ध किये जानेवाले पदार्थ का सिद्धि के अनुकूल भावक-प्रयोजक का व्यापार भावना है। भावयतीति भावना इस व्युत्पत्ति से यह अर्थ बोध होता है। 'देवदत्तः ओदनं पचति' में ओदन की सिद्धि के लिए अनुकूल व्यापार पाक है, पाक सिद्धि के लिए चेतन का व्यापार आवश्यक है। चेतन व्यापार के विना पाक सिद्ध न होगा, पाक के विना ओदन सिद्ध नहीं होगा। अतः देवदत्त ओदन सिद्धि के लिए तदनुकूल पाक व्यापार में प्रवृत्त है—यह बोध 'देवदत्तः ओदनं पचति' वाक्य से होता है। 'पचति' यहाँ पर पच् धातु का विक्लत्ति तदनुकूल व्यापार अर्थ है और 'ति' प्रत्यय का देवदत्त की प्रवृत्ति अर्थ है। देवदत्त की प्रवृत्ति से पाक बनता है, पाक से ओदन बनता है। अतः 'ति' आख्यातत्त्व धर्म से युक्त होकर देवदत्त प्रवृत्ति का अभिधायक हुआ। वह ही 'प्रवृत्ति' भावक व्यापार भावना है। इसी प्रकार 'गामानय' में गवानयन में प्रवृत्ति सिद्ध करने के लिये अनुकूल भावक-आचार्य आदि के व्यापार को लोट्त्व धर्म से युक्त प्रत्यय कहता है। भावक-आचार्य आदि का व्यापार ही भावना है। यह भावना शाब्द एवं आर्थी दो प्रकार की है।

### शाब्दी भावना

प्रयोजक के जिस व्यापार से तत्तत्कार्यों में पुरुष की प्रवृत्ति होती है वह व्यापार शाब्दी भावना है। यह व्यापार लिङ् स्थानिक प्रत्यय का वाच्य है,

---

१ तत्र इति नास्ति। २ सा द्विविधा। ३ शाब्दी आर्थीचेति।

च लिङ्त्वांशेनोच्यते। लिङ् श्रवणे 'अयं मां प्रवर्तयति' 'मत्प्रवृत्त्यनुकूलव्यापारवानयम्', इति[1] नियमेन प्रतीयमानत्वात्। यच्च यस्मात्प्रतीयते तत्तस्य वाच्यम्, यथा गोशब्दस्य गोत्वम्। स[2] च प्रवृत्त्यनुकूलव्यापारविशेषो लोके पुरुषनिष्ठोऽभिप्रायविशेषः, वेदे तु [3]पुरुषाभावाल्लिङादिशब्दनिष्ठ एव। नहि वेदः पुरुषनिर्मितः।

---

अर्थात् लिङ्त्वरूप शक्ततावच्छेदक धर्म से युक्त 'त' प्रत्यय का अर्थ है। लिङ्त्व धर्म लेट्त्व-लोट्त्व-तव्यत्व धर्मों का उपलक्षक है। 'यजेत' 'यजाते' 'यजताम्' 'यष्टव्यम्' इन स्थलों में लिङ्त्वादि तत्तद्धर्म से युक्त प्रत्यय शाब्दी भावना का अभिधायक है। शाब्दी भावना ही प्रवर्तना है। प्रवर्तना का अर्थ प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार है। जो इस प्रकार पद-पदार्थ संगति को जानते हैं वे लिङादिघटित वाक्यों को सुनकर 'मुझे यह प्रेरित कर रहा है' 'मेरी प्रवृत्ति के अनुकूल व्यापारवाला यह है' समझते हैं। 'आनयति' 'आनिनाय' इत्यादि विना विधि के वाक्यों को सुनकर प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार को नहीं समझते हैं। इससे यह सिद्ध हुआ कि लिङ् लोट्, लेट् तव्य प्रत्यय ही प्रवर्तना अर्थात् प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार का अभिधायक हैं। जो जिस शब्द से प्रतीत होता है वह उस शब्द का अर्थ है। जैसा कि गोशब्द को सुनने से गोत्व प्रतीत होता है तो गोशब्द का अर्थ गोत्व है। इस कथन से ग्रन्थकार आकृत्यधिकरण (१.३.८) न्याय को बतलाते हैं। आकृत्यधिकरण में मीमांसकों ने 'नागृहीतविशेषणा बुद्धिर्विशिष्टमुपसंक्रामति' 'विशेष्यं नाभिधा गच्छेत् क्षीणशक्तिर्विशेषणे' न्याय से विशेषण में शब्दों की शक्ति माना है। इस विषय को ग्रन्थकार ने 'यथा गोशब्दस्य गोत्वम्' कहकर सूचित किया। विध्यर्थ के विषय को लेकर मीमांसकों ने अनेक मत प्रदर्शित किया है जिनका निरूपण प्रसंग आने पर आगे किया जायगा। अब तक यह सिद्ध हुआ है कि लिङ् आदियों के श्रवण से प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार अर्थात् प्रवर्तना प्रतीत होती है, लट् आदियों के श्रवण से वह प्रतीत नहीं होती है इस अन्वय और व्यतिरेक के द्वारा लिङ् आदियों की शक्ति प्रवर्तनाव्यापार में है। यह व्यापार लोक में पुरुषगत अभिप्राय विशेष माना जाता है। लोक में प्रयोजक-प्रेरक पुरुष यह समझकर कि 'भृत्य की प्रवृत्ति गो के आनयन में हो' 'गामानय' प्रयोग करता है। यहाँ लोट्लकार उसी अर्थ का प्रतिपादक है। यदि प्रेरक का यह अभिप्राय नहीं होता तो वह लोट् का प्रयोग क्यों करता? अतएव भृत्य भी समझता है कि गोके आनयन में मेरी प्रवृत्ति हो इस अभिप्राय से मालिक ने लोट् का प्रयोग किया। अतः लिङ् लोट् लेट् तव्य प्रत्ययों का प्रवर्तना रूप अर्थ लोक में प्रेरक पुरुष के अभिप्राय रूप है।

वेद में पुरुष का संबन्ध न होने से वह अभिप्राय लिङ् आदि शब्द का ही

---

१ इति हि नियमेन प्रतीयते। २ सच व्यापारविशेषः। ३ लिङादिनिष्ठ एव।

माना जाता है। इस संदर्भ में शंका होती है कि लोक में वह अभिप्राय पुरुष गत है, और वेद में वह लिङ् आदि शब्द गत है इस प्रकार लोक और वेद के शब्दों का अलग अलग संगति ग्रह कैसे हो सकता है ? जब कि 'लोक वेदाधिकरण' ( १.३.७. ) में लौकिक शब्द-तदर्थों और वैदिक शब्द-तदर्थों का अनन्यत्व अर्थात् भेदाभाव या अभेद सिद्ध किया गया है। अतः वैदिक लिङादि शब्दों का शब्द निष्ठ अभिप्राय विशेष में अलग शक्तिग्रहोपाय न होने पर लिङ् आदि शब्द-गतत्वेन उस अभिप्राय को कैसा माना जाय ?

इसका यह समाधान है कि शाब्दी भावना या प्रवर्तना का अर्थ है—प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार-अर्थात् चैत्र आदि प्रयोज्य पुरुष की प्रवृत्ति के प्रति अनुकूल-प्रयोजक व्यापार। 'अनन्यलभ्यः शब्दार्थः' इस न्याय से शब्द का अर्थ वही माना जाता है जो प्रकारान्तर से लब्ध न होता हो। प्रकृत स्थल में लिङ्स्थानिक 'त' प्रत्यय में कहा जा चुका है कि लिङ्त्व और आख्यातत्त्व धर्म हैं। इनमें आख्यात धात्वर्थ से अतिरिक्त व्यापारवाची है यह भावार्थाधिकरण में मिमांसकों ने सिद्ध किया है। यही व्यापार प्रयोज्य की प्रवृत्ति कहलाता है। अतः प्रवृत्तिरूप अर्थ आख्यातलभ्य होने से अन्य लभ्य हुआ। प्रवृत्ति के प्रति प्रयोजक-अनुकूल कोटि में 'इष्टसाधनत्व' आदि ज्ञान होते हैं। उनकी प्राप्ति अनुमान विधया या संसर्गमर्यादया हो जाती हैं तो अनुकूल भी अन्यलभ्य हुआ। बचा है व्यापार। वह व्यापारत्वेन लोक वेद साधारण है। भाव यह है कि 'पुरुषप्रवृत्त्यनुकूलव्यापारः' इसमें 'प्रवृत्त्यनुकूलत्व' शक्य पदार्थ व्यापार का अवच्छेक नहीं है, क्योंकि ये अन्यलभ्य है। अतः व्यापारत्व केवल शक्य का अवच्छेदक है। भट्टोजी दीक्षित ने 'विधिनिमन्त्रण' आदि सूत्र में 'प्रवर्तनायां लिङित्येव सुवचम्' कहकर इस विषय को सूचित किया। एवं तत्त्वबोधिनीकार ने प्रवर्तनात्वस्य विध्यादिषु चतुर्ष्वनुस्यूतत्वात्' कह कर इस विषय को पुष्ट किया है। वैयाकरणों से मीमांसकों का अन्तर यह है कि वैयाकरण 'प्रवृत्ति' और 'प्रवर्तना' व्यापार को धात्वर्थ ही मानते हैं, मीमांसक उन दोनों को प्रत्ययार्थ मानते हैं विधि निमन्त्रण आदि में जो विशेषता है वह प्रकारान्तर अर्थात् लक्षणा आदि से अवगत होती है।

## वेदापौरुषेत्व विचार

वैदिक लिङ् आदि स्थल में प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार लिङ् आदि शब्द निष्ठ इस लिए माना गया है कि 'वेदे पुरुषाभावात्' वेद में पुरुष नहीं है ? जब कि सारा वाङ्मय पुरुष कर्तृक उपलभ्यमान हैं तो वैदिक वङ्मय भी उसी प्रकार होना चाहिए। अतः 'वेदः पौरुषेयः वाक्यत्वात् भारतादिवाक्यवत्' अनुमान से वेद का पौरुषेयत्व ही मानना चाहिए। वेद में गिरि-नदी-नगर-मनु प्रभृति मानवों का नाम मिलते हैं तो उसका पौरुषेयत्व क्यों नहीं माना जाता है ? प्रश्न का उत्तर ग्रन्थकार देते हैं—'न हि वेदः पुरुषनिर्मितः। वेद में पुरुष का संबन्ध चार प्रकारों से संभव है—१ शब्द और अर्थ के संबन्ध करने से २ शब्द को करने से ३ वाक्य-

वाक्यार्थ को बनाने से। इनमें प्रथम पक्ष का निराकरण स्वयं सूत्रकार ने पञ्चम औत्पत्तिक सूत्र से ( १.१.५ ) एवं द्वितीय पक्ष का निराकरण शब्द नित्यत्वाधिकरण ( १.१.६ ) से, इसी प्रकार तृतीय पक्ष का निराकरण वाक्याधिकरण से ( १.१.७ ) किया गया है। चौथा प्रकार समग्र ग्रन्थ का निर्माण द्वारा जिस का निराकरण वेदापौरुयेयत्वाधिकरण ( १.१.८ ) से किया जाता है।

अब 'वेदः पौरुषेयः वाक्यत्वात् भारतादिवत्' इस अनुमान का परीक्षण करना है। यद्यपि वाक्यत्व हेतु भारतादि ग्रन्थों में विद्यमान है और वहाँ पौरुषेयत्व विद्यमान है तथापि यह देखना है कि साध्य-पौरुषेयत्व का स्वरूप क्या है ? यदि कहा जाय कि पुरुष के द्वारा उच्चारण मात्र से पौरुषेत्व सिद्ध होता है तो रामायण महाभारत आदि को हम उच्चारण करते हैं, अतः अस्मत्कर्तृकत्व भी सिद्ध हो जायगा। अतः जो पुरुष जिस ग्रन्थ का आद्योच्चारण करता है उस ग्रन्थ का वही कर्ता है। अपने उच्चारण के सजातीय उच्चारण की अपेक्षा न करते हुए उच्चारण होता हो वहाँ आद्योच्चारण का व्यवहार होता है। फलतः पौरुषेयत्व का स्वरूप यह सिद्ध होता है कि जो अपने उच्चारण के सजातीय उच्चारण की अपेक्षा किये विना उच्चारण विषय है वह पौरुषेय है। 'स राज्यं गुरुणा दत्तम्' इस पद्य का आद्योच्चारण कालिदास का है, क्योंकि कालिदास ने अपने उच्चारण के सजातीय उच्चारण की अतेक्षा नहीं की है। अतएव उस पद्य का कालिदास कर्तृत्व सिद्ध होता है। पौरुषेयत्व रूप साध्य के परिचय के लिए अनन्तर 'वाक्यत्व' रूप हेतु का परिचय प्राप्त करना आवश्यक है। आकांक्षा योग्यता और संनिधियों से युक्त पद समुह को वाक्य मानते हैं। अथवा जैमिनि मत के अनुसार जो पद-समूह एक अर्थ का प्रतिपादन करते हुए पद का विभाग ( अलग ) होने पर साकांक्ष होता हो वह एक वाक्य है। साध्य और हेतु का सुदृढ व्याप्ति संबन्ध रहने पर ही अनुमान दोष मुक्त होता है। वही सदनुमान होगा जो हेत्वाभासों से रहित और साध्य हेतुओं का सुदृढ व्याप्ति सम्बन्ध रखता हो। यह नैयायिकों की सरणि है। मीमांसक साध्य हेतुओं का उस संबन्ध को व्याप्ति पदार्थ मानते हैं जहाँ हेतु की सत्ता, साध्यसत्ता प्रयुक्त होता हो। 'पर्वतो वन्हिमान् धूमात्' इस अनुमान में इस प्रकार कोई शंका करें कि हेतु-धूम पर्वत में रहे वन्हि न रहे तो इस शंका का निवर्तक तर्क दिखलाता है—यदि धूम वन्हि व्यभिचारी ( वन्हि को छोड़कर रहना ) हो तो वह्नि जन्य न होगा। इससे धूमास्तित्व के प्रति वन्हि का अस्तित्व कारण सिद्ध होता है। इसी प्रकार 'गोमयं पायसं गव्यत्वात् क्षीरवत्' ( गोबर पायस है, क्योंकि गव्य होने से, जैसा दुग्ध ) इस अनुमान में गोबर में गव्यत्व रहे, पायसत्व न रहे ऐसी शंका करने पर शंका का निवारक अनुकूल तर्क नहीं है—गव्यत्व पायसव्यभिचारी हो तो गव्य पायस जन्य न होगा यह तर्क नहीं बन सकता। अतः गव्यत्वरूप हेतु साध्य पायस के साथ सुदृढ व्याप्तिसंबन्ध नहीं रखता है एवं साध्यसत्ता प्रयुक्तत्व हेतुसत्ता में नहीं है; इसी प्रकार वेदः पौरुषेयः वाक्यत्वात् भारतादिवत्' अनुमान में भी व्यभिचार शंका होने पर उसका निवारक अनुकूलतर्क नहीं मिलता है क्योंकि साध्य का स्वरूप यह

[1]"वेदस्याऽध्ययनं सर्वं गुर्वध्ययनपूर्वकम्।
वेदाध्ययनसामान्यादधुनाध्ययनं यथा॥"

इत्यादिना वेदापौरुषेयत्वस्य [2]साधितत्वात्। 'यः कल्पः स कल्पपूर्वः' इति न्यायेन संसारस्याऽनादित्वादीश्वरस्य च सर्वज्ञत्वादीश्वरो

---

निश्चित हुआ कि 'स्वोच्चारणसजातीयोच्चारणनिरपेक्षोच्चारणविषयत्वं पौरुषेयत्वम्' अपने उच्चारण के सजातीयोच्चारण की अपेक्षा किये विना उच्चारण का विषय पौरुषेय है। हेतु का स्वरूप आकांक्षादि से युक्त पद समूह। यद्यपि किसी उच्चारयिता पुरुष के विना इस हेतु का अस्तित्व संभव नहीं है, किन्तु इस हेतु के अस्तित्व के लिये स्वजातीयोच्चारण निरपेक्षोच्चारण ही कारण नहीं है क्योंकि सापेक्षोच्चारण से भी हेतु का अस्तित्व सिद्ध हो जाती है। अतः पौरुषेयत्वानुमान में हेतु का अस्तित्व साध्यास्तित्वप्रयुक्त नहीं कह सकते हैं। अतः व्याप्ति सुदृढ न होने से यह अनुमानाभास ही है।

किञ्च ग्रन्थकार इस अनुमान का सत्प्रतिपक्ष अनुमान प्रदर्शित करता है—'वेदस्याध्ययनं सर्वम्' आदि। आज कल के वेदाध्ययन में हम गुरुमुखोच्चारणानूच्चारण रूप अध्ययनपूर्वकत्व ही का अनुभव करते हैं, इसी प्रकार वेदाध्यनमात्र में तत्पूर्वकत्व ही सिद्ध होता है। इससे अनुमान सुलभ है कि - वेदोऽपौरुषेयः, स्मर्तव्यत्वे सत्य-स्मरणात्। आद्योच्चारण कर्त्ता स्मरणयोग्य होते हुए भी उसका स्मरण नहीं होता है ऐसी अवस्था में पौषेयत्व कैसे सिद्ध हो सकता है? गुरुमुखोच्चारणानूच्चारण अर्थात् स्वसजातीयोच्चारणसापेक्षोच्चारण के द्वारा ही वेद प्राप्त होता है। इसलिए वेद अपौरूषेय है।

'वेदाध्ययनं सर्वम्' इस अनुमान में 'सर्व' पद निखिल काल परक नहीं है, किन्तु निखिल-शाखासम्बन्ध परक है। अतः अतीतकाल का निखिलशाखाध्ययन पक्ष, उसमें गुर्वध्ययनपूर्वकत्व अर्थात् गुरु के उच्चारण के सजातीय उच्चारण पूर्वकत्व साध्य, वेदाध्ययनत्व हेतु और आजकल का वेदाध्ययन दृष्टान्त है। इस प्रकार वेद का अपौरुषेयत्व वर्तिककार ने सिद्ध किया। गिरि-नदी-नगर आदि वर्णन का निराकरण 'परन्तु श्रुतिसामान्यमात्रम्' सूत्र से सूत्रकार ने किया है। इसका विवेचन भूमिका में किया गया है।

हम लोगों में किसी एक का वेदकर्तृत्व सिद्ध न होने पर भी ईश्वरकर्तृकत्व मानकर वेद पौरुषेय क्यों न होगा? इस शंका के उत्तर में कहा गया है 'यः कल्पः स कल्पपूर्वः' आदि। ईश्वर के उच्चारण में भी स्वोच्चारणसजातीयोच्चारण सापेक्षता ही है। वे भी निरपेक्षोच्चारण नहीं कर सकते हैं। अभी हमारा श्वेतवराह कल्प' प्रचलित है, वह भी २८ वें कलियुग में। इस कल्प के आदि में

---

१ श्लो. वा. वाक्याधिकरणे १. १. ६. पृ० ९४५। २ समर्थितत्वात्।

गतकल्पीयं वेदमस्मिन् कल्पे स्मृत्वा उपदिशतीत्येतावतैवोपपत्तौ प्रमाणान्तरेणार्थमुपलभ्य रचितत्वकल्पनानुपपत्तेश्च। ततश्च पुरुषाभावाच्छब्दनिष्ठैव सा। अत एव शाब्दीभावनेति व्यपदिशन्ति।

[1]सा च शाब्दीभावनांशत्रयमपेक्षते, साध्यं साधनमितिकर्तव्यताश्चेति। तत्र साध्याकाङ्क्षायां वक्ष्यमाणांशत्रयोपेतार्थीभावना साध्यत्वेन

---

अतीतकल्प के वेदों का स्मरण करते हुए ईश्वर ने कतिपय व्यक्तियों को पढ़ाया, वे अपनी परंपरा को कायम रखते हुए आ रहे हैं। ईश्वर सर्वज्ञ होने के कारण अतीत समय के वेदों का स्मरण करना असंगत नहीं है। इस प्रकार स्मरण पूर्वक उपदेश करना, ईश्वर स्वरूप का पोषक होगा। यदि हम लोगों के समान ईश्वर अर्थं बुध्वा शब्दरचना' वाली रीति का आश्रयण करते हैं तो उनमें ईश्वरत्व क्या होगा? वेदों को ईश्वर ने लिखा है मानने पर संदेह होता है कि क्या ईश्वर किसी कल्प में वेदों का प्रणयन किया? अथवा क्या प्रत्येक कल्प में प्रणयन करता है? पहला पक्ष उचित नहीं है, क्योंकि जिस कल्प में वेद नहीं है उस कल्प में वेदों से ही प्रतीयमान धर्म तथा अधर्म के ज्ञान न होने से धर्म तथा अधर्म का अनुष्ठान नहीं होगा, अनुष्ठान न होने से उसके उत्तर कल्प में जन्में हुए प्राणियों को सुख व दुःख की उत्पत्ति नहीं होगी और उसका अनुभव भी नहीं होगा। यह भी निश्चित नहीं हो सकेगा कि अनादि इस प्रपंच में किस कल्प में वेद बनाया गया और किस कल्प में उपदेश किया गया। द्वितीय पक्ष भी ठीक नहीं, ईश्वर सर्वज्ञ होने के कारण एक कल्प में प्रचलित वेदों को कल्पान्तर में स्मरण कर उपदेश करते हैं' इसी में लाघव है, हर एक कल्प में वेदों को ईश्वर बनाते हैं इसमें गौरव है और ईश्वरगत सर्वज्ञत्व का परिरक्षण नहीं होगा। अतः ईश्वर ने वेदों को रचाया यह कहना उचित नहीं है। इतने संदर्भ से यह सिद्ध हुआ है कि वेद में पुरुष संबन्ध न होने से प्रवर्तना-शाब्दी भावना शब्दनिष्ठ ही है। शब्दनिष्ठ होने के निमित्त से ही वह 'शाब्दी भावना' कही जाती है।

### शाब्दीभावना का अंशत्रय

भावना के शब्दनिष्ठता के प्रसङ्ग से वेद का अपौरुषेयत्व सिद्ध कर शाब्दीभावना का अंशत्रय समझाया जा रहा है—'सा च' इत्यादि। अंशशब्द आकांक्षापरक है अर्थात् तीन आकांक्षाएँ होती हैं—साध्य साधन एवं इतिकर्तव्यता। किसी व्यापार का निर्देश होने पर इस व्यापार का प्रयोजन क्या है? इस व्यापार से साध्य क्या है? पहली आकांक्षा होती है। प्रकृत प्रवृत्त्यनुकूलव्यापार की साध्याकांक्षा होने पर प्रवृत्ति के जनक व्यापार की प्रवृत्ति को छोड़कर दूसरा साध्य क्या हो सकता है? अतः साध्य के रूप से प्रवृत्ति का ही अन्वय है। वह प्रवृत्ति ही 'अर्थीभावना' कही जाती है। जैसे शाब्दी भावना का आकांक्षात्रय है उसी प्रकार आर्थी

---

१ सा चांशत्रयम्।

विहितस्य कर्मणो द्रव्याकाङ्क्षायां युगपदेव खलेकपोतन्यायेन 'दध्ना जुहोति' 'पयसा जुहोति' इत्यादिवाक्यैर्गुणा विधीयन्त इति नानेकादृष्टकल्पनागौरवम् अतो'ऽग्निहोत्रं जुहोती'त्ययमुत्पत्तिविधिः 'पयसा जुहोती'त्यादयस्तु गुणविधय इति युक्तम् ।

'सोमेन यजेते'त्यत्र तु रूपवति वाक्ये कर्मोत्पत्तिविधाने स्वीक्रियमाणे न किंचिद्दूषणं, पक्षद्वयेऽप्येकस्यादृष्टस्य तुल्यत्वात् । तस्माद्युक्तं सोमेन यजेतेत्ययमेवोत्पत्तिविधिरित्यलमनया विधिनिरूपणानुगतप्रसङ्गचिन्तया । प्रकृतमनुसरामः । तत्सिद्धं विधिः प्रयोजनवन्तमप्राप्तमर्थं विधत्त इति ॥

---

द्रव्यक याग का भेद है उसी प्रकार दधिद्रव्यक याग से पयोद्रव्यक याग भिन्न है । इन भिन्न कर्मों का फलसम्बन्ध बोधक अधिकार वाक्य 'अग्निहोत्रं जुहुयात् स्वर्गकामः' नहीं बन सकता है, दधि पयो द्रव्यक यागों का 'अग्निहोत्र' नाम किसी वाक्य से सिद्ध नहीं है । आमिक्षा और वाजिन द्रव्यक यागों का 'वश्वदेवेन यजेत' से सिद्ध है, क्योंकि आमिक्षा याग में विश्वदेव देवताओं का संबन्ध सिद्ध है । इसलिए वैश्वदेव नाम से वे याग व्यवहृत हो सकते हैं । इसलिए दधिपयोयागों में विश्वजिन्याय से ही फल कल्पना करनी होगी । इस प्रकार अनेक कल्पनाओं का प्रसंग होगा यदि दधिपयोवाक्यों का यागविधायकत्व माना जाता है । अग्निहोत्र वाक्य को उत्पत्तिविधि मानने पर द्रव्य की आकांक्षा होगी और उक्त आकांक्षा होने पर दधि वाक्य तथा पयोवाक्य खले कपोत न्याय से खलिहान में जैसे धान खाने के निमित्त सब कपोत एक साथ उपस्थित होते हैं उस प्रकार एकसाथ उपस्थित होकर द्रव्य के समर्पक बन सकते हैं । ऐसा स्वीकार करने में अनेक अदृष्ट नहीं होंगे, क्योंकि ये दोनों द्रव्य एक साथ उपस्थित होते हुए भी एक ही प्रयोजन रूप याग के संपादन में साधन होने से विकल्प सिद्ध हो जाते हैं—जैसा 'एकार्थास्तु विकल्पेरन्' यह न्याय कहता है । विकल्पित द्रव्यों में एक का ही ग्रहण होता है, अतएव नानादृष्ट की प्रसक्ति नहीं है । अतः सिद्ध हुआ कि अग्निहोत्र वाक्य उत्पत्ति विधि है, और दध्यादि वाक्य गुणविधि हैं । 'सोमेन यजेत' यह रूपवान् है अतः यही उत्पत्ति विधि है, ऐसा स्वीकार करने पर पूर्वपक्ष तथा सिद्धान्त पक्ष में अनेक अदृष्ट कल्पना दोष नहीं होगा; क्योंकि गुणविधिपक्ष में सोम, याग संपादक होकर दृष्टफल जनक है, विशिष्ट विधि पक्ष में याग का फल संपादन में एक अदृष्ट की कल्पना होती है । अतः सिद्ध हुआ कि सोमवाक्य विशिष्ट विधि है और विशिष्ट विधि होने से मत्वर्थलक्षणा-स्वीकार करना आवश्यक है । इससे यह निरूपित हुआ कि वेद के विधि भाग स्वर्ग आदि प्रयोजन वाले यागों का विधान करते हुये स्वयं प्रयोजनवान् होते हैं ।

स च विधिश्चतुर्विधः—उत्पत्तिविधिः, विनियोगविधिः, प्रयोगविधिः, अधिकारविधिश्चेति ।

( उत्पत्तिविधिनिरूपणम् )

तत्र कर्मस्वरूपमात्रबोधको विधिरुत्पत्तिविधिः, यथा—अग्निहोत्रं जुहोतीति । उत्पत्तिविधौ च कर्मणः करणत्वेनैवान्वयः–होमेनेष्टं भावयेदिति । न तु होमं कुर्यादिति साध्यत्वेन । तथा सति साध्यस्य साध्यान्तरान्वयायोगेनाधिकारवाक्यावगतफलसंबन्धो न स्यात् । करणत्वेन त्वन्वये होमेनेष्टं भावयेत्' किं तदिष्टमित्याकांक्षायां फलविशेषसंबन्धो घटते ।

न च उत्पत्तिविधाविष्टवाचकपदाभावेन कर्मणा इष्टं भावयेदिति कथं वाक्यार्थ इति वाच्यम् । विधिश्रुतेरेवेष्टबोधकत्वात् । सा हि[1] पुरुषार्थं

---

### चार प्रकार की विधियाँ

यह विधि चार प्रकार की होती है—(१) उत्पत्ति विधि (२) विनियोग विधि (३) प्रयोग विधि और (४) अधिकार विधि ।

### उत्पत्ति विधि

कर्म स्वरूप की अवगति के पश्चात् यह कर्म किस द्रव्य किस देवता के लिए किस मन्त्र से किन अंगों से करना है ऐसी अपेक्षा होने पर विनियोगविधि प्रवृत्त होती है। पदार्थों के विनियोग के पश्चात् इन पदार्थों का किस क्रम से अनुष्ठान होगा ऐसी आकांक्षा होने पर प्रयोग विधि प्रवृत्त होगी। प्रयोग से अनुष्ठेय पदार्थों की इयत्ता के अवगत होने पर इस कर्म के अनुष्ठान में अधिकारी कौन है ? ऐसी अपेक्षा होती है। इसका पूरक है अधिकार विधि। इन सब विधियों का मूल है उत्पत्तिविधि। अतः उसका प्रथम स्थान है। जिस वाक्य से कर्म-याग-दान-होम का स्वरूप मात्र का ज्ञान होता है वह उत्पत्तिविधि है। जहाँ एक वाक्य में ही कर्म-गुण और फल बोधित हों वहाँ कर्मांश से उत्पत्ति गुणांश से विनियोग और फलांश से अधिकार विधियाँ मानी जा सकती हैं, उत्पत्तिविधि में नियम है कि भावना में कर्म-धात्वर्थ ही करण होता है। जुहोति, ददाति यजते का होमेन भावयेत् दानेन भावयेत् यागेन भावयेत् बोध होता है। यदि होमं भावयेत् दानं भावयेत्, यागं भावयेत् बोध होगा तो साध्य होम आदियों का स्वर्ग आदि साध्यान्तर से सम्बन्ध घटेगा नहीं। ये वाक्य सब व्यर्थ होंगे। अतः उत्पत्तिविधि में धात्वर्थ करणत्व से अन्वित होगा। उत्पत्तिविधि में फल का निर्देश न होने पर भी सामान्य इष्ट का आक्षेप कर यागेन इष्टं भावयेत् आदि बोध कर लेना पड़ता है, अन्यथा विधि

---

१ पुरुषार्थं प्रति

पुरुषं प्रवर्तयन्ती कर्मणः फलसंबन्धमात्रं बोधयति। तस्माद्युक्तमुत्पत्तिविधौ कर्म सरणत्वेनान्वेतीति।

अत एवो'द्भिदा यजे'तेत्यादौ तृतीयान्त उद्भिच्छब्द उपपद्यते–उद्भिदा यागेन इष्टं भावयेत् इत्यन्वयोपपत्तेः। येषामपीष्टसाधनत्वं लिङर्थः, तेषामपि तृतोयान्तानां कर्मनामधेयानामन्वयोऽनुपपन्न एव। न हि संभवति याग इष्ट

---

की प्रवर्तकता सिद्ध न होगी और विधियाँ अनर्थक होंगी। इसलिए विधिवाक्य में इष्ट बोधक पद के न होने पर भी विधिगत प्रवर्तकत्व सिद्धि के लिए इष्ट का आक्षेप कर विधि की पुरुष प्रवर्तकता को सिद्ध करना है। अतः उत्पत्तिविधि में कर्म का भावना में अन्वय करणत्व से ही करना होगा।

इस विषय का संवाद प्रदर्शक ग्रन्थ है—अतएव उद्भिदा। उत्पत्तिविधि में कर्म का करणत्वेन अन्वय में संवाद है—'उद्भिदा यजेत'। 'त' प्रत्ययार्थ भावना में धात्वर्थ याग का करणत्वेन अन्वय करने पर 'यागेन भावयेत्' बोध हुआ। उद्भिच्छब्द याग का नाम तृतीयान्त है—'उद्भिदा यागेन' अन्वय ठीक हो जाता है। यदि धात्वर्थ का साध्यत्व आदि से अन्वय होता तो 'उद्भिदा' तृतीयान्त की उपपत्ति नहीं होती। अतः कर्म का करणत्वेन अन्वय उचित है। मण्डन मिश्र वैयाकरण तथा नैयायिक आदि ने इष्टसाधनत्व को विध्यर्थ माना है उनके मत में तृतीयान्त नाम पद का अन्वय संगत नहीं होता यह दिखाते हैं येषामपीष्टसाधनत्वम्। 'उद्भिदा यजेत' में 'त' प्रत्यय का अर्थ इष्टसाधनत्व, धात्वर्थ याग, याग मेरा इष्ट-साधन है ऐसा बोध होने पर तृतीयान्त उद्भिच्छब्द के अन्वय से 'उद्भिदा यागो मदिष्टसाधनम्' बोध होगा। यहाँ नाम की संगति नहीं होती है। इसलिए संगति नहीं होती है कि 'उद्भिदा' की तृतीया करणकारकार्थक है, कारकों का क्रिया के साथ ही अन्वय माना गया है, क्रिया निर्वर्तक को ही कारक कहते हैं। यदि 'त' प्रत्यय का प्रवर्तना अर्थ मान कर उसके भाव्य आर्थी भावना में धात्वर्थ का करणत्वेन अन्वय करते हैं तब 'उद्भिदा यागेन' बोध संगत हो जाता है। पहले कहा जा चुका है कि तृतीया विभक्ति के लिङ्ग संख्या कारक रूप तीन अर्थों में कारक प्रधान है। अतः यह लिङ्ग या संख्या में अन्वित होने योग्य नहीं है, क्योंकि जो अन्वित होता है वह अप्रधान होता है। इस प्रकार लिङ्ग और संख्या में प्रधानता आ जायगी। उस परिस्थिति में 'प्रकृतिप्रत्ययौ' स्मृति का बाध होगा। यह स्मृति प्रत्ययार्थों में कारक का प्राधान्य बोधन करती है। इससे निष्कर्ष यह निकलता है कि कारक लिङ्ग और संख्या के साथ अन्वयायोग्य है, क्रिया के साथ ही उसका अन्वय करना है। 'क्रिया' से तात्पर्य है आख्यातार्थ भावना, उसमें धात्वर्थ करण है—'यागकरणिका भावना' यह बोध हुआ। 'यागकरणिका' का अर्थ है—याग करण है जिसका ऐसी भावना। भावना विशेष्य है याग उसका

साधनमुद्भिदेति, तृतीयोपात्तस्य कारकस्य लिङ्गसंख्यान्वयायोग्यस्य क्रिययैवान्वयात् ।

ननु—तवाप्य'ग्निहोत्रं जुहोती'त्यादिषु कर्मोत्पत्तिविधिषु द्वितीयान्तानां कर्मनामधेयानामन्वयोऽनुपपन्नः, न हि संभवति होमेन भावयेदग्निहोत्रमिति । सत्यम्; श्रूयमाणा तावद्द्वितीयाऽर्थाद्विप्तसाध्यत्वानुवादः, होमस्य हि करणत्वेनान्वयात् असाधितस्य च करणत्वानुपपत्तेः तस्याश्चानन्वयोपस्थितौ

---

प्रकार-विशेषण है। इतना बोध होने पर 'उद्भिदा' का अन्वय किस रूप से है यह विचार करना है। तृतीया करणवाचिनी और उसका अन्वय क्रिया अर्थात् भावना के साथ ही करना है। शाब्दबोध में पदजन्य पदार्थ की उपस्थिति को कारण माना गया है। जैसे—'घटत्व प्रकार-विशेषण है ऐसा विशेष्य घट' इस रूप के शाब्द बोध के लिए 'घट' पदजन्य उपस्थिति की कारणता है, वैसे ही तृतीया विभक्ति से बोधित अर्थ प्रकार विशेषण है जिसका इस शाब्द बोध के लिए 'आख्यात' पद जन्य उपस्थिति की कारणता है। इस कार्यकारण भाव से कारक का क्रिया के साथ ही अन्वय करना होगा। अतः सिद्ध हुआ कि जिनके मत में इष्टसाधनत्व विध्यर्थ है उनके मत में तृतीयान्त उद्भिदा पद का अन्वय अनुपपन्न है।

पूर्वपक्षी पुनः आक्षेप करता है ननु तवापि से। तृतीयान्त उद्भिच्छब्द की अनुपपत्ति तो है किन्तु आप सिद्धान्ती 'अग्निहोत्रं जुहोति' में क्या करोगे। यहाँ अग्निहोत्र शब्द नामधेय है और वह द्वितीयान्त है। भावना में धात्वर्थ करण है और 'होमेन भावयेत् अग्निहोत्रम्' शाब्दबोध होगा। यह भी तो अनुपपन्न है। यही अनुपपत्ति 'आघारमाघारयति' 'आज्यभागौ यजति' 'समिधो यजति' इत्यादि अनेक द्वितीयान्त नामधेय के वाक्यों में भी विद्यमान है।

सत्यम् से समाधान किया जाता है। हम दोनों की अनुपपत्ति बराबर है, यदि हम द्वितीया की तृतीया में लक्षणा करेंगे तो आप तृतीया की प्रथमा में लक्षणा करके 'उद्भिद्यागो मदिष्टसाधनम्' बोध कर लेंगे, यह सत्य है। किन्तु सिद्धान्ती के मेरे मत में कुछ विशेषता है। वह यह है कि भावना में धात्वर्थ का अन्वय करण रूप से किया जाता है। करण वह ही बनता है जो सिद्ध हो चुका हो। 'नासाधितं कारणम्' न्याय है अर्थात् जो असाधित सिद्ध नहीं किया गया है वह करण नहीं बनेगा। सिद्ध होने के पूर्व उस की साध्यावस्था माननी पड़ती है। साध्य होकर जब सिद्ध हो जाता है तब वह करण बनने के योग्य होता है, अन्यथा उसका करणत्व अनुपपन्न होगा। इसलिए धात्वर्थ गत जो साध्यत्व उसका आर्थिक आक्षेप करना पड़ेगा, आक्षिप्त साध्यत्व का यह अनुवादक है 'अग्निहोत्रं' में द्वितीया जैसा कि 'सौर्यं चरुं निर्वपेत्' इत्यादि स्थल में 'निर्वपति' पद याग का अनुवादक

सा 'सक्तून् जुहोती' तिवत् तृतीयार्थं लक्षयति–अग्निहोत्रेण होमेनेष्टं भावयेदितीत्युक्तं पार्थसारथिमिश्रैः। अतश्च द्वितीयान्तानां कर्मनामधेयानामन्वयो नानुपपन्नः। तत्सिद्धमुत्पत्तिविधौ कर्म करणत्वेनान्वेतीति।

( विनियोगविधिनिरूपणम् )

अङ्गप्रधानसम्बन्धबोधको विधिर्विनियोगविधिः। यथ–दध्ना जुहोतीतिति। स हि तृतीयाप्रतिपन्नाङ्गभावस्य दध्नो होमसम्बन्धं विधत्ते–दध्ना होमं भावयेदिति।

---

होकर भावना में अनूदित याग का करणत्वेन अन्वय तथा 'सौर्यं चरुं' की द्वितीया को करण में लक्षणा कर 'सूर्यदेवताकचरुं द्रव्यक यागेन ब्रह्मवर्च्चसं भावयेत्' बोध होता है उसी प्रकार 'अग्निहोत्रं' द्वितीया को तृतीया में लक्षणा मानकर 'अग्निहोत्रेण होमेन इष्टं भावयेत्' बोध हो जाता है। यह स्थिति 'उद्भिदा यजेत' में नहीं है। यह उत्पत्तिविधि होने के कारण धात्वर्थ करण निश्चित है। इष्टसाधनत्वरूप विध्यर्थ के अनुसार 'यागो मदिष्टसाधनम्' बोध में 'उद्भिदा' तृतीया को प्रथमान्त लक्षणा मानकर उद्भियागो मदिष्टसाधनम् कहना होगा अनन्तर आख्यातार्थ भावना में धात्वर्थ को करणत्वेन अन्वय कर उसके साथ सामानाधिकरण्य से उद्भिच्छब्द का अन्वय होगा भावार्थाधिकरण न्याय से पूर्वोक्त अन्वय आवश्यक है। सिद्धान्ती के पक्ष में सक्तुन्याय भी अनुकूल है। जैसे सक्तु न्याय 'आञ्जलिना प्रादाव्ये सक्तुन् जुहोति' समग्र वाक्य है। यहाँ 'प्रादाव्य' का अर्थ है दावाग्नि। 'व्रीहीन् प्रोक्षति' के समान सक्तु का यह होम संस्कार जैसा प्रतीत होता है भूतभाव्युपयोगि हि द्रव्यं संस्कारमर्हति' न्याय से उसी द्रव्य का संस्कार संभव है जिसका उपयोग हो चुका हो या होने वाला हो सक्तु के विषय में भूत या भावि उपयोग नहीं है। अतः संस्कार कर्म अनुपपन्न है। इसलिए द्वितीया को तृतीया में लक्षणा मानकर 'सुक्तुभिर्जुहोति' प्रधान कर्म स्वीकार किया गया है। इस न्याय से 'अग्निहोत्रं' को तृतीया में लक्षणा मानकर अग्निहोत्र होम से इष्ट का संपादन करें यह बोध सुलभ है। इस लिए तृतीयान्त नामधेयों की जो अनुपपत्ति है वैसी द्वितीयान्त नामों की अनुपपत्ति नहीं है। इतने संदर्भ से सिद्ध हुआ कि उत्पत्ति विधि में धात्वर्थ का भावना में करणत्वेन अन्वय होता है।

## विनियोगविधि

उत्पत्ति विधि निरूपण के अनन्तर क्रम प्राप्त विनियोग विधि को निरूपण करते हुए विनियोग विधि का लक्षण अङ्ग प्रधान सम्बन्ध बोधकः किया जाता है। विनियोग का अर्थ है अंगत्वेन अन्वयः अंग और प्रधान का संबन्ध जिस विधि से अवगत होता है वह विनियोग विधि है। जैसे 'दध्ना जुहोति' वाक्य दधि और होम का संबन्ध बोधित करता है। 'दध्ना' तृतीया से ज्ञात होता है दधि अंग है,

एतस्य च विधेः सहकारिभूतानि षट् प्रमाणानि—श्रुतिलिङ्गवाक्यप्रकरण-स्थानसमाख्यारूपाणि। एतत्सहकृतेन विधिना अङ्गत्वं परोद्देशप्रवृत्तकृति-व्याप्यत्वरूपं पारार्थ्यापरपर्यायं ज्ञाप्यते।

(श्रुतिनिरूपणम्)

तत्र निरपेक्षो रवः श्रुतिः। सा च त्रिविधा—विधात्री, अभिधात्री, विनियोक्त्री चेति। तत्र विधात्री लिङाद्यात्मिका। अभिधात्री व्रीह्यादिश्रुतिः। यस्य च शब्दस्य श्रवणादेव सम्बन्धः प्रतीयते सा विनियोक्त्री। सा च

---

तादृश दधि का होम के साथ संबन्ध बोधक विधि है। अतः यह विनियोग विधि है तृतीया करणत्वरूप साधनत्व का वाचक है। उसका 'जुहोति' विधि विधान करती है। 'हु' धात्वर्थ होम अग्निहोत्र वाक्य से प्राप्त होम का अनुवादक है दधि से होम का निष्पादन करो 'दध्ना होमं भावयेत्' बोध हो जाता है।

इस विनियोग विधि के सहायक प्रमाण छः हैं—श्रुति, लिङ्ग, वाक्य, प्रकरण, स्थान और समाख्या। इन प्रमाणों की सहायता से विधि अङ्गाङ्गिभाव का बोधन करती है। विधि अङ्गत्व का विधान करती है और ये प्रमाण विधेय के समर्पक हैं। अङ्गत्व का लक्षण ग्रन्थकार बतला रहा है—परोद्देशप्रवृत्तकृतिव्याप्यत्वम्। पर पद अन्यपरक है। अन्य को उद्देश्य कर प्रवृत्त जो पुरुष उसकी कृति यत्न, उसका व्याप्य अर्थात् कारक रूप से संबन्धी पदार्थ अङ्ग है। अन्य पद से स्वर्ग आदि फल, उसकी प्राप्ति के उद्देश्य से प्रवृत्त पुरुषकृति का सम्पादक है होम आदि। अतः होम आदि अंग हैं। इसी प्रकार अन्य पद से होम आदि को लेकर उसके उद्देश्य से प्रवृत्त पुरुष-कृति का संपादक है दधिपय आदि द्रव्य अङ्ग हैं। इसी प्रकार व्रीहि आदि द्रव्यसंस्कार उद्देश्य से प्रवृत्त पुरुष कृति का संपादक है प्रोक्षण आदि अङ्ग हैं। इस प्रकार अङ्गत्व का परिचय होता है। महर्षि जैमिनि (सूत्रकार) ने 'परार्थः शेषः' सूत्र से अङ्गत्व का परिचय दिया है। पर-इतर अर्थ-प्रयोजन है जिसका वह शेष-अङ्ग है। ग्रन्थकार का लक्षण और सूत्रकार का लक्षण अर्थतः एक ही है। पारार्थ्यापरपर्यायः पारार्थ्य ही है अपरपर्याय-वाचक शब्द जिसका वही अङ्ग है। यही विधि के द्वारा ज्ञापित होता है।

श्रुति

श्रुति का लक्षण है निरपेक्षो रवः। जो शब्द इतर की अपेक्षा किये विना अङ्गताबोधक है वह श्रुति है। लिङ्ग-वाक्य आदि प्रमाण इतर की अपेक्षा रखते हुए अङ्गता के बोधक हैं। अतः सिद्ध हुआ कि प्रमाणान्तर की अपेक्षा न करता हुआ विनियोजक शब्द श्रुति है। वह तीन प्रकार की है=विधात्री अभिधात्री विनियोक्त्री। लिङ् आदि विधायकप्रत्यय-विधात्री श्रुति है और व्रीहि आदि पद अभिधात्री श्रुति है। ये दोनों प्रकृत विनियोगविधि के सहकारी नहीं हैं, क्योंकि

त्रिधा—विभक्तिरूपा, समानाभिधानरूपा, एकपदरूपा चेति। तत्र विभक्ति-श्रुत्याङ्गत्वं यथा—'व्रीहिभिर्यजेते'ति तृतीयाश्रुत्या व्रीहीणां यागाङ्गत्वम्।

न च उत्पत्तिशिष्टपुरोडाशावरुद्धे यागे कथं व्रीहीणामङ्गत्वमिति वाच्यम्। पुरोडाशप्रकृतितयोपपत्तेः, पशोरिव हृदयादिरूपहविष्प्रकृतितया यागाङ्गत्वम्। न च साक्षात्पशोरेवाङ्गत्वं किं न स्यादिति वाच्यम्, तस्य विशसनात्, अवदीयमानत्वाच्च हृदयादीनाम्। अवदीयमानं हि हविः, यथा पुरो-

---

इनसे अङ्गता का परिचय नहीं होता है। विनियोक्त्री श्रुति ही इस विधि को सहायता पहुँचाती है। अतएव उसका लक्षण ग्रन्थकार प्रदर्शित करते हैं—यस्य च शब्दस्य आदि। जिस शब्द के सुनने से ही अङ्गाङ्गिभाव सम्बन्ध जाना जाता है वह शब्द विनियोक्त्री श्रुति है। यह भी तीन प्रकार की है—विभक्तिरूपा समानाभिधानरूपा और एकपदरूपा। जितनी विभक्तियाँ हैं वे सभी श्रुति हैं विभक्ति से स्पष्टतया अङ्गता का ज्ञान कराने के लिए प्रथम तृतीया श्रुति का उदाहरण देते हैं 'व्रीहिभिर्यजेत'। यह वाक्य दर्शपूर्णमास प्रकरणगत है। दर्शपूर्णमास याग के उत्पत्तिवाक्य पूर्व लिखे जा चुके हैं। उनसे प्राप्त यागों का 'यजति' पद अनुवादक है। 'त' प्रत्यय विधि है। आख्यात का अर्थ भावना है। उसमें यज् धात्वर्थ याग साध्य होकर अन्वित होता है—यागं भावयेत् बोध हुआ। यागकी द्रव्याकांक्षा की पूर्ति के लिए यह विधि व्रीहि द्रव्यों का विधान करती है—'व्रीहिभिः यागं भावयेत्' बोध होता है। 'व्रीहिभिः' तृतीया ने व्रीहिगत अङ्गत्व का अवगमन कराया, और 'यागं' उद्देश्य हुआ तो वह अङ्गी हुआ। इस प्रकार तृतीया विभक्ति अंगांगिभाव की बोधक है।

यहाँ प्रश्न होता है कि दर्शपूर्णमास के उत्पत्ति वाक्य 'यदाग्नेयोऽष्टाकपालोऽमावास्यायां पौर्णमास्याञ्चाच्युतो भवति' 'ताभ्यामेतमग्नीषोमीयमेकादशकपालम्' इत्यादि में अष्टाकपाल पुरोडाश एवं एकादशकपाल पुरोडाश ही द्रव्य उपदिष्ट हैं। पुरोडाश पिष्टमय होता है। उसमें व्रीहि जो सतुष द्रव्य है उसका विधान कैसे हो सकता है? क्योंकि उत्पत्तिवाक्य में उपदिष्ट द्रव्य रहते हुए उत्पन्न वाक्य से उद्दिष्ट द्रव्य का निवेश असंभव है। इस प्रश्न का उत्तर दिया जाता है—पुरोडाशप्रकृतितयोपपत्तेः। पुरोडाश पिष्ट से निर्मित होता है। पिष्ट को किसी प्रकृति द्रव्य की अपेक्षा रहती है। व्रीहि यव नीवार प्रियङ्गु आदि प्रकृति द्रव्य होते हैं। इनमें किसी न किसी की प्राप्ति होने पर 'व्रीहिभिर्यजेत' वाक्य व्रीहि का नियम करता है अर्थात् जिस किसी द्रव्य का पिष्ट न लेकर व्रीहि का ही ग्रहण किया जाय। यहां यह ज्ञातव्य है कि द्रव्य विधायक जितने हों वे सभी नियम विधि होते हैं—'सर्वे द्रव्यविधयो नियमविधयः'। इस प्रसंग में दृष्टान्त दिया जाता है—पशोरिव हृदयादिहविष्प्रकृतितया। 'अग्नीषोमीयं पशुमालभेत'

डाशादिः, "मध्यात्पूर्वार्धाच्चावद्यती"ति वाक्यात्। हृदयादीनि चावदीयमानानि, न पशुः, 'हृदयस्याग्रेऽवद्यती'ति वाक्यात्। अतो हृदयादीन्येव हवींषि, पशुस्तु प्रकृतिद्रव्यम्।

पात्नीवतयागे तु साक्षात्पशुरेवाङ्गम्। तस्य जीवत एव 'पर्यग्निकृतं पात्नीवतमुत्सृजति' इत्युत्सर्गविधानात्। यत्र तु विशसनं तत्र पशुः प्रकृति-

---

वाक्य से अग्नि और सोमदेवताक[1] पशुद्रव्यक[2] याग का विधान है। विधिवाक्य से पशु याग का साक्षात् द्रव्य अवगत होता है, किन्तु 'हृदयस्याग्रेऽवद्यति अथ जिह्वाया अथ वक्षसः' आदि वाक्य से अङ्गों का अवदान विहित है। इसलिए हृदयादि हवि के प्रकृति के रूप से पशु यागाङ्ग जैसा माना जाता है उसी प्रकार व्रीहियों का पुरोडाश प्रकृति द्रव्य के रूप से यागाङ्गत्व स्वीकार करना है: यद्यपि दृष्टान्त में पशु के साथ देवता का साक्षात् संबन्ध है 'अग्नीषोमीयं पशुम्', पुरोडाश (पिष्टमय) के साथ 'आग्नेयम्' देवता का संबन्ध है तो व्रीहियों की प्रकृति-द्रव्यता उपपन्न है। पशु में साक्षात् ही पशु याग का द्रव्य हों सकता है, तथापि तस्य विशसनात् पशु का 'पशुं विशास्ति' से विशसन विहित है, विशसन का अर्थ है काटना। विशसन से विहित अंगों का अवदान होता है, अवदान संस्कार से संस्कृत अंग ही 'हवि' कहलाती है। जैसे पुरोडाश का 'मध्यादवद्यति' 'पूर्वार्धादवद्यति' वाक्यों से पुरोडाश के मध्य पूर्वार्ध भाग से अवदान कर उसी को हवि माना जाता है उसी तरह हृदय आदि अंग अवदीयमान होने से वे ही हवि हैं। पशु यदि साक्षात् द्रव्य हो तो उसका देवता के लिए साक्षात् त्याग हो जाने पर हृदय आदि अंगों का अवदान असंगत हो जायगा। अतः हृदय आदि अवदत्त द्रव्य ही याग के अंग हैं, पशु उनका प्रकृति द्रव्य है।

इस संदर्भ से सिद्ध हुआ कि जहाँ विशसन अवदान हैं वहाँ याग का पशु प्रकृति द्रव्य है, जहाँ वे नहीं हैं वहाँ साक्षात् पशु द्रव्य हो सकता है। जैसा 'त्वाष्ट्रं पात्नीवतमालभेत' विहित त्वष्ट्र्युपपत्नवद्देवताक पशुयाग है। इस प्रकरण में 'पर्यग्निकृतं पात्नीवतमुत्सृजति' वाक्य से उस पशु का उत्सर्ग-छोड़ देना विहित है। उत्सर्ग मात्र से याग संपन्न हो जाता है, अवशिष्ट अंगों का अनुष्ठान नहीं होगा। यह याग अग्नीषोमीय पशुयाग का विकृतियाग है। अतः अतिदेश से सभी अंगों की प्राप्ति होते हुए भी 'पर्यग्निकृतमुत्सृजति' से उत्सर्ग विधान से[3] पर्यग्नि-

---

१ पशुशब्द से सर्वत्र छाग ही का ग्रहण होता है षष्ठ अध्याय के अन्तिम अधिकरण में जैमिनी का अनुशासन है।

२ आलभति शब्द का शक्यार्थ स्पर्श है। द्रव्य और देवता के संबन्ध से याग में लक्षणा मानी जाती है।

३ पर्यग्निकरण शब्द का अर्थ है ज्वलदंगारों से पशु का भ्रामण अर्थात् घुमाना।

द्रव्यमित्येव सिद्धम्। एवं व्रीहयोऽपि प्रकृतिद्रव्यतया यागाङ्गं तृतीया-श्रुत्येति।

आरुण्यस्यापि क्रयाङ्गत्वं तृतीयाश्रुत्या। न चामूर्तस्य तस्य कथं क्रयाङ्गत्वमिति वाच्यम्। एकहायनीरूपद्रव्यपरिच्छेदद्वारा तदुपपत्तेः।

'व्रीहीन् प्रोक्षती'त्यत्र प्रोक्षणस्य व्रीह्यङ्गत्वं द्वितीयाश्रुत्या। तच्च

---

करणान्त ही अंगों का अनुष्ठान किया जाता है। इसलिए पात्नीवत पशुयाग का साक्षात् द्रव्य हो सकता है। एवञ्च 'व्रीहिभिर्यजेत' से विहित व्रीहिद्रव्य पुरोडाश की प्रकृति है।

विभक्तिश्रुति प्रमाण से द्रव्य के यागाङ्गत्व का निरूपण किया गया। अब श्रुति प्रमाण से गुणरूप के अङ्गत्व का निरूपण किया जा रहा है आरुण्यस्यापि क्रयाङ्गत्वम्। ज्योतिष्टोम ( सोम ) याग में याग का द्रव्य सोम द्रव्य विनिमय-क्रय से खरीदा जाता है। क्रय के लिए वासः प्रभृति दस द्रव्य विहित हैं। उनमें गौ भी एक द्रव्य है। उसका 'अरुणया पिङ्गाक्ष्यैकहायन्या सोमं क्रीणाति' से विधान है। इस वाक्य में 'पिङ्गादया 'एकहायन्या' दोनों पद बहुव्रीहि समास से विशेष्य गौ के वाचक हैं। आरुण्य शब्द गुणवाचक है। 'अरुणया' में तृतीया विभक्ति अरुण गुण गत साधनत्व की बोधक है। जैसे व्रीहिगत यागाङ्गत्व की 'व्रीहिभिः' तृतीया बोधक है उसी प्रकार 'अरुणया' में विद्यमान तृतीया अरुण गुण के क्रयाङ्गत्व को बोधित करती है—अरुण गुण से सोम क्रय करो। यह कैसे संभव है? क्योंकि द्रव्य विनिमय से क्रय किया जाता है, अरुण गुण का विनिमय संभव नहीं। पिङ्गाक्षी और एकहायनी गो वाचक हैं उनके विनिमय में बाधा नहीं। अतः आरुण्य का क्रयाङ्गत्व कैसे हो सकता है? इस शंका का उत्तर दिया जाता है—एकहायनीरूपद्रव्यपरिच्छेदद्वारा। पूर्व कहा जा चुका है कि आख्यातार्थ भावना में पदार्थों का दो प्रकार से अन्वय होता है—एक प्राथमिक दूसरा पाष्ठिक। प्राथमिक अन्वय में पदार्थों का विशेष्य-विशेषण भाव नहीं रहता। सभी स्वतन्त्र होकर भावना से मिलते हैं। आरुण्य का भी करणत्वेन अन्वय हुआ, अन्वित होकर भी योग्यता के अभाव से भावना का उपकार न कर सका। तदनन्तर योग्यता का अन्वेषण करने पर भावना व्यवस्था करती है कि तुम वाक्य में विद्यमान एकहायनी गोद्रव्य के विशेषण बनकर मेरे पास आओ, तुम उपकारक बन सकते हो[1]। अतः पाष्ठिक अन्वय गो के साथ करके क्रय का करण आरुण्य हो जाता है।

द्रव्य और गुण का अङ्गत्व तृतीया श्रुति से निरूपित कर संप्रति द्वितीया का

---

१ प्रजातन्त्र का यह न्याय परिचायक है। समिति द्वारा की हुई कोई योजना संबद्ध मंत्री के पास साक्षात् प्रथम जाने पर भी तबतक कार्यान्वित नहीं हो सकती जबतक नीचे के लोगों के द्वारा नहीं आती हो

प्रोक्षणं न व्रीहिस्वरूपार्थम्, स्वरूपे आनर्थक्यात्, व्रीहिस्वरूपस्य प्रोक्षणं विनाऽनुपपत्त्यभावात्, किं त्वपूर्वसाधनत्वप्रयुक्तम्। यदि व्रीहिषु प्रोक्षणं क्रियते तदा तैर्यागेऽनुष्ठितेऽपूर्वं भवति नान्यथेति। अतः प्रकरणसहकृतया

---

उदाहरण दे रहे हैं—'व्रीहीन् प्रोक्षति'। प्रोक्षण का अर्थ है मन्त्रोच्चारण पूर्वक जल छिड़कना। इससे व्रीहि संस्कृत होती है। संस्कृत इस व्रीहि का उपयोग आगे यज्ञ में है। अतः यह उपयोक्ष्यमाण[1] संस्कार कहलाता है। तृतीया श्रुति से इसका इतना वैलक्षण्य है कि तृतीया विभक्ति जिस पद में लगी है उस पदार्थ का अंगत्व कहती है। द्वितीया श्रुति दूसरे पदार्थ के अंगत्व को कहती हुई स्वपदार्थ गत अंगित्व का बोधन करती है। अतएव कहा है—प्रोक्षणस्य व्रीह्यङ्गत्वम्। 'व्रीहीन्' विधि प्रोक्षण की विधायक है। अर्थात् प्रोक्षण विधेय है। विधेयता के साथ अंगत्व रहता है यह दिखलाया जा चुका है। और उद्देश्यता के साथ प्राधान्य रहता है। अतः प्रोक्षण व्रीहि के प्रति अंग है यह द्वितीया श्रुति से अवगत हुआ। बोध होता है—प्रोक्षणेन व्रीहीन् भावयेत्-जलप्रोक्षण से व्रीहि का संपादन करो। यहाँ यह शंका होती है—जबकि प्रोक्षण के विना ही व्रीहिस्वरूप निष्पन्न होता है तो प्रोक्षण व्रीहि-प्राप्ति के निमित्त क्यों किया जाय? इस शंका का समाधान किया जाता है तत्र प्रोक्षणं न व्रीहिस्वरूपार्थम् आदि। प्रोक्षण का उद्देश्य व्रीहि है। उद्देश्य में रहने वाला धर्म उद्देश्यतावच्छेदक कहलाता है। उस धर्म से युक्त (व्रीहित्वा-वच्छिन्न) व्रीहि का उद्देश्य कर प्रोक्षण का विधान अनर्थक होगा ही, क्योंकि प्रोक्षण के विना व्रीहित्वावच्छिन्न सिद्ध हो जाता है। अतः व्रीहित्व को उद्देश्यताव-च्छेदक न मानकर अपूर्वसाधनत्व को तदवच्छेदक माना जाता है। अर्थात् अपूर्वसाधनत्वरूप धर्म से युक्त (अपूर्वसाधनत्वावच्छिन्न) व्रीहि को उद्देश्य कर प्रोक्षण का विधान हो तो वह अनर्थक नहीं होगा। प्रोक्षण के प्रति प्रयोजक अपूर्वसाधनत्व ही है व्रीहित्व नहीं। प्रोक्षणरहित व्रीहियों से याग करने पर वह याग फलजनक नहीं होगा, प्रोक्षण से संस्कृत व्रीहियों के द्वारा अनुष्ठित याग ही फल जनक है। 'व्रीहीन् प्रोक्षति' वाक्य दर्शपूर्णमास प्रकरण में पठित है। प्रकरण से प्रोक्षण और याग का संबन्ध अवगत है। याग अपूर्व के द्वारा ही फल-निष्पादक है। प्रधान याग मात्र के अनुष्ठान से ही अपूर्व नहीं उत्पन्न होता किन्तु पूर्व और उत्तर अंगानुष्ठान सहित प्रधान का अनुष्ठान अपूर्व जनक होता है। अतः सभी प्रकार के अङ्गों के अनुष्ठान भी अपूर्वजनन में उपयोगी होते हैं। उन अंगों में व्रीहि भी प्रकरण संबन्ध से अपूर्व का उपयोगी है। इससे यह अवगत हुआ कि व्रीहि में व्रीहित्व धर्म के साथ अपूर्वसाधनत्व भी धर्म है। इस धर्म का उद्देश्यतावच्छेदक मानेंगे तो उस धर्म से युक्त व्रीहि का प्रोक्षण अनर्थक नहीं

---

१. किसी नौकरी में योग्य बनाने के निमित्त पूर्वाभ्यास (ट्राइनिंग) होता है उसी प्रकार यह संस्कार उपयोक्ष्यमाण है।

द्वितीयाश्रुत्या तण्डुलनिर्वृत्तिप्रणाड्या यदपूर्वसाधनं तदङ्गत्वं प्रोक्षणस्योच्यत इति। एवं सर्वेष्वप्यङ्गेषु अपूर्वप्रयुक्तत्वं वेदितव्यम्।

एवं 'इमामगृभ्णन् रशनामृतस्येत्यश्वाभिधानीमादत्त' इत्यत्रापि द्वितीयाश्रुत्या मन्त्रस्याश्वाभिधान्यङ्गत्वम्। यत्तु वाक्यीयोऽयं विनियोग इति,

---

होगा। जैसे प्रकरण गत व्रीहि अपूर्वसाधन है वैसे आज्य आदि द्रव्य भी अपूर्वसाधन हैं तो आज्य आदि में भी प्रोक्षण प्राप्त होता है, क्योंकि वे भी अपूर्वसाधनत्व प्रयुक्त हैं उनमें भी यह प्रोक्षण चला जायगा, यह अभीष्ट नहीं है। इसलिए उस प्रकार का अपूर्वसाधनत्व विवक्षित है जो तण्डुल की निष्पत्ति के द्वारा अपूर्व साधन हो। आज्य में अपूर्वसाधनता के रहते हुए भी तण्डुलनिष्पत्ति के द्वारा नहीं है, अतः प्रोक्षण आज्य में जायगा नहीं। द्वितीया श्रुति स्वतः पदार्थ की विनियोजक न होगी जब तक प्रकरण, विनियोज्य द्रव्य के अपूर्व-संबन्धित्व का बोध नहीं करायेगा। निष्कर्ष हुआ कि प्रकरण से संबद्ध द्वितीया श्रुति तण्डुल निष्पादन के द्वारा अपूर्व साधन उसका अङ्ग प्रोक्षण है ऐसा बतलाती है। इससे आज्य आदि में प्रोक्षण जायगा नहीं, एवं विकल्प द्रव्य यव और विकृति याग के नीवार आदि में प्रोक्षण निर्बाध है। इसी तरह सभी अङ्गों का अपूर्व ही प्रयोजक समझना चाहिए।

द्वितीया श्रुति का दूसरा उदाहरण है—'इमामगृभ्णाम्' आदि। अग्निचयन में यजमान को एकवर्ष पर्यन्त उखाग्नि को धारण करने का विधान है। अग्नि को रखने के लिए मिट्टी से बनाये गये पात्र को 'उखा' कहते है। इसमें जो अग्नि रखी जाता है उसे उख्याग्नि कहा जाता है। मूंज से शिक्या बना कर उसमें उख्याग्नि को रखकर गले में बांधकर एक वर्षपर्यन्त धारण करें तदनन्तर चयन याग करने का विधान है। उखानिर्माण के लिए मिट्टी अध्वर्यु लाता है। लाते समय अध्वर्यु एक घोड़ा और एक गर्दभ को ले जाता है। जहाँ से उपयुक्त मिट्टी लेता है वहाँ घोड़े को मृत्संस्कार के लिए घुमाता है और गर्दभ पर मिट्टी रख कर ले आता है। मिट्टी ले आते समय घोड़े के गले में बधी हुई रस्सी को 'इमामगृभ्णन् रशनाम्' मन्त्र पढ़कर पकड़ता है। इसी का विधान है 'इत्यश्वाभिधानीमादत्ते। अभिधानी शब्द का अर्थ है रस्सी। 'अश्वाभिधानीम्' मे द्वितीया 'इमामगृभ्णन्' मंत्र का अश्वरशना ग्रहण में विनियोग करती है। अर्थात् इस मंत्र का उच्चारण कर घोड़े की रशना का ग्रहण करना चाहिए। मंत्र अङ्ग है रशनादान अङ्गी है द्वितीया श्रुति इसमें प्रमाण है।

मंत्र के प्रतीक को लेकर 'इति' शब्द का विनियोग होने से शंका होती है कि वाक्य प्रमाण से मंत्र का विनियोग क्यों न हो? द्वितीया श्रुति से विनियोग क्यों कहा जा रहा है? इस शंका का अनुवादक ग्रन्थ है—यत्तु वाक्यीयोऽयं विनियोग

तन्न, तथा सति वाक्याल्लिङ्गस्य बलीयस्त्वेन यावद्वाक्यादश्वाभिधान्यङ्गं[1] भवति तावल्लिङ्गाद्रशनामात्राङ्गत्वमेव स्यात्, 'स्योनं ते सदनं कृणोमी' त्यस्येव सदनाङ्गत्वम्। श्रौतविनियोगपक्षे तु यावल्लिङ्गाद्रशनामात्राङ्गत्वं सम्भवति[2] तावत् श्रुत्या 'ऐन्द्र्या गार्हपत्यमुपतिष्ठते' इत्यत्र तृतीयाश्रुत्या ऐन्द्र्या ऋचो गार्हपत्योपस्थानाङ्गत्ववदश्वाभिधान्यां विनियोगः क्रियते इति युक्तं मन्त्रस्याश्वाभिधान्यङ्गत्वम्। तस्माच्छ्रौत एवायं विनियोगः।

---

इति। शंका निराकरण ग्रन्थ है—तन्न इत्यादि। समाधान का भाव है कि मन्त्र में 'रशनाम्' सामान्य शब्द है। वह घोड़े की भी हो सकती है गर्दभ की भी। मन्त्र गत सामर्थ्य-लिङ्ग उभय साधारण है। अर्थात् दोनों रशनाओं का ग्रहण लिङ्ग प्रमाण से अवगत होता है। वाक्य प्रमाण कहता है, अश्वरशना का ग्रहण करो। वाक्य तीसरा प्रमाण, और लिङ्ग दूसरा है। बलाबलाधिकरण के सिद्धान्त से वाक्य प्रमाण से लिङ्ग प्रमाण प्रबल निश्चित है। दुर्बल वाक्य प्रमाण की प्रवृत्ति से पूर्व ही लिङ्गप्रमाण प्रवृत्त होकर मंत्र को रशना-सामान्य ग्रहण में विनियुक्त कर देगा। इस का दृष्टान्त ग्रन्थ है—स्योनं ते सदनम् इत्यादि।

'स्योनं ते सदनं कृणोमि घृतस्य धारया सुशेवं कल्पयामि।
तस्मिन् सीदामृते प्रतितिष्ठ व्रीहीणां मेध सुमनस्यमानः॥

यह समग्र मन्त्र है। इसका पूर्वार्ध पुरोडाश पात्र में घृत की धारा से स्थान सदन-बनना इस अर्थ में सामर्थ्य रखता है और उत्तरार्द्ध पुरोडाश को पात्र में सादन-बैठाना इस अर्थ में सामर्थ्य रखता है। सामर्थ्य-लिङ्ग से पूर्वार्ध और उत्तरार्ध को सदन एवं सादन में मन्त्र का विनियोग अवगत है। 'तस्मिन्' इस तच्छब्द से पूर्वार्द्ध तथा उत्तरार्द्ध की एकवाक्यता अवगत होने से वाक्य प्रमाण समग्र मन्त्र को सदन या सादन में विनियोग करेगा। वाक्य से लिङ्ग के प्रबल होने से सदन में पूर्वार्ध, सादन में उत्तरार्ध का विनियोग माना गया है। अतः वाक्य प्रमाण से विनियोग मानना उचित नहीं। द्वितीया श्रुति से विनियोग मानने पर, लिङ्ग प्रमाण का प्रसर न होगा। लिङ्ग प्रमाण रशना-सामान्य में मन्त्र का विनियोग करने के लिए जब प्रवृत्त होता है उससे पूर्व ही प्रबल श्रुति अश्वाभिधान्यङ्गत्व मन्त्र का बोधन कर देगी तो लिङ्ग प्रमाण की प्रवृत्ति रुक जायगी। जैसे 'ऐन्द्या गार्हपत्यमुपतिष्ठते' में ऐन्द्री इन्द्रदेवता का प्रकाशन करने वाली ऋचा 'कदाचन स्तरीरसि' आदि के सामर्थ्य से इन्द्र के उपस्थान में मन्त्र के विनियोग के प्रवृत्त होने से पूर्व ही 'गार्हपत्यम्' यह द्वितीया श्रुति गार्हपत्य के उपस्थान में मन्त्र का विनियोग कर देती है उसी प्रकार प्रकृत में श्रुति प्रमाण अश्वरशना ग्रहण में मन्त्र का विनियोग कर देता है। इसकी विवेचना आगे की जायगी। अतः यहाँ श्रौत ही विनियोग है, वाक्यविनियोग नहीं।

---

१. ङ्गत्वं सम्भ० २. भवति

'यदाहवनीये जुहोती'त्याहवनीयस्य होमाङ्गत्वं सप्तमीश्रुत्या। एवमन्योऽपि विभक्तिश्रुत्या विनियोगो ज्ञेयः।

पशुना यजेतेत्यत्रैकत्वपुंस्त्वयोः समानाभिधानश्रुत्या कारकाङ्गत्वम्।

---

द्वितीया श्रुति से अंगत्व के प्रदर्शनानन्तर चतुर्थी पञ्चमी और षष्ठी श्रुतियों का विनियोजकत्व प्रदर्शित करना चाहिए था, किन्तु वे प्रसिद्ध हैं यह समझ कर सप्तमी श्रुति का उदाहरण प्रस्तुत करते हैं—यदाहवनीये जुहोति। यह वाक्य आहवनीयाधिकरणक होम का विधायक है। 'आहवनीये' में सप्तमी अधिकरण अर्थ में है। यह सप्तमी आहवनीय का होमाङ्गत्व बतलाती है। अर्थात् होम अङ्गी है और आहवनीय अङ्ग है। चतुर्थी श्रुति का उदाहरण है—मैत्रावरुणाय दण्डं प्रयच्छति'। यहाँ चतुर्थी श्रुति दण्डदान के अंगत्व को बतलाती है। 'अग्नेस्तृणान्यपचिनोति' इसमें पञ्चमी तृणापचय का अङ्गत्व बोधन करती है। 'यजमानस्य याज्या' यहाँ षष्ठी याज्या के अंगत्व की बोधक है। इस प्रकार विभक्ति श्रुतियों का उदाहरण समझना चाहिए।

समानाभिधान श्रुति का उदाहरण दिया है—पशुना यजेत आदि। समानाभिधानश्रुति शब्द का अर्थ पूर्व कहा जा चुका है। इस श्रुति का उदाहरण 'पशुना यजेत' है। तैत्तिरीय संहिता (६.३.११) में 'यो दीक्षितो यदग्नीषोमीयं पशुमालभेत' वाक्य श्रुत है। 'अग्नीषोमीयम्' इस तद्धितान्त शब्द के द्रव्य देवता संबन्ध प्रतिपादक होने से 'आलभेत' की याग में लक्षणा करके यजेत ऐसा लक्ष्य मानकर पशुना यजेत यह कहा गया है। 'लभेत' की याग में लक्षणा करके आख्यातार्थ भावना में याग धात्वर्थ करण है—यागेन भावयेत् बोध होता है। उस याग का विशेषण है 'अग्नीषोमीयं पशुम्' अतः अग्नीषोमीय-पशुद्रव्यक-यागेन भावयेत्' यह शाब्दबोध संपन्न हुआ। इसी का रूपान्तर है 'पशुना यजेत' अथवा किसी शाखान्तर में 'पशुना यजेत' का पाठ उपलब्ध मानकर यह वाक्य वाक्यान्तर प्राप्त याग को उद्देश्य कर पुंस्त्व-संख्या से विशिष्ट कारक का विधायक है ऐसा खण्डदेवाचार्य और पार्थसारथिमिश्र का मत है[1]। पुंस्त्व और संख्या ये दोनों तृतीया कारक के अंग हैं, इसमें प्रमाण है—समानाभिधान श्रुति। 'टा' प्रत्यय से ये तीनों अभिहित हैं और उनमें प्रत्ययार्थ कारक प्रधान है। यह सुबन्तस्थल का उदाहरण है। इसी प्रकार तिङन्त का भी उदाहरण है,—'यजेत' में 'त' आख्यात से एकत्व संख्या एवं भावना अभिहित हैं, अतः समानाभिधान होने से संख्या भावना का अंग

---

१ इस स्थल में ज्ञातव्य है कि पुंस्त्व और संख्या प्रातिपदिकार्थ में रहने वाले हैं तथापि यह कहा जा चुका है 'प्रधानान्वयस्याभ्यर्हितत्वात्' न्याय से प्राथमिक बोध में सभी प्रधान के साथ अन्वित होकर पाष्ठिक बोध में प्रातिपादिकार्थ से अन्वित होते हैं।

यजेतेत्याख्याताभिहितसङ्ख्याया भावनाङ्गत्वं समानाभिधानश्रुतेः। एकपद-श्रुत्या च यागाङ्गत्वम्।

न चामूर्तायास्तस्याः कथं यागाङ्गत्वमिति वाच्यम्; कर्तृपरिच्छेद-द्वारा तदुपपत्तेः। कर्ता चाक्षेपलभ्यः। आख्यातेन हि भावनोच्यते। सा च कर्तारं विनाऽनुपपन्ना तमाक्षिपति।

( आख्यातार्थनिरूपणम् )

ननु किमित्येवं वर्ण्यते–आक्षेपलभ्यः कर्तेति। आख्यातवाच्य एव किं न स्यात्। आख्यातश्रवणे भावनाया इव कर्तुरपि प्रतिपत्तेः। न च भावन-यैवाक्षेपसंभवे किमिति तद्वाचकत्वं कल्पनीयमिति साम्प्रतम्। तथा सति आख्यातवाच्यकर्त्रैव भावनाक्षेपसंभवे तद्वाचकत्वमपि न स्यात्।

---

है। एकपदश्रुति का उदाहरण है—एकपदश्रुत्या च यागाङ्गत्वम्। 'यजेत' यह तिङन्त पद प्रकृति से याग का और प्रत्यय से संख्या का अभिधायक है। अतः संख्या याग की भी अंग है। इस प्रकार संख्या समानाभिधान श्रुति से भावना की अंग होती है और एकपद श्रुति से याग की अंग होती है।

इसमें प्रश्न होता है कि याग तो क्रिया है उसमें संख्या जो अमूर्त है वह अन्वित होकर क्या उपकार करेगी? न चामूर्तायास्तस्याः कथं यागाङ्गत्वम् इति वाच्यम्=इति न च वाच्यम्। समाधान ग्रन्थ है—कर्तृ परिच्छेदद्वारा तदुपपत्तेः। अमूर्त संख्या सचमुच ही क्रिया की उपकारिणी साक्षात् नहीं हो सकती है किन्तु पूर्वोक्त सरणि का अवलंबन करके संख्या अपना प्राथमिक संबन्ध भावना से करेगी। इस प्रकार संख्या भी उपकारक हो जायगी और शाब्दबोध होगा—एकत्वावच्छिन्नः कर्ता यजेत। यह कथन तो ठीक है किन्तु कर्ता की प्राप्ति किससे है? आप मीमांसक आख्यात का अर्थ भावना मानते हो तो कर्ता कहा से मिलेगा? उत्तर है—कर्ता चाक्षेपलभ्यः। कर्ता का लाभ अन्यथानुपपत्तिरूप अर्थापत्ति प्रमाण से होता है। जब कि आख्यात की भावना है और वह प्रवृत्ति रूप है, तब वह विना पुरुष-कर्ता के संबन्ध के कैसे रह सकती है। कर्ता के विना प्रवृत्ति अनुपपन्न है अतः प्रवृत्ति, कर्ता का आक्षेप करती है। प्रवृत्ति चेतन धर्म है। अपने आश्रय चेतन के विना वह रह नहीं सकती।

आख्यातार्थ कर्ता मानने वाले वैयाकरण का शंका-ग्रन्थ है–ननु किमित्येवं वर्ण्यते, आदि। आख्यात का वाच्य कर्ता क्यों नहीं? जो जिससे प्रतीत होता है वह उसका वाच्य होता है 'यच्च यस्मात्प्रतीयते तत् तस्य वाच्यम्' यह मीमांसकों का न्याय है। अतः आख्यात का वाच्य कर्ता क्यों नहीं होता, यह शंका है। यदि कहो कि भावना से आक्षेपद्वारा कर्ता का लाभ हो जाने पर आख्यात का अर्थ कर्ता

१०

किं च भावनाया न केवलं कर्त्रैव सम्बन्धः, कारकान्तरेणापि सम्बन्धात्। अतः सा न झटिति कर्तारमेवाक्षिपेत्, विशेषाभावात्। कर्ता तु भावनयैव संबद्धो न कारकान्तरेण, 'गुणानां च परार्थत्वादसम्बन्धः समत्वात्स्यात्' इति न्यायात्। अतः स झटिति तामाक्षिपेदिति स एवाख्यातवाच्यः। भावना तु आक्षेपलभ्यैव किं न स्यात्।

किंचैवं तृतीयादिविभक्तीनामपि करणादिवाचकत्वं न स्यात्, तेषामपि कर्तृवदाक्षेपलाभसंभवात्।

---

क्यों माना जाय तो ऐसा कहना उचित नहीं है, क्योंकि हम भी कह सकते हैं कि कर्ता से ही भावना का आक्षेप हो सकता है। इस संदर्भ में अन्यतर पक्ष का साधक तर्क न होने से विनिगमनाविरह है।

वैयाकरण अपने पक्ष के समर्थन में तर्क उपस्थित करते हैं—किञ्च भावनाया न केवलं कर्त्रैव संबन्धः। किसी का किसी के साथ संबन्ध रहने मात्र से वह उसका आक्षेपक बन जाता है, ऐसा स्वीकार करने से सभी के साथ साक्षात् परंपरा से संबद्ध रहते ही हैं। जैसे भावना का कर्ता से संबन्ध है वैसे ही करण आदि कारकों से भी संबन्ध विद्यमान है। तब करण आदि कारकों का भी आक्षेप मानना पड़ेगा। इसलिए आक्षेप उसका मान सकते हैं जो असाधारण संबन्ध रखता हो। असाधारण संबन्ध भावना के साथ कर्ता का ही रहता है। ऐसी अवस्था में इतर कारकों की अपेक्षा कर्ता का ही क्यों आक्षेप होता है? मेरे मत में कर्तृकारक का क्रिया-भावना के साथ ही सम्बन्ध है, करण आदि कारकों के साथ सम्बन्ध नहीं है, क्योंकि जैसे कर्ता क्रिया का गुणभूत है वैसे करण आदि कारक भी 'गुणानाञ्च परार्थत्वाद-संबन्धस्समत्वात्स्यात्' यह न्याय है। परार्थ—पर ही अर्थ-प्रयोजन है जिनका उनका परस्पर अन्वय नहीं हो सकता। इसलिए कर्ता ही भावना का आक्षेपक है, आख्यात का वाच्य अर्थ कर्ता ही है भावना नहीं, यह तर्क युक्तिसंगत है।

यह सत्य है कि भावना का संबन्ध कर्ता के साथ जैसा है वैसा ही सम्बन्ध करण आदि इतर कारकों के साथ भी है किन्तु प्रथम वह संबन्ध कर्ता के साथ ही रखता है। इतर कारकों के साथ भावना का संबन्ध कर्ता के अधीन है, क्योंकि भावना अर्थात् प्रवृत्ति, वह पुरुष का ही व्यापार है अतः भावना-प्रवृत्ति के साथ इतर कारकों का संबन्ध बहिरंग है क्योंकि वे धात्वर्थ से संबन्ध रखने वाले हैं। प्रवृत्ति-रूप भावना कर्तृगत ही होती है। अतः कर्ता अन्तरंग कोटि में प्रथम आता है। 'उपक्रमोपसंहार' न्याय से प्रथम उपस्थित का परित्याग उचित नहीं है। इसलिए भावना प्रथम उपस्थित कर्ता की ही आक्षेपक होगी, कारकान्तरों की नहीं। मीमांसकों की इस शंका के उत्तर में वैयाकरण की उक्ति है—किञ्चैवं तृतीयादिविभक्तीनामपि आक्षेपलाभसंभवात्। इस प्रकार कहने से कि आक्षेपलाभ मात्र से आख्यात का

किंच यदि कर्ता न वाच्यः स्यात् कथमेकत्वं तेनान्वियात् ? न हि शाब्दमशाब्दे[1]नान्वेतीति युक्तम् । अन्यथा ऊहादिलोपप्रसङ्गः । किंच देवदत्तः

---

वाच्य कर्ता नहीं, किन्तु भावना है तो तृतीया तथा चतुर्थी आदि विभक्तियों के करण तथा संप्रदान आदि अर्थ वाच्य क्यों माने जाँय; यदि कहें कि तृतीया चतुर्थी आदि विभक्तियाँ करण संप्रदान आदि अर्थों में अनुशासन के द्वारा विहित हैं तो जैसे मीमांसकों का अवलंब उपक्रमोपसंहार न्याय है वैसे वैयाकरण का अवलंब 'कर्तृकरणयोस्तृतीया' 'संप्रदाने चतुर्थी' आदि अनुशासन है ।

मीमांसकों को यह शंका हो सकती है कि मेरी ओर से अनुशासन की मान्यता है ही, किन्तु भावना से कर्ता का आक्षेप जैसे नियमसिद्ध है वैसा आक्षेप करण आदि कारकों का नहीं क्योंकि भावना से करण आदि कारकों का संबन्ध व्यभिचरित है और कर्ता का अव्यभिचरित है । इसलिए कर्ता का आक्षेपलाभ उचित सिद्ध होता है । इस शंका के उत्तर में—किञ्च यदि कर्ता न वाच्यस्स्यात् इत्यादि ग्रन्थ प्रवृत्त है । वैयाकरण का यह भाव है कि 'देवदत्तः पचति' आदि स्थल में 'ति' प्रत्यय एकत्व संख्या का वाचक है, क्योंकि कर्ता के एकत्व की विवक्षा में ही 'पचति' में एकवचन आया है, और वह शाब्द है = शब्द वाच्य है और आक्षेप लभ्य होने से कर्ता अशाब्द है । शाब्द संख्या अशाब्द कर्ता के साथ कैसे संबद्ध होगी; क्योंकि 'न हि शाब्दमशाब्देनान्वेति' यह न्याय बाधक है । इस न्याय की मान्यता मीमांसकों के भी पक्ष में होनी चाहिए । अन्यथा शाब्द और अशाब्द अर्थ का विकृति सौर्य याग में अर्थ के साथ अन्वय मानने पर अन्वित हो 'अग्नये जुष्टं निर्वपामि' मन्त्र का ऊह सिद्ध नहीं होगा । विकृति याग में प्रकृति याग से अतिदेश के द्वारा आये हुए पदार्थों के विकृति याग के अनुसार अन्यथानयन को ऊह कहते है । अर्थात् प्रकृति दर्शपूर्णमास याग के अग्नि देवता के प्रकाशन हेतु निर्वाप मंत्र 'अग्नये जुष्टं निर्वपामि' पढ़ा गया है । इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए अग्नि देवता के लिए यागार्थ पर्याप्त हवि-व्रीहि आदि द्रव्य को अलग करते हैं । इसी को निर्वाप कहते हैं । यह मन्त्र 'सौर्यं चरुं निर्वपेत्' से विहित विकृति सौर्य याग में अतिदेश के द्वारा वही निर्वाप साधन बनकर प्राप्त हुआ । इस याग में 'सूर्य' देवता होने से सूर्य देवता के प्रकाशन हेतु 'अग्नये' पद को हटाकर उसके स्थान में 'सूर्याय' पद का प्रक्षेप किया जाता है, यह ऊह है । यदि अशाब्द अर्थ शाब्द अर्थ के साथ अन्वित हो सकता है तो सूर्य पद के प्रक्षेप के विना ही स्मरण आदि उपायों से सूर्य को समझकर विकृति सौर्य याग में 'अग्नये जुष्टं निर्वपामि' मन्त्र का प्रयोग करते हुए ( सूर्याय इस ऊह के लिए भी ) निर्वाप किया जा सकता है । ऐसा करने पर न केवल ऊह का ही लोप होगा किन्तु अतिदेश, अनुषंग, और बाध का भी लोप होगा । इसलिए शाब्द अर्थ और अशाब्द अर्थ का परस्पर अन्वय नहीं मानना चाहिये ।

---

१. न्वेति

पचतीति सामानाधिकरण्यं न स्यात् । न हि केवलं भावनावाचकस्याख्या-तस्य देवदत्तपदेन सामानाधिकरण्यमुपपद्यते, एकार्थनिष्ठत्वाभावात् । कर्तृ-वाचकत्वे तूपपद्यत एव । 'लः कर्तरी'ति व्याकरणस्मृतिविरोधस्तु कर्तुरन-भिधेयत्वे स्पष्ट एव ।

---

क्योंकि विकृति स्थलों में भावना की कथंभावाकांक्षा होने पर 'प्रकृतिवद्विकृतिः कर्तव्या' इन शब्दों की कल्पना की जाती है । अब इन शब्दों की कल्पना की क्या आवश्यकता होगी । क्योंकि उपमिति प्रमाण से विकृति सौर्य याग का रूप प्रकृति आग्नेय याग के रूप से सिद्ध हो जाता है और प्रकृत पदार्थों की केवल उपस्थिति से सौर्य याग की इतिकर्तव्यताकांक्षा शान्त हो जाती है । इसीप्रकार अनुषंग और अध्याहार आदि का लोप हो जायगा ।

वैयाकरण दूसरा दोष देता है—किञ्च आदि । 'देवदत्तः पचति' में आख्यात का अर्थ तुम्हारे पक्ष में भावना, देवदत्त पद कर्ता का बोधक है । भिन्नार्थक इन दोनों का एकार्थबोधकत्व रूप सामानाधिकरण्य कैसे सिद्ध होगा । मेरे मत में आख्यात का अर्थ कर्ता है, उसी का विशेष परिचायक है 'देवदत्त' पद । इसप्रकार मेरे मत में सामानाधिकरण्य उपपन्न हो जाता है ।

इस संदर्भ में मीमांसक का यह अभिप्राय है कि आख्यातार्थ भावना की उप-पत्ति, कर्ता के बिना बनती नहीं; अतः लक्षणा से या अर्थापत्ति से कर्ता की उपस्थिति कराकर सामानाधिकरण्य बनाया जा सकता है, यह तर्क संगत नहीं । क्योंकि मीमांसक गो अरुणा आदि शब्दों की शक्ति आकृत्यधिकरण न्याय से गोत्व आरुण्य में मानता है । ये जातियाँ अपने संबद्ध व्यक्तियों के आश्रित हैं । अतः आनयन एवं क्रयण आदि क्रियाओं को सिद्ध करने के लिए स्वाश्रय व्यक्तियों के आक्षेपक हो सकते हैं अर्थात् अभेदोपचार से व्यक्ति के लक्षक बन सकते हैं । किन्तु आख्यातार्थ भावना-व्यापार रूप है, व्यापार शरीरसमवेत है, शरीर और शरीरी का अभेदोपचार मानकर भी व्यापार का आश्रय शरीर ही होगा, शरीरी = आत्मा नहीं । शरीर के साथ ही व्यापार का समवाय है, शरीर है अचेतन, वह स्वतन्त्र नहीं हो सकता । 'स्वतन्त्रः कर्ता' अनुशासन से कर्ता चेतन ही स्वतन्त्र है । अतः चेतन ही कर्ता होगा । इस चेतन कर्ता का और व्यापार का अभेदोपचार संभव नहीं है । यदि संभव है तो 'दण्डो देवदत्तः' आदि में भी दण्डशब्द पुरुष का लक्षक हो जायगा । किन्तु ऐसा अनुभव सिद्ध नहीं है । इसलिए आख्यात का भी पुरुष-कर्तृ लक्षकत्व ठीक नहीं है । आख्यातार्थ कर्ता मानने पर एकत्व आदि संख्या के अन्वय में कोई बाधा नहीं होगी ।

व्याकरण अनुशासन का उल्लंघन मीमांसक को करना पड़ता है । पाणिनि 'लः कर्मणि भावे चाकर्मकेभ्यः' सूत्र द्वारा 'कर्तरि' के अनुषंग से कर्ता अर्थ में लकार

किं च कर्तुरनभिधेयत्वे देवदत्तेन पचतीति प्रयोगप्रसङ्गः। तृतीया हि अनभिहितयोः कर्तृकरणयोर्विहिता, आख्यातेन कर्ता[1] नाभिहित इति कर्तृवाचिनी तृतीया स्यादेव। कर्तुरभिधाने तु अभिहितत्वादेव तृतीया न प्राप्नोति, तस्या अनभिहिताधिकारस्थत्वात्। देवदत्तः पचतीति प्रथमा तु प्राप्नोत्येव, प्रथमाया अभिहितकारकविभक्तित्वात्, प्रातिपदिकार्थमात्रवाचित्वाद्वा। न च तदा प्रातिपदिकेनैवार्थस्योक्तत्वात् प्रथमावैयर्थ्यम्। लिङ्गसङ्ख्याप्रतिपत्त्यर्थं तस्या आवश्यकत्वात्। केवलप्रातिपदिकस्य प्रयोगासाधुत्वाच्च। ततश्च यदि कर्ता न वाच्यस्स्यात् देवदत्तेन पचतीति प्रयोगस्स्यात्। तस्मादाख्यातवाच्यः कर्तेति सिद्धमिति पूर्वपक्षसङ्क्षेपः।

अत्राहुः—स एव हि शब्दस्यार्थो यः प्रकारान्तरेण न लभ्यते, 'अनन्यलभ्यश्शब्दार्थ' इति न्यायात्। अत एव न गङ्गापदस्य तीरमर्थः लक्षणयैव

---

का विधान करते हैं। इस स्मृति का उल्लंघन होगा। इसीप्रकार आख्यात के द्वारा कर्ता के अनभिहित होने पर स्मृति का विरोध स्पष्ट है।

दोषान्तर का उद्भावक ग्रन्थ है—किञ्च आदि। 'अनभिहिते' अधिकार में 'कर्तृकरणयोस्तृतीया' इस सूत्र से तृतीया विभक्ति विहित है। 'देवदत्तः पचति' में 'ति' प्रत्यय कर्ता का अभिधायक नहीं होगा तो देवदत्त पद में तृतीया प्राप्त होगी—'देवदत्तेन पचति' प्रयोग होने लगेगा। आख्यात का अर्थ कर्ता मानने पर कर्ता के अभिहित होने से तृतीया की प्रसक्ति नहीं होगी और अभिहित कारक होने से प्रथमा विभक्ति ही होगी। अभिहितकारकविभक्तित्वात् का अर्थ है—अभिहित जो कर्तृकारक या कर्मकारक तत्संबन्धी या तद्बोधक विभक्ति। यद्यपि प्रथमा अभिहित कारक नहीं है क्योंकि 'प्रातिपदिकार्थलिङ्गपरिमाणवचनमात्रे प्रथमा' सूत्र से प्रातिपदिक के अर्थ में ही प्रथमा का विधान है तथापि कर्ता के लिंग और संख्या के बोध के लिए विभक्ति की आवश्यकता है ही, अन्यथा जहाँ प्रथमा नहीं वहाँ 'न केवला प्रकृतिः प्रयोक्तव्या नापि प्रत्ययः' न्याय से वह प्रयोग असाधु हो जायगा। अतः सिद्ध हुआ कि आख्यातवाच्य कर्ता ही है।

सिद्धान्ती मीमांसक का ग्रन्थ है—अत्राहुः। वही शब्द का शक्यार्थ माना जाता है जो लक्षणा आदि अन्य प्रकारों से ज्ञात न हो। यही 'अनन्यलभ्यः शब्दार्थः' न्याय है। तात्पर्य यह है कि एक शब्द से अनेक अर्थ प्रतीयमान होंगे। इससे सभी अर्थ शब्द के अभिधेय हैं ऐसा स्वीकार करना न्याय्य नहीं है। 'अन्याय्यश्चानेकार्थत्वम्' न्याय है। जहाँ तक संभव है, एक शब्द का एक ही अर्थ

---

१. र्तानभि

प्रतिपत्तिसम्भवात् । अत एव च न वाक्यार्थे शक्तिः । एवं चाख्यातवाच्यभावना कर्तारं विनानुपपन्ना तमाक्षिपतीत्याक्षेपादेव कर्तुः प्रतिपत्तिसम्भवे किमिति तद्वाचकत्वमाख्यातस्य कल्पनीयम् ।

न च विनिगमनाविरहः । कृतिमान् हि कर्ता, एवं च कृतेरेव भावनात्व-

---

माना जाना चाहिए। जिस स्थल में अनेक अर्थ प्रतीत होते हैं वहाँ शब्द की शक्ति एक ही अर्थ में है, और अन्य अर्थों का ज्ञान लक्षणा आदि के द्वारा कराना चाहिए। शक्ति भी उसी अर्थ में कल्पित हो सकती है जिसमें शक्तिकल्पना के बिना अर्थ का ज्ञान और प्रयोग न बन सकता हो। इस प्रकार एक अर्थ में शक्ति स्वीकृत होने के अनन्तर अवशिष्ट अर्थों का ज्ञान प्रकारान्तर से हो सकता हो तो उन अर्थों में शब्द की शक्ति की कल्पना का अवसर नहीं रह जाता है। जैसे गंगायां घोषः में गंगाशब्द के तीर में, सिंहो माणवकः में सिंहशब्द के माणवक में शक्ति नहीं है। प्रकृत में 'पचति' के आख्यात के द्वारा भावना, कर्ता, कर्तृगत संख्या, पुरुषोपग्रह, और काल इतने अर्थ ज्ञात हो रहे हैं। इनमें से एक भी भावना का आक्षेपक नहीं बन सकता है। क्योंकि भावना के बिना भी काल-संख्या आदि की सत्ता रह सकती है तो काल-संख्या आदि, भावना के आक्षेपक नहीं हो सकते। कर्ता और भावना का संबन्ध तो है, किन्तु 'चैत्रः पचति' में चैत्र की प्रवृत्ति के अनन्तर ही वह पाक का कर्ता होगा। जब कि वह पाक का प्रयत्न नहीं करता है तब उसका कर्तृत्व ही नहीं है। कर्तृत्वसिद्धि के लिए भावना का आक्षेप करना होगा, और उस भावना में कर्त्रपेक्षा से अप्राधान्य स्वीकार करना होगा। भावना में अप्राधान्य मानने से 'भावप्रधानमाख्यातम्' स्मृति का विरोध स्वीकार करना होगा। इसलिए कृतिविशिष्ट कर्ता में आख्यात की शक्ति की कल्पना से गौरव होता है। इसकी अपेक्षा कृतिरूप भावना में आख्यात की शक्ति मानने में लाघव है। इस प्रकार शक्ति के निश्चय से कर्ता आक्षेपलभ्य होगा और 'अनन्यलभ्यः शब्दार्थः' इस न्याय का अनुसरण सिद्ध हो जाता है। कर्ता के समान काल-संख्या आदि का आक्षेप संभव नहीं है क्योंकि कालान्तर में भी भावना का संबन्ध देखा जाता है। इसी न्याय से वैयाकरणों का यह कथन भी युक्तिसम्पन्न होता है कि वाक्य की अखंड वाक्यार्थ में शक्ति नहीं है। क्योंकि वाक्यार्थ अन्यलभ्य है। वाक्य में पदों के द्वारा उन-उन अर्थों के उपस्थित हो जाने पर वे अर्थ आकांक्षा, संनिधि और योग्यताओं से परस्पर संबद्ध होकर वाक्यार्थ के रूप में भासमान होते हैं। परस्पर संबद्ध अर्थ ही तो वाक्यार्थ है। इसके लिए पृथक् शक्ति कल्पना की क्या आवश्कता है! विनिगमनाविरह की शंका के उत्तर में मीमांसक अपने पक्ष की युक्ति प्रस्तुत करता है—कृतिमान् हि कर्ता। 'कर्ता' इस पद में विशेषणरूप से 'कृति' ( भावना ) और विशेष्य रूप से पुरुष भासमान हैं। इन दोनों में आख्यात का आकृत्यधिकरण न्याय से वाच्य कृति को ही मानना उचित है। उस अधिकरण का

पर्यायाया आकृत्यधिकरणन्यायेनाख्यातवाच्यत्वसम्भवे न तद्वतः कर्तुर्वाच्यत्वं कल्पनीयम्, गौरवप्रसङ्गात्। न च भावना कारकान्तरेणापि सम्बद्धा तदुज्झित्वा न झटिति कर्तारमाक्षिपतीति वाच्यम्। सा हि यथा नियमेन कर्त्रा संबद्धा न तथा करणादिकारकान्तरेण, तिष्ठतीत्यादिषु तया तदनाक्षेपात्। अतः प्रथमं सा कर्तारमेवाक्षिपति, न कारकान्तरम्। अत एव चाख्याताभिहिता सङ्ख्या न कारकान्तरेण सम्बध्यते, तस्य प्रथममनुपस्थितेः। अत एव

---

न्याय है—'नागृहीतविशेषणा बुद्धिर्विशिष्टमुपसंक्रामति' 'विशेष्यं नाभिधा गच्छेत् क्षीणशक्तिर्विशेषणे'। अर्थात् विशेषण के ज्ञान के बिना तद्विशिष्ट पदार्थ का ज्ञान नहीं होता, एवं विशेषण के बोध कराने से अभिधा शक्ति के क्षीण हो जाने पर वह विशेष्य की बोधिका नहीं हो सकती। इस न्याय से 'कृति' विशेषण में अभिधा के व्यापार के हो जाने से वह कृतिमान्—कृतिवाला विशेष्य के बोधन में व्यापृत नहीं हो सकता। विशिष्ट अर्थ के बोधन में शब्द का गौरव दिखाया जा चुका है। अतः सिद्ध हुआ कि विशेषण हो कर भासमान 'कृति' ( भावना ) में आख्यात की शक्ति माननी चाहिए। विशेष्य कर्ता का भान आक्षेप से सिद्ध हो जाता है।

पूर्वपक्षी की शंका थी कि यदि कर्ता का आक्षेप से भान है तो करण आदि इतर कारकों का भी भान आक्षेप से हो जायगा, तब तृतीया चतुर्थी आदि विभक्तियों का करण संप्रदान आदि अर्थवाचकत्व सिद्ध नहीं होगा। इस शंका का समाधान ग्रन्थ है—न च भावना आदि। जैसे कि भावना का संबन्ध कर्ता के साथ नियत है वैसे करण आदि दूसरे कारकों के साथ नहीं है। 'तिष्ठति' 'चलति' 'आस्ते' 'शेते' 'स्नाति' आदि में क्रमशः करण, कर्म अपादान, संप्रदान आदि का आक्षेप नहीं है, कर्ता का तो सब जगह संबन्ध नियत है। अतः अनियत संबन्ध वाले करण आदि का आक्षेप न होकर नियतसंबद्ध कर्ता का आक्षेप संगत ही है। इससे यह भी सिद्ध होता है कि आख्यात से अभिहित संख्या नियम से आक्षिप्त कर्ता के साथ संबद्ध रहेगी अन्य कारकों से नहीं। क्योंकि प्रथम उपस्थित कर्ता ही है, इतर कारक वैसे नहीं है। इससे यह भी सिद्ध हो जाता है कि तृतीया चतुर्थी आदि कारकों की करण संप्रदान आदि अर्थों की वाचकता में कोई बाधा नहीं है, क्योंकि भावना का उनके साथ कर्ता के समान नियत संबन्ध नहीं है। इस सन्दर्भ का निष्कर्ष यह हुआ कि भावना से जो नियतरूप से आक्षिप्त है उसी का वाच्यत्व स्वीकार किया जाता है। करण संप्रदान आदि अर्थ कर्ता के समान नियत नहीं है। अतः तृतीया चतुर्थी आदि विभक्तियों का करण संप्रदान के साथ वाच्य-वाचकभाव युक्तिसंगत है।

इस संदर्भ में यह ज्ञातव्य है कि आख्यात के द्वारा भावना अभिहित होकर वह कर्ता का आक्षेप अवश्य करेगी, जहाँ अभिहित नहीं है वहाँ इसका प्रश्न ही नहीं उठता है। एक घर में कुसूल में तण्डुल भरा था और उसके पास एक जल-

तृतीयादिविभक्तीनां करणादिवाचित्वम्, भावनायास्तैस्सह नियतसम्बन्धाभावेन तया तेषां नियमेनानाक्षेपात्। आख्यातश्रवणात्प्रागपि तृतीयादिविभक्तिश्रवणे करणादिप्रतीतेर्जायमानत्वाच्च। न च शाब्दी सङ्ख्या कथमशाब्देन कर्त्रान्वेतीति वाच्यम्। कर्त्तुर्लक्षणाङ्गीकारात्। यथा च लक्षितं तीरं शाब्देन घोषेणान्वेति, एवं लक्षितः कर्ता एकत्वेनान्वेष्यति। अत एव देवदत्तः पचतीति सामानाधिकरण्यमुपपद्यते, कर्तुर्लक्षणात्। न च मुख्ये सम्भवति किमिति लाक्षणि[1]कत्वं स्वीकार्यमिति वाच्यम्। अनन्यलभ्यशब्दार्थत्वस्य

---

भरा बर्तन भी था। किसी कारणवश उस घर में आग लग गई। कथञ्चित् जलभरे बर्तन में कुसूल से तण्डुल गिरे और वे ओदन बन गये। किन्तु यहाँ पाककर्ता कोई नहीं है। यहाँ आख्यातोपात्त भावना भी नहीं है। अतः यहाँ आक्षेप का प्रसंग नहीं उठता है। अतः आख्यात के द्वारा भावना का अभिधान होने पर वह अपने स्वरूप की सिद्धि के लिए कर्त्ता का आक्षेप अवश्य करेगी। आख्यातान्त शब्द के संबन्ध के बिना भी 'रामेण रामाय' आदि सुनने पर करणत्व तथा संप्रदान का बोध होता ही है। अतः विभक्तियों की तत्तद् अर्थवाचकता में कोई बाधा नहीं है।

पूर्वपक्षी ने कहा था कि आख्यात के द्वारा कर्ता के वाच्य न होने पर कर्ता के साथ संख्या का अन्वय नहीं हो पायेगा क्योंकि संख्या शाब्द है और कर्ता अशाब्द। शाब्द और अशाब्द के साथ अन्वय नहीं हो सकता आदि। इसका समाधान ग्रन्थ है—न च शाब्दी संख्या आदि। 'न हि शाब्दमशाब्देनान्वेति' इस न्याय का क्या अर्थ है? क्या 'शाब्दम्' शब्दाभिधेय-अर्थात् अभिधाके द्वारा शब्दाभिहित अर्थ का 'अशाब्देन' अर्थात् अभिधा के द्वारा शब्द से अनभिहित अर्थ के साथ अन्वय नहीं होता है, ऐसा अर्थ है? अथवा 'शाब्दम्' शब्द बोध्य अर्थ का 'अशाब्देन' शब्द के द्वारा अबोध्य अर्थ के साथ अन्वय नहीं होता है, ऐसा अर्थ है? दूसरे कल्प की मान्यता आप के पक्ष में भी न होगी। यदि प्रथम कल्प है तो 'गंगायां घोषः' में तीर के साथ घोष का अन्वय कैसा? क्योंकि 'तीर' अभिधा से गंगाशब्दाभिहित नहीं है। इस प्रकार अन्वय तो अनुभव सिद्ध है। इसी प्रकार आख्यात वाच्य संख्या का लक्षित कर्ता के साथ अन्वय करने पर न्याय का उल्लंघन नहीं है। अभिहित हो चाहे लक्षित हो सभी शाब्द ही हैं। शाब्द का शाब्द के साथ ही अन्वय माना जाता है। इससे 'देवदत्तः पचति' में लक्षित कर्ता के साथ देवदत्तपद का एकार्थवाचित्वरूप सामानाधिकरण्य भी सिद्ध हो जाता है। यह शंका तो हो सकती है कि वैयाकरण के मत में मुख्य सामानाधिकरण्य है, और मीमांसक के मत में लाक्षणिक सामानाधिकरण्य। मुख्य सामानाधिकरण्य के संभव होने पर लाक्ष-

---

१. कं स्वी०

व्यवस्थापितत्वात् । अन्यथा सिंहो देवदत्त इत्यपि सामानाधिकरण्यं मुख्यं स्यात् ।

किं च आख्यातवाच्यः कर्तेति वादिनोऽपि मते देवदत्तः पचतीति सामानाधिकरण्यं न मुख्यम्; तन्मते आख्यातेन तृतीयावन्निष्कृष्टशक्तिमात्ररूपकर्तृकारकाभिधानात्, शक्तिमद्द्रव्यस्याकृत्यधिकरणन्यायेनानभिधानात्, देवदत्तशब्देन च द्रव्यमात्राभिधानात्, अतश्च भिन्नार्थनिष्ठत्वात्तन्मतेऽपि न मुख्यं सामानाधिकरण्यम्, किंतु लाक्षणिकमेवेति न कश्चिद्विशेषः ।

---

णिक सामानाधिकरण्य मानना संगत नहीं है । समाधान ग्रन्थ है—अनन्यलभ्यशब्दार्थत्वस्य व्यवस्थापितत्वात् । यह कहा जा चुका है कि शब्द का अभिधेय वही अर्थ हो सकता है जो अन्य प्रकारों से लभ्यमान न हो । भावना ही अनन्यलभ्य है, कर्ता तो अन्य लभ्य है । इस प्रकार यदि नहीं स्वीकार किया जाय तो 'सिंहो देवदत्तः' में भी मुख्य सामानाधिकरण्य स्वीकार करना होगा ।

वैयाकरण की ओर से शंका हो सकती है कि 'सिंहो देवदत्तः' स्थल में देवदत्त को सिंह कहना प्रत्यक्ष बाधित है । अतः मुख्य सामानाधिकरण्य न मानकर सिंहगत क्रौर्यगुण के समान गुण देवदत्त में पाने से देवदत्त को सिंह कहा जाता है, तो गौण सामानाधिकरण्य लाचारी से स्वीकार किया जाता है । 'चैत्रः पचति' आदि स्थल में मुख्य सामानाधिकरण्य स्वीकार करने में कोई बाधा नहीं है, इस शंका के समाधान में ग्रन्थ प्रस्तुत हुआ—किं चाख्यातवाच्यः कर्तेति आदि । समाधान ग्रन्थ का तात्पर्य यह है कि आख्यात का वाच्य कर्ता है, यह कहनेवाले के पक्ष में भी 'देवदत्तः पचति' आदि स्थल में मुख्य सामानाधिकरण्य नहीं बन पाता । क्योंकि 'देवदत्त' शब्द का अर्थ द्रव्य है अर्थात् व्यक्ति है, आख्यात का अर्थ कर्तृकारक है, अर्थात् कर्तृत्व अर्थ है । कारक सामान्यक्रिया-संपादन की शक्ति रखते हैं । जैसे तृतीया करण कारक का अभिधान करती हुई करण में विद्यमान करणत्व अर्थात् क्रियानिर्वर्तकत्व शक्ति की ही अभिधायिनी है, उसी प्रकार आख्यात भी कर्तृत्वरूप क्रियानिर्वाहकत्व के शक्ति का ही अभिधायक है । वह शक्ति देवदत्तपदवाच्य द्रव्य में रहती है । यदि शक्तिमद्द्रव्य का वाचक आख्यात होता तो दोनों का सामानाधिकरण्य मुख्य हो सकता था । आकृत्यधिकरण के सिद्धान्त से आख्यात शक्तिमात्र का अभिधायक है, यह सिद्ध होता है । सार यह निकला कि देवदत्तपद का द्रव्य अर्थ है और आख्यात का कर्तृत्वशक्ति अर्थ है । इस प्रकार दोनों के भिन्नार्थक हो जाने से एकार्थप्रतिपादकत्वरूप मुख्य सामानाधिकरण्य वैयाकरणों के मत से भी सिद्ध नहीं है । अतः गौण सामानाधिकरण्य जैसे आप का है उसी प्रकार मेरा भी है, तो मीमांसक की अपेक्षा वैयाकरण के पक्ष में कोई विशेषता प्रतीत नहीं होती ।

'स स्वर्गः स्यात्सर्वान्प्रत्यविशिष्टत्वात्' इति ।

रात्रिसत्रन्यायेन वार्थवादिकं फलं कल्प्यताम् । रात्रिसत्राधिकरणे हि "प्रतितिष्ठन्ति ह वै य एता रात्रीरुपयन्ती" त्यत्र विध्युद्देशे फलाश्रवणात्फलमन्तरेण च विधिश्रुतेरनुपपत्तेरवश्यं फले कल्पयितव्ये आर्थवादिकं प्रतिष्ठाख्यं फलमित्युक्तम् । विश्वजिदधिकरणन्यायेनानुपस्थितस्वर्गकल्पने तस्य प्रकृतसम्बन्धकल्पने गौरवात, अर्थवादोपस्थितस्यैव प्रकृतफलत्वकल्पने लाघवात् । तदुक्तम्—

---

होगा । अतः फल की कल्पना आवश्यक है । इसलिए महर्षि जैमिनि ने सर्वाभिलषित स्वर्गफल कल्पना के लिए विश्वजिन्न्याय को प्रवर्तित किया है । जैमिनि का सूत्र है—'सः स्वर्गस्स्यात्सर्वान् प्रत्यवशिष्टत्वात्' । कल्पनीय फल स्वर्ग होगा । क्योंकि स्वर्ग ही सभी को अभीप्सित होता है । स्वर्ग सुखविशेष है, सुख को सभी चाहते हैं । कोई भी मुझे सुख न हो, ऐसा नहीं चाहता । इसलिए स्वर्ग फल ही सबके लिए अभिलषित है । अतः प्रयाज आदि स्वतन्त्र [1]स्वर्गफल के लिए ही हों, दर्शपूर्णमास का अंग क्यों माना जाय ? यह शङ्का का स्वरूप है ।

पूर्वपक्षी न्यायान्तर से प्रयाजादि अंगों के स्वतन्त्र फलार्थत्व की शङ्का करता है—रात्रिसत्रन्यायेन वा । विश्वजिन्न्याय की प्रवृत्ति वहाँ मानी जाती है जहाँ किसी अन्य प्रकार से फल नहीं मिलता हो । यदि विधि के अर्थवाद से फलप्राप्ति की सम्भावना हो तो वहाँ अर्थवाद से अवगत फल को मान लिया जाता है । 'प्रतितिष्ठन्ति ह वै य एता रात्रीरुपयन्ति' यह अर्थवाद वाक्य है । जो इन रात्रिसंज्ञक यागों का अनुष्ठान करते हैं वे प्रतिष्ठाफल को प्राप्त करते हैं, यह अर्थवाद का अर्थ है । अर्थात् प्रतिष्ठाप्राप्तिरूप फल का यह बोधक है । इस अर्थवाद के समीप 'ज्योतिर्गौरायुरिति त्र्यहा भवन्ति' विधिवाक्य श्रुत है । यह तीन दिनों में साध्य ज्योति, गौ और आयु नाम के सोमयाग का विधान करता है । इन तीनों का 'रात्रिसत्र' नाम है । विधिवाक्य में फल के अभाव से उसकी आकांक्षा होने पर अर्थवाद से बोधित प्रतिष्ठाफल से आकांक्षा का शमन किया जाता है । यही 'रात्रिसत्राधिकरण' न्याय है । इस न्याय से 'समिधो यजति' 'तनूनपातं यजति' आदि प्रयाजविधायक वाक्यों के समीप 'वर्म वा एतद्यज्ञस्य क्रियते यत्प्रयाजानूयाजा इज्यन्ते' श्रुत अर्थवाद से बोधित वर्म—कवचप्राप्तिरूप फल, प्रयाजों के लिये माना जा सकता है ।

---

१. शास्त्रकारों ने स्वर्ग को सुखविशेष भी माना है और देशविशेष भी । सुखविशेष में सभी का वह अभिलषित होने से कोई अन्तराय नहीं है । देशविशेष में भी पुत्र-पौत्र, पशु-धन आदि लौकिक फलों की अपेक्षा स्वर्गरूपी देशविशेषाकांक्षा मानव के लिए अभ्यर्हित ही है ।

'फलमात्रेयो निर्देशादश्रुतौ ह्यनुमानं स्यात्' इति।

तस्मा[1]द्विश्वजिन्न्यायेन रात्रिसत्रन्यायेन वा स्वतन्त्रफलार्थत्वे सम्भवति किमिति दर्शपूर्णमासाङ्गत्वं स्वीक्रियत इति चेत्—

मैवम्। स्वतन्त्रफलार्थत्वेऽन्यतराकाङ्क्षया सम्बन्धः स्यात्। न ह्यत्र फलस्य साधनाकाङ्क्षाऽस्ति। श्रूयमाणं हि फलं साधनमाकाङ्क्षति, न चात्र तत् श्रूयते। एवं च फलस्याकाङ्क्षाभावात् केवलं किं भावयेदिति प्रयाजानां भाव्याकाङ्क्षयैव स्वतन्त्रफलार्थत्वं स्यात्। दर्शपूर्णमासार्थत्वे तूभयाकाङ्क्षा प्रमाणम्। प्रयाजानां भाव्याकाङ्क्षाया इतरत्र च कथंभावाकाङ्क्षायाः सत्त्वात्। अन्यतराकांक्षातश्चोभयाकांक्षा बलीयसीति वक्ष्यते। ततश्च दर्शपूर्णमासार्थत्वमेव युक्तं न स्वतन्त्रफलार्थत्वमिति। तदुक्तम्—

---

अश्रुत स्वर्गफल की कल्पना करने की अपेक्षा अर्थवाद में श्रुतफल की कल्पना में लाघव है। इस न्याय के लिए महर्षि जैमिनि का सूत्र है-फलमात्रेयो निर्देशात् अश्रुतौ ह्यनुमानम्। आत्रेय महर्षि रात्रिसंज्ञक यागों के लिए आर्थवादिक फल मानते हैं क्योंकि वह फल अर्थवाद से निर्दिष्ट है। जहाँ इस प्रकार के फल श्रुत नहीं वहाँ विश्वजिन्न्याय से फल का अनुमान होता है, यह सूत्र का अर्थ है। अतः प्रयाजों को विश्वजिन्न्याय या रात्रिसत्र न्याय से स्वतन्त्र फल मिलने पर दर्शपूर्णमास के प्रति उन्हें अंग क्यों माना जाय ?

इस शंका का समाधान ग्रन्थ है—मैवम् आदि। समाधान ग्रन्थ का तात्पर्य है कि विश्वजिन्न्याय और रात्रिसत्रन्याय अपने जगह में है ही। इन न्यायों से प्रयाजों के लिए स्वर्ग या वर्मप्राप्तिरूप फल मिल सकते हैं। पूर्वपक्षी को कल्पित इस फल के प्रति प्रयाजों को अंग बनाना होगा, क्योंकि फल के जनक प्रयाज हैं। इन दोनों के अङ्गाङ्गिभाव के लिए आपका कौन प्रमाण हो सकता है ? कहना पड़ेगा 'स्थान' प्रमाण। स्थान अर्थात् अन्यतराकांक्षा। फल और प्रयाज दोनों में एक की आकांक्षा विश्वजित् न्याय से स्वर्ग हो अथवा रात्रिसत्रन्याय से वर्मप्राप्ति हो, ये दोनों कल्पित फल हैं। कल्पित फल की 'कथं भावयेत्' यह उपकारक आकांक्षा नहीं होगी। जहाँ फल विधिवाक्य में श्रूयमाण रहता है वहीं साधन की आकांक्षा कर सकता है। प्रकृत में फल श्रूयमाण नहीं है। अतः फल की आकांक्षा नहीं है, केवल प्रयाजों की 'किं भावयेत्' भाव्याकांक्षा होने से उसी का स्वतन्त्रफलार्थत्व कहना होगा। प्रयाजों को दर्शपूर्णमास का अंग मान लेने पर उभयाकांक्षारूप प्रकरण होता है। क्योंकि प्रयाजों की भाव्याकांक्षा, दर्शपूर्ण-

---

१. विश्वजिदधिकरणन्यायेन।

'द्रव्यसंस्कारकर्मसु परार्थत्वात्फलश्रुतिरर्थवादः स्यात्' इति ।

अत्र द्रव्ये फलश्रुतिः[1] "यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापꣳश्लोकꣳ शृणोति" इत्येवमाद्या । संस्कारे फलश्रुतिः "यदाङ्क्ते चक्षुरेव भ्रातृव्यस्य वृङ्क्ते' इत्येवमाद्या । कर्मणि फलश्रुतिः 'वर्म वा एतद्यज्ञस्य क्रियते यत्प्रयाजानूयाजा इज्यन्ते' इत्याद्या । कर्मपदं चारादुपकारककर्मपरं द्रष्टव्यम्, संस्कारकर्मणः पृथक्संकीर्तनादित्यास्तां तावत् ।

---

मास की कथंभावाकांक्षा, इस प्रकार उभयाकांक्षा है । अन्यतर की आकांक्षारूप स्थानप्रमाण से उभयाकांक्षारूप प्रकरण प्रबल है । अतः प्रबल प्रकरणप्रमाण से प्रयाज दर्शपूर्णमास का ही अंग है, स्वतन्त्र फल के लिए नहीं है[2] । इस प्रसंग में सूत्रकार का प्रमाण देते हैं—द्रव्यसंस्कारकर्मसु । द्रव्य-पर्णता आदि, संस्कार-सन्निपत्योपकारक-नेत्र का अञ्जन आदि, कर्म-आरादुपकारक-प्रयाज आदि विधायक वाक्यों में जो फलश्रुति = फलनिर्देश है, वह अर्थवाद = स्तावक है, अर्थात् फलसमर्पक नहीं है, क्यों ? परार्थत्वात्—ये सभी पदार्थ क्रत्वर्थ—क्रतु के लिए हैं, अर्थात् स्वतन्त्र फल के लिए नहीं हैं । द्रव्य में फलश्रुति है—'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं शृणोति' जिस यजमान का जुहूपात्र पलाशकाष्ठ से निर्मित हो वह यजमान अपकीर्ति को न सुनेगा । संस्कार की फलश्रुति है—यदाङ्क्ते चक्षुरेव भ्रातृव्यस्य वृङ्क्ते' सोमयाग में दीक्षित दीक्षा के समय अपने चक्षु में जो अंजन लगता है वह शत्रु की आँख को छिपा देता है अर्थात् उसे अन्धा बना देता है । कर्म की फलश्रुति है—'वर्म वा एतद्यजमानस्य यत्प्रयाजानूयाजा इज्यन्ते' यजमान के द्वारा प्रयाज अनूयाज आरादुपकारक जो अनुष्ठित होते हैं, वे यजमान के लिए वर्म—कवच रूप रक्षक बन जाते हैं । इस प्रकार द्रव्य-संस्कार और के विषय में अर्थवादों से जो फल कहे गये हैं, वे फल नहीं हैं किन्तु स्तावक अर्थवाद है, यह सिद्ध हुआ । यदि प्रयाजों का स्वतन्त्रफल के निमित्त अनुष्ठान होता तो इन अर्थवादों से बोधित फल माने जाते । महर्षि जैमिनि ने इसके लिए अवसर नहीं दिया है[3] ।

---

१. यस्य पर्णमयी जुहूर्भवतीत्येवमाद्या ख. पु.

२. देश के सभी प्रदेश केन्द्र से संबद्ध हैं । अलग प्रशासन रहते हुए भी अखंडता की दृष्टि से केन्द्र, प्रदेशों को अपने अधीन रखता है । कोई प्रदेश स्वतन्त्र प्रशासन चाहता हो तो वहाँ अन्यतराकांक्षा से संबन्ध करना होगा । पूरे देश का जो स्वातन्त्र्य है वह प्रदेश को चाहेगा नहीं, केवल प्रदेश की आकांक्षा होगी । यह अन्यतराकांक्षा है । अतः प्रदेश केन्द्र का अंग बन कर ही रहेगा ।

३. भाव यह है कि श्रौत यज्ञों में पदार्थ तीन प्रकार से विभक्त हैं—पुरुषार्थं क्रत्वर्थ और क्रतुयुक्तपुरुषार्थ । पुरुष की फलसिद्धि के लिए जो विहित है वह पुरुषार्थ । जैसे याग, होम, दान आदि । क्रतु की पूर्ति के लिए जो विहित है वह क्रत्वर्थ । जैसे प्रयाज

( प्रकरणस्य क्रियैकविषयत्वनिरूपणम् )

तदिदं प्रकरणं क्रियाया एव विनियोजकम्, न द्रव्यगुणयोः। तयोस्तु क्रियायोगाद्विनियोजकम्। कुत इति चेत्? शृणु—'यजेत स्वर्गकाम' इत्यत्राख्यातांशेनार्थीभावनाभिधीयते—भावयेदिति। सा चांशत्रयमपेक्षते—किं भावयेत्, केन भावयेत्; कथं भावयेदिति। तत्र भाव्याकांक्षायां षष्ठाद्यन्यायेन स्वर्गो भाव्यतयान्वेति—स्वर्गं भावयेदिति। करणाकांक्षायां समानपदोपात्तो यागो भावार्थाधिकरणन्यायेन करणतयान्वेति—यागेन स्वर्गं भावयेदिति। तत्र कथमिति कथंभावाकांक्षा[1] जायते। तस्यां चाकांक्षायां यत्संनिधौ पठितमश्रूयमाणफलकं च क्रियाजातं तदेवोपकार्याकांक्षा[2]यामितिकर्तव्यतात्वेनान्वय-

यह प्रकरणप्रमाण क्रियात्मक अंगों का ही विनियोजक होता है। श्रुति, लिङ्ग और वाक्य जैसे द्रव्य और गुण आदि के अंगत्व के बोधक हैं, वैसा प्रकरण नहीं है। प्रकरण क्रियात्मक पदार्थों का विनियोजक है। द्रव्य और गुण आदि का विनियोग क्रिया के द्वारा होता है। कारण यह है कि विधिवाक्य को देखकर मानव को स्वभावतः यह जानने की आकांक्षा होती है कि इस कर्म का फल क्या है? तदनन्तर इसका साधन क्या हैं? तदनन्तर इस साधन से इस फल का कैसे संपादन किया जाय? इनको किम्, केन और कथम् शब्दों से कहा जाता है। पहले उपपादन किया जा चुका है कि किम्? आकांक्षा होने पर षष्ठ अध्याय के प्रथम अधिकरण न्याय से स्वर्ग आदि फल का अन्वय किया जाता है। केन? आकांक्षा होने पर भावार्थाधिकरण न्याय से धात्वर्थ याग आदि अन्वित होते हैं—'यागेन स्वर्गं भावयेत्' 'होमेन स्वर्गं भावयेत्' 'दानेन स्वर्गं भावयेत्' आदि। तीसरी कथम्? आकांक्षा होने पर प्रधान याग की सन्निधि में जितने फलरहित वाक्य हैं,

आदि। पुरुष और क्रतु के उपकार के लिए जो विहित है वह क्रतुयुक्तपुरुषार्थ। जैसे 'दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्' आदि से विहित दधि आदि। देश की स्वतंत्रता और अखंडतारूप फलसिद्धि के लिए साधन प्रजातंत्र को माना है। यह प्रजातंत्र 'क्रतु' का स्थानापन्न पुरुषार्थ है। प्रजातन्त्र क्रतुसिद्धि के लिए केन्द्र प्रशासन-क्रत्वर्थ के रूप में है। उस क्रत्वर्थ रूप-केन्द्रप्रशासन के सहायक हैं सभी प्रदेशप्रशासन। जैसे—दर्शपूर्णमास पुरुषार्थ है, दर्शपूर्णमास क्रतु का अंग क्रत्वर्थ व्रीहि—यव आदि, उसके अंग हैं—अवहनन पेषण आदि सन्निपत्योपकारक, क्रतु का साक्षादङ्ग है, प्रयाज अनूयाज आदि आरादुपकारक हैं। इनमें सन्निपत्योपकारक हों चाहे आरादुपकारक, दोनों स्वतन्त्रफल के लिए नहीं हो सकते हैं। इसी प्रकार प्रदेशो के प्रशासन स्वतन्त्र फल के लिए नहीं हो सकते हैं।

१ कथम्भावाकाङ्क्षायां इति, क. पु. २. कांक्षया।

मनुभवितुं योग्यं, क्रियाया एव लोके कथंभावाकांक्षायामन्वयदर्शनात्। न हि कुठारेण छिन्द्यात्कथमित्याकांक्षायां हस्त इति केवलमुच्चार्यमाणोऽपि हस्तोऽन्वयं प्राप्नोति। किं तर्हि? हस्तेनोद्यम्य निपात्येत्युच्चार्यमाणे उद्यमननिपातने एव। [1]हस्तोऽपि तद्द्वारेणैवान्वयं प्राप्नोतीति सार्वजनीनमेतत्।

किं च कथंभावाकांक्षा नाम करणगतप्रकाराकांक्षा। [2]थमोः प्रकारवाचित्वात्। सामान्यस्य भेदको विशेषः प्रकारः। सामान्यं च क्रियारूपमेवाख्यातेनोच्यते। 'यजेत स्वर्गकाम' इत्यस्य ह्ययमर्थः—यागेन तथा कर्तव्यं यथा स्वर्गो भवतीति। क्रियासामान्यस्य च विशेषः क्रियैव भवति। न हि ब्राह्मणविशेषः परिव्राजकादिरब्राह्मणो भवति। एवं च करणगतक्रियाविशेषाकांक्षापरनामधेयकथंभावाकांक्षायां क्रियैवान्वेतीति युक्तम्। स च करणगतः

---

उनसे विहित जितनी क्रियायें हैं, वे सब इस आकांक्षा के पूरकरूप से अन्वित होने योग्य हैं। इसी को इतिकर्तव्यताकांक्षा भी कहते हैं। यही प्रक्रिया लोक में भी चलती है। इसी का निर्देश करते हैं—क्रियया एव लोके कथंभावाकांक्षायामन्वयदर्शनात्। 'कुठार से फाड़ो' कहना सुनकर जो पुरुष फाड़ना नहीं जानता है, आकांक्षा करता है—कैसे? उसके उत्तर में 'हाथ से' संकेत कहने पर भी वह आकांक्षा बनी ही रहती है। वहाँ कहना पड़ता है कि हाथ से कुठार को उठाकर कुठार की धार को काठपर डालो। तब पुरुष की आकांक्षा का शमन होता है। हाथ भी 'उठाना' 'फेकना' आदि व्यापारों के द्वारा अन्वित होता है।

'कथंभाव' शब्द के अर्थ-विचार से भी क्रियात्मक पदार्थ ही उस आकांक्षा के शमन में समर्थ हैं। इसका निरूपण करने के लिए ग्रन्थ है—किञ्च कथंभावाकांक्षा नाम इत्यादि। भावना के जो करण हैं याग, दान आदि; उनके विशेष व्यापारों की आकांक्षा ही कथंभावाकांक्षा कहलाती है। 'किं' शब्द से प्रकारवाची 'थमु' प्रत्यय विहित है। जो सामान्यरूप से अवगत पदार्थ को विशेषरूप से अवगत कराता है, वह प्रकार कहलाता है। 'पचति' में भावना का करण धात्वर्थ पाक है। पाक के ही विशेष रूप हैं—चूल्हे पर बर्तन चढ़ाना, तण्डुल धोकर पात्र में डालना, दर्वी से चलाना, अग्नि को प्रज्वलित करना और माँड का अवस्रावण करना आदि। इनमें किसी एक को करते हुए पुरुष को देखकर हम कहते हैं कि यह पाक कर रहा है। अतः पाक सामान्यक्रिया है और विशेष क्रियायें पाक की प्रकार हैं। इसी व्यापारसामान्य की वाचिका भावना है। इसी का उपपादक ग्रन्थ है—यागेन तथा कर्तव्यम् आदि। क्रियासामान्य का विशेष क्रिया ही होगी। यही ब्राह्मणपरिव्राजक न्याय

---

१. हस्ताद्यपि, २. थमुनः

क्रियाविशेषोऽन्वाधानादिब्राह्मणतर्पणान्तःक्रियारूप एवेति युक्तं तस्य प्रकरणेन ग्रहणम्। [1]तस्य च करणगतत्वं तदुपकारकत्वमेव, तेन विना यागेनापूर्वाजननात्। न ह्युद्यमननिपातन[2]व्यतिरेकेण कुठारेण द्वैधीभावो जन्यते। तत्सिद्धं कथंभावाकांक्षायां क्रियैवान्वेतीति।

अत एव द्रव्यदेवतयोर्यागसंपादनद्वारान्वयः साम्प्रदायिकैरुक्तः। विकृतौ च कथम्भावाकांक्षायामुपकारसम्पादनमतिदिश्यत इत्युक्तम्। यदि च कथम्भावाकांक्षायां सिद्धं वस्त्वन्वययोग्यं स्यात् तदा सम्पादनपर्यन्तं धावनं[3] ग्रन्थकृता[4]मनर्थकं स्यात्। अतश्च क्रियाया एव इतिकर्तव्यतात्वम्, कथम्भावा-

---

कहलाता है। ब्राह्मण का विशेष परिव्राजक ब्राह्मण ही होता है, अब्राह्मण नहीं होगा। जैसे द्रव्य के विशेष घट-पट आदि द्रव्य ही होते हैं। इससे यह सिद्ध हुआ कि करण यागादि की विशेषाकांक्षा ही कथंभावाकांक्षा है। ऐसी आकांक्षा में क्रियात्मक पदार्थ ही अन्वित होंगे। याग के विशेष अन्वाधान[5]=अग्निप्रणयन से लेकर ब्राह्मणतर्पणान्त क्रियायें होती हैं। इन्हीं क्रियाओं का विनियोग प्रकरण से होता है। इन क्रियाओं को 'करणगत' इसलिए कहते हैं कि इनसे करण का उपकार होता है। अर्थात् इनके बिना प्रधानमात्र से स्वर्गफलजनक अपूर्व की उत्पत्ति नहीं होती है। जैसा कि उद्यमन और निपतन आदि के बिना केवल कुठारमात्र से काष्ठ का द्वैधीभाव—चीरना नहीं होता है। अतः कथंभावाकांक्षा की पूर्ति क्रियात्मक पदार्थ ही कर सकता है यह सिद्ध हुआ।

इसीलिए साम्प्रदायिकों ने कहा है कि द्रव्य और देवता, यागक्रियास्वरूप की निष्पत्ति करते हुए क्रिया द्वारा अन्वित होते हैं। द्रव्य और देवता सिद्ध पदार्थ हैं, अत एव क्रिया के द्वारा उनका अन्वय है। इसीलिए विकृति याग की कथंभावाकांक्षा होने पर प्रकृति से साक्षात् पदार्थ अतिदिष्ट नहीं होते, किन्तु पदार्थों के द्वारा जो जो उपकार प्रकृति में प्राप्त हुए थे उनका संपादन ही विकृति में अतिदिष्ट होता है। यदि सिद्ध पदार्थों का अतिदेश होता तो उपकारसंपादनपर्यन्त साम्प्रदायिकों का अनुधावन व्यर्थ होता। तात्पर्य यह है कि प्रकृति में जितने अंगों का अनुष्ठान होता है वे दृष्टफलक या अदृष्टफलक अथवा दृष्टादृष्टफलक होते हैं। उन फलों का विकृति में संपादन करना हो तो उसके पीछे

---

१. ततश्च. २. व्यतिरेके उद्यमननिपातने एव हस्तादिद्वारेणान्वयं प्राप्नुतः।

३. उपकारसम्पादनपर्यन्तानुधावनं. ख. पु. ४. ग्रन्थकाराणां

५ 'ममाग्ने वर्चो विहवेषु' आदि मन्त्र से अग्नि में समिधा को रखना अन्वाधान कहलाता है। गार्हपत्य कुण्ड से आहवनीय एवं दक्षिणाग्नि कुण्डों में अग्नि को ले जाना अग्निप्रणयन कहलाता है।

कांक्षागृहीतस्येतिकर्तव्यतात्वात्, इतिशब्दस्य च प्रकारवाचित्वात्। कर्तव्यस्य 'इति' प्रकारः 'इतिकर्तव्यता'। प्रकारश्च सामान्यस्य भेदको विशेष इत्युक्तम्। कर्तव्यस्य च विशेषः कर्तव्य एव भवतीति न सिद्धस्य वस्तुन इतिकर्तव्यतात्वम्, किन्तु क्रियाया एव, सिद्धस्य तु द्रव्यादेः केवलमङ्गत्वम्। तदपि श्रुत्यादिना, न तु प्रकरणात्। यथाहुः—

नावान्तरक्रियायोगादृते वाक्योपकल्पितात्।
गुणद्रव्ये कथंभावैर्गृह्णन्ति प्रकृताः क्रियाः॥ इति।

---

पदार्थों का अतिदेश होगा। इस विषय को उदाहरण के द्वारा स्पष्ट किया जाता है—प्रकृति दर्शपूर्णमास में व्रीहियों का अवहनन होता है। अवहनन तुषों के विमोक के लिए किया जाता है। अवहनन से तुषविमोकरूप उपकार मिलता है। यह उपकार विकृति में संपादन करना हो तो अतिदेश शास्त्र उस उपकार संपादन के द्वारा अवहनन का अतिदेश करेगा, अन्यथा नहीं। आयुष्काम पुरुष के लिए कृष्णल-सुवर्णखण्ड द्रव्य की इष्टि विहित है 'घृते चरुं निर्वपेत् शतकृष्णलमायुष्कामः'। दर्शपूर्णमास की विकृति होने से इस इष्टि में अतिदेश शास्त्र तुषविमोकरूप उपकारसंपादन नहीं है, अतः अवहनन पदार्थ का अतिदेश नहीं करेगा। इसी को 'बाध' कहते हैं। इसका विवरण आगे दिया जायगा। निष्कर्ष यह हुआ कि प्राकृत उपकार को विकृति में संपादन करना हो, तभी प्रकृति से वह पदार्थ विकृति में अतिदिष्ट होगा। प्रकृति में द्रव्य और देवता का उपकार याग संपादन था, विकृति में प्राकृत प्रधान यागसंबन्धी द्रव्य एवं देवता के अतिदेश का प्रश्न ही नहीं उठता, क्योंकि विकृति इष्टि के उत्पत्तिवाक्यों में द्रव्य और देवता प्रायः रहते ही हैं, किन्तु प्रकृति के जुहू उपभृद् स्रुव आदि पात्रों के एवं इन पात्रों के काष्ठ के अतिदेश के समय ये द्रव्य अपने अपने उपकारों के पृष्ठ भावेन (पीछे से) जायेंगे, साक्षात् नहीं जायेंगे। इतने सन्दर्भ से सिद्ध हुआ कि प्रकृति का अथवा विकृति का प्रकरण कथंभावाकांक्षा पूरक के रूप से क्रियात्मक अंगों का ही ग्रहण करता है। 'इति कर्तव्यता' शब्द का भी यही अर्थ है—'इति' शब्द प्रकारार्थक है, 'कर्तव्यता' शब्द क्रिया का बोधक है। कर्तव्यता का प्रकार-विशेष कर्तव्य ही होगा, सिद्ध वस्तु नहीं होगी। सिद्ध वस्तु अंग बनती है, इतिकर्तव्यता के रूप से उसका ग्रहण नहीं है। उनके अंगत्व के बोधक प्रमाण श्रुति, लिङ्ग और वाक्य प्रमाण होंगे, प्रकरण नहीं। इन्हीं बातों का संग्रह श्लोक है—नावान्तरक्रियायोगात् आदि। जैसे द्रव्य सिद्ध वस्तु है वैसे मन्त्र[1] भी सिद्ध है। इसका विनियोग

---

१ मीमांसा सिद्धान्त में शब्द द्रव्य है। अतः शब्दात्मक मन्त्र द्रव्य है। इसका विनियोजक लिङ्ग माना गया है।

अत एव 'बर्हिर्देवसदनं दामी'त्यादिमन्त्राणां[1] लिङ्गादङ्गत्वम्, न तु प्रकरणादित्युक्तमर्थवादाधिकरणपूर्वपक्षसमाप्तौ राणके[2]। क्वचिद्द्रव्यस्येति-कर्तव्यतात्वाभिधानमङ्गत्वाभिप्रायं द्रष्टव्यम्। बहुग्रन्थस्वरसादुक्तयुक्तेश्चेति। तत्सिद्धं प्रकरणं क्रियाया एव विनियोजकमिति।

तच्च प्रकरणं द्विविधम्—महाप्रकरणमवान्तरप्रकरणं चेति। तत्र फल-भावनायाः प्रकरणं महाप्रकरणम्। तच्च प्रयाजादीनां ग्राहकम्। तच्च प्रकृतावेव। यत्र समग्राङ्गोपदेशः सा प्रकृतिः, यथा—दर्शपूर्णमासादिः। तत्र चोभयाकांक्षारूपं प्रकरणं संभवति, आकांक्षानुपरमात्।

विकृतौ तु न प्रकरणं सम्भवति। यत्र न समग्राङ्गोपदेशः सा विकृतिः,

---

करनेवाला प्रमाण लिङ्ग-सामर्थ्य माना गया है। यह विषय राणक—न्यायसुधा ग्रन्थ में निरूपित है। यद्यपि पार्थसारथिमिश्र ने द्रव्य को इतिकर्तव्यता के रूप में ग्रहण किया है किन्तु भाष्यवार्तिक आदि ग्रन्थों के आधार से पार्थसारथिमिश्र का कथन अंगत्वाभिप्रायक है। अतः सिद्ध हुआ कि प्रकरणप्रमाण क्रियात्मक पदार्थ का ही विनियोजक है।

### प्रकरण का विभाग

प्रकरण दो प्रकार के होते हैं—महाप्रकरण एवं अवान्तरप्रकरण। महा-प्रकरण वहाँ माना जाता है जहाँ भावना में फल साध्य होता है। 'दर्शपूर्णमासा-भ्यां स्वर्गकामो यजेत' 'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत' आदि स्थल में भावना में स्वर्गफल साध्य के रूप से अन्वित होता है, अतः यह फलभावना है। इस भावना का करण है धात्वर्थ-याग। इतिकर्तव्यता की आकांक्षा होने पर प्रयाज, अनूयाज आदि प्रकरण से गृहीत होकर विनियुक्त होते हैं, और यह महाप्रकरण प्रकृति में ही विनियोजक होता है, विकृति में नहीं। पहले बतलाये गये प्रकृति के स्वरूप को स्मरण दिलाते हैं—यत्र समग्राङ्गोपदेशः। पहले जिस याग में अतिदेश से अंगों की प्राप्ति नहीं होती है, उसे प्रकृति कहा गया है। उसी बात को रूपान्तर से कहते हैं—जहाँ समग्र अंगों का उपदेश—पाठ हो, वह प्रकृति है। समग्र अंगों के पाठ के कारण से ही दूसरे से अतिदेश नहीं होता। पठित अंगों की फलाकांक्षा एवं फलसाधन याग की इतिकर्तव्यताकांक्षा, इस प्रकार उभयाकांक्षारूप प्रकरण है। प्रधान की कथंभावाकांक्षा प्रयाज आदि अंगों के बिना शान्त नहीं होती है, एवं प्रयाज आदि अंगों का प्रधान के साथ अन्वय हुए बिना फल की आकांक्षा शान्त नहीं होती है।

यह प्रकरण विकृति याग में अंगों का विनियोजक नहीं होगा। विकृति वह

---

१. मन्त्रस्य. ख   १. राणाकेन. ख. पु०

यथा सौर्यादिः। तत्र च यान्यपूर्वाण्यङ्गानि पठ्यन्ते उपहोमादीनि तेषां न प्रकरणं विनियोजकम्। तत्र यद्यपि तेषां किंभावयेदित्यस्त्याकाङ्क्षा, तथापि प्रधानस्य न कथंभावाकाङ्क्षास्ति, प्राकृतैरेवाङ्गैर्निराकाङ्क्षत्वात्। न च प्राकृतानामङ्गानामत्रापठितत्वेनाप्रत्यक्षत्वाद्वैकृतानां तु पठितत्वेन प्रत्यक्षत्वात्तैरेवाकाङ्क्षोपशम इति वाच्यम्। तेषां पठितत्वेऽपि अक्लृप्तोपकारत्वेन झटित्याकाङ्क्षोपशमनेऽसामर्थ्यात्, प्राकृतानां तु क्लृप्तोपकारत्वेन तच्छमने सामर्थ्यात्।

न चात्र तेषामुपस्थापकाभावः, उपमितिलक्षणप्रमाणेन तेषामुपस्थितत्वात्। सौर्यवाक्ये हि दृष्टे औषधद्रव्यकत्वेन एकदैवत्यकत्वेन च सादृश्येन

---

है जहाँ स्वापेक्षित समग्र अंगों का पाठ न हो। जैसे-सौर्ययाग। 'सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चसकामः'। सूर्यदेवताक चरुंद्रव्यक याग ब्रह्मवर्चस फल के लिए विहित है। इसमें भावना से अपेक्षित अंगों का साकल्य नहीं हैं, किन्तु इस याग की सन्निधि में कुछ नये होम जो प्रकृति में नहीं, विहित हैं। इनको उपहोम कहते हैं। इन उपहोमों का अंगत्व प्रकरणप्रमाण से बोधित नहीं होता है अर्थात् इनका विनियोजक प्रकरण नहीं है। क्यों? जबकि इन उपहोमों की भाव्याकांक्षा है तब प्रकरण के विनियोजक होने में क्या प्रत्यूह है? समाधान यह है कि प्रधान सौर्ययाग की कथंभावाकांक्षा नहीं है। उभय की आकांक्षा होने पर ही प्रकरण होता है। यहाँ अन्यतर की आकांक्षा है। प्रधान की आकांक्षा प्राकृत अंगों से (जो अतिदेश के द्वारा आये हैं) शान्त हो जाती है। शंका होती है कि सौर्ययाग की संनिधि में कुछ अपूर्व अंग पठित हैं, प्राकृत अंग अपठित हैं। अपठित उन अंगों से आकांक्षा का शमन करना उचित नहीं है। अपनी संनिधि में पठित कतिपय अंगों से ही उसका शमन क्यों न माना जाय? अपठित होने से वे अप्रत्यक्ष हैं। पठित होने से ये प्रत्यक्ष हैं। प्रत्यक्ष पठितों से शमन करना ही उचित है। समाधान ग्रन्थ है—तेषां पठितत्वेऽपि आदि। प्रत्यक्षपाठमात्र को देखकर प्राबल्य निश्चय करना उचित नहीं है, क्योंकि वे उपहोम अक्लृप्तोपकार हैं, अर्थात् अनुष्ठान के द्वारा वे किसी का उपकार नहीं किये हैं। प्राकृत अंग तो प्रकृति का उपकार करने के लिए सिद्धहस्त हैं। अतः वे आकांक्षा के शमन में समर्थ होंगे।

सत्य है—प्राकृत अंग प्रकृति का उपकार करने के लिए अभ्यस्त हैं, किन्तु विकृति सौर्ययाग में उन अंगों की उपस्थिति किस प्रकार होगी? इस शंका का उत्तर ग्रन्थ है—उपमितिलक्षणप्रमाणेन तेषामुपस्थितत्वात्। विकृति में प्राकृत पदार्थों का उपस्थापक उपमान प्रमाण है। उपमान प्रमाण का स्वरूप यह है कि गोव्यक्ति से परिचित

आग्नेयवाक्यमुपमीयते, गवयदर्शनाद्गोरुपमानवत्। तस्मिश्चोपमिते तेन तदर्थो ज्ञायते। सा त्र्यंशा भावना। तत्र सौर्यवाक्ये भावनायाः भाव्यकरणयोः सत्त्वात् इतिकर्तव्यताकाङ्क्षायामुपकारपृष्ठभावेनाग्नेयेतिकर्तव्यताऽतिदिश्यते-सौर्ययागेन ब्रह्मवर्चसं भावयेदा[1]ग्नेयवदुपकृत्येति। तथा च तयैवाकाङ्क्षोपशमान्न विकृतेः प्रकरणमस्ति। अन्यतराकाङ्क्षारूपस्थानादेव चापूर्वाङ्गग्रहणम्।

---

व्यक्ति जंगल में घूमता हुआ 'गवय' को देखकर उस गवय में गोसादृश्य का अनुभव करता है। अनन्तर उसी सादृश्य का अवलंबन करके गोनिष्ठ सादृश्य का स्मरण करते हुये उस पुरुष को यह ज्ञान होता है कि मेरी गाय इस गवय के सदृश है। इसी को मीमांसक उपमिति शब्द से व्यवहार करते हैं। इसका करण है–गवय का दर्शन। वही उपमान है। नैयायिक मत से कुछ भेद तो है किन्तु अतिदेशशास्त्रसिद्धि के लिए मीमांसक इस प्रकार मानते हैं। सौर्य वाक्य को देखकर दशपूर्णमास के 'आग्नेय' वाक्य का स्मरण होता है, क्योंकि सौर्य वाक्य में चरुद्रव्य (ओषधिप्रभव) और एक देवता के निर्देश को देखकर इसी प्रकारवाले ओषधिप्रभव व्रीहिद्रव्य, एवं अग्निरूप एक देवतावाले आग्नेय वाक्य का स्मरण होता है, जैसे गवय दर्शन से तत्सदृश गो का स्मरण होता है। इस प्रकार स्मृत आग्नेय वाक्य अपने अर्थ का ज्ञान कराता है—वहाँ के आख्यात के द्वारा 'किं केन कथं' इस प्रकार तीन अंशों से युक्त भावना का ज्ञान होता है, उसी प्रकार सौर्य वाक्य में 'किं केन' तो है, किन्तु इतिकर्तव्यता 'कथं' की आकांक्षा होने पर उसके शमन के लिए क्रियात्मक पदार्थ न होने से स्मृत आग्नेय याग में जैसे अंगों का अनुष्ठान हुआ है वैसे ही यहाँ भी उन अंगों का अनुष्ठान करते हुए आकांक्षा का शमन करना है। तब प्रकृति आग्नेय याग से अपने अपने उपकार के अनुरूप पदार्थों का अतिदेश होता है—जैसे प्रयाज, अनूयाज आदि अंगों के अनुष्ठान से आग्नेय याग फलसंपादन में समर्थ हुआ, उसी तरह सौर्य याग को भी समर्थ बनाना चाहिए। इस प्रकार उपमान प्रमाण से उपस्थित प्राकृत क्लृप्तोपकार अंगों के द्वारा विकृति भावना की कथंभावाकांक्षा शान्त हो जाती है और विकृति याग की संनिधि में पठित उपहोम जो अक्लृप्तोपकार है उसका ग्रहण विकृति भावना नहीं करती। क्योंकि सन्निधि प्रमाण से ही उपहोम, विकृति याग का अंग होगा। विकृति भावना प्रकृत अंगों को प्रकरणप्रमाण से ग्रहण करे ऐसी शंका हो नहीं सकती, क्योंकि विकृति भावना की कथंभावाकांक्षा तो है किन्तु प्राकृत अंगों की भव्याकांक्षा नहीं है। वह प्रकृति का उपकार करके निराकांक्ष हो चुकी है। अतः उभयाकांक्षा न होने से प्राकृत अंगो का विकृति में प्रकरण नहीं बनता है।

---

१. आग्नेयवदिति ख.पु.

न च प्राकृताङ्गग्रहणमेव विकृतौ प्रकरणात् किं न स्यादिति वाच्यम्। तेषामपि प्रकृत्युपकारकतयाऽऽकाङ्क्षोपशमात्।

ननु प्राकृतानामङ्गानामाकांक्षाभावे तेषां विकृतौ सम्बन्धः केवलं स्थानात् स्यात्; अपूर्वाणां त्वाकांक्षासत्त्वाद्विकृतेरप्याकांक्षावत्त्वात् तेषां तत्सम्बन्धः प्रकरणात्स्यात्, प्रकरणं च स्थानात् झटिति विनियोजकमित्यपूर्वाणामेव प्रथमसम्बन्धः स्यात्, न प्राकृतानामिति।

[1]अत्रोच्यते—सत्यं प्रकरणं झटिति विनियोजकम्। तथापि प्रमाणबलाबलात्प्रमेयबलाबलस्य ज्यायस्त्वादुक्तविधयोपस्थितानां प्राकृतानामेव सम्बन्धो युक्तः[2] स्यात्, क्लृप्तोपकारत्वात्, न वैकृतानां, कल्प्योपकारत्वात्। विकृतेश्चोपकारकपदार्थाकांक्षा, न पदार्थमात्राणामिति युक्तः प्रथमं प्राकृताङ्गसम्बन्धः। ततश्च न विकृतौ प्रकरणं विनियोजकम्।

---

प्राकृत अंगों का प्रकरण से विकृत्यङ्गत्व भले ही न हो क्योंकि उभयाकांक्षा नहीं है, किन्तु विकृतिसंनिधि में विद्यमान उपहोमों की भाव्याकांक्षा है एवं विकृति को कथंभावाकांक्षा भी है; इस प्रकार उभयाकांक्षा बनती है। ऐसी दशा में उपहोम एवं प्राकृत अंगों का स्थानप्रमाण से विनियोग क्यों माना जाता है? उपहोमों का प्रकरण से ही विनियोग माना जाय। क्योंकि स्थानप्रमाण प्रकरण से दुर्बल कहा गया है, ऐसी शंका की जा रही है—ननु प्रकृतानामाकांक्षाभावे इत्यादि।

समाधान ग्रन्थ है—अत्रोच्यते आदि। यह सत्य है कि प्रकरण प्रबल और स्थान दुर्बल प्रमाण है, अतएव प्रकरण शीघ्र उपस्थित होकर विनियोग कर देता है, किन्तु प्रमाणों में इस तरह प्रबल दुर्बल भाव होते हुए भी प्रमेयों के प्रबल-दुर्बल भाव को भी प्रथम विचारना चाहिए—'प्रमाणबलाबलात् प्रमेयबलाबलं ज्यायः' न्याय है। न्याय का स्वरूप पहले दिखाया जा चुका है। प्राकृत अंग क्लृप्तोपकारक है, और वैकृत तो कल्प्योपकारक है। क्लृप्त और कल्प्य में क्लृप्त प्रबल होता है। गृहदाह होने पर बुझाने के लिए कोई नये कूप का खनन करके जल की प्रतीक्षा नहीं करता, किन्तु सिद्ध कूप से जल लाकर बुझाता है। विकृति याग उपकारक पदार्थों की आकांक्षा रखता है, पदार्थमात्र की नहीं। अतः प्राकृत अंगों का ही पहला संबन्ध होगा। इसलिए विकृति में प्रकरण विनियोजक नहीं, स्थान ही होगा।

---

१. उच्यते। ख. पु.

२. स्यात् इति नास्ति ख. पुस्तके।

यत्तु विकृतौ प्राकृताङ्गानुवादेन विधीयते—यथा 'औदुम्बरो यूपो भवति' इति यूपानुवादेन औदुम्बरत्वम्, तत्प्रकरणाद्गृह्यते।

ननु न तत्प्रकरणाद्गृह्यते अक्रियात्वात्। क्रियाया एव प्रकरणग्राह्यत्वादिति चेत्—सत्यम्। तथापि तु तावद्विधीयमानस्यौदुम्बरत्वस्यास्त्येवाकांक्षा किं भावयेदिति। न च यूपानुवादेन तस्य विधीयमानत्वाद्यूपस्य चादृष्टरूपत्वात्तेनैवौदुम्बरत्वस्य नैराकांक्ष्यम्, आहवनीयेनेवाधानस्येति वाच्यम्।

---

उपरि वर्णित इस विषय का अपवाद दिखाते हैं—यत्तु प्राकृताङ्गानुवादेन। प्रकृति से विकृति में अतिदेश प्राप्त पदार्थ को उद्देश्य (अनुवाद) करके विकृति में जो अङ्ग विहित होता है वह विकृति में प्रकरण से विनियुक्त होता है। प्रकृति पशुयाग (अग्नीषोमीयपशु) में पशुबन्धन के लिए यूप होता है। वह खादिर वृक्ष से निर्मित होता है। विकृति 'सोमापौष्णं त्रैतमालभेत' से विहित याग में अतिदेश से वह यूप आया। उसका अनुवाद करके विकृति में 'औदुम्बरो यूपो भवति' वाक्य उदुम्बर (गूलर) का विधान करता है। प्राकृत अङ्ग है यूप, इस यूप का अनुवाद करके विहित अंग औदुम्बरत्व है, इसका विनियोजक प्रमाण प्रकरण होता है। आगे इसका विवेचन स्वयं ग्रन्थकार करेंगे।

इस संदर्भ में शंका होती है कि यूप का अनुवाद करके विहित उदुम्बर-काष्ठ है। वह सिद्ध द्रव्य है। द्रव्य का विनियोजक प्रकरण प्रमाण नहीं होता। इस का विवेचन अभी किया गया है। ऐसी दशा में प्राकृत अङ्ग यूप का अनुवाद करके विहित यह द्रव्य किस प्रकार प्रकरणग्राह्य होगा ? ननु न तत्प्रकरणाद् गृह्यते अक्रियात्वात्। सत्यम् से समाधान किया जाता है। वस्तुतः उदुम्बर द्रव्य ही है, तथापि आकांक्षा के बल से प्रकरण उसका विनियोजक होता है। तात्पर्य यह है कि प्रकरण की प्रवृत्ति आकांक्षामूलक है। अङ्ग और अङ्गी की परस्पर आकांक्षा होने पर प्रकरण बनता है, चाहे द्रव्य हो या क्रियात्मक हो, आकांक्षा का अपलाप नहीं किया जा सकता। आकांक्षा करनेवाला अङ्ग द्रव्य हो तो किसी न किसी क्रिया के द्वारा प्रकरण उस द्रव्य को ग्रहण कर सकता है। अतः औदुम्बरत्व को प्रकरण के द्वारा ग्रहण करने में कोई बाधा नहीं है। इस संदर्भ में यह विचार उपस्थित होता है कि जो अङ्ग उद्देश्य के स्वरूपसंपादन के लिए विधीयमान हो, वह अनर्थक बन जाता है। इसलिए अपूर्वसाधनपर्यन्त धावन करना पड़ता है। किन्तु जो अङ्ग उद्देश्यस्वरूपसिद्धि के लिए विहित होता हुआ भी अनर्थक नहीं होता है तथा उसी से वह आकांक्षारहित हो जाता है। अतः यहाँ अपूर्वपर्यन्त धावन की आवश्यकता नहीं होती है। इस स्थिति में यूप को उद्देश्य कर औदुम्बरत्व का विधान मानने पर विधिविषय औदुम्बरत्व अनर्थक नहीं होगा, क्योंकि यूप-पदार्थ लोकसिद्ध नहीं है, किन्तु अलौकिक-अदृष्ट रूप है। अदृष्टरूप यूप से हो

यूपस्य केवलादृष्टरूपत्वाभावात् तस्य हि तद्रूपत्वे खादिरत्वादिकं केवलादृष्टार्थं स्यात्। न च तत्संभवति। तथा सति खदिराभावे प्रतिनिधित्वेन कद-रोपादानं न स्यात्, अदृष्टार्थस्य प्रतिनिध्यभावात्, न हि खदिरजन्यमदृष्टं कदरेण क्रियत इत्यत्र प्रमाणमस्ति। अत एव नादृष्टार्थानां प्रतिनिधिः। तदुक्तम्—

'न देवताग्निशब्दक्रियमन्यार्थत्वात्' इति।

अन्यार्थत्वात् अदृष्टार्थत्वात्। प्रतिनिधित्वेन चोपादानं कदरादेरुक्तं ग्रन्थेषु। तस्मान्न यूपस्य केवलादृष्टरूपत्वम्, अपि तु दृष्टादृष्टसंस्कारगणो यूप इति साम्प्रदायिकाः।

---

औदुम्बरत्व निराकांक्ष हो जाता है। अतः भाष्य की आकांक्षा नहीं होती। जैसे अग्निसिद्धि के लिए आधान विहित है—'वसन्ते ब्राह्मणोऽग्नीनादधीत' विहित इस आधान का फल आहवनीयादि अग्नि है। आहवनीय लौकिक अग्नि नहीं है, यह अलौकिक है। जैसे इससे ही आधान सार्थक हो जाता है उसी प्रकार औदुम्बरत्व भी यूप से ही निराकांक्ष है, तो प्रकरण से उसका विनियोग कैसे होगा। यह शंका न च यूपानुवादेन इत्यादि ग्रन्थ से की गयी। समाधान ग्रन्थ है—यूपस्य केवलादृष्टरूपत्वाभावात्। उदुम्बर काष्ठ से यूप बनाया जाता है, उस यूप में पशुबन्धन होता है। काष्ठ का तक्षण = रंधना, अष्टाश्रीकरण = अठकोना बनाना, अञ्जन घृत आदि से किया जाता है। इस प्रकार के संस्कारों के द्वारा उसका उत्पादन होता है। यदि यह यूप आहवनीय के समान अदृष्टरूप ही है तो जिस काष्ठ ( खादिर ) से वह बनाया जाता है वह अदृष्ट के लिए होगा। यह ठीक नहीं है। क्योंकि 'खादिर' के न मिलने पर कदर आदि को प्रतिनिधि के रूप से लिया जाता है। यह नहीं हो सकेगा, क्योंकि अदृष्टार्थ वस्तु का प्रतिनिधि निषिद्ध है। इस लिए निषेध है कि खादिर से जो अदृष्ट होगा वह कदर से नहीं होगा। अदृष्ट उत्पत्ति के लिए विधि जिसका विधान करती है उसी से वह होगा, अन्य से नहीं 'नादृष्टार्थानां प्रतिनिधिः' न्याय है। सूत्रकार का सूत्र इसमें प्रमाण है 'न देवताग्नि-शब्दक्रियमन्यार्थत्वात्'। देवता-इन्द्रादिक, अग्नि-आहवनीयादि, शब्द-मन्त्र, क्रिया-प्रयाजादिक इनके प्रतिनिधि नहीं होंगे, क्यों ? अन्यार्थत्वात्—अदृष्टार्थ होने से। अदृष्ट की उत्पत्ति के लिए ये विहित हैं। श्रौत कर्मों में इन्द्र देवता से जो अदृष्ट होता है वह दूसरे देवता से नहीं होगा। इसी प्रकार अग्नि-आहवनीय आदि में भी मानना होगा। इसलिए यूप आदि अदृष्टार्थ हैं तो खादिर भी अदृष्टार्थ ही होगा, अतः खादिर के अभाव में 'कदर' का प्रतिनिधि के रूप में ग्रहण न होगा। किन्तु प्रतिनिधि के रूप से 'कदर' लिया जाता है और ग्रन्थकार ने इसको स्वीकार किया है। इसलिए यूप को केवल अदृष्ट के लिए नहीं, किन्तु दृष्ट और अदृष्ट संस्कारों

एवं चौदुम्बरत्वस्य न यूपमात्रेण नैराकांक्ष्यम्, दृष्टसंस्कारस्य प्रकारान्तरेणापि सम्भवात्। अतश्चास्त्यौदुम्बरत्वस्याकांक्षा। विकृतेरप्यस्ति कथंभावाकांक्षा। सा च तदा शाम्यति यदोपकारास्तत्पृष्ठभावेन च पदार्था अन्वीयन्ते। [1]न तूपकारमात्रान्वयेन शाम्यति। अतश्च यथेन्द्रियभावनायाः

---

के समूहरूप में मानना चाहिए। पार्थसारथिमिश्रप्रभृति मीमांसकों ने इसी प्रकार कहा है।

इतने विचार से सिद्ध हुआ कि विधेय औदुम्बरत्व की भाव्य आकांक्षा यूपस्वरूपमात्र से शान्त नहीं होगी, क्योंकि यूप के जो दृष्ट संस्कार-पशुबन्धन आदि हैं वे दूसरे प्रकार से भी संपन्न हो सकेंगे। इसलिए भाव्य की आकांक्षा बनी रहती है। विकृति प्रधान याग की कथंभावाकांक्षा है ही। इसप्रकार उभयाकांक्षा होने से प्रकरण औदुम्बरत्व का विनियोजक सिद्ध होता है। कहा गया है कि विकृति की कथंभावाकांक्षा का शमन प्राकृत अंगों के द्वारा हो जाता है, तो औदुम्बरत्व के अन्वय के समय में आकांक्षा क्यों बनी रहेगी? इस शंका के उत्तर में कहा जाता है—सा च तदा शाम्यति आदि। विकृति भावना की कथंभावाकांक्षा प्राकृत उपकारमात्र के अतिदेश से शान्त नहीं होती है किन्तु उपकार के पीछे पदार्थों के अन्वयपर्यन्त बनी रहती है। प्रकृत विकृति याग जो 'सोमापौष्णं त्रैतमालभेत पशुकामः' से विहित है, उसकी स्थिति यह है कि प्रधान याग के द्रव्य-देवता और फल के ज्ञान होने पर इस द्रव्य देवतावाले याग से पशुफल संपादन किस प्रकार से हो, आकांक्षा होती है। सभी पशुद्रव्य के यागों का प्रकृतियाग अग्नीषोमीय पशुयाग निर्धारित होने से वहाँ के अङ्ग-पदार्थ अपने-अपने दृष्ट या अदृष्ट उपकार को आगे करके विकृति में प्राप्त होते हैं। प्रकृति याग में पशुबन्धनरूप उपकार के लिए यूप था। वह यूप प्रकृति में खादिर वृक्ष से बनाया गया था। यह यूप पशुबन्धनरूप उपकार के निमित्त विकृति में अतिदिष्ट हुआ। यूप के पीछे खादिर काष्ठ भी आने लगा, किन्तु विकृति में यूप के काष्ठ उदुम्बर का विधान हुआ। अतिदेश शास्त्र, पशुबन्धन के साधन यूप को तो अतिदिष्ट किया, उस यूप के प्रकृतिकाष्ठ खादिर को नहीं किया, क्योंकि विकृति में खादिर के स्थान में उदुम्बर विहित है। अतिदेश से खादिर की प्राप्ति हो या उदुम्बर का अन्वय हो, उतने से विकृति की कथंभावाकांक्षा शान्त नहीं होगी। अतिदेश से खादिर-प्राप्ति की संभावना नहीं है। विधीयमान उदुम्बर भाव्य की आकांक्षा कर रहा है और विकृति भावना की कथंभावाकांक्षा बनी हुई है। इस अवस्था में प्रकरण औदुम्बरत्व को भावना तक पहुँचाता है तो दोनों की आकांक्षा का शमन होता है। इस सन्दर्भ में ग्रन्थकार ने एक दृष्टान्त दिया है—यथा इन्द्रियभावनायाः करणा-

---

१. न तूपकारमात्रेण, ख. पु.

करणाकांक्षा दध्नः करणत्वेनान्वये जाते सिद्धस्य करणत्वानुपपत्त्या होमस्याश्रयत्वेनान्वयं यावदनुवर्तते, न तु दध्यन्वयमात्रेण निवर्तते; आश्रयत्वेन च गृह्यमाणो होमः करणाकांक्षयैव गृह्यत इत्युच्यते, न त्वाश्रयाकांक्षा नाम चतुर्थ्यस्ति, एवं विकृतेः कथंभावाकांक्षा नोपकारान्वयमात्रेण निवर्तते; उपकारपृष्ठभावेन यावत्पदार्थान्वयमनुवर्तते। अतश्चोपकारपृष्ठभावेन गृह्यमाणाः पदार्थाः कथंभावाकांक्षयैव गृह्यन्ते। तत्र प्राकृताः पदार्थाः कथंभावाकांक्षया गृह्यमाणा अपि न प्रकरणग्राह्याः प्रकृत्युपकारकतया तेषामाकांक्षाभावात्। औदुम्बरत्वादयस्तु अन्यानुपकारकतया साकांक्षाः पशुनियोजनयूपपृष्ठभावेन

---

कांक्षा इत्यादि। दृष्टान्त सन्दर्भ का भाव यह है कि 'दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्' में आख्यातार्थ भावना की भाव्याकांक्षा होने पर इन्द्रियफल अन्वित होता है और करण की आकांक्षा में दधि अन्वित होती है, क्योंकि वही विधेय है। धात्वर्थ का अन्वय नहीं होगा, क्योंकि यह गुणफलविधि है। उत्पत्तिविधि ही में धात्वर्थ का करणत्वेन अन्वय होता है। दधिपद तृतीयान्त है और वह विधेय है। अतः भावना की करणाकांक्षा की पूर्ति के लिए दधि अन्वित हुई, किन्तु भावना की आकांक्षा शान्त नहीं हुई, क्योंकि दधि सिद्ध वस्तु है, किसी व्यापार से अन्वित हुए बिना दधि कैसे करण बन सकेगी। अतः दधि किसी न किसी व्यापार की अपेक्षा करती है। भक्षण-दान-पातन-होम आदि अनेक व्यापार के प्राप्त होने पर प्रकृत अग्निहोत्र प्रकरण होम को उपस्थित करता है। प्रकृत होम को आश्रित कर दधि भावना की करणाकांक्षा की शामिका बनती है। अतः जैसे भावना की करणाकांक्षा दधि के अन्वयमात्र से शान्त न होकर होम के आश्रय के रूप से अन्वय होने तक बनी रहती है, (करण की आकांक्षा से ही आश्रय का ग्रहण है, आश्रयाकांक्षा चौथी नहीं है।) उसी प्रकार प्रकृत सोमापौष्ण वाक्य में भावना की कथंभावाकांक्षा तब तक बनी रहेगी जब तक औदुम्बरत्व का अन्वय नहीं होता। प्रकृति से खादिर की प्राप्ति हो जाने पर आकांक्षा का शमन होगा, किन्तु खादिरत्व की प्राप्ति होने से पूर्व ही 'औदुम्बरो यूपो भवति' विधि औदुम्बरत्व का विधान कर देती है। अतः उभयाकांक्षा होने से औदुम्बरत्व प्रकरण द्वारा विनियुक्त होता है। 'औदुम्बरो यूपो भवति' यह विधि सोमापौष्ण याग में औदुम्बरत्व का तब तक विधान कर देती है जब तक अतिदेशशास्त्र पशुबन्धनयूप के साथ खादिरकाष्ठ को नहीं पहुँचाता है, क्योंकि विकृति में बाधकशास्त्र को देखकर ही अतिदेशशास्त्र अपना अतिदेश कार्य करता है। विकृति में पहुँच कर बाधित होने की अपेक्षा पहले से ही दूर रहना उचित समझता है। अतः खादिरकाष्ठ के अतिदेशशास्त्र का विषय न होने से औदुम्बरत्व का प्रकरण विनियोग होता है।

इतने विचार से यह निष्कर्ष निकला कि प्रकृति=अनीषोमीय पशुयाग से

यावत्खादिरत्वमायाति तावद्विधीयन्ते इति युक्तं तेषां प्रकरणाद्ग्रहणम्, उभयाकांक्षासत्त्वात्। यदि हि यूपपृष्ठभावेन खादिरत्वं विहितं स्यात्, ततो विकृतेराकांक्षाभावादौदुम्बरत्वं न प्रकरणग्राह्यं स्यात्। न चैतदस्ति। चोदकस्य खादिरत्वाविषयत्वात्।

ननु–यदि यावत्खादिरत्वमायाति तावदेवौदुम्बरत्वं विधीयते, तदा तेन खादिरत्वबाधोऽप्राप्तबाधः स्यात्, तार्तीयबाधवत्। तथाहि–बाधो द्विविधः–अप्राप्तबाधः प्राप्तबाधश्चेति। तत्र तार्तीयो बाधोऽप्राप्तबाधः। तत्र हि यावत् दुर्बलेन [1]प्रमाणेन विनियोगः कर्तुमारभ्यते तावदेव प्रबलप्रमाणेन विनियोगः क्रियते इति तद्बोधितेनेतरबाधोऽप्राप्तबाधः, दुर्बलप्रमाणस्याप्रवृत्तत्वात्।

प्राकृतस्य त्वङ्गस्य विकृतौ चोदकप्राप्तस्य [2]प्रत्याम्नानादर्थलोपात् प्रतिषेधाद्वा यो बाधः स प्राप्तबाधः। यथा–प्राकृतानां कुशानां प्रतिकूलशराम्नानात्, यथा वाऽवघातस्य कृष्णलेषु वैतुष्यरूपप्रयोजनलोपात्, यथा वा

---

खादिर काष्ठ विकृति-सोमापौष्ण याग में पहुँचने से पूर्व ही औदुम्बर वाक्य से विहित उदुम्बर काष्ठ खादिर को बाधित कर देता है, तो यह बाध अप्रातबाध अर्थात् बाध्यपदार्थ अप्राप्त होकर ही बाधक से बाधित हो जाता है। इस प्रकार की शंका का उपस्थापन करते हैं—ननु यदि यावत्खादिरत्वमायाति तावत् आदि। जैसे तृतीयाध्याय में श्रुति-लिङ्ग-वाक्य-प्रकरण स्थान-समाख्यारूप विनियोजक प्रमाणों में उत्तर-उत्तर प्रमाणों से विरोध होने पर पूर्व-पूर्व प्रमाणों को बाधक माना जाता है। अर्थात् लिङ्गप्रमाण की प्रवृत्ति के पूर्व ही श्रुतिप्रमाण प्रवृत्त होकर लिङ्ग का बाधक हो जाता है, एवं वाक्यप्रमाण प्रवृत्ति के पूर्व ही लिङ्गप्रमाण प्रवृत्त होकर वाक्य का बाधक बन जाता है उसी प्रकार अतिदेश से खादिरत्व प्राप्त होने के पूर्व ही औदुम्बरत्व से बाधित हो जाता है, यही अप्राप्तबाध हुआ। इस शास्त्र में बाध दो प्रकार के माने गये हैं—अप्राप्तबाध और प्राप्तबाध। तृतीय अध्याय का विषय अप्राप्तबाध है। प्रकृति से विकृति में अतिदेश से आये हुए पदार्थ का बाध तीन कारणों से होता है—प्रत्याम्नानात्, अर्थलोपात् और प्रतिषेधात्। प्राकृतपदार्थ के बदले में विकृति में आम्नात पदार्थ से प्राकृत का बाध प्रत्याम्नान से बाध कहा जाता है। प्रकृति में वेदि पर बिछाने के लिए कुश रहा 'कौशं बर्हिः'। इसके अतिदेश से प्राप्त होने पर 'रौद्रीं रोहिणीमालभेताभिचरन्' वाक्य से विहित आभिचारिक याग में 'शरमयं बर्हिः' वाक्य से शर विहित है।

---

१. प्रमाणेन इति नास्ति क. पु.

२. प्रतिकूलाम्नानात्, इति. ख. पु.

पित्र्येष्टौ होतृवरणस्य "'न होतारं वृणीत' इति प्रतिषेधात्। औदुम्बरत्वेन च खादिरत्वबाधः प्राप्तबाध एव वक्तव्यः, शरकुशन्यायेन। चोदकस्य च खादिरत्वाविषयत्वे प्राप्त्यभावात्तदनुपपत्तिः स्यादिति।

उच्यते–तार्तीयप्रमाणविनियुक्तेनेतरस्य बाधनं तावदप्राप्तबाधनम्। प्रकरणं च तार्तीयम्। तेन तद्विनियुक्तौदुम्बरत्वेनेतरस्य बाधनमप्राप्तबाध एव। नहि वैकृतेन प्राकृतबाधः प्राप्तबाधः एवेति कुलधर्मः।

---

वेदि पर कुश न बिछा कर शरों को बिछाया जाता है, यह प्रत्याम्नान से बाध कहलाता है। 'प्राजापत्यं चरु' घृते निर्वपेत् शतकृष्णलमायुष्कामः' वाक्य से विहित आयुष्कामेष्टि में प्रकृति दर्शपूर्णमास से अवहनन प्राप्त हुआ। अवहनन का प्रयोजन तुषों का विमोक है। वह प्रयोजन इस इष्टि में नहीं है, क्योंकि चरु को कृष्णल-सुवर्ण खण्ड से बनाना है। यहाँ तुषविमोकरूप प्रयोजन न होने से अर्थलोप=प्रयोजन लोप से अवहनन का बाध है। एवं दर्शपूर्णमास में होता का वरण 'होतारं वृणीते' से विहित है। पितृयज्ञ में (अमावास्या के दिन 'अमावास्यायामपराह्णे पिण्डपितृयज्ञेन चरन्ति' वाक्य से विहित इष्टि को पितृयज्ञ कहते हैं) 'न होतारं वृणीते' से होतृवरण का प्रतिषेध है। इष्टि के नाते दर्शपूर्णमास से होतृवरण पितृयज्ञ में अतिदेश द्वारा प्राप्त हुआ तो प्रतिषेध से उसका बाध माना जाता है। इन तीन कारणों से जो बाध है वह प्राप्तबाध कहलाता है। और यह दशम अध्याय का विषय है। इनमें औदुम्बरत्व से खादिरत्व का बाध शरकुशन्याय के समान है। अतः यहाँ प्राप्तबाध होना चाहिये था, किन्तु खादिरत्व अतिदेश का विषय नहीं है। अतः प्राप्तबाध की उपपत्ति नहीं बनती।

इस शंका का समाधान ग्रन्थ है—उच्यते आदि। तीसरे अध्याय के श्रुति-लिङ्ग-वाक्य-प्रकरण आदि प्रमाणों के द्वारा विनियुक्त पदार्थ से इतर का बाध अप्राप्तबाध है। औदुम्बरत्व तीसरे अध्याय के प्रमाण—प्रकरण से विनियुक्त है। अर्थात् औदुंबरत्व का अंगत्वबोधक प्रमाण प्रकरण है, उससे विनियुक्त औदुंबरत्व से खादिरत्व का बाध अप्राप्तबाध है। शंकाकर्ता ने कहा था कि विकृतियागसंबन्धिपदार्थ के द्वारा प्राकृत का बाध प्राप्तबाध ही है, यह ठीक नहीं है। विकृति पदार्थ से प्रकृति पदार्थ का बाध प्राप्तबाध है ऐसी कोई राजाज्ञा नहीं है। किन्तु उक्त परिभाषा से यह अप्राप्तबाध है। इसलिए शरकुश न्याय यहाँ लागू नहीं होगा।

(शंका) प्रत्याम्नान के द्वारा जहाँ बाध होता है वहाँ बाधकपदार्थ का प्रकरण अवश्य विनियोजक होता है, और उसे अप्राप्तबाध कहते हैं। ऐसी स्थिति में इसका विचार तीसरे अध्याय में करना चाहिये था। अतः दशम में इस बाध का निरूपण उचित नहीं होगा। यदि प्रसंगसंगति को लेकर पदशास्त्र से आहवनीय

वस्तुतस्तु प्राप्तबाध एवायम्। न च खादिरत्वस्य चोदकाविषयत्वेन प्राप्त्यभावात् कथं तद्बाधः प्राप्तबाधः? तद्विषयत्वे वा तेनैव नैराकांक्ष्यान्नौदुम्बरत्वे प्रकरणं विनियोजकं स्यादिति वाच्यम्। नहि प्राप्तबाधस्थले चोदकेन पदार्थाः प्राप्यन्ते। तथा सति शास्त्रप्राप्तत्वेन बाधो न स्यात्। किं तर्हि तानेव पदार्थान्वस्तुतः प्रापयति ये विकृतौ न बाध्यन्ते। ते च पदार्थाः प्रकृतिवच्छब्देन प्राप्यन्ते इति भवति पुरुषस्य भ्रान्तिः—यथा प्रकृतौ कृतं तथा विकृतौ कर्तव्यमिति सर्वे पदार्थाः प्राकृताः कर्तव्याः—इति। अतश्च भ्रान्तिप्राप्ताः खादिरत्वादयः शास्त्रप्रतिपन्नैरौदुम्बरत्वादिभिर्बाध्यन्ते इति भवति तद्बाधः प्राप्तबाधः। न च भ्रान्तिप्रतिपन्नेन वैधी आकांक्षा निवर्तयितुं

---

के बाध के समान दशम अध्याय में प्रत्याम्नान से बाध का विचार किया गया, ऐसा कहेंगे तो दशम अध्याय में तीन कारणों से बाध होता है, यह कहना उचित सिद्ध नहीं होगा। इस प्रकार की शंका होने पर समाधान ग्रन्थ है—वस्तुतस्तु आदि। समाधान ग्रन्थ का भाव यह है कि औदुम्बरत्व से खादिरत्व का बाध प्राप्तबाध ही है। किस प्रकार प्राप्तबाध हो सकता है? प्राप्तबाध कहने वाले से पूछा जाता है कि क्या खादिर अतिदेशशास्त्र का विषय है या नहीं! यदि नहीं है तो प्राप्तबाध कैसा! अतिदेश से प्राप्त होने पर औदुम्बर से बाध हो तो प्राप्तबाध बन सकता है। यहाँ अतिदेश से उसका स्पर्श ही नहीं होता। तब प्राप्तबाध किस प्रकार होगा। यदि अतिदेशशास्त्र का खादिर विषय है तो विहित औदुम्बर यूप से ही निराकांक्ष हो जाता है, तब प्रकरणप्राप्त औदुम्बर नहीं बनेगा। उभयतः पाशः—खादिर को अतिदेशशास्त्र विकृति में लाने पर औदुम्बर प्रकरणग्राह्य नहीं बनता, अतिदेशशास्त्र द्वारा विकृति में खादिर न आने पर प्राप्तबाध सिद्ध नहीं होगा। इस संकट का निराकरण ग्रन्थ है—न हि प्राप्तबाधस्थले आदि। यहाँ ज्ञातव्य है कि 'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या' यह अतिदेश शास्त्र है। अतिदेश शास्त्र प्रकृति याग से विकृति यागों में अंगों को नहीं पहुँचाता है। पहुँचाने पर उसका बाध ही सिद्ध नहीं होगा। शास्त्र से पहुँचाये हुए अंग का दूसरे शास्त्र से बाध नहीं हो सकता है। यदि होता है तो विकल्प हो जायगा। अतः अतिदेशशास्त्र, उन्हीं अंगों को विकृति यागों में अनुष्ठान करने के लिए बोधन करता है जो विकृति से बाधित न होते हों। प्रकृति के एक-एक अंग को लेकर विकृति में उनका अनुष्ठान करना है, ऐसा अतिदेशशास्त्र कहता नहीं। किन्तु सामान्यरूप से 'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्या' अंगों को बुद्धिस्थ कराता है। प्रकृति के समान विकृत में अंगों का अनुष्ठान करना चाहिए। इस सामान्यरूप को देखकर पुरुष को भ्रान्ति हो सकती है कि जो-जो अङ्ग प्रकृति में उपकारसिद्धि के लिए किये गये उन्हें विकृति में करना चाहिये। इस प्रकार भ्रान्ति से प्राप्त प्राकृत खादिरत्व का विकृति में पठित 'औदुम्बरो यूपो भवति' शास्त्र के द्वारा

शक्यते। तस्माद्युक्तमुक्तमुभयाकाङ्क्षारूपप्रकरणसम्भवाद्विकृतौ प्राकृताङ्गानुवादेन विधीयमानानामौदुम्बरत्वादीनां प्रकरणं विनियोजकमिति।

एवं 'पृषदाज्येनानूयाजान् यजती'ति प्राकृतानुयाजानुवादेन विधीयमानं पृषदाज्यमपि प्रकरणाद्विकृत्यङ्गमिति केचिदाचार्याः। [1]अस्मत्तातचरणास्त्वेवमाहुः—पृषदाज्यं हि अनुयाजानुवादेन विधीयते। तत्स्वरूपे चानर्थक्य-

---

बाध प्राप्तबाध ही है। अतः पुरुष की इस भ्रान्ति का निवारक औदुम्बर शास्त्र है। इसी को प्राप्तबाध समझना चाहिये। भ्रान्ति के द्वारा प्राप्त अङ्गों से विकृति याग की कथंभावाकांक्षा का शमन न होगा, अतः विकृति की कथंभावाकांक्षा विद्यमान है, औदुम्बरत्व की भी भाव्याकांक्षा विद्यमान है। इस प्रकार उभयाकांक्षा के द्वारा प्रकरणप्रमाण औदुम्बरत्व का विनियोजक सिद्ध होता है।

उदाहरणान्तर के द्वारा इस न्याय को स्पष्ट करने के लिए विचार प्रस्तुत करते हैं—एवं पृषदाज्येनानूयाजान् यजति आदि। यह वाक्य पशुप्रकरण में विद्यमान है। अग्नीषोमीय पशुयाग दर्शयाग की विकृति है। दर्श में तीन अनूयाज याग अंग हैं, इनका द्रव्य आज्य था। विकृति पशुयाग में अतिदेश से आये हुए अनूयाजों का अनुवाद करके पृषदाज्य द्रव्य का विधान करता है। दधि से मिलाये हुए आज्य को पृषदाज्य कहते हैं। जैसे सोमापौष्ण याग में प्रकृति से प्राप्त यूप का अनुवाद करके विहित औदुम्बरत्व का प्रकरणप्रमाण से विनियोग माना गया है, उसी प्रकार प्रकृति से प्राप्त अनूयाज का अनुवाद करके विहित पृषदाज्य को भी प्रकरण से विकृति का अंग आचार्य[2] भट्टसोमेश्वर मानते हैं। तात्पर्य यह है कि पृषदाज्य वाक्य अनूयाज याग को उद्देश्य करके पृषदाज्य का विधान करता है। अनूयाज याग की स्वरूपसिद्धि के लिए पृषदाज्य का विधान अनर्थक होगा, क्योंकि वह स्वरूप द्रव्यान्तर से भी संपन्न हो सकता है। पृषदाज्य वाक्य को नियमविधि मानना होगा। नियमसिद्धि के लिए क्रतुसंबन्ध की अपेक्षा होती है। अतः क्रतुजन्य अपूर्व की लक्षणा करने से क्रत्वपूर्व पृषदाज्य का प्रयोजक होगा। इससे यह सिद्ध होता है कि पृषदाज्य द्रव्य से अनूयाज का अनुष्ठान होने पर क्रतुजन्य अपूर्व सिद्ध होगा, अन्यथा नहीं। प्रकरण के बिना पृषदाज्य से क्रत्वपूर्व का संबन्ध सिद्ध नहीं होगा। अतः पृषदाज्य का विनियोजक प्रकरण प्रमाण है।

आपदेव के पितृचरण श्रीअनन्तदेव के मत से पृषदाज्य का विनियोजक प्रकरणप्रमाण नहीं है किन्तु वाक्यप्रमाण होता है। अनूयाज का उद्देश्य करके पृष-

---

१. अन्ये त्वे

२. 'पृषदाज्येनानूयाजान् यजतीति प्राकृतानूयाजानुवादेन पृषदाज्य विधानात् प्राकृताङ्गग्रहणवेलायामेव पृषदाज्यग्रहणप्रतीतेः तदानीञ्च नैराकांक्ष्याभावात् प्रकरणेन पृषदाज्यं यथा गृहीतम्' न्या० सू०।

प्राप्तौ तेन विकृत्यपूर्वं लक्षयितुं युक्तं, विप्रकर्षात्; किन्तु दीक्षणीयावाङ्नियमन्यायेन स्वापूर्वमेव लक्षयितुं युक्तं[1], सन्निकर्षात्। अत एवोत्पवनादीनां प्रोक्षणाद्यपूर्वप्रयुक्तत्वमुक्तं नवमे। अतश्च विधीयमानस्य पृषदाज्यस्य वाक्य-

---

दाज्य का विधान होने पर वह अनर्थक होता है। अतः अपूर्व की लक्षणा माननी पड़ती है। इतने तक न्यायसुधाकार एवं अनन्तदेव का मत समान है। किस अपूर्व की लक्षणा की जाय! इसमें मतभेद है। यहाँ विकृति पशुयाग है। क्या इस याग के अपूर्व को लक्षणा से मानना है? अथवा अनूयाज याग के अपूर्व को मानना है? पशुयागजन्य अपूर्व विप्रकृष्ट है अर्थात् अनूयाजयागजन्य अपूर्व की अपेक्षा पशुयागजन्य अपूर्व दूर पड़ता है। पशुयागजन्य अपूर्व फलापूर्व कहलाता है। वह फलापूर्व पूर्व ही तथा उत्तर अंगों के साथ पशुयाग के अनुष्ठान से उत्पन्न होता है। अनूयाजयागजन्य अपूर्व अंगापूर्व कहलाता है। यह अपूर्व अनूयाज यागों के अनुष्ठान से ही उत्पन्न हो जाता है। पृषदाज्य द्रव्य से अनूयाज अनुष्ठित होते हैं। पृषदाज्य से साध्य अनूयाजों के द्वारा जो अपूर्व होगा वही पृषदाज्य का संनिहित होगा। इस अपूर्व को छोड़कर व्यवहित विकृत्यपूर्व को लक्षणा से मानना उचित नहीं है। अतः पृषदाज्य का विनियोजक प्रकरण न होगा, किंतु पृषदाज्य का विनियोजक वाक्यप्रमाण ही होगा। इस प्रकार से मानने में न्याय दिखाते हैं—किन्तु दीक्षणीया वाङ्नियमन्यायेन आदि। ज्योतिष्टोम याग के अंग दीक्षणीयेष्टि 'आग्नावैष्णवमेकादशकपालं निर्वपेद् दीक्षिष्यमाणः' वाक्य से विहित है। जो यजमान ज्योतिष्टोम याग करना चाहता है वह पहले दीक्षासंस्कार से संस्कृत होता है। दीक्षा संस्कार को पाने की इच्छा करता हुआ वह अग्नि विष्णु देवता, एकादशकपालसंस्कृत पुरोडाश द्रव्यवाले याग का अनुष्ठान करता है। इस इष्टि में कामस्वर विहित है—'यावत्या वाचा कामयते तावत्या दीक्षणीयायामनुब्रूयात्'। दीक्षणीयेष्टि में पुरोनुवाक्या आदि मन्त्रों को जितने ऊँचे स्वर से बोल सकते हों उतने ऊँचे स्वर से बोलें, यह कामस्वर है। विधेय इस कामस्वर का उद्देश्य दीक्षणीयेष्टि है। इष्टि को उद्देश्य करके विहित कामस्वर अनर्थक होने से दीक्षणीयाशब्द अपूर्व की लक्षणा करेगा। अपने साध्य अपूर्व से जो संनिहित है उसको छोड़कर व्यवहित ज्योतिष्टोमापूर्व का दीक्षणीयाशब्द लक्षक नहीं बनेगा। यह दीक्षणीयावाङ्नियमन्याय है। नवम अध्याय के पहले पाद में इसका विचार किया गया है।

अंगों का प्रयोजक संनिहित अपूर्व होता है, इसमें न्यायान्तर दिया जा रहा है-अत एवोत्पवनादीनाम् आदि। दर्शपूर्णमास में जलभरा प्रोक्षणीपात्र है। उस जल से यज्ञीय पात्रों का प्रोक्षण ( छिड़कना ) किया जाता है। प्रोक्षण से पूर्व

---

१. क्तमविप्रक.

प्रतिपन्नेनानुयाजापूर्वेणैव नैराकांक्ष्यान्न प्रकरणाद्विकृत्यपूर्वार्थत्वमिति ।

[1]वयं त्वङ्गीकृत्य ब्रूमः—भवतु वा विकृत्यपूर्वार्थत्वम् । तथापि पृषदाज्यस्य न प्रकरणं विनियोजकं भवति । यूपपृष्ठभावेन हि यावत्खादिरत्वमायाति, तावदौदुम्बरत्वविधानादुभयाकांक्षासम्भवाद्युक्तः प्रकरणविनियोगः । एवं

---

जल का संस्कार उत्पवन ( पवित्र से पूर्व से पश्चिम की ओर चलाना ) किया जाता है । 'उदगग्राभ्यां पवित्राभ्यां[2] प्रोक्षणीरुत्पुनाति' उत्पवन का यह विधिवाक्य है । उत्पवन संस्कार से संस्कृत प्रोक्षणीजल से 'शुन्धध्वं दैव्याय कर्मणे' इत्यादि मन्त्र पढ़कर यज्ञीय पात्रों का प्रोक्षण[3] किया जाता है । उत्पवन वाक्य से विहित उत्पवन क्रिया का उद्देश्य प्रोक्षणी है । प्रोक्षणीस्वरूप को उद्देश्य मानेंगे तो उत्पवन का वैयर्थ्य होगा । अतः प्रोक्षणी से तत्साध्य अपूर्व को लक्षणा से मानना होगा । यही सन्निहित है । दर्शपूर्णमासजन्य अपूर्व लक्षित होने पर वह विप्रकृष्ट हो जाता है । यह न्याय भी नवम अध्याय के प्रथम पाद में विचारित है । इन दोनों न्यायों से यह सिद्ध हुआ कि पृषदाज्य का अनूयाजयागजन्य अपूर्व ही प्रयोजक है, विकृति पशुयागजन्य अपूर्व प्रयोजक नहीं है, इसीलिए पृषदाज्य का विनियोजक प्रकरण न होकर वाक्य ही होगा । यह अनन्तदेव का मत है ।

इस चर्चा में ग्रन्थकार अपना मत प्रस्तुत करते हैं—वयन्तु अङ्गीकृत्य ब्रूमः आदि । आपदेव का यह आशय है कि दीक्षणीया वाङ्नियम-उत्पवनन्यायों के आधार से पृषदाज्य का सन्निहित स्वापूर्वार्थत्व ही विप्रकृष्ट विकृति यागजन्य अपूर्वार्थत्व नहीं है, इस प्रकार कहने की अपेक्षा पृषदाज्य के विकृत्यङ्गत्व होने पर भी प्रकरणप्रमाण से विनियोग मानने की आवश्यकता नहीं है; ऐसा उपाय दिखा रहे हैं । पृषदाज्य का प्रकरण से विनियोग मानने में औदुम्बरत्व का दृष्टान्त दिया था । अतिदेश के द्वारा विकृति सोमापौष्ण याग में यूप के पीछे खादिर जब आने लगा तभी 'औदुम्बरो यूपो भवति' वाक्य उदुम्बर काष्ठ का विधान कर देता है, अतः उभयाकांक्षा होने से प्रकरणप्रमाण उदुम्बर का विनियोजक होता है । यह दृष्टान्त की स्थिति है । इस तरह दार्ष्टान्तिक में प्रकृति दर्शपूर्णमास से विकृति पशुयाग में अतिदेश के द्वारा अनूयाज के पीछे प्राकृत आज्यद्रव्य के आने पर पृषदाज्य

---

१. वयन्त्वङ्गीकृत्यापि विकृत्यर्थत्वं ब्रूमः । भवतु वा विकृत्यर्थत्वं पृषदाज्यस्य । तथापि न प्रकरणं इत्येव मुद्रितपुस्तकेषु पाठस्समुपलभ्यते । तथैव व्याख्यातं च गुरुचरणैः । तथाप्युपरितनस्य पाठस्य प्राचीनहस्तलिखितकोशेषूपलम्भात् तत्रैव स्वरसतां पश्यता मया स एव पाठस्स्वीकृतः ।

२. प्रोक्षणीशब्द क्रियाप्रवृत्तिनिमित्तक यौगिक है । प्रोक्षण्यधिकरण न्याय से ( पू० मी० १.४.६ ) प्रोक्षणीशब्द स्त्रीलिङ्ग बहुवचन के द्वारा अप्‌वाची है ।

३. प्रोक्षण का विधायक वाक्य 'शुन्धध्वं दैव्याय कर्मणे इति त्रिःप्रोक्षति' है ।

यावदनुयाजपृष्ठभावेनाज्यमायाति तावदेव यदि पृषदाज्यं [1]विधीयेत तदोभयाकांक्षासम्भवात्प्रकरणविनियोगो भवेत्। न त्वेतदस्ति। नहि पृषदाज्यं नाम द्रव्यान्तरं किंचिदस्ति, यदाज्यस्थानापन्नं विधीयेत, औदुम्बरत्वमिव खादिरत्वस्थानापन्नम्; पृषच्छब्दस्य पृषन्मणिरित्यादौ चित्रतावाचित्वेन दृष्टत्वात्, पृषदाज्यशब्दस्य चित्राज्यवाचित्वात्। अत एव निगमेषु आज्य [2]पानित्येव वक्तव्यं न तु पृषदाज्यपा [3]नित्युक्तम्।

न च यावत्प्राकृतमाज्यमायाति तावदेव चित्राज्यविधानात् प्रकरणविनि-

---

का विधान हो तब उदुम्बर के समान पृषदाज्य का विनियोजक प्रकरण होगा। किन्तु ऐसी बात यहाँ नहीं है। क्योंकि पृषदाज्य प्राकृत आज्यद्रव्य से भिन्न नहीं है, किन्तु वह आज्य ही है। जैसे सोमापौष्ण याग में खादिर के स्थान में उदुंबर का विधान है, वैसे विकृति पशुयाग में प्राकृत आज्य के स्थान में पृषदाज्य का विधान नहीं है, क्योंकि पृषच्छब्द चित्रगुण का वाचक है, पृषन्मणिः, 'पृषद्रज्जुः' आदि स्थलों में पृषद् शब्द के चित्रगुणपरक प्रयोग मिलते हैं। इससे सिद्ध हुआ कि पृषदाज्य शब्द चित्राज्य का वाचक है। घृत में दधि के थोड़े अंश को मिला देने से वह चित्राज्य बन जाता है। आज्य से पृषदाज्य के द्रव्यान्तर हो जाने पर आवाहन-निगम आदि मन्त्रों में 'देवान् पृषदाज्यपानावह, देवाः पृषदाज्यपा अजुषन्त' ऐसा उच्चारण करना आवश्यक हो जाता है। दर्शपूर्णमास में याग के जितने देवता हैं उनका नाम लेकर आवाहन किया जाता है—'अग्निमावह', 'सोममावह', 'अग्नीषोमावावह' इत्यादि। इनमें आज्यद्रव्य को पानेवाले प्रयाज तथा अनूयाजों में जितने देवता हैं उन सबों का 'आज्यपानावह' (आज्य को पानेवाले देवता 'आज्यप शब्द से कहे जाते हैं।) से ही निर्देश किया जाता है। एवं सूक्तवाक् मन्त्रों में भी 'अग्निरिदं हविरजुषत' 'अग्नीषोमाविदं हविरजुषेताम्' इस प्रकार उच्चारण करते हुए प्रयाज तथा अनूयाज देवताओं के लिए 'देवा आज्यपा आज्यमजुषन्त' ऐसा उच्चारण किया जाता है। यह प्रकृतियाग की स्थिति है। विकृति पशुयाग में अतिदेश के द्वारा अनूयाज और उसके पीछे आज्यद्रव्य आने पर 'आज्यपानावह', 'आज्यपा आज्यमजुषन्त' इसी मन्त्र के आनुपूर्वी उच्चारण की व्यवस्था जैमिनि ने दी है। यदि आज्य से पृषदाज्य दूसरा द्रव्य होता तो 'पृषदाज्यपानावह' 'पृषदाज्यपा देवा पृषदाज्यमजुषन्त' इस प्रकार ऊह करके निगममन्त्र का उच्चारण करना होता। ऐसा करने पर जैमिनिन्याय का विरोध होगा। अतः औदुम्बर दृष्टान्त से इसकी समानता नहीं होती है, प्राकृत आज्य के स्थान में पृषदाज्य का विधान न होने से इसका विनियोजक प्रकरण नहीं हो सकता।

इस विषय में शंका का उपस्थापक ग्रन्थ है—न च यावत्प्राकृतमाज्यमायाति

---

१. विधीयते. क. ख. २-३ पानामि

सर्वत्र यौगिकैः शब्दैर्द्रव्यमेवाभिधीयते ।
नहि संबन्धवाचित्वं संभवत्यतिगौरवात् ॥ इति ।

तथा—

पाकं तु पचिरेवाह कर्तारं प्रत्ययोऽप्यकः ।
पाकयुक्तः पुनः कर्ता वाच्यो नैकस्य कस्यचित् ॥ इति ।

तथा च समाख्या न संबन्धवाचिका । 'होतृचमस' इत्यादिका तु वैदिकी समाख्या निषादस्थपतिशब्दवन्न षष्ठ्यर्थसम्बन्धवाचिका । नापि वाक्यवत्तद्बोधिका, तस्याः पदत्वेनाप्रमाणत्वात् । पौरोडाशिकमित्यादिसमाख्यास्त्वतिदुर्बलाः, लौकिकत्वेन पुरुषप्रत्ययसापेक्षत्वात्; काण्डगोचरत्वेन तत्तत्पदार्था-

---

में वार्तिक प्रमाण करते हैं—सर्वत्र यौगिकैः आदि । वार्तिककार के द्वारा दिया हुआ उदाहरण है—पाकन्तु पचिरेवाह आदि । 'पाचकः' पच धातु का अर्थ पाक, कर्ता के अर्थ में ण्वुल् प्रत्यय और उसका आदेश 'अक' है । प्रत्यय का अर्थ कर्ता । कर्ता और पाक के संबन्ध को अवगत करानेवाले किसी शब्द के न होने पर भी प्रकृति और प्रत्यय के सहोच्चारण से ही क्रिया और कर्ता का संबन्ध अवगत हो जाता है । अतः समाख्या संबन्ध की वाचिका नहीं है ।

समाख्या के सामान्यतः संबन्धवाचकत्व का निराकरण कर वैदिक और लौकिक समाख्याओं में समन्वय दिखाते हैं—तथा च आदि से । 'होतृचमसः' यह वैदिक समाख्या है । ज्योतिष्टोम याग में अनेक चमस पात्र हैं । काष्ठ से निर्मित चतुष्कोणाकार मध्य गर्तवाले पात्र को चमस कहते हैं । इनसे सोमरस का होम और पान करते हैं । उनमें एक होतृचमस है । निषादस्थपतिशब्दवत् 'एतया निषादस्थपतिं याजयेत्' वाक्य से निषादस्थपति के लिए एक इष्टि विहित है । 'निषाद स्थपति' कौन है ? क्या 'निषादानां स्थपतिः' विग्रह से निषाद—भिल्लों का स्थपति-राजा अर्थ माना जाय ? अथवा निषादश्चासौ स्थपतिश्च विग्रह से निषाद-भिल्लरूपी राजा अर्थ माना जाय ? इस प्रकार सन्देह होनेपर षष्ठाध्याय के प्रथम पाद में निश्चय किया गया है कि षष्ठीतत्पुरुष में पूर्वपद की संबन्ध में लक्षणा माननी होगी अतः कर्मधारय ही उचित है, सिद्धान्त किया गया । उसी प्रकार 'होतुः चमसः' ऐसा षष्ठीतत्पुरुष नहीं मानना चाहिए । जैसे निषादस्थपति शब्द का षष्ठीतत्पुरुष न होने से वह संबन्धवाचक नहीं है वैसे होतृचमस शब्द भी सम्बन्धवाचक नहीं है । शंका होती है कि जैसे वाक्य के वाक्यार्थ का वाचक न होनेपर भी वाक्यार्थ की प्रतीति वाक्य से मानी जाती है वैसे ही होतृचमस पद संबन्ध का वाचक न होते हुए भी पदसंबन्ध का बोधक माना जाय । इस शंका के उत्तर में कहा है—तस्याः पदत्वेनाप्रमाणत्वात् । वाक्य स्थल में अनेक पदों का समभिव्याहार है ।

गोचरत्वाच्च। काण्डवाचकत्वमपि न काण्डत्वेन, किं तु पौरोडाशिकत्वादिनैव। न ह्येकहायनीशब्दो द्रव्यवाचकोऽपि गोत्वेन तद्वदति[1], किं तर्हि? एकहायनीत्वेनैव।

स्थानविनियोगे तु पदार्थयोर्विशेषपुरस्कारेणैव सम्बन्धः प्रत्यक्षप्रमाणप्रतिपन्नः। अतश्च समाख्यामुपलभ्य नूनमनयोः पदार्थयोः सम्बन्धोऽस्तीति यावत्कल्प्यते तावत्प्रत्यक्षप्रतिपन्नेन सम्बन्धेन परस्परमाकाङ्क्षा, तदभावे च सम्बन्धानुपपत्तेः; कल्पितसम्बन्धेन च यावादितरत्राकाङ्क्षादि कल्पना[2] तावदन्यत्राकाङ्क्षया वाक्यादिकल्पनया विनियोगः क्रियते इति सिद्धं स्थानस्य

---

प्रत्येक पद के द्वारा अर्थ अभिहित हो जाने पर आकांक्षा आदि कारणों से वाक्यार्थ की प्रतीति होती है, समाख्या स्थल में पद यौगिक है। पद अपने अर्थ का उपस्थापन कर सकता है। प्रकृति-प्रत्ययों के द्वारा अलग-अलग अर्थ को भी उपस्थापन कराता है किन्तु उनके संबन्ध का बोधन करने में वह प्रमाण नहीं होगा। संबन्ध से संबद्ध अर्थ शाब्दबोधरूप है। शाब्दबोध के जनन में पद प्रमाण नहीं। अतः वाक्यन्यायेन संबन्ध का बोधक पद नहीं बन सकता। वैदिक समाख्या में ही यह स्थिति है तो लौकिक समाख्या 'पौरोडाशिकम्' 'हौत्रम्' आदि में शंका का स्थान ही नहीं क्योंकि याज्ञिकों के द्वारा ये समाख्यायें कल्पित हैं। कल्पक पुरुषों का ज्ञान यथार्थ है, ऐसा निश्चय करने के लिए प्रमाणान्तर की अपेक्षा होगी। अतः लौकिक समाख्या शीघ्र अर्थ की निश्चित बुद्धि नहीं कर सकती। पौरोडाशिकम् हौत्रम् आदि संज्ञायें वेद के काण्डभाग की बोधिका है, उस भाग में विद्यमान पदार्थ की बोधिका नहीं। 'पौरोडाशिकम्' यह समाख्या काण्डरूप अर्थ की प्रतिपादिका है किन्तु इसका शक्यतावच्छेदक काण्डत्व नहीं अपितु पौरोडाशिकत्व ही है। जैसे एकहायनी शब्द 'एकं हायनं यस्याः' व्युत्पत्ति से द्रव्यवाचक होता हुआ एकहायनीत्व धर्म से उस द्रव्य को कहता है न कि गोत्वेन। अर्थात् एकहायनी शब्द का प्रवृत्तिनिमित्त गोत्व जाति नहीं है किन्तु द्रव्य ही है। वैसे ही 'पौरोडाशिकम्' पद का शक्यार्थ काण्ड होते हुए भी शक्यतावच्छेदक काण्डत्व नहीं किन्तु पौरोडाशिकत्व है।

इतने विचार से सिद्ध हुआ कि समाख्या सम्बन्ध को नहीं कहती है, किन्तु विनियोज्य-अंग की सबन्धकल्पना करके समाख्या विनियोजक बनेगी। स्थान प्रमाण वैसा नहीं है। अंग और अंगी का सादेश्य-समानदेश संबन्ध सिद्ध है। उन दोनों के आकांक्षा की कल्पना करते हुए स्थान शीघ्र विनियोजक हो जाता है। अतः स्थान प्रबल है। इसका उदाहरण प्रस्तुत करते

---

१. द्वदिता। २. कल्प्यते।

समाख्यातः प्राबल्यम् । अत एव शुन्धनमन्त्रः सान्नाय्यपात्राङ्गं, पाठसादेश्यात्; न तु पौरोडाशिकसमाख्यया पुरोडाशपात्राङ्गमिति ।

समाख्या यौगिकः शब्दः । सा च द्विविधा—वैदिकी लौकिकी चेति । तत्र होतुः चमसभक्षणाङ्गत्वं 'होतृचमस' इति वैदिक्या समाख्यया । अध्वर्योस्तत्तत्पदार्थाङ्गत्वं लौकिक्या 'आध्वर्यव'मिति समाख्ययेति संक्षेपः ।

तदेवं निरूपितानि संक्षेपतः श्रुत्यादीनि षट् प्रमाणानि ।

एतत्सहकृतेन विनियोगविधिना—समिदादिभिरुपकृत्य दर्शपूर्णमासाभ्यां यजेतेत्येवंरूपेण यानि विनियुज्यन्ते तान्यङ्गानि । तानि द्विविधानि सिद्धरूपाणि क्रियारूपाणि चेति ।

तत्र सिद्धरूपाणि जातिद्रव्यसङ्ख्यादीनि । तानि च दृष्टार्थान्येव ।

---

हैं—अत एव शुन्धनमन्त्रः आदि । 'शुन्धध्वं दैव्याय कर्मणे देवयाज्यायै' मन्त्र से यज्ञीय पात्रों का प्रोक्षण किया जाता है । इस मन्त्र से किन पात्रों का प्रोक्षण किया जाय, ऐसा प्रश्न होनेपर 'पौरोडाशिकम्' समाख्या द्वारा अवगत होता है कि पुरोडाशयागसंबन्धी पात्रों का प्रोक्षण करना चाहिए । क्योंकि यह मन्त्र पौराडाशिक काण्ड में पठित है । स्थान के द्वारा अवगत होता है कि इस मन्त्र से सान्नाय्यपात्रों का प्रोक्षण करना है क्योंकि पौरोडाशिक काण्ड में भी सान्नाय्ययाग के अंगों के सन्निधि में पाठ है । पाठसादेश्यरूप स्थानप्रमाण से यह मन्त्र सांनाय्य पात्रों के प्रोक्षण का ही अंग है, समाख्या से पुरोडाश पात्र के प्रोक्षण का अंग नहीं ।

### समाख्या

समाख्या का अर्थ है—यौगिकः शब्दः । वह दो प्रकार की है—वैदिकी और लौकिकी । 'होतृचमसः' इस वैदिक समाख्या से चमसगत सोमरस भक्षण का अंग 'होता' है यह बोधित होता है । 'हौत्रम्' 'आध्वर्यवम्' इत्यादि लौकिक समाख्यायें होता और अध्वर्यु को अपने पदार्थ के अनुष्ठान में अङ्गत्व का बोधन करती हैं । इस प्रकार विनियोगविधि के छः प्रमाणों का संक्षेप से निरूपण हुआ ।

### अंगों का विभाग

इन प्रमाणों की सहायता से विनियोगविधि जिनका विनियोग करती है वे अंग कहे जाते हैं । इन अंगों की सहायता प्राप्त कर प्रधानयाग फल का संपादक बनता है अर्थात् प्रयाज-अनूयाज आदि अंगों से उपकृत दर्शपूर्णमास याग फलप्रद होता है । ये अंग सिद्धरूप एवं क्रियारूप से दो प्रकार के होते हैं ।

क्रियारूपाणि च द्विविधानि—गुणकर्माणि प्रधानकर्माणि चेति । एतान्येव सन्निपत्योपकारकाण्यारादुपकारकाणीति चोच्यंते। तत्र कर्माङ्गद्रव्याद्युद्देशेन विधीयमानं कर्म सन्निपत्योपकारकम्। यथा—अवघातप्रोक्षणादि। तच्च दृष्टार्थमदृष्टार्थं दृष्टादृष्टार्थं च । दृष्टार्थमवघातादि । अदृष्टार्थं प्रोक्षणादि । दृष्टादृष्टार्थं पशुपुरो-

---

### सिद्धरूप अंग

सिद्धरूप अंग वे कहलाते हैं जो साध्य नहीं हैं । जैसे ब्राह्मणत्व औदुम्बरत्व आदि जाति, व्रीहि यव आदि द्रव्य, एकत्व द्वित्व आदि संख्या, आरुण्य आदि गुण, पुंस्त्व स्त्रीत्व आदि लिंग । ये सब सिद्ध अंग होते हैं ।

### क्रियारूप अंग

क्रियारूप अंग वे होते हैं जो साध्य हैं । इनके दो विभाग हैं—गुणकर्म और प्रधानकर्म । गुणकर्म अर्थात् गुणभूतकर्म, प्रधानकर्म अर्थात् प्रधानभूतकर्म । गुणकर्म में द्रव्यका प्राधान्य और कर्म का उपसर्जनत्व, प्रधानकर्म में कर्म का प्राधान्य और द्रव्य का उपसर्जनत्व रहता है । जैसे 'व्रीहीनवहन्ति' यह गुणकर्म है । यहाँ पर व्रीहि उद्देश्य है और अवहनन विधेय है । जो उद्देश्य होगा वह प्रधान होता है । जो विधेय होगा वह अप्रधान=उपसर्जन होता है । अतः व्रीहिद्रव्य की अपेक्षा अवहननकर्म गुणभूत हुआ तो यह गुणकर्म है । 'प्रयाजैर्यजते' 'अनूयाजैर्यजते' आदि में प्रयाज-अनूयाज आदि याग विधेय होते हुए भी ये कर्म आज्य आदि द्रव्य के लिए प्रधान होते हैं, और द्रव्य उनके उपसर्जन होते हैं । अतः यह कर्म प्रधानभूत हुआ तो ये प्रधानकर्म हैं । इन्हीं गुण और प्रधान कर्मों के नामान्तर दिखलाते हैं—एतान्येव सन्निपत्योपकारकाणि आरादुपकारकाणि । प्रधान याग से सम्बद्ध पदार्थों के जो उपकारक हैं वे सन्निपत्योपकारक हैं, जो साक्षात् फलापूर्व के उपकारक हैं वे आरादुपकारक हैं । सन्निपत्योपकारक का लक्षण ग्रन्थ है—कर्माङ्गद्रव्याद्युद्देशेन । कर्म के अंग द्रव्य या देवता को उद्देश्य कर विहित कर्म संनिपत्योपकारक है । जैसा 'व्रीहीनवहन्ति' 'व्रीहीन् प्रोक्षति' आदि । दर्शपूर्णमास कर्म के अंग व्रीहि हैं । 'व्रीहिभिर्यजेत' से इनका विधान है । यह विधि तृतीयाश्रुति से व्रीहिद्रव्य को याग का अंग बतलाती है । इस अंग को उद्देश्य कर अवहनन-प्रोक्षण आदि कर्मों का विधान किया जाता है 'व्रीहीन् अवहन्ति' यह सन्निपत्योपकारक है । इस सन्निपत्योपकारक अंग का विभाग दिखलाते हैं—तच्चादृष्टार्थमदृष्टार्थं दृष्टादृष्टार्थञ्च । दृष्ट-प्रत्यक्ष प्रयोजनवाला सन्निपत्योपकारक, जैसे अवहनन पेषण आदि । अदृष्ट-अप्रत्यक्ष प्रयोजनवाला सन्निपत्योपकारक, जैसे प्रोक्षण पर्यग्निकरण आदि । दृष्ट और अदृष्ट प्रयोजनवाला सन्निपत्योपकारक, जैसे पशुपरोडाश याग स्विष्टकृद्याग आदि । पशुयाग के अंग पुरोडाश याग को पशुपुरोडाश कहते हैं । जिन देवताओं को पशुयाग द्वारा हवि

डाशयागादि। तद्धि द्रव्यत्यागांशेनादृष्टं देवतोद्देशेन च देवतास्मरणं दृष्टं करोति। इदमेव चाश्रयिकर्मेत्युच्यते।

तच्च सन्निपत्योपकारकं द्विविधम्—उपयोक्ष्यमाणार्थमुपयुक्तार्थं चेति। तत्रावघातप्रोक्षणादि उपयोक्ष्यमाणार्थम्, व्रीहीणां यागे उपयोक्ष्यमाणत्वात्। प्रतिपत्तिकर्म इडाभक्षणादि उपयुक्तपुरोडाशादिसंस्कारकम्। उपयुक्तस्या[1]-कीर्णकरतानिवर्तकं कर्म प्रतिपत्तिकर्म।

उपयुक्तसंस्कारार्थं च [2]कर्म उपयोक्ष्यमाणसंस्कारार्थात् दुर्बलम्, उपयुक्तापेक्षया उपयोक्ष्यमाणेऽत्यादरात्। अत एव 'प्रायणीयनिष्कास उदयनीय-

---

दे चुके हैं अर्थात् याग कर चुके हैं उन देवताओं का यह याग स्मारक है। अर्थात् याग कर चुके हैं उन देवताओं का स्मारक है। अर्थात् उनका स्मरण कराता है अर्थात् इस पशुपुरोडाश याग में वे ही देवतायें हैं जो पशु याग के थे। "यद्दैवत्यः पशुः तद्दैवत्यः पशुपुराडाशः" विधि है। प्रत्येक याग के तीन अंश होते हैं—उद्देश, त्याग और प्रक्षेप। उद्देश के अंश में स्मरणरूप दृष्ट ही प्रयोजन है। त्याग—'अग्नय इदं न मम' अंश में अदृष्ट प्रयोजन है क्योंकि मानसिक क्रिया है। इससे यजमान की आत्मा में अपूर्व-अदृष्ट उत्पन्न होता है। अतः पशुपुरोडाश याग दृष्ट और अदृष्ट उभयार्थ अंग है। इसी उभयार्थ कर्म को आश्रयिकर्म भी कहते हैं।

यह सन्निपत्योपकारक पुनः दो प्रकार का होता है—उपयोक्ष्यमाण संस्कारार्थ उपयुक्त संस्कारार्थ, अवहनन प्रोक्षण आदि प्रधान याग में जिसका उपयोग होने-वाला है उसका संस्कारक है क्योंकि व्रीहि का उपयोग याग में होने वाला है। प्रधान याग में जो उपयुक्त हैं उनका संस्कार इडाभक्षण आदि। प्रधान याग में उपयुक्त और अवशिष्ट पुरोडाश का इडाभक्षण स्विष्टकृद् आदि से संस्कार है। इडाशब्द देवता, द्रव्य और पात्र में प्रयुक्त होता है। उपह्वान में देवता को और भक्षण में द्रव्य अवशिष्ट अंश को जिस पात्र में रखा जाता है उसमें इडाशब्द का प्रयोग है। इस कर्म को 'प्रतिपत्ति' कर्म भी कहते हैं। प्रतिपत्ति का लक्षण ग्रन्थकार कहते हैं—उपयुक्तस्य आकीर्णकरता—आदि। द्रव्य का याग में उपयोग हो जाने पर अवशिष्ट द्रव्य कार्य के लिए संकीर्ण-व्याप्त हो जाता है—जैसा चाहे वैसा उपयोग हो सकता है, उसके निवर्तक कर्म को प्रतिपत्तिकर्म कहते हैं। जैसा चाहे वैसे उपयोग न करना चाहिए, अमुक उपयोग करना चाहिए कह कर वाक्य जिस कर्म को निर्देश कहता है वह प्रतिपत्ति कर्म है।

उपयुक्त और उपयोक्ष्यमाण कर्मों में प्राबल्य-दौर्बल्य विचार करते हैं—उपयुक्तसंस्कारार्थञ्च कर्म आदि। उपयुक्त पदार्थ की अपेक्षा उपयोक्ष्यमाण में

---

१. कीर्णतानिव। २. क्वचित् कर्मेति नास्ति।

मभिनिर्वपती'त्यत्र निष्कासस्य निर्वापार्थत्वम्, न तु तस्य तदर्थत्वम्, निष्कासस्योपयुक्तत्वादित्युक्तमेकादशे ।

तच्च सन्निपत्योपकारकमारादुपकारकाद्बलीयः । नन्ववघातादि भवतु बलीयः, तस्य दृष्टार्थत्वात्; आरादुपकारस्य चादृष्टार्थत्वात्, दृष्टे सम्भवत्यदृष्टकल्पनस्यान्याय्यत्वात् । प्रोक्षणादि सन्निपत्योपकारकं तु कथं बलीयः; उभयोरदृष्टार्थत्वाविशेषात् ।

किञ्च आरादुपकारकं साक्षात्प्रधानाङ्गम्, तस्यान्योद्देशेनाविधानात् ।

---

आदर दृष्टि होती है। इसका उदाहरण है—प्रायणीयनिष्कासे। ज्योतिष्टोम में द्वितीय दिन प्रायणीयेष्टि अन्तिम दिन में उदयनीयेष्टि होती है। इन दोनों इष्टियों में चरु द्रव्य है। प्रायणीयेष्टि में जिस पात्र से चरु बनाया जाता है, चरु का होम आदि हो जाने पर उस पात्र को धोने के लिए जो जल पात्र में डाला जाता है वह 'प्रायणीयनिष्कास' कहा जाता है। इसी जल से उदयनीयेष्टि के चरु को पकाना चाहिए, यह वाक्य का अर्थ है। प्रायणीय निष्कासाधिकरणक उदयनीय निर्वाप क्या प्रायणीयेष्टि में उपयुक्त अथवा उदयनीयेष्टि में उपयोक्ष्यमाण चरु का संस्कार करता है? इस शङ्का के उत्तर में कहते हैं कि उपयुक्त चरु का यह संस्कारक नहीं किन्तु उपयोक्ष्यमाण का ही संस्कारक है, यह न्याय ग्यारहवें अध्याय में निरूपित है। अतः उपयुक्त संस्कार की अपेक्षा उपयोक्ष्यमाण संस्कार प्रबल है।

उक्त तीन प्रकार का सन्निपत्योपकारक आरादुपकारक की अपेक्षा प्रबल माना जाता है। इन दोनों अङ्गों में प्राबल्य और दौर्बल्य स्वरूपतः नहीं है किन्तु सन्निपत्योपकारक अंग दृष्टफलजनक है, आरादुपकारक अदृष्टफलजनक है। अदृष्ट फल से दृष्ट फल आकर्षक होता है। अतः सन्निपत्योपकारक का प्राबल्य माना जाना चाहिए, किन्तु सन्निपत्योपकारक दृष्ट और अदृष्ट दोनों फलों का जनक है। उनमें दृष्टफलक सन्निपत्योपकारक प्रबल हो यह तो उचित है, किन्तु अदृष्टफलक प्रबल कैसे हो सकता है? प्राबल्य में दृष्टफल हेतु बन सकता है 'दृष्टे सम्भवति अदृष्टस्यान्याय्यत्वात्' न्याय है। अवहनन दृष्टफल के जनक होने से वह प्रबल हो, किन्तु प्रोक्षणरूप सन्निपत्योपकारक तो अदृष्टफल का जनक है। आरादुपकारक भी अदृष्ट ही का जनक है। तब सभी सन्निपत्योपकारक आरादुपकारक होने से कैसे प्रबल हो सकेंगे यह शङ्का है। इस शङ्का की पुष्टि में और युक्ति प्रस्तुत करते हैं—किञ्च आरादुपकारकम् आदि। पहले कहा जा चुका है कि आरादुपकारक सीधे प्रधान याग से उत्पन्न होनेवाले अपूर्व से सम्बन्ध रखता है। जैसे 'व्रीहीनवहन्ति' स्थल में याग के अंग व्रीहि को उद्देश्य कर अवहनन का विधान है वैसे प्रयाज-अनूयाज आदि आरादुपकारक में नहीं है। सीधे अपूर्व उत्पन्न कराने के लिए ही इनका विधान है। सन्निपत्योपकारक अङ्ग का अङ्ग होता है, आरादुप-

सन्निपत्योपकारकं तु अङ्गाङ्गम् । कर्माङ्गव्रीह्याद्युद्देशेन विधानात् । अङ्गाङ्गापेक्षया च साक्षादङ्गं बलीयः ।

'अङ्गगुणविरोधे च तादर्थ्यात्' इति न्यायात् ।

अत एव 'य इष्ट्या पशुना सोमेन वा यजेत सोऽमावास्यायां पौर्णमास्यां वा यजेत' इत्यविशेषविधानेऽपि पर्वानुग्रहः सोमयागस्यैव क्रियते, न तु दीक्षणीयादेः । अतः कथं सन्निपत्योपकारकस्य बलीयस्त्वम् ।

उच्यते—सत्यप्यदृष्टार्थत्वाविशेषे सन्निपत्योपकारकमारादुपकारकाद्बलीयः । सन्निपत्योपकारके हि कर्मणि उपकार्योपकारकयोर्व्रीहिप्रोक्षणयोः

---

कारक तो साक्षादङ्ग होता है। अङ्ग के अङ्गी की अपेक्षा साक्षादङ्ग को ही प्रबल मानना चाहिए। अतः सन्निपत्योपकारक से आरादुपकारक ही प्रबल होता है। इस अंश में न्याय प्रदर्शित करते हैं—अंगगुणविरोधे च तादर्थ्यात्। अङ्गगुण= अङ्गाङ्ग के साथ प्रधानगुण का विरोध होने पर प्रधान गुण का ही अनुग्रह होना चाहिए, क्योंकि वह गुण प्रधान की सहायता करता है। इस न्याय का उदाहरण है—य इष्ट्या पशुना सोमेन वा आदि। यह वाक्य इष्टि पशु और सोमयागों के पर्वकाल का विकल्प से विधान करता है। सोमयाग के दीक्षणीय आदि इष्टि और अग्नीषोमीय आदि पशु अंग हैं और प्रधान ज्योतिष्टोम है। ज्योतिष्टोम के प्रथम दिन में दीक्षणीयेष्टि तथा चतुर्थ दिन में अग्नीषोमीय पशु का अनुष्ठान और पञ्चम दिन में सोम याग होता है। यह कथमपि असम्भव है कि इन तीनों का एकपर्वकाल में अनुष्ठान हो। दीक्षणीयेष्टि का पर्वकाल अनुगृहीत होने पर तृतीया तिथि में पशु, एवं चतुर्थी में सोम याग, एवं पशु याग का पर्वकाल का अनुग्रह करने पर द्वादशी के दिन दीक्षणीयेष्टि प्रतिपदा में सोमयाग होगा। अङ्ग इष्टि और पशु के गुण-पर्व काल के साथ प्रधान गुण-पर्व काल का विरोध होने पर प्रधान गुण का जिस प्रकार अनुग्रह हो उस प्रकार अनुष्ठान की व्यवस्था की गई है अर्थात् एकादशी से आरम्भ कर पर्व-पूर्णिमा में कर्म की समाप्ति करें। तब प्रधान सोमयाग के पर्वकाल का अनुग्रह सिद्ध होगा। इस न्याय से प्रधानाङ्ग आरादुपकारक का प्राबल्य कहना था, उसको छोड़कर अङ्गाङ्ग संनिपत्योपकारक का प्राबल्य कैसे कहा जाता है, इस शंका का समाधान ग्रन्थ है—उच्यते। अदृष्टफलक संनिपत्योपकारक और आरादुपकारक में कोई विशेषता नहीं होने पर भी सन्निपत्योपकारक ही प्रबल है; क्योंकि संस्कार्य व्रीहि एवं संस्कारक प्रोक्षण इन दोनों का संबन्ध 'व्रीहीन् प्रोक्षति' वाक्य से स्पष्ट रूप से गम्यमान है। व्रीहि और प्रोक्षण के उपकार्योपकारकभावमात्र की कल्पना करनी पड़ती है। क्योंकि उपकार्योपकारकभाव के बिना एकवाक्य से दोनों का संबन्ध उपपन्न नहीं होता है। अतः कल्पना करनी

सम्बन्धो वाक्यक्लृप्तः। उपकारमात्रं तु कल्प्यम्। आरादुपकारकस्थले तु [1]दर्शपूर्णमासप्रयाजयोः सम्बन्धः कल्प्यः, उपकारोऽपि।

किं च आरादुपकारकस्थले हि प्रकरणं विनियोजकम्, इतरत्र तु 'व्रीहीन् प्रोक्षती' ति वाक्यमेव। व्रीहिपदेनापूर्वसाधनलक्षणां कृत्वा क्रतौ विनियोजकमिति बलीयस्त्वम्।

[2]यदुक्तम्—'अङ्गगुणविरोधे च तादर्थ्यात्' इति न्यायेन दुर्बलत्वमिति, तदसत्; नहि व्रीह्याद्युद्देशेन विधीयमानं प्रोक्षणादि तदर्थं भवति, तत्स्वरूपे आनर्थक्यात्, किन्तु तत्संस्कारद्वारा क्रत्वर्थमेव, सन्निपत्योपकारकाणामुत्पत्त्यपूर्वप्रयुक्तत्वस्य वक्ष्यमाणत्वात्। अत उभयविधमप्यङ्गजातं क्रत्वर्थमेवेति नाङ्गगुणविरोधन्यायावतारः। दीक्षणीयादेः पर्वानुग्रहस्तु दीक्षणीयाद्यर्थ एव, तस्य तदपूर्वप्रयुक्तत्वात्। अतो युक्तं साक्षात्प्रधानाङ्गेन प्रधानपर्वा-

---

पड़ेगी। आरादुपकारक स्थल में दर्शपूर्णमास का विधान दूसरा वाक्य करता है और प्रयाज का विधान दूसरा करता है। दोनों भिन्न भिन्न वाक्यों के द्वारा विहित हैं। इनका संबन्ध एकप्रकरणपठित होने से कल्पना के साथ उपकार्योपकारक की भी कल्पना करनी होगी। अतः आरादुपकारक स्थल में दो कल्पनायें, संनिपत्योपकारक में एक ही कल्पना है। इसलिए संनिपत्योपकारक प्रबल है।

किञ्च। आरादुपकारक प्रयाज आदि का विनियोग प्रकरण करता है, संनिपत्योपकारक प्रोक्षण आदि का विनियोग श्रुतिप्रमाण करता है। प्रकरण से श्रुतिप्रमाण प्रबल है ही। अतः प्रबल प्रमाण से विनियुक्त संनिपत्योपकारक का प्राबल्य मानना उचित है।

अङ्गगुणविरोध न्याय से आरादुपकारक का प्राबल्य जो दिखलाया गया उस का समाधान ग्रन्थ है—तदसत् आदि। पहले कहा जा चुका है कि सभी अंगों का प्रयोजक=अनुष्ठापक अपूर्व होता है। व्रीहिस्वरूप को उद्देश्य कर जो अवहनन प्रोक्षण आदि होते हैं वे व्रीहिस्वरूपसिद्धि के लिए माने जाय तो अनर्थक हो जाते हैं। अतः व्रीहि आदि पदों से अपूर्व की लक्षणा मानी जाती है। इसका परिणाम यह होता है कि अवहनन-प्रोक्षण आदि भी क्रत्वर्थ होते हैं जैसे आरादुपकारक। इतना भेद अवश्य है कि सन्निपत्योपकारक उत्पत्त्यपूर्व का सहायक होता है, और आरादुपकारक परमापूर्व का सहायक होता है। यह विषय आगे स्पष्ट होगा। फलित यह हुआ कि दोनों क्रत्वर्थ हैं तो अङ्गगुणविरोध का अवसर ही नहीं है।

---

१. दर्शपूर्णमासयोः प्रयाजानुयाजयोः   २. यथोक्तं।

नुग्रहेण स बाध्यत इति। तत्सिद्धं सन्निपत्योपकारकस्यारादुपकारकाद्बलीयस्त्वम्।

अत एव "स्थाणौ स्थाण्वाहुतिं जुहोती"ति विहिता स्थाण्वाहुतिः यूपव्रश्चनस्थाणुद्वारा यूपसंस्कारार्था, देवदत्तधारितायाः स्रजः शुचिदेशनिधानमिव देवदत्तसंस्कारार्थम्। न तु स्थाण्वाहुतिरारादुपकारिकेत्युक्तं दशमे इति दिक्।

द्रव्याद्यनुद्दिश्य केवलं विधीयमानं कर्म आरादुपकारकम्। यथा—

---

दीक्षणीयेष्टि तथा सोमयाग दृष्टान्त में पर्वकाल का अनुग्रह स्वरूपसिद्धि के लिए होता है। दीक्षणीय आदि स्वरूप में आनर्थक्य होने से स्वस्वापूर्व की लक्षणा मानी ही जाती है। अत एव साक्षात् प्रधानाङ्ग पर्वकाल से अङ्गाङ्ग पर्वकाल का बाध उचित ही है। इस विषय में दृष्टान्त के रूप में न्याय प्रस्तुत करते हैं— स्थाणौ स्थाण्वाहुतिं जुहोति। पशुयाग में यूप के लिए वृक्ष को काटना पड़ता है। काटने के अनन्तर वृक्ष का अंश जो बचा रहता है उस काष्ठ को स्थाणु कहते हैं। यह यूप का अपादन होता है। उस स्थाणु में आज्य से आहुति का विधायक यह वाक्य है। स्थाणु में करने के लिए विहित यह आहुति क्या संनिपत्योपकारक है? या आरादुपकारक है? यदि यह आहुति यूप की संस्कारिका हो तो सन्निपत्योपकारक बनेगा। क्योंकि यूप याग का अंग है। उसको उद्देश्य कर यह आहुति विहित है। यदि स्थाणु का संस्कारक होगा तो आरादुपकारक होगा क्योंकि स्थाणु याग का अंग नहीं। इस प्रकार संशय होनेपर सिद्धान्त किया गया है कि इस आहुति से यूप ही संस्कृत होता है, स्थाणु नहीं। स्थाणु का संस्कार मानने पर आरादुपकारक हो जायगा, आरादुपकारक से संनिपत्योपकारक प्रबल होता है। अतः यह संनिपत्योपकारक ही है। जैसे घर पर गुरुजी के आनेपर उनके आदर-सत्कार के निमित्त पुष्पमाला पहनायी जाती है। गुरु उस माला को जाते हुए छोड़ जाते हैं तो हम उस माला को प्रसाद समझकर अच्छे स्थान में रखते हैं, जिससे गुरु का अनादर न होने पाये। माला को अच्छे स्थान में रखने से गुरु का संस्कारक हो जाता है अर्थात् गुरु अपने आदर का अनुभव करते हैं। उसी प्रकार यह स्थाण्वाहुति आरादुपकारक नहीं किन्तु यूपसंस्कार होकर संनिपत्योपकारक है। इतने सन्दर्भ से यह सिद्ध हुआ कि आरादुपकारक से सन्निपत्योपकारक प्रबल है।

### आरादुपकारक

सन्निपत्योपकारक की चर्चा समाप्त होने पर आरादुपकारक अंग का लक्षण प्रस्तुत करते हैं—द्रव्याद्यनुद्दिश्य आदि। याग के अंग द्रव्य आदि का उद्देश्य न करते हुए यों ही जो कर्म विहित हैं वे आरादुपकारक हैं। जैसे—'समिधो

( अङ्गानामपूर्वार्थत्वनिरूपणम् )

प्रयाजादि। तदेवं निरूपितं द्विविधमप्यङ्गजातम्।

तच्च न यागादिस्वरूपप्रयुक्तम्, स्वरूपे आनर्थक्यात्, तदन्तरेणापि तत्सिद्धेः ; किं त्वपूर्वप्रयुक्तमेव। नहि तदन्तरेणापूर्वं भवतीत्यत्र किंचित्प्रमाणमस्ति, तस्यादृष्टत्वात्।

न चैवं प्राधान्याददृष्टत्वाच्च फलप्रयुक्तत्वमेव किं न स्यादिति वाच्यम्। फलभावनायां यागस्यैव करणत्वादङ्गानां च करणानुग्राहकत्वात्तदर्थत्वे[1] बुद्धे तत्र चानर्थक्यप्रसक्तौ तेन [2]स्वपूर्वमेवोपस्थाप्यते, सन्निकर्षात्। दीक्ष-

---

यजति' आदि प्रयाज तथा अनूयाज आदि कर्म। यहाँ तक दो प्रकार के अंगों का स्वरूप निरूपित हुआ।

### अंगों का अपूर्वार्थत्व

सभी अंगों के प्रति प्रयोजक=अनुष्ठापक अपूर्व होता है, यह पूर्व कहा जा चुका है। उसका विशद वर्णन प्रस्तुत किया जाता है—तच्च न यागादिस्वरूपप्रयुक्तम् आदि। याग का स्वरूप है—देवता को उद्देश्यकर द्रव्य का त्याग करना 'अग्नय इदं न मम' 'वायव इदं न मम' आदि। इस स्वरूप के संपादन के निमित्त चाहे संनिपत्योपकारक हों चाहे आरादुपकारक, इनके अनुष्ठान के लिए कोई आवश्यकता नहीं है। इन अंगों को किये बिना ही उक्त यागस्वरूप का संपादन हो जा सकता है। तब ये अंग व्यर्थ हो जायँगे, इसलिए अपूर्वपर्यन्त जाना होगा अर्थात् इन अंगों के बिना प्रधानमात्र के अनुष्ठान से वह प्रधानफलजनक नहीं होगा। इसका निष्कर्ष यह निकला कि प्रधान याग से अपूर्व की उत्पत्ति के लिए अंगों का अनुष्ठान आवश्यक है अर्थात् वही अपूर्व इन अंगों का प्रयोजक=अनुष्ठापक है।

इस सन्दर्भ में शंका हो सकती है कि प्रधान के अनुष्ठान के लिए प्रयोजक फल होता है, उसी फल को अंगों के भी अनुष्ठान के लिए प्रयोजक मान लिया जाय तो अपूर्व को प्रयोजक मानने की क्या आवश्यकता है, क्योंकि फल प्रधान है और प्रधान के संबन्ध अभ्यर्हित हैं। अतः अंगों का भी प्रयोजक फल ही हो। इस शंका का समाधान ग्रन्थ है—फलभावनायां यागस्यैव आदि। अर्थात् उत्पत्तिवाक्य या अधिकार वाक्य, फल भाव्य है जिस भावना का उसका विधान करता है। वह भावना से करण की आकांक्षा करने पर संनिहित धात्वर्थ का अन्वय होता है। वह भी धात्वर्थ अपने स्वरूप निष्पादन मात्र से फल का उत्पादक नहीं हो सकता, क्योंकि वह याग क्रियात्मक है। और क्रिया क्षणिक है। अतः साध्यसाधनता की उपपत्ति के लिए व्यापार स्थान में अपूर्व की कल्पना की जाती है। यह अपूर्व कालान्तर में यजमान

---

१. सिद्धे २. तेन चे यागल

णीयादिशब्देनैव तदपूर्वम् । न तु फलमुपस्थाप्यते, विप्रकर्षात् । अतो न तत्प्रयुक्तत्वमङ्गानाम् ।

अत एव [1]'अगन्म सुवः सुवरगन्म' इति मन्त्रो विकृतावूहितव्य इत्युक्तं नवमे [2]'फलदेवतयोश्चे' त्यत्र । फलप्रयुक्तत्वं तु सौर्यादिविकृतिषु स्वर्गरूप-

---

को फल दिलाता है। अर्थात् फलस्थानापन्न अपूर्व का याग करण हुआ। यह करण अपने में फल साधने की योग्यता के लिए सहायकों की अपेक्षा करता है। अंगों में यह सामर्थ्य है कि करण का अनुग्राहक स्वयं बने। अंग अनुग्राहक बनने पर अपने को वे समझेंगे कि 'हम करण के लिए हैं' फल के लिए नहीं। हमारे बिना ही जब करण का स्वरूप बन जाता है तब करण के लिए हम कैसे हो सकते हैं, यह सोचने पर स्वजन्य अपूर्व के लिए हम हैं इस निष्कर्ष पर वे आ जाते हैं, यही अपूर्व संनिहित है। दीक्षणीया वाङ्नियम न्याय का विवरण करते हुए यह विषय दिखाया जा चुका है। अतः अंगफलपर्यन्त नहीं दौड़ेंगे क्योंकि वह विप्रकृष्ट है। इसलिए अंगों का फल प्रयोजक नहीं किन्तु अपूर्व[3] ही है।

अंगों के अपूर्वप्रयुक्तत्व होने में उदाहरण देते हैं—अत एव अगन्म सुवः आदि। दर्शपूर्णमास याग में यजमान इस मन्त्र को पढ़ता है—हम स्वर्ग पहुँच गये ऐसा इसका अर्थ है। दर्शपूर्णमास का फल स्वर्ग है, अतः इस मन्त्र की संगति बन जाती है। यह मन्त्र अतिदेश के द्वारा सौर्ययाग में जाता है तो 'अगन्म ब्रह्मवर्चसम्' ऐसा ऊह करके पढ़ना पड़ता है क्योंकि सौर्ययाग का फल ब्रह्मवर्चस है—'सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चसकामः'। नवमाध्याय के प्रथम पाद में 'फलदेवतयोश्च' सूत्र का यह न्याय है। इस न्याय से यह सिद्ध होता है कि यजमान के द्वारा इस मन्त्र के पढ़ने में फल यदि प्रयोजक होगा तो विकृति सौर्ययाग में इस मन्त्र का अतिदेश होगा ही नहीं क्योंकि विकृति याग का फल स्वर्ग नहीं। एवं इसका ऊह भी सिद्ध

---

१. तै. सं. १-५-६-१ २. जै. सू. २-१-४

३. यह न्याय लोकतन्त्र सिद्धान्त का महान् अवलंब हैं। प्रधानमन्त्री प्रधानयाग के स्थापनापन्न है, अतः सभी मंत्रियों के साथ मन्त्रालय प्रादेशिक राज्यों के मुख्यमन्त्री एवं उनके सहायक सभी अंगों का स्थानापन्न है। प्रधानमन्त्री देशसमृद्धिरूप फल-संपादन करने की योग्यता प्राप्त करने के लिए अंगों का अनुग्रह चाहता है। अङ्ग भी व्यक्ति पूजन को छोड़कर ठोस कार्यों के द्वारा देश समृद्धि जो प्रधानमन्त्री द्वारा उठाई गई है उसमें अनुग्राहक होते हैं। ये ठोस कार्य ही अपूर्व है। प्रधानमन्त्री भी देश-समृद्धि का निष्पादन करने में ठोस कार्य का अवलंबन करता है। यह ठोस कार्य ही परमापूर्व है। इस परमापूर्व की उत्पत्ति करने में अङ्गों के द्वारा योग्यता प्राप्त होती है। फल की ओर दृष्टि न रखते हुए ठोस कार्य के संपादन में लग जायँगे तो देश समृद्ध होगा।

फलाभावात् मन्त्रो न प्रवर्तेत' नतरां चोहितव्यः स्यादिति। तत्सिद्धमङ्गाना-मन्यप्रयुक्तत्वानुपपत्तेरपूर्वप्रयुक्तत्वम्।

तत्रापि सन्निपत्योपकारकाणां द्रव्यदेवतादिसंस्कारद्वारा यागस्वरूपे-उपयोगादुत्पत्त्यपूर्वार्थत्वम्। अत एवौषधधर्माणामवघातादीनामाज्ये न प्रवृत्तिः, तेषामाग्नेयापूर्वप्रयुक्तत्वात्, आज्यस्य च तदर्थत्वाभावादित्युक्तं तृतीये।

---

नहीं होगा। अतः अंगभूत इस मन्त्र को पढ़ने का प्रयोजक फल नहीं किन्तु अपूर्व ही है। इस अपूर्व की आवश्यकता सौर्ययाग में भी है, अतः अतिदेश से वहाँ जाता है और विकृति के अनुसार ऊह भी सिद्ध हो सकता है। अतः सभी अंग अपूर्व प्रयुक्त हैं।

इतना ज्ञातव्य है कि दृष्टफलजनक संनिपत्योपकारक एवं द्रव्यविधि स्थलों में दृष्ट ही फल मिलता है किन्तु उन स्थलों में नियमजन्य अपूर्व को मानना अनिवार्य है।

### अपूर्व की विवेचना

अपूर्व श्रौतकर्मों में स्वर्गादि फल प्राप्ति के सोपानरूप माने जाते हैं। ये स्थूलशः चार प्रकार के होते हैं—अङ्गापूर्व, उत्पत्त्यपूर्व, समुदायापूर्व, और परमापूर्व। जहाँ एक ही प्रधान याग हो वहाँ समुदायापूर्व नहीं माना जाता है और प्रधान याग अनेक होते हुए भी वे एक ही काल में अनुष्ठेय हों तो वहाँ भी समुदायापूर्व नहीं माना जाता है। समुदायापूर्व की वहाँ आवश्यकता पड़ती है जहाँ अनेक प्रधान हों और भिन्नकाल में वे अनुष्ठेय हों। जैसे दर्शपूर्णमास और चातुर्मास्य आदि कर्मों में समुदायापूर्व स्वीकार किया जाता है। प्रधानयाग के पूर्व अनुष्ठेय अङ्गों-द्वारा एवं प्रधानयाग के अनन्तर अनुष्ठेय अङ्गोंद्वारा जायमान अपूर्वों का कार्य भिन्न होता है। कहाँ? कैसा? इस विशेष को—तत्रापि संनिपत्योपकारकाणाम् आदि ग्रन्थ से बतलाते हैं। प्रधान याग के द्रव्य या देवता को उद्देश्य कर विहित अंग संनिपत्योपकारक कहा गया है। जैसे—अवहनन, प्रोक्षण, पेषण आदि। इन अंगों से उत्पन्न अपूर्व उत्पत्त्यपूर्व के उपकारक होते हैं। उत्पत्त्यपूर्व वह कहलाता है जो प्रधानयाग संपन्न होने के अनन्तर उत्पन्न होता है। पौर्णमासी के तीन प्रधानयागों में आग्नेय याग से उत्पन्न अपूर्व के उपकारक वे ही अङ्गापूर्व होंगे जो प्रधानयाग के द्रव्य में किये जाते हैं। प्रधानयाग का द्रव्य व्रीहि है। उसमें अवहनन प्रोक्षण आदि अङ्ग किये जाते हैं। इनसे उत्पन्न अपूर्व आग्नेय याग के उत्पत्त्यपूर्व से ही संबन्ध रखेंगे, आज्य द्रव्य में इनकी प्रवृत्ति नहीं होगी। उपांशुयाज का आज्य द्रव्य है। आज्य के संस्कार उत्पवन आदि हैं, ये उपांशु याग से उत्पन्न उत्पत्त्यपूर्व से प्रयुक्त हैं। आज्य आग्नेययागसंबन्धी नहीं, पुरोडाश उपांशुयाज

आरादुपकारकाणां तु स्वरूपेऽनुपयोगात् परमापूर्वार्थत्वम्। तत्रोत्पत्त्यपूर्वस्य यागस्वरूपानुष्ठानानन्तरमेवोत्पद्यमानत्वात् सन्निपत्योपकारकाणां पूर्वाङ्गानां तदुत्पत्तावुपयोगः, उत्तराङ्गानां तु तेषां तत्स्थितावुपयोगः। परमापूर्वस्य तु साङ्गप्रधाना[1]नुष्ठानानन्तरमेवोत्पद्यमानत्वात् सर्वेषामारादुपकारकाणां तदुत्पत्तौ। प्रयोगबहिर्भूतस्य तु तस्य तत्स्थितावुपयोगः। यथा-बृहस्पतिसवस्य 'वाजपेयेनेष्ट्वा बृहस्पतिसवेन यजेते'ति वाजपेयोत्तरकालमङ्गत्वेन विहितस्य वाजपेयापूर्वस्थितावुपयोगः। तस्य प्रागेवोत्पन्नत्वादित्युक्तं चतुर्थे। तत्सिद्धं सर्वथाङ्गानामपूर्वार्थत्वम्। प्रकृतमनुसरामः—तदेवं निरूपितः संक्षेपतो विनियोगविधिः।

(प्रयोगविधिनिरूपणम्)

प्रयोगप्राशुभावबोधको विधिः प्रयोगविधिः। स चाङ्गवाक्यैकवाक्यता-

---

से संबन्ध नहीं रखता। अपने-अपने द्रव्य और उसके संस्कारों का स्व-स्व उत्पत्त्यपूर्व ही प्रयोजक होता है। यह न्याय तृतीय अध्याय के तेषामर्थाधिकरण में निरूपित है।

आरादुपकारक प्रयाज आदि के प्रति परमापूर्व प्रयोजक है। याग के पूर्व जो सन्निपत्योपकारक हैं वे उत्पत्त्यपूर्व की उत्पत्ति में सहायक हैं। जो अंग याग के अनन्तर किये जाते हैं, वे उत्पत्त्यपूर्व की दृढ़ता में सहायक हैं। परमापूर्व निखिलअङ्गसमवेत प्रधानयाग के अनुष्ठान के अनन्तर उत्पन्न होता है। अतः आरादुपकारक परमापूर्व की उत्पत्ति में सहायक हैं। क्रतु के बहिर्भूत आरादुपकारक परमापूर्व की स्थिति में सहायक होते हैं। जैसे वाजपेयक्रतु समाप्त होने पर उसका अङ्ग बृहस्पतिसव याग विहित है—'वाजपेयेनेष्ट्वा बृहस्पतिसवेन यजेत'। वाजपेय याग के अनुष्ठान के अनन्तर ही परमापूर्व उत्पन्न हो जाता है, तदनन्तर करने के लिए विहित यह बृहस्पति सव उस परमापूर्व की दृढ़ता में सहायक है। इतने विचारों से सिद्ध हुआ है कि सभी प्रकार के अङ्गों के प्रति अपूर्व प्रयोजक=अनुष्ठापक होता है। विनियोगविधि साङ्गोपांग समाप्त हुई।

प्रयोग विधि

विनियोग विधि के द्वारा पदार्थों के विनियोग का ज्ञान हो जानेपर उनके अनुष्ठान का प्रसंग उपस्थित होता है। अनुष्ठान को ही प्रयोग कहते हैं और प्रयोग को बतलानेवाली विधि प्रयोगविधि है। प्रयोगविधि का लक्षण है—प्रयोगप्राशुभावबोधको विधिः प्रयोगविधिः। प्रयोग अनुष्ठान के प्राशुभाव=शीघ्रता का

---

१. प्रयोगानुष्ठान

मापन्नः प्रधानविधिरेव । स हि साङ्गं प्रधानमनुष्ठापयन् विलम्बे प्रमाणाभा-वाद्विलम्बापरपर्यायं प्रयोगप्राशुभावं विधत्ते । न च विलम्बवद्विलम्बेऽपि प्रमाणाभाव इति वाच्यम् । विलम्बे हि अङ्गप्रधानविध्येकवाक्यतावगततत्सा-हित्यानुपपत्तिः प्रसज्येत । न हि विलम्बेन क्रियमाणयोः पदार्थयोः 'सहकृत' मिति साहित्यं व्यवहरन्ति ।

न चैवं साहित्यानुपपत्त्या समानकालत्वमेव स्यात्, न त्वविलम्बः, अव्यव-धानेन पूर्वोत्तरकालक्रियमाणपदार्थयोः 'अविलम्बेन कृत' मिति व्यवहारा-दिति वाच्यम् । अनेकपदार्थानामेकस्मिन् कालेऽनुष्ठानानुपपत्तेः । न च ताव-त्कर्तृसंपादनेनानुष्ठानं किं न स्यादिति वाच्यम् । "तस्यैतस्य यज्ञक्रतोश्चत्वार ऋत्विज" इत्यादिना कर्तृणां नियतत्वात् ।

---

बोधन करनेवाली विधि प्रयोगविधि है। शीघ्रता का अर्थ है असंबन्धी पदार्थों का व्यवधान न होना। जैसे उत्पत्तिविधि का परिचायक 'अग्निहोत्रं जुहोति' वाक्य है, एवं विनियोगविधि का 'दध्ना जुहोति' वाक्य है, वैसे ही प्रयोगविधि का परिचायक वाक्य क्या है? इस प्रश्न का समाधान देते हुए कहते हैं—**स चाङ्ग-वाक्यैकवाक्यतामापन्नः प्रधानविधिरेव**। 'प्रधानविधि' से अधिकारविधि का ग्रहण किया जाना चाहिए। अङ्गवाक्यों के साथ प्रधानवाक्य की एकवाक्यता करने पर 'समिदादिभिरङ्गैरुपकृतवद्भ्यां दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गं भावयेत्' ऐसा वाक्य बनता है यही प्रयोगविधि का परिचायक है। यह प्रयोगविधि ही अङ्गों के साथ प्रधान याग की अनुष्ठापिका है। उत्पत्तिविधियाँ एवं अङ्गविधियाँ अपने कर्मों की विधायिका होती हैं। अङ्गसहित प्रधान याग की अनुष्ठापिका प्रयोग विधि ही होती है। यह कर्मों का अनुष्ठापन करती हुई प्रयोगप्राशुभाव=शीघ्रता, अविलंब में भी ध्यान रखती है। यह विधि अङ्गसहित प्रधान की अनुष्ठापिका है। अङ्गसाहित्य के अविलंब से अनुष्ठित होने पर ही अङ्गों का साहित्य बनेगा। विलंब से अनुष्ठित पदार्थों में 'यह सहकृत' है ऐसा प्रयोग नहीं होता। यद्यपि विधिवाक्य अविलम्ब का नाम नहीं लेता है तथापि साहित्यसंपादन के लिए अविलंब से पदार्थों का अनुष्ठान आवश्यक है। एक ही काल में सब अङ्गों का अनुष्ठान असंभव है। अतः साहित्य-संपादन के निमित्त अविलंब का अवलम्बन करना पड़ता है। विलंब से अनुष्ठित पदार्थों का साहित्य नहीं बन पाता है। यह भी संभव नहीं है कि जितने अङ्ग हैं उतने व्यक्तियों को नियुक्त करके एक ही काल में उनके अनुष्ठान से साहित्यसंपादन किया जाय। क्योंकि श्रौत यज्ञों में कर्ता=अनुष्ठाता की संख्या नियत है। जैसे अग्निहोत्र में १, दर्शपूर्णमास में ४, चातुर्मास्य में ५, पशुयाग में ६, और सोमयाग में १६ आदि। इनमें कर्ता को नहीं बढ़ा सकते।

तस्मादङ्गवाक्यैकवाक्यतामापन्नः प्रधानविधिः एकवाक्यतावगततत्साहित्यं विदधत् उक्तविधया एककालानुष्ठानानुपपत्तेरविलम्बं विधत्ते इति सिद्धं प्रयोगप्राशुभावबोधको विधिः प्रयोगविधिरिति।

स चायमविलम्बो नियते क्रमे आश्रीयमाणे भवति। अन्यथा हि किमेतदन[1]न्तरं कर्तव्यं तदनन्तरं वेति प्रयोगविक्षेपापत्तेः। अतः प्रयोगविधिरेव स्वविधेयप्रयोगप्राशुभावसिध्यर्थं नियतं क्रममपि पदार्थविशेषणतया विधत्ते।

(क्रमलक्षणम्)

तत्र क्रमो नाम विततिविशेषः पौर्वापर्यरूपो वा। तत्र च षट् प्रमाणानि-श्रुत्यर्थपाठस्थानमुख्यप्रवृत्त्याख्यानि।

---

इसलिए अङ्गवाक्यों से एकवाक्यता को पाकर प्रधान-अधिकारविधि एकवाक्यता से जाने गये साहित्य का विधान करती हुई साहित्य का एककाल में संपादन, असंभव होने के कारण अविलंबरूपी प्रयोग प्राशुभाव का भी विधान करती है।

विधेय अविलंब की सिद्धि के लिए नियमित एक क्रम को स्वीकार करना होगा, अन्यथा किसके अनन्तर कौन अनुष्ठित हुआ ? कौन नहीं हुआ, कभी कभी एक का ही दो बार अनुष्ठान किसी का अननुष्ठान आदि व्यत्क्रिम हो जायेंगे। इसी को—प्रयोगविक्षेपापत्तेः इससे सूचित किया। अतः प्रयोगविधि अपने विधेय प्राशुभाव की सिद्धि के लिए नियत एक क्रम का भी विधान करती है। निष्कर्ष यह निकला कि प्रयोगविधि के प्रमेय तीन हैं—१–साहित्य, २–प्राशुभाव-अविलंब, ३–नियतक्रम। यह नियतक्रम यद्यपि पदार्थरूप नहीं है, पदार्थ न होने से विधेय नहीं बन सकता, तथापि पदार्थ का विशेषण बनकर विधेय हो सकता है। जैसे—अनुपादेय पञ्चक देशकाल आदि विधेय नहीं होते हुए भी विशेषण बन कर विधेय कोटि में आ जाते हैं। वैसे ही क्रम भी विधेय हो सकता है।

क्रमलक्षण

क्रम का लक्षण है—विततिविशेषः पौर्वापर्यरूपो वा। वितति शब्द का अर्थ है विस्तार। अर्थात् अनेक पदार्थों में रहनेवाले पौर्वापर्यसमुदाय। इस विततिविशेष को क्रम मानने से शब्द के द्वारा प्रतीयमान न होने के कारण अशाब्द हो जायगा इसलिए पौर्वापर्यरूपो वा कहा है। पौर्वापर्य का अर्थ है आनन्तर्य। आनन्तर्य के वाचक शब्द क्त्वा आदि मिलते हैं। आनन्तर्य उत्तर पदार्थ का उपस्थापक है यही क्रम है। अतः विततिविशेष को क्रम मानने की अपेक्षा 'पौर्वापर्य' को क्रम मानने में लाघव है। अत एव पौर्वापर्यरूपो वा कहा है। इस क्रम के छः प्रमाण होते हैं—श्रुति, अर्थ, पाठ, स्थान, मुख्य तथा प्रवृत्ति।

---

१. एतदनन्तरमेतत्कर्तव्यमेतदनन्तरं वा

( श्रुतिनिरूपणम् )

तत्र क्रमपरवचनं श्रुतिः । तच्च द्विविधं-केवलक्रमपरं, तद्विशिष्टपदार्थपरं चेति । तत्र 'वेदं कृत्वा वेदिं करोती'ति केवलक्रमपरम् ; वेदिकरणादेर्वचनान्तरेण विहितत्वात् । 'वषट्कर्तुः प्रथमभक्ष' इति तु क्रमविशिष्टपदार्थपरम् ।

---

श्रुति

जो शब्द क्रम का वाचक है वह श्रुति है । क्रमपरवचनम् इस पद में क्रमत्व का अर्थ है वृत्ति के द्वारा अर्थ को कहना । यह वचन दो प्रकार का होता है—पहला शुद्ध क्रम का बोधन करनेवाला, और दूसरा पदार्थविशिष्ट क्रम का बोधन करनेवाला । 'वेदं कृत्वा वेदिं करोति' यह वचन शुद्धक्रम का बोधक है । 'वेद' शब्द का अर्थ है—सोए हुए बछड़े के जानु और जंघा के सदृश आकारवाली दर्भमुष्टि। दर्भमुष्टि को ऐसा बनाते है जो सोए हुए बछड़े के जानु और जँघे के समान हो जाती है । 'वेदि' उस संस्कृत भूमि को कहते हैं जहाँ यज्ञ के पात्र और हविष् को रखकर कर्म का अनुष्ठान होता हो । इन दोनों की प्राप्ति 'वेदं करोति' 'वेदिं करोति' से हो जाती है । अतः इस वाक्य से उनका विधान नहीं है । किन्तु कृत्वा के 'त्वा' प्रत्यय से आनन्तर्यरूप शुद्धक्रम का विधान मानना होता है । अतः यह शुद्ध क्रमपरवचन है । क्रमविशिष्ट पदार्थ परवचन का उदाहरण है—'वषट्कर्तुः प्रथमभक्षः । 'याज्या' मन्त्र के आदि में 'ये यजामहे' एवं अन्त में 'वौषट्' बोलने का विधान है—'यजतिषु ये यजामहं करोति' और 'याज्याया अधिवषट्करोति'। ऋत्विजों में वषट्कार करने का अधिकार होता रखता है । अतः होता को वषट्कर्ता कहते हैं । याग की समाप्ति में ऋत्विज के लिए हुतशिष्ट द्रव्य पुरोडाश आदि का भक्षण विहित है—'यजमानपञ्चमा इडां भक्षयन्ति' । इस वाक्य से भक्षण प्राप्त है और भक्षणकर्ता ऋत्विजों में वषट्कर्ता—होता भी प्राप्त है । विधि प्राप्तपदार्थ का विधान नहीं करती । क्योंकि पूर्व कह चुके हैं कि विधि अप्राप्त = अज्ञात अर्थ की ही विधायिका होती है । अब विचारना चाहिए कि 'वषट्कर्तुः प्रथमभक्षः' में विधेय क्या है ? वषट्कर्ता एवं भक्षण की प्राप्ति तत्तद्वाक्यों के द्वारा हो चुकी है, अप्रात अंश केवल प्राथम्य का है । वही किसी से प्राप्त नहीं हुआ है । प्राप्त वषट्कर्ता के भक्षण को उद्देश्य करके 'प्राथम्य' का विधान इस वाक्य में मानना है । यह संभव नहीं है । क्योंकि 'प्रथमभक्षः' यह समस्त पद है । समस्त पद एक अर्थ का प्रतिपादक होता है । किन्तु 'प्रथमभक्षः' पद में विधेय और उद्देश्य दो भिन्न अर्थ हैं । विधेय और उद्देश्य परस्पर सापेक्ष भी हैं । व्यपेक्षालक्षण सामर्थ्य के न रहने पर समास नहीं होगा । यदि प्राप्त भक्षण को उद्देश्य करके प्राथम्य का विधान होता है तो एक प्रसरता का भंग होगा । एकप्रसरता अर्थात् विशिष्ट एक अर्थ का प्रतिपादन करना । विधेयत्व एवं उद्देश्यत्व का वैशिष्ट्य-विशेष्यविशेषणभाव नहीं होगा । विशेष्यविशेषणभाव तब हो सकता है जब भक्षण को भी विधेय

एकप्रसरताभङ्गभयेन भक्षानुवादेन क्रममात्रस्य विधातुमशक्यत्वात् ।

(श्रुतिप्राबल्यनिरूपणम्)

सेयं श्रुतिरितरप्रमाणापेक्षया बलवती । तेषां वचनकल्पनद्वारा क्रमप्रमाणत्वात् । अत एवाश्विनस्य पाठक्रमात्तृतीयस्थाने ग्रहणप्रसक्तौ 'आश्विनो दशमो गृह्यते' इति वचनाद्दशमस्थाने ग्रहणमित्युक्तम् ।

---

कोटि में रखेंगे। अतः एकप्रसरता भङ्ग की भीति से प्राप्त होते हुए भी प्राथम्य से विशिष्ट भक्ष का ही विधान माना जाता है। अत एव यह प्राथम्यरूप क्रमविशिष्ट पदार्थ परवचन का उदाहरण है।

### श्रुतिक्रम का प्राबल्य

इतर क्रमबोधक प्रमाणों की अपेक्षा श्रुतिक्रम प्रबल है। क्योंकि दूसरे प्रमाणों में क्रम का वाचक शब्द नहीं रहता, कल्पना करनी पड़ती है और श्रुति में वाचक शब्द रहता है। अतः यह शीघ्र क्रम का बोधन करते हुए पदार्थों का अनुष्ठापक बन जाता है। इसका उदाहरण देते हैं—अत एव आश्विनस्य आदि। ज्योतिष्टोम में दस धाराग्रह हैं। गिरती हुई धारा से जिन पात्रों के द्वारा सोमरस का ग्रहण किया जाता है वे धाराग्रह कहलाते हैं। उनका पाठ इस प्रकार है—'ऐन्द्रवायवं गृह्णाति' 'मैत्रावरुणं गृह्णाति' 'आश्विनं गृह्णाति' 'मन्थिनं गृह्णाति' आदि। अश्विदेवताक ग्रह का तृतीय स्थान में पाठ है। इस विधि से अवगत होता है कि तीसरे स्थान में अश्विदेवता के ग्रह का ग्रहण करना चाहिए, किन्तु 'अश्विनो दशमो गृह्यते तं तृतीयं जुहोति' इस वाक्य के 'दशमः' श्रुतिक्रम से विरोध होता है। दशवीं संख्या के पूरणार्थ में प्रत्यय विहित है। यह प्रत्यय क्रम का वाचक है। अतः यह क्रम का विधायक हो जाता है। पाठ से तो क्रम की कल्पना करनी होगी। कल्पना के पूर्व 'दशमः' यह श्रुति दशवें क्रम का बोधन करके अनुष्ठान करा देती है, इसलिए श्रुति प्रबल है।

द्वितीय अर्थप्रमाण को छोड़कर तृतीय पाठप्रमाण से श्रुति का प्राबल्य निरूपण करने का तात्पर्य है कि अर्थक्रम में प्रयोजन के अनुसार क्रम की कल्पना होती है। 'प्रयोजन' श्रुतिगम्य होगा। तब विरोध का अवसर ही नहीं होता। इसलिए अर्थ प्रमाण को छोड़कर पाठक्रम को लिया। पाठक्रम से यथापाठक्रम की कल्पना करते हुए पदार्थ का अनुष्ठान हो सकता है, यदि कोई इसका विरोध नहीं करता हो। विरोध होने पर बलाबल का प्रसंग आता है। विरोध करनेवाला प्रबल हो जाय तो दुर्बलपाठ बाधित हो जाता है। यह न्याय[1] पञ्चम अध्याय चतुर्थ पाद के प्रथम अधिकरण में सिद्ध है।

---

१. लोकोपयोगी यह न्याय है—चयन समिति आचार्य, योग्यता एवं दो वर्ष के अनुभव को निश्चित कर ४ व्यक्तियों को एक पद के निमित्त चुनती है और क्रमिक संख्या को भी

( अर्थक्रमनिरूपणम् )

यत्र प्रयोजनवशेनार्थनिर्णयः स आर्थः क्रमः। यथाऽग्निहोत्रहोमयवागूपाकयोः। अत्र हि यवाग्वा होमार्थत्वेन तत्पाकः प्रयोजनवशेन पूर्वमनुष्ठीयते।

स चायं पाठक्रमाद्बलवान्। यथापाठं ह्यनुष्ठाने क्लृप्तप्रयोजनबाधोऽदृष्टार्थत्वं च स्यात्। न हि होमानन्तरं क्रियमाणस्य किञ्चित् दृष्टं प्रयोजनमस्ति।

( पाठक्रमनिरूपणम् )

पदार्थबोधकवाक्यानां यः क्रमः स पाठक्रमः। तस्माच्च पदार्थानां क्रम

---

अर्थक्रम

जहाँ प्रयोजन के निमित्त पदार्थ का निश्चय कर क्रम माना जाता है वहाँ अर्थक्रम होता है। 'अग्निहोत्रं जुहोति' 'यवागूं पचति' इस पाठ के द्वारा प्रथम अग्निहोत्र होम और उसके बाद यवागू का पाक करना है ऐसा मालूम होता है। किन्तु अग्निहोत्रहोम के प्रति साधन यवागूद्रव्य के विधायक 'यवाग्वा जुहोति' वाक्य को देखकर निश्चय होता है कि होमसंपादन का द्रव्य यवागू है। होम संपादनरूप दृष्ट प्रयोजन की सिद्धि के लिए यवागू पाक प्रथम होगा और उसके बाद होम होगा, यह क्रम अर्थक्रम है। अन्यथा होम के अनन्तर किया हुआ यवागूपाक अदृष्ट के लिए हो जायगा। एक अदृष्ट होम से उत्पन्न होगा, और होमान्तर किये हुए यवागूपाक से दूसरा अदृष्ट उत्पन्न होकर अदृष्टद्वय मानने की अपेक्षा होम से पूर्व यवागूपाक करके उससे होम किया जाय तो यवागूपाक का होमनिर्वर्तकत्वरूप दृष्टप्रयोजन मिल जायगा।

इस उदाहरण से यह सिद्ध हो जाता है कि पाठक्रम से अर्थक्रम बलवान् है। पाठ के क्रम से यवागूपाक का दृष्टप्रयोजन नहीं मिलेगा, क्योंकि होम के अनन्तर यवागूपाक करने से उसका दृष्टप्रयोजन क्या होगा।

पाठक्रम

अनुष्ठेय पदार्थों के बोधक वाक्यों का क्रम पाठक्रम कहा जाता है। जिस क्रम से वाक्यों का पाठ है उसी क्रम से पदार्थ का ज्ञान एवं स्मरण करके अनुष्ठान किया जाता है।

---

अंकित कर देती है। लेकिन चौथी संख्या में कुछ विशेषता पाकर उपर का अधिकारी चौथी संख्यावाले को नियुक्त करने का आदेश देता है। इसी प्रकार 'दशमः' पद क्रम का विधायक माना जाता है।

आश्रीयते। येन हि क्रमेण वाक्यानि पठितानि तेनैव क्रमेणाधीतान्यर्थप्रत्ययं जनयन्ति। यथार्थप्रत्ययं च पदार्थानामनुष्ठानात्।

स च पाठो द्विविधः—मन्त्रपाठो ब्राह्मणपाठश्चेति। तत्राग्नेयाग्नीषोमीययोस्तत्तद्याज्यानुवाक्याक्रमात् यः क्रम आश्रीयते स मन्त्रपाठात्।

स चायं मन्त्रपाठो ब्राह्मणपाठाद्बलवान्; अनुष्ठाने ब्राह्मणवाक्यापेक्षया मन्त्रवाक्यस्यान्तरङ्गत्वात्। ब्राह्मणवाक्यं हि प्रयोगाद्बहिरेव 'इदमेवं कर्तव्य' मित्येवमवबोध्य कृतार्थमिति न पुनः प्रयोगकाले व्याप्रियते। मन्त्राः पुनरनन्यप्रयोजनाः प्रयोगसमवेतार्थस्मारका इति वक्ष्यामः। तेनानुष्ठानक्रमस्य स्मरणक्रमाधीनत्वात् तत्क्रमस्य च मन्त्रक्रमाधीनत्वादन्तरङ्गो मन्त्रपाठ इतरस्मादिति बलवान्। अत एवाग्नेयाग्नीषोमीययोर्ब्राह्मणपाठादादावग्नीषोमीयानुष्ठानं, पश्चादाग्नेयानुष्ठानमित्येवं क्रमं बाधित्वा मन्त्रपाठादादावाग्नेयानुष्ठानं पश्चादग्नीषोमीयस्येत्येव क्रम इत्युक्तम्।

---

पाठक्रम दो प्रकार का है—मन्त्रपाठ एवं ब्रह्मणपाठ। मन्त्रपाठ का उदाहरण देते हैं—तत्राग्नेयाग्नीषोमीययोः आदि। दर्शपूर्णमास के पौर्णमासी याग में आग्नेय उपांशुयाज एवं अग्नीषोमीय याग होते हैं। यह पहले कहा जा चुका है। ब्राह्मणभाग में पहले अग्नीषोमीय[1] याग का और बाद में आग्नेय[2] याग का विधान है। मन्त्र भाग में प्रयाज आज्य भाग के मन्त्रों के अनन्तर आग्नेय याग के 'अग्निर्मूर्धा' 'भुवो यज्ञस्य' पुरोनुवाक्या और याज्या मन्त्रों को पढ़कर पुनः अग्नीषोमीय याग के 'अग्नीषोमा सवेदस' 'युवमेतानि दिवि' मन्त्रों का पाठ है। ब्राह्मणपाठ के अन्यादृश होने पर भी मन्त्रपाठ के क्रम से प्रथम आग्नेय तदनन्तर अग्नीषोम याग का अनुष्ठान (मन्त्रपाठ क्रम के अनुसार) किया जाता है। ब्राह्मणपाठ से मन्त्रपाठ बलवान् होता है। क्योंकि अनुष्ठान काल में मन्त्रपाठ अंतरंग होता है। ब्राह्मणपाठ पदार्थों के विधान में सीमित रहता है और अनुष्ठानकाल में उसकी उपयोगिता नहीं रहती है। ब्राह्मणपाठ यह निर्देश करता है कि यह कर्म अमुक फल का साधक है, और इस कर्म के द्रव्य और देवता ये हैं। अनुष्ठान काल में इसका कोई उपयोग नहीं है। मन्त्र ऐसा नहीं है। अनुष्ठानकाल में आवश्यक पदार्थों के ज्ञान कराने में मन्त्र की आवश्यकता होती है। क्योंकि अनुष्ठान स्मरणक्रम पर आश्रित है, और स्मरण मन्त्रक्रमपर आश्रित है। मन्त्रों के द्वारा जिस क्रम से पदार्थों का स्मरण होता है उसी क्रम से पदार्थों का अनुष्ठान होता है। अतः मन्त्रपाठ बलवान् है। अतएव आग्नेय याग का अनुष्ठान पहले किया जाता है और अग्नीषोमीय का अनुष्ठान बाद में किया जाता है।

---

१. देखिये—तै० सं० २।५।२ २. देखिये—तै० सं० २।६।३

प्रयाजानां[1] 'समिधो यजति, तनूनपातं यजति' इत्येवं विधायकवाक्यक्रमात् यः क्रमः स ब्राह्मणपाठक्रमः। अत्र च यद्यपि ब्राह्मणवाक्यान्यर्थं विधाय कृतार्थानि तथापि प्रयाजानां स्मारकान्तरस्याभावात् तान्येव स्मारकत्वेन स्वीक्रियन्ते। तथा च येन क्रमेण तान्यधीतानि तेनैव क्रमेणार्थस्मरणं जनयन्तीति युक्तं तेनैव क्रमेण तेषामनुष्ठानमिति। तत्सिद्धं प्रयाजानां ब्राह्मणपाठक्रमात् क्रम इति।

ननु—प्रयाजेषु प्रयोगसमवेतार्थस्मारकत्वं विधायकत्वेन कृतार्थानां ब्राह्मणवाक्यानां किमिति स्वीक्रियते, प्रयोगसमवेतार्थस्मारकाणां याज्यामन्त्राणामाग्नेयादिष्विवात्रापि सत्त्वात्। न च तेषां देवतास्मारकत्वात् कर्म-

---

ब्राह्मण पाठक्रम

ब्राह्मण पाठक्रम का उदाहरण प्रस्तुत करते हैं—प्रयाजानां समिधो यजति आदि। पाँच प्रयाजों के विधायक ब्राह्मणवाक्यों से समित्, तनूनपात्, इडः, बर्हिः स्वाहार यागों का क्रम अवगत होता है। पूर्व कथन के अनुसार ब्राह्मण वाक्य अनुष्ठानकाल में यद्यपि व्यावृत्त नहीं होते हैं, अपने पदार्थों का विधान करते हुए वे चरितार्थ हो जाते हैं, तथापि इन पाँचों यागों के क्रम का स्मारक अन्यत्र उपलब्ध नहीं है अतः इन ब्राह्मण वाक्यों को ही स्मारक माना जाता है। जिस क्रम से ये वाक्य अधीत हैं उसी क्रम से अनुष्ठान करना पड़ता है। अतः प्रयाजों का क्रम ब्राह्मणपाठ से सिद्ध होता है।

इस सन्दर्भ में एक शंका का उपस्थापन करते हैं—ननु प्रयाजेषु आदि। शंका का भाव यह है कि प्रयाज, यागों की संज्ञा है। जो कर्म 'यजति' शब्द से विहित होते हैं वे याग कहलाते हैं। किसी भी याग का अनुष्ठान याज्यामन्त्र के बिना नहीं होता। इनके याज्यामन्त्र 'समित्समिधोऽग्न आज्यस्य व्यन्तु' 'तनूनपाददग्न आज्यस्य वेतु' इत्यादि हैं। होता इन याज्यामन्त्रों का पाठ करते हुए अन्त में 'वौषट्', का उच्चारण करता है तब अध्वर्यु आज्य की आहुति करता है। आग्नेय आदि प्रधान यागों में भी यही रीति है। प्रयोग = अनुष्ठान के अर्थों का स्मरण करानेवाले मन्त्र ही होते हैं, ब्राह्मणवाक्य नहीं होते। ऐसी स्थिति में ब्राह्मणपाठ का उदाहरण प्रयाज कैसे होगा?

जैसे याज्यामन्त्र प्रधानयाग में समवेत अर्थ को स्मरण कराते हुए अंग हैं उसीप्रकार प्रयाजों में भी हैं। यदि कहा जाय कि प्रयाज के याज्यामन्त्र देवता

---

१. तै. सं. २. १. १. १।

स्मारकत्वेन ब्राह्मणवाक्यं स्वीक्रियते इति वाच्यम्। आग्नेयादिष्वपि, कर्मस्मारकत्वेन तत्स्वीकारापत्तेः।

न चेष्टापत्तिः। तथा सति ब्राह्मणपाठान्मन्त्रपाठस्य बलीयस्त्वं न स्यात्। तद्बलीयस्त्वे हि मन्त्राणां प्रयोगसमवेतार्थस्मारकत्वमितरस्य तदस्मारकत्वं हेतुः। यदि च कर्मस्मारकत्वं ब्राह्मणवाक्यस्य स्वीक्रियते तदा प्रधानकर्म-स्मारकत्वेन ब्राह्मणवाक्यस्यान्तरङ्गत्वात् अङ्गभूतदेवतास्मारकत्वेन च मन्त्राणां बहिरङ्गत्वात् मन्त्रपाठाद्ब्राह्मणपाठस्यैव बलीयस्त्वं स्यात्। तथा च [1]'मन्त्रतस्तु विरोधे स्यात्' इति पाञ्चमिकाधिकरणविरोधः। तत्र हि ब्राह्मणपाठान्मन्त्रपाठस्य बलीयस्त्वादादावाग्नेयानुष्ठानं पश्चादग्नीषोमी-यस्येत्युक्तम्।

---

के स्मारक हैं और ब्राह्मणवाक्य कर्म के स्मारक हैं, तो इसी रीति से आग्नेय आदि प्रधान यागों में कर्म के स्मारक के रूप में ब्राह्मण वाक्यों को क्यों नहीं स्वीकार किया जाता!

यदि प्रयाजों की तरह यहाँ स्वीकार करेंगे तो ब्राह्मणपाठ से मन्त्रपाठ का जो प्राबल्य कहा गया है वह अनुचित सिद्ध होगा। मन्त्रपाठ के प्राबल्य में हेतु बतलाया गया है कि मन्त्र अनुष्ठानसंबन्धी पदार्थों का स्मरण कराता है और ब्राह्मण-वाक्य वैसा स्मरण नहीं कराते। यह प्रश्न किया जा सकता है कि ब्राह्मणवाक्यों के कर्मस्मारक होने पर भी, मन्त्रों के कर्मसंबन्धीदेवतास्मारक होने से उसके प्रयोग से समवेत अर्थ के स्मारकत्व की हानि नहीं होती है। अतः मन्त्रपाठ प्रबल है। इस प्रश्न के उत्तर में यह ग्रन्थ है—**तदा प्रधानकर्मस्मारकत्वेन** आदि। आशय है कि फल के सम्पादन में कर्म प्रधान होता है। कर्म के अंग होते हैं द्रव्य और देवता। इन दोनों में भी देवता दुर्बल माना जाता है। ब्राह्मणपाठ प्रधानभूत कर्म का स्मारक है, और मन्त्रपाठ तो कर्म के अंग दुर्बलदेवता का स्मारक है। अंग के स्मारक मन्त्र की अपेक्षा प्रधानकर्म का स्मारक ब्राह्मणपाठ ही बलवान् बनता है। मन्त्रपाठ की अपेक्षा ब्राह्मणपाठ ही अन्तरङ्ग हो जाता है। इस प्रकार ब्राह्मणपाठ का प्राबल्य मानने पर पञ्चम अध्याय प्रथम पाद के सोलहवें अधिकरण से सिद्ध न्याय का विरोध होगा। उस अधिकरण का सूत्र है—**मन्त्रतस्तु विरोधे स्यात् प्रयोगरूपसामर्थ्यात् तस्मादुत्पत्तिदेशस्सः।** सूत्र का अर्थ है—मन्त्र और ब्राह्मण-पाठ के विरोध होने पर, मन्त्र-पाठ क्रम से ही पदार्थ का अनुष्ठान होना चाहिए क्योंकि मन्त्र अनुष्ठान में संबद्ध-पदार्थों के स्मरण कराने का सामर्थ्य रखता है। इसलिए ब्राह्मणपाठ कर्म की उत्पत्तिमात्र का बोधक है, प्रयोगकाल में उसका संबन्ध

---

१. जै. सू. ५. १. १६।

अथ—आग्नेयादिषु याज्यामन्त्रा एव देवताप्रकाशनद्वारा कर्मप्रकाशकाः त्यज्यमानद्रव्योद्देश्यत्वरूपत्वाद्देवतात्वस्येति—चेत्, तुल्यं प्रयाजेषु, तत्रापि हि याज्यामन्त्रा देवताप्रकाशकाः। प्रयाजेषु देवताया मान्त्रवर्णिकत्वात्। तथा च प्रयाजेषु याज्यामन्त्राणां देवताप्रकाशनद्वारा कर्मप्रकाशकत्वात् तत्क्रमो मन्त्रपाठादेव स्यात्, न तु ब्राह्मणपाठक्रमात्।

न च मन्त्रपाठस्यान्यादृशत्वात् प्रयाजक्रमो ब्राह्मणपाठक्रमादेवेति वाच्यम्। अन्यादृशत्वे तस्यैव क्रमस्यानुष्ठानं स्यात्, मन्त्रक्रमस्य बलीयस्त्वात्।

[1]अभ्यासाधिकरणे च वार्तिककृता 'क्रमविनियुक्तैवंलिङ्गकमन्त्रवर्णे' त्यादिना प्रयाजेषु याज्यामन्त्राणां क्रमविनियोग उक्तः। [2]नवमेऽपि तन्त्ररत्ने 'समिधः समिधोऽग्न आज्यस्य व्यन्त्वि' त्यादिभिः क्रमप्रकरणप्राप्तैर्म-

---

नहीं है। यदि ब्राह्मणपाठ का प्राबल्य हो तो इस न्याय का विरोध होगा। इस न्याय के बल से पहले कहा जा चुका है कि मन्त्रपाठ के प्राबल्य के कारण पूर्णमास में प्रथम आग्नेय याग का अनुष्ठान, अनन्तर अग्नीषोम पुरोडाश याग का अनुष्ठान होता है।

यदि आग्नेय आदि यागों में याज्यामंत्र ही देवता का प्रकाशन करते हुए कर्म का भी प्रकाशन करता है, ऐसा मानेंगे तो यही स्थिति प्रयाजों में भी होगी क्योंकि प्रयाजों में भी आग्नेय आदि के समान याज्यामन्त्र हैं। आग्नेय आदि यागों में तो तद्धितान्त शब्द के द्वारा देवता का विधान है, और प्रयाजों में देवता का ज्ञान मन्त्रवर्ण से ही होता है। अतः प्रयाजों में मन्त्रों के द्वारा देवता का ज्ञान होते हुए उन्हीं से कर्मों के क्रम की भी अवगति होती है, ब्राह्मण पाठ से नहीं होती। यदि कदाचित् प्रयाजों में मन्त्रपाठ का क्रम विपरीत हो तो उसी क्रम से प्रयाजों का अनुष्ठान होगा, ब्राह्मणपाठ से नहीं। क्योंकि मन्त्रपाठ बलवान् है।

अभ्यासाधिकरणे। द्वितीयाध्याय द्वितीय पाद का यह द्वितीयाधिकरण है। इस अधिकरण में 'समिधो यजति', तनूनपातं यजति', 'इडो यजति', 'बर्हिर्यजति' तथा 'स्वाहाकारं यजति' इन पाँचों यागों का अभ्यासप्रकरण से कर्मभेद सिद्ध किया गया है। अभ्यास का अर्थ है अनन्यपरविधिश्रवण। अर्थात् पाँचों विधियाँ अन्यपरक=गुणविधायक न होकर भिन्न-भिन्न कर्मों के विधान के निमित्त ही प्रवृत्त हैं। इनमें समित्, तनूपात् आदि शब्द तत्प्रख्यशास्त्र से नामधेय हैं। तत्प्रख्यशास्त्र 'समित् समिधोऽग्न आज्यस्य व्यन्तु' इत्यादि मन्त्र हैं। इस स्थिति में वार्तिककार क्रमविनियुक्तैवं लिङ्गकमन्त्रवर्ण इत्यादि कहते हैं। अर्थात् क्रम=यथासंख्यपाठक्रम से विनियुक्त समित्, तनूनपात् आदि सामर्थ्ययुक्त मन्त्रवर्ण—'समित्समिधोऽग्न

---

१. पू० मी० २. २. २. तं० वा० पृ० ४५७। २. नवमे तन्त्र०।

न्त्रैर्देवताः गुणत्वेन समर्प्यन्त इत्युक्तम् । मन्त्राणामन्यादृशक्रमत्वे तदनुपपत्तिः स्यात् । तत्कथं प्रयाजेषु ब्राह्मणपाठक्रमात् क्रम इति चेत्—

उच्यते—सत्यमेतत् । तथापि यत्रार्थस्मारका मन्त्रा न सन्त्येव, यथा तूष्णीं विहितेषु कर्मसु—तेषां क्रमो ब्राह्मणपाठक्रमात् । तत्र तेषामेव प्रयोगसमवेतार्थस्मारकत्वा[1]त् । प्रयाजोदाहरणं तु कृत्वाचिन्तया, तत्र ब्राह्मणवाक्यानां प्रयोगसमवेतार्थस्मारकत्वाभावात् । यथाहुरर्थवादचरणे वार्तिककाराः[2] 'प्रयाजादिवाक्यान्यर्थं समर्प्य चरितार्थानि स्वरूपसंस्पर्शे सत्यपि प्रयोज्यतां न प्रतिपद्यन्ते' इति ।

तस्मात्समन्त्रककर्मणां मन्त्रपाठक्रमात् क्रमः । अमन्त्रककर्मणां क्रमस्तु ब्राह्मणपाठक्रमादेवेति दिक् ॥

---

आज्यस्य व्यन्तु' इत्यादि मन्त्रों के द्वारा देवता के प्रकाशित होने में कारण ब्राह्मणवाक्य के समित् तनूनपात् आदिपद कर्म के नामधेय हैं । अतः प्रयाजों में मन्त्राभाव के कारण ब्राह्मणपाठ से क्रम कहना युक्त नहीं है । इसी प्रकार नवम अध्याय के तन्त्ररत्न में पार्थसारथिमिश्र ने भी 'पूर्वाभिहित मन्त्र जो यथासंख्य पाठ एवं प्रकरण से प्राप्त हैं, उनसे देवता समर्पित होते हैं' ऐसा कहा है । इस परिस्थिति में मन्त्रों का क्रम अन्यादृश=विपरीत होता है यह कहने से पूर्वोक्त सभी प्रमाण अनुपपन्न हो जायँगे । इसलिए प्रयाजों का क्रम ब्राह्मणपाठ से कैसे बन सकता है ? यह प्रश्न है ।

इसका उत्तर उच्यते-सत्यमेतत् इत्यादि से दिया जाता है । इस प्रश्न का यथायथ उत्तर नहीं है, किन्तु ब्राह्मणपाठ के उदाहरण प्रयाज हो सकेंगे ऐसा समझ कर विचार किया गया है । ब्राह्मणपाठ के उदाहरण वे होंगे जहाँ अर्थस्मरण करानेवाले मन्त्र न हों, अपि च कर्म करना आवश्यक है, वहाँ विधिवाक्य के द्वारा पदार्थों का कथमपि स्मरण करके अनुष्ठान करना पड़ता हो । वार्तिककार अर्थवाद पाद में स्पष्ट कहते हैं कि—प्रयाज विधायक वाक्य 'समिधो यजति' आदि अपने विधेय कर्म का विधान कर चरितार्थ हो जाते हैं । अनुष्ठान काल में उन वाक्यों के उच्चारण की आवश्यकता नहीं है । उन विधायक वाक्यों का कार्य है दर्शपूर्णमास क्रतु में इन अंगों का अनुष्ठान हो, यह बतलाना । इतनी चर्चा से यह निष्कर्ष निकलता है कि जिन कर्मों का अनुष्ठान मन्त्रोच्चारण के द्वारा होता है वहाँ मन्त्रपाठ क्रम का नियामक है, और जिन कर्मों का अनुष्ठान मन्त्र के बिना करना पड़ता है वहाँ ब्राह्मणपाठ क्रम का नियामक है ।

---

१. ०कत्वम् । २. तं० वा० पृ० ५१ ।

( नियमविधिनिरूपणम् )

साधनद्वयस्य पक्षप्राप्तौ अन्यतरस्य साधनस्याप्राप्ततादशायां यो विधिः स नियमविधिः। यदाहुः—

विधिरत्यन्तमप्राप्ते नियमः पाक्षिके सति।
तत्र चान्यत्र च प्राप्ते परिसङ्ख्येति गीयते ॥ इति ॥

---

### नियमविधि

पहले उत्पत्तिविधि, विनियोगविधि, प्रयोगविधि, अधिकारविधि, अपूर्वविधि, गुणविधि एवं विशिष्टविधि इस प्रकार की ही विधियाँ बतलायी गयी हैं। उनमें यह नियमविधि क्या है ? इसको प्रदर्शित कर रहे हैं—साधनद्वयस्य पक्षप्राप्तौ आदि। एक कार्य को सिद्ध करने के लिए जहाँ दो साधन या अनेक साधन विकल्प से प्राप्त हों वहाँ पर एक साधन की प्राप्ति की दशा में जो अन्य की अप्राप्ति है उसकी प्राप्ति के लिए जो विधि होती है वह नियमविधि है। ग्रन्थकार इसका उपपादन उदाहरण के द्वारा आगे करेंगे। इस सन्दर्भ में वार्तिक का प्रमाण प्रदर्शित करते हैं–विधिरत्यन्तमप्राप्ते आदि। इस विधि की प्रवृत्ति से पूर्व दूसरे प्रमाण के द्वारा अत्यन्त अप्राप्त पदार्थ की प्रापिका विधि को अपूर्वविधि कहते हैं। 'नियमः पाक्षिके सति' इस विधि की प्रवृत्ति से पूर्व एक पक्ष के प्राप्त होने की संभावना होने पर उसके अप्राप्त पक्ष की पूर्ति करनेवाली विधि नियमविधि कहलाती है। तत्र चान्यत्र च प्राप्ते यह परिसंख्याविधि का स्वरूप बतलाता है। इसमें 'तत्र' और 'अन्यत्र' दोनों सप्तम्यर्थक हैं। उस शेषी और अन्य शेषी में एकशेष प्राप्त होने पर एकशेषी का निराकरण शेषिपरिसंख्या कहलाती है। अर्थात् दो शेषियों के साथ एकशेष, प्राप्त होने पर एकशेषी का निराकरण करना शेषिपरिसंख्या है। जैसा—'इमामगृभ्णन् रशनामृतस्य इत्यश्वाभिधानीमादत्ते' यह वाक्य मन्त्र का विनियोग करता है अर्थात् मन्त्र का अंगत्व बतलाता है। अंगी अश्वरशना का आदान एवं गर्दभरशना का आदान ये दो हैं। मन्त्र के सामर्थ्य से दोनों अंगी प्रतीत होते हैं। अर्थात् मन्त्र का उच्चारण कर दोनों रशनाओं का आदान करना चाहिये। इस प्रकार दो शेषियों में एकशेष-मन्त्र प्राप्त होने पर 'इत्यश्वाभिधानीमादत्ते' यह विधि गर्दभरशनादानरूप शेषी का निराकरण करती है। यह अश्वरशना के आदान का विधान नहीं कर सकती क्योंकि वह आदान मन्त्र के सामर्थ्य से ही प्राप्त है। प्राप्त का विधान विधि का स्वरूप नहीं है। अतः यह शेषिपरिसंख्या है।

इसी प्रकार 'तत्र' 'अन्यत्र' को प्रथमान्त मानकर एकशेषी में 'वह' और 'अन्य' शेष प्राप्त होने पर एकशेष का निराकरण शेषपरिसंख्या कहलाती है। इसका उदाहरण है चातुर्मास्य के वरुण प्रघास पर्व में गृहमेधीयेष्टि का विधान—'मरुद्भ्यो गृहमेधिभ्यः सर्वासां दुग्धे सायमोदनम्'। यह इष्टि होने से दर्शपूर्णमास की विकृति है। अतः दर्शपूर्णमास से प्रयाज-आज्यभाग आदि पदार्थ अति-

( अपूर्वविधिनिरूपणम् )

अस्यायमर्थः–यस्य यदर्थत्वं प्रमाणान्तरेणाप्राप्तं तस्य तदर्थत्वेन यो विधिः सोऽपूर्वविधिः। यथा–'यजेत स्वर्गकामः' इत्यादिः। यागस्य हि स्वर्गार्थत्वं न प्रमाणान्तरेण [1]प्राप्तम्, किन्त्वनेनैव विधिनेति भवत्ययमपूर्वविधिः।

---

देश के द्वारा प्राप्त होते हैं। किन्तु गृहमेधीय इष्टि के प्रकरण में 'आज्यभागौ यजति' इस विधि का पाठ मिलता है। अतः प्रयाज आज्य भाग आदि अंग हैं और इष्टि अंगी है। प्रकरण में पठित यह आज्यभागवाक्य आज्यभाग का विधान नहीं कर सकता क्योंकि अतिदेश से वह प्राप्त हो जाता है। तब इस वाक्य का कार्य क्या है? इस प्रश्न के होने पर कहा जाता है कि जैसे प्रकृति से आज्य भाग प्राप्त होता है वैसे ही प्रयाज आदि अंग भी प्राप्त होते हैं। प्राप्त होने पर यह प्रकरणगत वाक्य अपने से इतर प्रयाज आदि अंगों का निराकरण अर्थात् परिसंख्या कर देता है। अतः शेषपरिसंख्या कही जाती है। इसको प्राप्तपरिसंख्या भी कहते हैं। इसका विचार दशम अध्याय के गृहमेधीयाधिकरण में किया गया है। इस अधिकरण में आठ पक्ष हैं, उनमें यह पंचम पक्ष है। सिद्धान्त आठवें पक्ष में किया गया है। वह भी परिसंख्याविधि का ही पक्ष है, किन्तु वह अप्राप्त परिसंख्याविधि है। अप्राप्त परिसंख्या का तात्पर्य है गृहमेधीय-प्रकरणगत वाक्य से बोधित आज्यभाग आदि अंगों से ही भावना की कथमाकांक्षा की शान्ति हो जाने पर अतिदेश के द्वारा युगपदङ्गों की प्राप्ति के होने से पूर्व ही आज्यभाग से इतर अंगों की परिसंख्या कर देना। अतः यह अप्राप्तपरिसंख्या है। इस प्रकार परिसंख्या का निष्कर्ष यह हुआ कि दो शेषियों में एक शेष की, एकशेषि में दो शेषों की प्राप्ति होने पर दूसरे शेषी एवं दूसरे शेष का निवारण जिस विधि से किया जाय वह परिसंख्याविधि है।

### अपूर्वविधि

ग्रन्थकार इस वार्तिक की व्याख्या स्वयं करते हैं—अस्यार्थः इत्यादि। जिस साध्य की प्राप्ति के निमित्त प्रकृत वाक्य को छोड़कर अन्य वैदिक एवं लौकिक प्रमाणों के द्वारा अप्राप्त साधन के साध्य की सिद्धि के लिए जो विधि है वह अपूर्वविधि है। जैसे—याग और स्वर्ग। याग साधन है और स्वर्ग साध्य है। स्वर्ग-साध्य के लिए याग-साधन, यह साध्य-साधनभाव 'यजेत स्वर्गकामः' इस वाक्य को छोड़कर अन्य प्रमाणों के द्वारा विदित नहीं है। यह साधन स्वर्ग के लिए याग का विधान करता है। अतः यह अपूर्वविधि है।

---

१. ज्ञायते।

(नियमविधिनिरूपणम्)

पक्षेऽप्राप्तस्य तु यो विधिः स नियमविधिः। यथा 'व्रीहीनवहन्ति' इत्यादिः। अनेन हि विधिना अवघातस्य न वैतुष्यार्थत्वं बोध्यते, अन्वयव्यतिरेकसिद्धत्वात्। किन्तु नियमः, स चाप्राप्तांशपूरणम्; वैतुष्यस्य हि नानोपायसाध्यत्वात् यस्यां दशायामवघातं परिहृत्योपायान्तरं ग्रहीतुमारभते तस्यां दशायामवघातस्या[1]प्राप्तत्वेन तद्विधानात्मकमप्राप्तांशपूरणमेवानेन विधिना क्रियते। अतश्च नियमविधावप्राप्तांशपूरणात्मको नियम एव वाक्यार्थः। पक्षेऽप्राप्तदशायामवघातविधानमिति यावत्। न त्वपूर्वविधाविवात्यन्ताप्राप्ततया विधानमिति।

(परिसंख्याविधिनिरूपणम्)

उभयस्य युगपत् प्राप्तौ इतरव्यावृत्तिपरो विधिः परिसङ्ख्याविधिः। यथा 'पञ्च पञ्चनखा भक्ष्याः' इति। इदं हि वाक्यं न भक्षणविधिपरम्,

---

### नियमविधि

पाक्षिक अप्राप्ति की स्थिति में जो विधि होती है वह नियमविधि है। पाक्षिक अप्राप्ति का तात्पर्य है—किसी समय प्राप्त हो और किसी समय अप्राप्त हो। अप्राप्ति की स्थिति में जो विधि प्राप्त कराती है वह नियमविधि है। 'व्रीहीनवहन्ति' यह अवहनन धान के तुषों को अलग करने के लिये किया जाता है। तुषों के अलग करने के साधन अनेक हो सकते हैं—नखों से छीलना, पत्थर से घीसना और ऊखल में विद्यमान धान पर मुसल का प्रहार करना आदि। इनमें एक साधन का अवलंबन करने पर दूसरा साधन प्राप्त नहीं होता है। नखों से धान को छीलने पर अवहनन की अप्राप्ति है। उस अप्राप्त अंश को 'व्रीहीनवहन्ति' यह विधि पूरा करती है। यह अप्राप्तपदार्थ की विधायिका अपूर्वविधि नहीं है क्योंकि जिस तुषापाकरण-प्रयोजन सिद्धि के लिए अवहनन किया जाता है वह लोक से ही ज्ञात है कि अवहनन से तुषापाकरण होता है। अतः यह अप्राप्त अंश की पूरकमात्र है। सर्वथा अप्राप्त के विधान करने की अपेक्षा पाक्षिक अप्राप्त अंश को पूरण करने में विधि का लाघव होता है। अतः यह नियमविधि है।

### परिसंख्याविधि

दो साधनों की युगपत् प्राप्ति होने पर इतर की निवृत्ति के निमित्त जो विधि प्रवृत्त होती है वह परिसंख्याविधि है। 'इतरव्यावृत्ति' नियमविधि के भेद का परिचायक है। नियमविधि में अप्राप्त अंश का पूरण विधि का कार्य है। परि-

---

१. स्यांशेऽप्रा।

**तस्य रागतः प्राप्तत्वात् । नापि नियमपरम्, पञ्चनखापञ्चनखभक्षणस्य**

---

संख्या में इतर की व्यावृत्ति विधि का कार्य है । 'व्रीहीनवहन्ति' इस विधि का विषय धात्वर्थ-अवहनन है, और इसका फल वितुषीभाव है । वितुषीभावफलक अवहन की प्राप्ति लोक से ही अवगत है । अतः ऐसा अवहनन विधि का विषय नहीं है, किन्तु अप्राप्तांशपूरण ही नियम का विधेय होता है । यही वाक्यार्थ है और विधि का फल भी । जब अप्राप्त अंश का पूरण कर देते हैं तब इतरव्यावृत्ति का भान होने पर भी वह इतरव्यावृत्ति विधेय नहीं होती क्योंकि वह अर्थात् सिद्ध है । परिसंख्या में दो की नित्यप्राप्ति है, उनमें से एक की निवृत्ति करना ही है, यही विधिवाक्य का अर्थ है और फल भी है । अतः परिसंख्या = वर्जनबुद्धि को करानेवाली विधि, परिसंख्याविधि कही जाती है । उदाहरण है— **पञ्च पञ्चनखा भक्ष्याः ।**

पञ्च पञ्चनखा भक्ष्याः ब्रह्मक्षत्रेण राघव।
शल्यकः श्वाविधो गोधा शशः कूर्मश्च पञ्चमः ॥

यह वाल्मीकिरामायण का श्लोक है । भगवान् रामचन्द्रजी के प्रति बाली की उक्ति है । पञ्चनख वाले पाँच का भक्षण करना चाहिए । वे पाँच शल्यक आदि हैं । यह अपूर्वविधि नहीं हो सकती क्योंकि भक्षण रागतः प्राप्त है । शास्त्र प्रवृत्ति के पूर्व भी राग से भक्षण में प्रवृत्ति हो जाती है । यदि राग से पूर्व शास्त्र की प्रवृत्ति मानी जाय तो विशेषफल की कल्पना किये बिना शास्त्र की प्रवृत्ति नहीं हो सकती । भक्षण का प्रत्यक्ष फल तृप्ति है । शास्त्र उस फल के भक्षण का विधान नहीं कर सकता । इसलिए विशेष फल की प्राप्ति के निमित्त विधायक मानना होगा । अतः यह अपूर्वविधि नहीं हो सकती । यह नियमविधि भी नहीं है । क्योंकि नियमविधि पक्ष में अप्राप्त अंश की पूर्ति करती है । जैसे वितुषीभाव के लिए नखविदलन, अश्मकुट्टन और अवहननरूप साधनों में एक के प्रवृत्त होने पर अन्य प्रवृत्त नहीं होता तब वहाँ अन्य जो अप्राप्त है उसको प्रवृत्त कराने पर नियमविधि बनती है । इस प्रकार प्रकृत स्थल में निर्दिष्ट पञ्चनखवाले पाँच प्राप्त हैं और इनसे अतिरिक्त भी पञ्चनखवाले प्राप्त हैं । इस विकल्प में एक ( पंचक ) प्राप्त होने पर अन्य ( पंचक ) की अप्राप्ति होती है । तब यह विधि अप्राप्त अंश की पूर्ति कर देती है । वही यहाँ नहीं है । निर्दिष्ट पञ्चनखवाले तथा इनसे अतिरिक्त पञ्चनखवाले इन दोनों का सदैव प्राप्ति से भक्षण हो सकता है । इस स्थिति में कोई अंश अप्राप्त ही नहीं है जिसका यह पूरण करे । अतः यहाँ नियम-विधि नहीं हो सकती । यद्यपि शल्यक आदि निर्दिष्ट पञ्चनखवालों से अतिरिक्त पञ्चनखवाले मात्र के भक्षणकाल में निर्दिष्ट पञ्चनखवालों की अप्राप्ति मिलती है, उसकी पूर्ति का विधान यह विधि कर सकती है, इस स्थिति से नियमविधि बन सकती है तथापि पूर्वोत्तर के संदर्भ को दृष्टि में रखते हुए विचार करने से यह नियम-विधि नहीं हो सकती । क्योंकि बाली की उक्ति निषेधपरक है । शिकार की

युगपत्प्राप्तेः पक्षेऽप्राप्त्यभावात् । अत इदं[1]पञ्चातिरिक्तपञ्चनखभक्षणनिवृत्तिपरमिति भवति परिसङ्ख्याविधिः ।

( परिसंख्याभेदाः )

सा च परिसंख्या द्विविधा—श्रौती लाक्षणिकी चेति । तत्र 'अत्र ह्येवा-

---

दृष्टि से मुझे आप मारे हों तो यह उचित नहीं है, क्योंकि ब्राह्मण-क्षत्रियों के भक्षण के योग्य शल्यक आदि पांचनखवाले पाँच हैं, तदतिरिक्त नहीं है । इस प्रकार यह प्रकरण अभक्ष्यनिरूपणपरक है, यदि इसे नियमविधि मानेंगे तो इसकी बाधा होगी । अतः नियमविधि का परित्याग कर परिसंख्याविधि मानना ही उचित है । अतः निर्दिष्ट पाँचों से अतिरिक्त पञ्चनखवालों को भक्षण नहीं करना चाहिए ।

**परिसंख्याभेद ( श्रौती )**

परिसंख्या दो प्रकार की होती है—श्रौती तथा लाक्षणिकी च । जहाँ निवृत्तिवाचक 'नञ्' अथवा 'एव' आदि शब्द श्रुत हैं, वहाँ श्रौती परिसंख्या होती है । जहाँ वाचक शब्द के न रहने पर लक्षणा से निवृत्ति अर्थ का बोध होता है वहाँ लाक्षणिकी परिसंख्या होती है । प्रथम का उदाहरण है—अत्र ह्येवावपन्ति । सम्पूर्ण वाक्य इस प्रकार है—'त्रीणि ह वै यज्ञस्योदराणि गायत्री बृहत्यनुष्टुप् अत्र ह्येवावपन्ति अत एवोद्वपन्ति' इस वाक्य के अर्थ को जानने के पहले कई पदार्थ जानने हैं । सभी सोमयागों की प्रकृति ज्योतिष्टोम है । यह पीछे कई बार कहा जा चुका है । इस प्रकृतियाग में बारह स्तोत्र हैं—( प्रातस्सवन में ) बहिष्पवमान १ आज्य स्तोत्र ४, ( माध्यन्दिन सवन में ) माध्यन्दिन पवमान १ पृष्ठस्तोत्र ४, ( सायंसवन में ) आर्भव पवमान १ यज्ञायज्ञियस्तोत्र १ । तीनों सवनों में मिलकर १२ स्तोत्र हुए । स्तोत्र अर्थात् सामगान के साथ मन्त्रों के द्वारा देवता के गुणों का कीर्तन । पूर्वोक्त १२ स्तोत्रों में 'त्रिवृत् पञ्चदशः सप्तदशः एकविंशः' स्तोम विहित हैं । स्तोम का अर्थ है स्तोत्र में विद्यमान संख्या । त्रिवृत् शब्द का अर्थ है नौ संख्या । त्रिवृद्बहिष्पवमानः' बहिष्पवमान स्तोत्र नौ हैं । 'पञ्चदशान्याज्यानि' आज्य स्तोत्र १५ हैं, माध्यन्दिन पवमान में १५, पृष्ठस्तोत्र में १७ आर्भवपवमान में १७ और यज्ञायज्ञिय[2] में २१ स्तोम हैं । प्रत्येक स्तोत्र में भिन्न-भिन्न साम एवं भिन्न-भिन्न ऋचायें रहती हैं । 'ऋच्यध्यूढं साम गायति' विधि से ऋचा को अधिकरण रखकर साम का गान होता है । 'एकं साम तृचे क्रियते स्तोत्रियम्' इस विधि

---

१. अत्रापञ्चनखभक्षणनिवृत्तिपरमित्येव पाठः उपलभ्यते मुद्रितपुस्तकेषु प्रायशः तथापि अपञ्चनखेत्यस्य पञ्चातिरिक्तपञ्चनखेत्येव व्याख्यातव्यतया क्लिष्टकल्पनापत्तेः पञ्चातिरिक्तपञ्चनखेत्येव पाठं मैसूरपुरे तैलङ्गाक्षरेषु मुद्रितपुस्तके लिखितपुस्तकेषु चोपलब्धवद्भिरस्माभिः स एव पाठो मूले निवेशितः ।

२. ताण्ड्य महाब्राह्मण १६.१.६. देखिये ।

वपन्ति' इत्यत्र श्रौती परिसंख्या। एवकारेण[1]पवमानातिरिक्तस्तोत्रव्या-वृत्तेरभिधानात्।

"पञ्च पञ्चनखा भक्ष्या" इत्यत्र तु लाक्षणिकी। इतरनिवृत्तिवाच-

---

से तीन ऋचाओं में एक साम के गान होने से वह एकस्तोत्र कहलाता है। इन तीन ऋचाओं की आवृत्ति से त्रिवृत् पञ्चदश आदि स्तोम बनाये जाते हैं। इसी स्तोम को स्तोत्रगत संख्या कहते हैं। यह प्रकृतिज्योतिष्टोम की स्थिति है। विकृतियों में स्तोम की वृद्धि का विधान है। त्रिणवः २७, त्रयस्त्रिंशः ३३, चतुर्विंशः २४, चतुश्चत्वारिंशः ४४, अष्टाचत्वारिंशः ४८। ये स्तोमविवृद्धियाँ विकृतियों में ही हैं, प्रकृति में पूर्वोक्त वे चार ही हैं। इन स्तोम साम और ऋचाओं के द्वारा प्रकृति से प्राप्त इनका बाध हो जाता है। अब विचार करना है कि जहाँ स्तोम की वृद्धि है वहाँ ऋचाओं की आवृत्ति के प्रकार से स्तोत्र संख्या बना ली जा सकती है, किन्तु साम की कमी पड़ जाने पर क्या करना होगा? और कैसे करना होगा? इस कमी को दूर करने के लिए सामों का आवाप=दूसरी जगह से साम को ला कर जोड़ना विहित है। उस साम का कहाँ आवाप करें, इस सन्देह को दूर करने के लिए यह वाक्य प्रवृत्त हुआ 'त्रीणि ह वै यज्ञस्योदराणि'। गायत्री बृहती और अनुष्टुप् ये तीन छन्द यज्ञ के उदर=मध्यस्थानीय हैं। ये तीनों छन्द पवमानस्तोत्रों से ही संबन्ध रखते हैं। इसलिए 'अत्र ह्येवावपन्ति' वाक्य में 'अत्र' शब्द पवमानस्तोत्र का परामर्शक होता है। विकृति में विवृद्धस्तोम सभी स्तोत्रों में यदि है तो साम का आवाप पवमान और तदतिरिक्त स्तोत्रों में प्राप्त होनेपर यहाँ का 'एव' शब्द पवमान के अतिरिक्त स्तोत्र में साम का आवाप नहीं करना चाहिए, बोधन करता है। एवं प्रकृति के समसंख्यावाला स्तोम या न्यूनसंख्या वाला स्तोम विकृति में यदि हो तो साम का उद्वाप-निरसन भी पवमान के अतिरिक्त स्तोत्रों से ही करना चाहिए, यह 'अत एवोद्वपन्ति' का अर्थ है। 'एव' शब्द से परिसंख्या का अभिधान होने से यह श्रौती परिसंख्या कहलाती है।

### लाक्षणिकी परिसंख्या

इसका उदाहरण पञ्चपञ्चनखा भक्ष्याः है। इस वाक्य का पञ्चनखवाले पाँच का भक्षण करना चाहिए ऐसा अर्थ होने पर भी लक्षणा से निर्दिष्ट पंचनखवाले पाँच से अतिरिक्त पाँचनखवालों का भक्षण नहीं करना चाहिए ऐसे निवृत्तिरूप अर्थ को मानना पड़ता है। क्योंकि भक्षण में प्रवृत्ति राग से हो जाती है अतः उसके विधान की आवश्यकता नहीं पड़ती। इसलिए निवृत्तिरूप अर्थ लाक्षणिक है।

### लाक्षणिक परिसंख्या में दोषत्रय

लाक्षणिक परिसंख्या स्थल में दोषत्रय बतलाते हैं—अत एवैषा त्रिदोष-

---

१. गायत्रीबृहत्यनुष्टुबितरव्यावृत्तेः इति कस्मिश्चित् लिखितपुस्तके पाठः।

कस्य पदस्याभावात्। अत एवैषा त्रिदोषग्रस्ता। दोषत्रयं च श्रुतहानिरश्रुतकल्पना प्राप्तबाधश्चेति। श्रुतस्य पञ्चनखभक्षणस्य हानादश्रुतपञ्चातिरिक्तपञ्चनखभक्षणनिवृत्तिकल्पनात् प्राप्तस्य च पञ्चातिरिक्तपञ्चनखभक्षणस्य बाधादिति। अस्मिंश्च दोषत्रये दोषद्वयं शब्दनिष्ठम्, प्राप्तबाधस्तु दोषोऽर्थनिष्ठ इति दिक्।

तत्सिद्धं मन्त्रैरेव स्मर्तव्यमिति नियमविध्याश्रयणान्न मन्त्राम्नानमनर्थकम्। अतश्च युक्तं मन्त्राणां प्रयोगसमवेतार्थस्मारकतयार्थवत्त्वम्।

तत्र ये मन्त्रा यत्र पठितास्तेषां तत्र यद्यर्थप्रकाशनं प्रयोजनं सम्भवति तदा तत्रैव विनियोगः। येषां तु न सम्भवति तेषां यत्र सम्भवति तत्रोत्कर्षः, यथा—पूषाद्यनुमन्त्रणमन्त्राणामित्युक्तम्। येषां क्वापि न सम्भवति तदुच्चारणस्य त्वगत्याऽदृष्टार्थत्वम्। सर्वथापि तु तेषां नानर्थक्यमिति।

---

ग्रस्ता। स्वार्थहानि, परार्थस्वीकार और प्राप्तबाध ये तीन दोष होते हैं। पञ्चनखवाले पाँच का भक्षण करना चाहिए, यह स्वार्थ है। उसका त्याग करना पड़ रहा है, एवं पंचातिरिक्त पंचनखवालों का भक्षण नहीं करना चाहिए इस परार्थ को स्वीकार करना पड़ रहा है, एवं रागतः जैसे निर्दिष्ट पंचनखवाले पाँच का भक्षण प्राप्त है उसी तरह तदतिरिक्तों का भी भक्षण प्राप्त होने पर इससे बाध मानना पड़ता है। अतः ये तीन दोष लाक्षणिक परिसंख्या में होते हैं। इन दोषों में स्वार्थहानि और परार्थस्वीकार दोष शब्द में रहनेवाले हैं और प्राप्तबाध अर्थ में रहनेवाला है।

प्रासंगिक तीन विधियों के स्वरूप को विचार कर उसका उपसंहार करते हैं—तत्सिद्धं मन्त्रैरेव आदि। कर्मानुष्ठान के समय अनुष्ठानसंबन्धी पदार्थों का स्मरण मन्त्रों के द्वारा ही करना चाहिए। अन्यथा यज्ञ फलप्रद नहीं होते। अतः मन्त्र अनुष्ठानसंबन्धी पदार्थों का स्मरण कराते हुए स्वयं प्रयोजनवान् होते हैं।

मन्त्रों के प्रयोजन को बिशद रूप से बतलाते हैं—तत्र ये मन्त्रा यत्र पठिताः आदि। जिस प्रकरण में जो मन्त्र पठित हैं यदि उनका उस प्रकरण-संबन्धी अर्थों के प्रकाशन करने का सामर्थ्य हो तो विनियोग उस प्रकरण में ही करना चाहिये। प्रकरणसंबद्ध अर्थ के प्रकाशन में जिन मन्त्रों का सामर्थ्य नहीं है उनको जहाँ रखने से सामर्थ्य ठीक होता हो उसी जगह पर उन्हें कर लेना चाहिए। जैसे पूषानुमन्त्रण मन्त्रों का दर्शपूर्णमास प्रकरण में पाठ होने पर भी वहाँ उनका कार्य नहीं है। अतः जहाँ पूषदेवतावाला कर्म हो वहाँ उनका विनियोग माना जाता है। जिन मन्त्रों का विनियोग दृष्टविधया कहीं भी न बनता हो उनका उच्चारण अदृष्टफल के लिए मान लिया जाता है। अतः सिद्ध हुआ कि मन्त्रों का आनर्थक्य सर्वथा नहीं होता।

( नामधेयनिरूपणम् )

नामधेयानां विधेयार्थपरिच्छेदकतयार्थवत्त्वम् । तथा हि—'उद्भिदा यजेत पशुकामः' इत्यत्र उद्भिच्छब्दो यागनामधेयम् । तेन च विधेयार्थ-परिच्छेदः क्रियते । अनेन हि वाक्येनाप्राप्तत्वात्फलोद्देशेन यागो विधी-

---

नामधेय प्रकरण

इस ग्रन्थ के आरंभ में विधि-मन्त्र-नामधेय-निषेध-अर्थवाद के रूप में वेद के पाँच विभाग प्रदर्शित किये गये हैं। उनमें विधि और मन्त्र का स्वरूप सांगोपांग निरूपित किया गया है। अब नामधेय का निरूपण हो रहा है। नामधेय का अर्थ है कर्म की संज्ञा। जैसे विधि=विधिरूप वेद अज्ञात अर्थ का विधान करते हुए, एवं अनुष्ठान से संबद्ध अर्थों का स्मरण कराते हुए मन्त्र प्रयोजनवान् एवं प्रमाण होता है वैसे नामधेय का क्या कार्य है? जिससे धर्म में उसका प्रामाण्य माना जाय।। पूर्वनिरूपित भावनाओं के अंशत्रय में नामधेयों का सम्बन्ध होता तो प्रामाण्य माना जा सकता था। भावना के भाव्य स्वर्गादि फल होते हैं, नामधेय फल के बोधक नहीं होते हैं। इससे भाव्यकोटि में इनका निवेश नहीं है। साधनकोटि में नामधेय नहीं लिया जा सकता क्योंकि भावना से संबद्ध धात्वर्थ से ही साधन की आकांक्षा पूरी होती है। इतिकर्तव्यता के रूप से भी नामधेय का सम्बन्ध असम्भव है क्योंकि भावना में क्रियात्मक इतिकर्तव्यता का ही रूप सम्बद्ध होता है, नामधेय क्रिया नहीं है। यदि नामपद द्रव्य का प्रतिपादक होता तो किसी न किसी क्रिया से सम्बद्ध होकर इतिकर्तव्यता से सम्बन्ध बन जा सकता था किन्तु नामधेय द्रव्य का अभिधायक नहीं है। इसलिए यह भी सम्भव नहीं है। नामधेयों के द्वारा अर्थवादों के समान स्तुतिबुद्धि भी नहीं होती है। जिससे उसको प्राशस्त्यज्ञानजनक मान कर शाब्दी भावना में इतिकर्तव्यता के रूप में अन्वय किया जाय। नामधेय मन्त्र भी नहीं है, जिसे अनुष्ठेय अर्थ का स्मारक मानकर प्रामाण्य सिद्ध किया जा सके। अतः नामधेयों का विचार सर्वथा सङ्गत नहीं है। इस प्रकार की शंका का निराकरण करते हुए प्रामाण्यप्रकार का निरूपण करते हैं—नामधेयानां विधेयार्थपरिच्छेदकतयार्थवत्त्वम्। विधि के द्वारा विहित अर्थयाग या होम के परिच्छेद=व्यावृत्ति अर्थात् वैलक्षण्य का बोधन करना नामधेयों का प्रयोजन है। नामधेय विधि के द्वारा विहितकर्म के वैलक्षण्य का प्रतिपादक है। 'ज्योतिष्टोम' नाम 'दर्शपूर्णमास' से विलक्षण कर्म का प्रतिपादन करता है। एवं 'दर्शपूर्णमास' नाम ज्योतिष्टोम से भेद का प्रतिपादक है। जैसे 'उद्भिदा यजेत पशु-कामः' उद्भित्पद याग नाम होकर दर्शपूर्णमास आदि यागों से भिन्न यागविशेष का प्रतिपादक है। शंका हो सकती है कि उद्भित्पद याग का ही नाम क्यों? व्युत्पत्ति से किसी द्रव्य का भी प्रतिपादक हो सकता है। समाधान के लिए जानना होगा कि यह वाक्य उत्पत्तिविधि है। पशुफल को उद्देश्य कर याग का

यते। यागसामान्यस्य चाविधेयत्वाद्यागविशेष एव विधीयते। तत्र कोऽसौ विशेषः ? इत्यपेक्षायां उद्भिच्छब्दादुद्भिद्रूपो याग इति ज्ञायते। उद्भिदा यागेनेति सामानाधिकरण्येन नामधेयान्वयात्।

तस्य च यजिना सामानाधिकरण्यं न नीलोत्पलादिशब्दवत्। तत्र हि उत्पलशब्दस्यार्थादुत्पलादन्यो नीलशब्दस्य वाच्योऽर्थोऽस्ति नीलगुणः। लक्षणया तु नीलशब्दस्य द्रव्यपरत्वेन सामानाधिकरण्यम्। उद्भिच्छब्दस्य तु यज्यवगतयागविशेषान्नान्यो वाच्योऽर्थोऽस्ति, विशेषवाचित्वात्तस्य। अतश्चार्थान्तरवाचित्वाभावेन न नामधेयस्य नीलशब्दवत्

---

विधान करता है—'यागेन पशून् भावयेत्' अर्थात् पशुफल सम्पादन के लिए याग करो। इस प्रकार विधि को सुनकर मानव की प्रवृत्ति नहीं हो सकती। कौन याग करना चाहिये ? इस आकांक्षा का जब तक शमन नहीं होता है, तब तक किसी की प्रवृत्ति सम्भव नहीं। विधि सामान्यकार्य में प्रवृत्ति नहीं करा सकती। इसलिये यागविशेष का नाम लेना होगा, तभी विधि वाक्यप्रवर्तक बन सकती है। अतः उद्भित्पद को यागविशेष का परिचायक मानना होगा। यह उत्पत्तिविधि है। अतः भावना में धात्वर्थ याग का करणत्वरूप से अन्वय होगा, तब उद्भिन्नामक याग से फल का सम्पादन करो ऐसा शाब्दबोध होता है। सामान्य-विशेष भाव रखनेवाले दो पद जब एक अर्थ के प्रतिपादक हो जाते हैं तब सामानाधिकरण्य=एकार्थवाचित्व बन जाता है—जैसे 'उद्भिदा यागेन पशून् भावयेत्'।

एकार्थवाचित्वरूप सामानाधिकरण्य स्थल में दो पद भिन्न-भिन्न अर्थों के प्रतिपादक होते हैं। अर्थात् दोनों पदों के प्रवृत्तिनिमित्त भिन्न होते हैं। 'उद्भिदा यजेत' में उद्भित् शब्द और धातु इन दोनों पदों का प्रवृत्तिनिमित्त भिन्न नहीं है, क्योंकि सामान्य और विशेष रूप से प्रवृत्तिनिमित्त एक ही पड़ जाता है। अतः यहाँ पर एकार्थवाचित्वरूप सामानाधिकरण्य कैसे बनेगा ? इस शंका का समाधान—तस्य च यजिना सामानाधिकरण्यं इत्यादि ग्रन्थ से किया जाता है। उद्भिद् शब्द का धात्वर्थ के साथ सामानाधिकरण्य 'नीलमुत्पलं' के समान नहीं है। 'नीलमुत्पलम्' में आकृत्यधिकरण न्याय से नीलपद का प्रवृत्तिनिमित्त नीलगुण है। अतः उसका नीलगुण[1] अर्थ है। उत्पल शब्द का जाति प्रवृत्तिनिमित्त है, उत्पलत्व जाति अर्थ है। ये दोनों पद भिन्न प्रवृत्तिनिमित्तक होकर लक्षणा से सामानाधिकरण्य को प्राप्त करते हैं।

---

१. अन्वयव्यतिरेकाभ्यां यो यमर्थं न मुञ्चति।
स एव तस्य वाचोऽर्थो गुणश्चैष न मुञ्चति॥
इस वार्तिक प्रमाण से नील शब्द की शक्ति गुण ही में है, गुणयुक्त द्रव्य में नहीं। अतः उत्पन्न शब्द के अर्थ से भिन्न अर्थ का प्रतिपादक नील शब्द है।

सामानाधिकरण्यम्, किं तर्हि ? 'वैश्वदेव्यामिक्षे'त्यत्रामिक्षाशब्दवत्। वैश्वदेवीशब्दस्य हि देवतातद्धितान्तत्वात्तद्धितस्य च 'सास्य देवता' इति सर्वनामार्थे स्मरणात्, सर्वनाम्नां चोपस्थितविशेषवाचित्वेन विशेषपरत्वम्। तत्र कोऽसौ वैश्वदेवीशब्दोपात्तो विशेषः ? इत्यपेक्षायां आमिक्षापदसान्निध्यादामिक्षारूपो विशेष इत्यवगम्यते। यथाहुः—

आमिक्षां देवतायुक्तां वदत्येवैष तद्धितः।
आमिक्षापदसान्निध्यात्तस्यैव विषयार्पणम्। इति।

---

उद्धित् और याग पद में ऐसा सामानाधिकरण्य नहीं है। यह ठीक है, किन्तु दूसरे प्रकार से सामानाधिकरण्य का उपपादन करते हैं—वैश्वदेव्यामिक्षेत्यत्रामिक्षाशब्दवत्। वैश्वदेवीशब्द तद्धितान्त है विश्वेदेव देवता है जिसका इस व्युत्पत्ति से वैश्वदेवीशब्द देवताविशिष्ट द्रव्य का वाचक है। जिस वाक्य में तद्धितान्त शब्द के द्वारा द्रव्य और देवता का संबन्ध प्रतिपादित है उसको याग विधायक माना जाता है। इससे 'यजेत' पद की कल्पना की जाती है। यजेत पद के आख्यात से प्रतिपादित भावना में याग करण हुआ तो यागेन भावयेत् बोध होता है। प्रथमान्त वैश्वदेवी और आमिक्षा शब्द को तृतीयान्तरूप से विपरिणाम करने पर वैश्वदेव्यामिक्षया यागेन इष्टं भावयेत् यह बोध होता है। फलतः यह वाक्य विश्वेदेव और आमिक्षा द्रव्यवाले याग का उत्पत्तिवाक्य हुआ। तद्धितान्त वैश्वदेवीशब्द की कुक्षि में विद्यमान 'अस्य' सर्वनाम शब्द प्रकृत और प्रधानरूप से स्थित आमिक्षा द्रव्य का परामर्श करता है क्योंकि 'सा अस्य देवता' इस सूत्र से देवतातद्धित का विधान है। इसका निष्कर्ष हुआ कि वैश्वदेवीशब्द देवताविशिष्ट द्रव्यविशेष का वाचक है। वह द्रव्यविशेष कौन है ? यह जिज्ञासा होने पर अपनी संनिधि में पठित 'आमिक्षा' पद द्रव्यविशेष का समर्पक बन जाता है। अतः यहाँ सामान्य और विशेषरूप अर्थों का सामानाधिकरण्य न होकर 'वैश्वदेवी' शब्द एवं 'आमिक्षा' शब्द का ही विशेष्यविशेषणभाव सिद्ध होता है। इस अंश में प्रमाण प्रस्तुत करते हैं—आमिक्षां देवतायुक्तां आदि। वार्तिक का अर्थ है कि एषः अण्प्रत्ययरूप देवतातद्धित ही देवताविशिष्ट आमिक्षारूप द्रव्य का अभिधायक है। क्योंकि संनिहित विशेष अर्थ के वाचक तद्धित की सन्निधि में आमिक्षापद है। अतः इदंशब्द आमिक्षा का ही बोधक है। इसी का प्रतिपादन किया—आमिक्षापदसान्निध्यात्। 'वैश्वदेवी' शब्द द्वारा प्रतिपादित विशेष अर्थ आमिक्षा है, इसका कारण आमिक्षापद का सान्निध्य है। निष्कर्ष यह हुआ कि तद्धित उपपद-आमिक्षापद और विग्रहवाक्य का 'अस्य' पद इन तीनों का एक ही आमिक्षा अर्थ

तथा—

श्रुत्यैवोपपदस्यार्थः सर्वनाम्ना[1]भिधीयते।
तदर्थस्तद्धितेनैवं त्रयाणामेकवाच्य[2]ता। इति।

तस्मात् यथा वैश्वदेवीशब्दोपात्तविशेषसमर्पकत्वेनामिक्षापदस्य वैश्वदेवीशब्देन सामानाधिकरण्यम्, एवं सामान्यस्याविधेयत्वाद्यदवगतयागविशेषसमर्पकत्वेन नामधेयस्य यजिना सामानाधिकरण्यम्। तत्सिद्धं नामधेयानां विधेयार्थपरिच्छेदकतयाऽर्थवत्त्वम्। यथाहुः—

'तदधीनत्वाद्यागविशेषसिद्धेः' इति।

नामधेयत्वं च निमित्तचतुष्टयात्—मत्वर्थलक्षणभयात्, वाक्यभेद-

---

है। इसी में वृद्धसंमति दी गई है—श्रुत्यैवोपपदस्यार्थः। श्रुत्यैव का अर्थ है अभिधावृत्ति से। उपपदस्य का अर्थ है आमिक्षापद। सर्वनाम्ना विग्रहवाक्य में विद्यमान 'अस्य' पद। अर्थात् उपपद-आमिक्षा पद का जो अर्थ है वही सर्वनाम शब्द से कहा गया है और तद्धित से भी वही अर्थ कहा गया है। इस प्रकार तीनों शब्दों का एक ही अर्थ सिद्ध होता है।

'आमिक्षा' दृष्टान्त को 'उद्भिदा यजेत' में समन्वय करते हैं—तस्मात् आदि। जैसे 'वैश्वदेवी' शब्द से कथित विशेष अर्थ के समर्पक आमिक्षा पद को मानकर वैश्वदेवी और आमिक्षापद के सामानाधिकरण्य-एकार्थवाचित्व का उपपादन होता है उसी प्रकार 'उद्भिदा यजेत' में विधि यागसामान्य का विधायक न बनने के कारण यागविशेष के समर्पण में पर्यवसन्न होता है। वह यागविशेष कौन है? ऐसी जिज्ञासा होने पर 'उद्भिदा' यह नामधेय आमिक्षा पद के समान-विशेष का समर्पक होकर 'उद्भिदा यागेन' ऐसा सामानाधिकरण्य-एकार्थवाचित्व को प्राप्त कर लेता है। इतने विचार से सिद्ध हुआ कि नामधेय; विधेय याग आदि की विशेषता का प्रतिपादन करते हुए प्रयोजनवान् होते हैं। इसमें वार्तिक का प्रमाण देते हैं—तदधीनत्वाद्यागविशेषसिद्धेः। वार्तिक का तात्पर्य है कि सब जगह विधि को अप्रवृत्त की प्रवर्त्तिका माना जाता है। पुरुष की प्रवृत्ति विशेष अर्थ में ही होती है। विधि अपने प्रवर्तकत्व की सिद्धि के लिए प्रवृत्तिविषय याग आदि को विशेषरूप देती है। किन्तु वह विशेष कौन है? यह आकांक्षा होने पर तदधीनत्वात् नामधेयाधीन होने से यागविशेष की सिद्धि हो जाती है।

इस प्रकार नामधेयों की प्रयोजनवत्ता को प्रदर्शित कर अब नामधेय की सिद्धि हेतु चार निमित्तों का उल्लेख करते हैं—नामधेयत्वञ्च निमित्तचतुष्टयात्।

---

१. सर्वनाम्नाः, प्रतीयते। २. वाक्यता।

भयात्, तत्प्रख्यशास्त्रात्, तद्व्यपदेशाच्चेति ।

(मत्वर्थलक्षणाभयात् कर्मनामधेयत्वनिरूपणम्)

तत्र "उद्भिदा यजेत पशुकाम" इत्यत्र उद्भिच्छब्दस्य यागनामधेयत्वं मत्वर्थलक्षणाभयात् । तथा हि—

उद्भिच्छब्दस्य गुणसमर्पकत्वे यागानुवादेन तावन्न [1]गुणविधानं

---

मत्वर्थलक्षणा की भाँति, वाक्यभेद भीति, तत्प्रख्यशास्त्र एवं तद्व्यपदेश ये चार नामधेय मानने में निमित्त होते हैं।

मत्वर्थलक्षणा की भीति से नामत्व

प्रथम निमित्त का उदाहरण है—उद्भिदा यजेत । यहाँ 'उद्भित्' शब्द को मत्वर्थलक्षणा की भीति से नामधेय माना जाता है । उद्भिन्नाम वाले याग से पशु-फल का सम्पादन करो । 'उद्भिन्नामकेन यागेन पशून् भावयेत्' ऐसा अर्थ सिद्ध होता है । उत् पूर्वक भिदिर् धातु से कर्मणि व्युत्पत्ति का आश्रयण करने पर उत्-ऊर्ध्वं भिद्यते=विदार्यतेऽनेनेति उद्भित् क्विप् प्रत्ययान्त शब्द का भूमि को विदारण करने वाला 'फरसा' 'रंभा' आदि अर्थ प्रतीत होता है । जैसे 'दध्ना जुहोति' 'व्रीहिभिर्यजेत' आदि स्थलों में याग को उद्देश्य कर दधि व्रीहि आदि गुणों का विधान माना जाता है, उसी प्रकार उद्भित्-फरसा आदि गुण का विधान नहीं मान सकते हैं, क्योंकि मत्वर्थलक्षणारूप दोष होगा । 'दध्ना जुहोति' आदि स्थलों में वाक्यान्तर से होम या याग अवगत है । उस अवगत को उद्देश्य कर दधि आदि गुण मात्र के विधान से मत्वर्थलक्षणा दोष नहीं है ! यहाँ ऐसे वाक्यान्तर से कर्म की प्राप्ति नहीं है । इसी वाक्य से कर्म का भी विधान करना होगा । इस अवस्था में उद्भिद् गुण से विशिष्ट याग के विधान से मत्वर्थलक्षणा माननी पड़ेगी—'उद्भिद्वता यागेन पशून् भावयेत्' । इस मत्वर्थलक्षणा की भीति से उद्भिच्छब्द को नामधेय माना जाता है।

विशिष्टविधि मानने पर मत्वर्थलक्षणा होगी । यदि गुणविधि मानते हैं तो लक्षणा नहीं होगी । अतः यह वाक्य गुणविधायक हो ऐसी शंका का उत्तर देते हैं— उद्भिच्छब्दस्य गुणसमर्पकत्वे आदि । उद्भिच्छब्द यदि गुणसमर्पक है तो किसी याग का अनुवाद कर उसका विधान होगा । वह याग कौन है जिसका 'उद्भिदा यजेत' में यजति पद अनुवाद करता है ? कहना होगा कि सभी सोमयागों का प्रकृतिभूत ज्योतिष्टोमयाग । यद्यपि तांड्य महाब्राह्मण के सत्रहवें अध्याय में 'उद्भिदा यजेत' पठित है, छठवें अध्याय में ज्योतिष्टोम का आम्नान है, इन दोनों के बीच में कई अन्यान्य क्रतुओं के विहित होने से प्रकरण विच्छिन्न हो जाता है, तथापि सोलहवें अध्याय में ज्योतिष्टोम के लिए दक्षिणाविधानहेतु ज्योतिष्टोम का उल्लेख किया गया

---

1. गुणो विधीयते. क ।

युज्यते, फलपदानर्थक्यापत्तेः। न चानेन वाक्येन फलं प्रति यागविधानं [1]तस्मिंश्च गुणविधानं युज्यते, वाक्यभेदापत्तेः।

नापि गुणफलसम्बन्धविधानं सम्भवति, परपदार्थविधानेन विप्रकृष्टार्थविधानापत्तेः, धात्वर्थस्य स्वरूपेणाविधानात्तदुद्देशेन वान्यस्य कस्यचिदविधानाद्धातोरत्यन्तपारार्थ्यापत्तेश्च, यज्यानर्थक्यापत्तेश्च; न हि तदानेन

---

है। अतः ज्योतिष्टोम की अनुवृत्ति उद्भिद्यागपर्यन्त मानते हुए ज्योतिष्टोम का यजति पद से अनुवाद कर गुणविधान हो सकता है। इस प्रकार स्वीकार करने से 'पशुकामः' यह पद अनर्थक हो जायगा, क्योंकि 'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत' वाक्य ज्योतिष्टोम का स्वर्गफल बतलाया है। अतः गुणविधि संभव नहीं है। यदि स्वर्गफल उपदिष्ट होते हुए भी उद्भिद्वाक्य द्वारा पशुफल को उद्देश्य कर याग का एवं याग को उद्देश्य कर गुण का विधान मानेंगे तो वाक्यभेद होगा। क्योंकि याग के फल के लिए साधन, और गुण के लिए साध्य इस प्रकार तन्त्रसंबन्ध से वाक्यभेद दुर्वार है। इसका निरूपण पहले किया जा चुका है।

यह पक्ष भी उचित नहीं होगा कि जैसे 'दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्' वाक्य में फल को उद्देश्य कर दधि का विधान मानते हुए धात्वर्थ होम को आश्रय माना गया है वैसे ही उद्भित् का पशुफल के लिए विधान करते हुए धात्वर्थ को आश्रय माना जाय तो वाक्यभेद नहीं होगा। इस प्रकार मानने में दोष दिखा रहे हैं—परपदार्थविधानेन विप्रकृष्टार्थविधानापत्तेः। इस सन्दर्भ का तात्पर्य है कि सर्वत्र विधि-शाब्दीभावना समानाभिधानश्रुति से विधेय के रूप में भावना-आर्थीभावना को ग्रहण करती है। प्रवृत्तिरूप भावना निरवच्छिन्न-विशेषणरहित विधेय नहीं बन सकती, अतः किसी-न-किसी धात्वर्थ से सम्बन्ध करना होगा। अर्थात् धात्वर्थ के साथ भावना का विधान माना जाता है। जिस स्थल में धात्वर्थ प्रमाणान्तर से विहित हो जाता है वहाँ धात्वर्थ को उद्देश्य कोटि में रखकर विधि गुण का विधान करती है। इस प्रकार विधि धात्वर्थ के विधान में लाघव का अनुभव करती है और धात्वर्थ को छोड़कर उसको उद्देश्य मान कर अन्य पदार्थ के विधान में गौरव का अनुभव करती है। धात्वर्थ के विधेय या उद्देश्य न होने पर अत्यन्त ही गौरव का अनुभव करती है। इस स्थिति में 'उद्भिदा यजेत' वाक्य में 'उद्भित्' विधेय है और पशुफल उद्देश्य है, यहाँ धात्वर्थ न तो विधेय है और न तो उद्देश्य है। अतः अत्यन्त ही विप्रकृष्ट-धात्वर्थ सम्बन्धरहित विधि का प्रयोग मानना होगा। यह उचित नहीं है। क्योंकि 'न केवला प्रकृतिः प्रयोक्तव्या नापि केवलः प्रत्ययः' इस न्याय से वैसा प्रयोग असाधु है। इसलिए किसी-न-किसी धातु के साथ विधि का प्रयोग करना है। प्रकृत 'उद्भिदा यजेत' में यज् धातु का प्रयोग इसी रूप से

---

१. तस्मिंश्च गुणविधानमिति नास्ति. क।

करणं समर्प्यते, गुणस्य करणत्वेनान्वयात्। नापि फलम्, पशोर्भाव्यत्वेनान्वयात्।

अथ गुणफलसम्बन्धविधाने यागस्याश्रयत्वेन सम्बन्ध इति चेत्—न; यजेतेत्यत्र आश्रयत्ववाचकपदाभावात्। अथ सिद्धान्ते करणत्वमिवाश्रय-

---

है। यही अत्यन्तविप्रकृष्टार्थविधानापत्तेः का तात्पर्य है। इस प्रकार धातु का उच्चारण अनर्थक हो जाता है क्योंकि धात्वर्थ भावना का करण नहीं बन पाता है। गुण 'उद्भित्' को करण माना गया है। इसी प्रकार धात्वर्थ उद्देश्य नहीं बनता है और उद्देश्य के रूप से पशुफल अन्वित होता है।

जैसे 'दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्' वाक्य में धात्वर्थ होम करण एवं साध्य न होते हुए भी आश्रयत्वेन उसका अन्वय मानकर धात्वर्थ का सार्थक्य सिद्ध किया गया है उसी प्रकार उद्भिद्वाक्य में भी यज् धातु का अन्वय मानकर सार्थक्य क्यों नहीं सिद्‍ध किया जाता है? ऐसी शंका का उत्थापन करते हैं—अथ गुणफलसम्बन्धविधाने आदि। शंका का समाधानग्रन्थ है—न, यजेतेत्यत्राश्रयत्ववाचकपदाभावात्। 'यजति' में यज् धातु का अर्थ याग है, प्रत्यय का अर्थ भावना है। भावना में याग का करणत्व लक्षणा से माना जाता है। क्योंकि करणत्व की वाचिका तृतीया नहीं है। जैसे करणत्ववाचक तृतीया के न होने पर भी लक्षणा मानी जाती है उसी प्रकार आश्रयत्व की वाचिका विभक्ति के न रहने पर भी लक्षणा से आश्रयत्व की कल्पना की जा सकती है। किन्तु आश्रयत्व की कल्पना की अपेक्षा करणत्व की लक्षणा लघुभूत है। अतः करणत्व की लक्षणा समुचित है। पाणिनीय-अनुशासन कर्ता एवं करण अर्थ में तृतीया का विधान करता है। इससे सिद्‍ध है कि तृतीया की शक्ति करणरूप अर्थ में विद्यमान है। इस प्रकार आश्रयरूप अर्थ का बोधक प्रत्यय कोई नहीं है। फल को उद्देश्य कर विहित दध्यादि गुण, कारक होकर जिस क्रिया को सम्पन्न करता हुआ फल निष्पादन करता है वह क्रिया आश्रय कहलाती है। यज् धात्वर्व को करण बनाया जाय अथवा आश्रय, दोनों के लिए लक्षणा का आश्रयण तुल्य है। तथापि लक्षणा के लाघव और गौरव का विचार करना आवश्यक है। लक्षणा जघन्यवृत्ति होते हुए भी लाघव को ही सहन करेगी, गौरव को नहीं। मीमांसा सिद्‍धान्त के अनुसार जैसे घटपद की शक्ति घटत्व में है घटत्वविशिष्ट द्रव्य में नहीं, वैसे ही तृतीया की शक्ति करणत्व में है शक्तिमद्‍द्रव्य में नहीं। करणत्व की लक्षणा में यह लाघव है। आश्रय के स्वरूप को देखने पर विदित होता है कि आश्रय पदार्थ को कुक्षि में 'फलोद्देश्यकगुणनिष्ठकरणतानिरूपकत्व' प्रविष्ट है। अर्थात् फल उद्देश्य है जिसका ऐसा जो गुण दधि आदि, उसमें रहने वाली करणता का निरूपक जो होगा वह आश्रय है। फल के लिए विहित गुण की करणता स्वरूपेण फलसाधक नहीं बन सकती है क्योंकि 'व्यापारवद्साधारणं कारणं करणम्' इस पद्धति से व्यापारवत्ता

त्वमपि लक्ष्यमिति चेत्—न; आश्रयत्वापेक्षया करणत्वस्य लघुत्वेन तल्लक्षणाया एव युक्तत्वात्। फलाय विधीयमानो गुणो यत्र [1]कारकतामापद्यते स आश्रयः; तत्त्वं चाश्रयत्वम्। करणत्वं च निष्कृष्टा शक्तिरिति लाघवम्।

किञ्च गुणफलसम्बन्धविधाने करणीभूतो गुणः तन्निष्ठं वा करणत्वं फलोद्देशेन विधेयम्। तत्राद्ये पक्षे करणत्वस्य गुणोपसर्जनत्वेन प्रतीतिलं-

---

उसमें जब तक नहीं आयगी तब तक वह गुणनिष्ठ करणत्व क्या कर सकेगा? अतः आश्रय पदार्थ को जानने के लिए इतने अर्थों को समझना पड़ता है। इन्ही कारणों से लक्षणा मानना गौरवावह होता है। इतने विचार से निष्कर्ष निकलता है कि 'उद्भिदा यजेत' वाक्य में यज् धातु के अनन्तर तृतीया-विभक्ति या आश्रयत्व बोधक सामग्री नहीं रहने पर लक्षणा का आश्रयण कर करणत्व या आश्रयत्वरूप अर्थ के बोध को प्राप्त करने के लिए करणत्व लक्षणा ही लघुभूत होने से उचित है, आश्रयत्व-लक्षणा उचित नहीं है।

'दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्' इस गुणफल विधान स्थल में गुरुभूत होने पर भी आश्रयत्व की लक्षणा मानी जाती है क्योंकि वहाँ 'दध्ना जुहोति' वाक्य से होम-साधन नित्य दधि का विधान है और 'दध्नेन्द्रियकामस्य' वाक्य से काम्य दधि का भी विधान है। काम्यवाक्य फल को उद्देश्य कर दधि का विधान करता है और नित्यवाक्य होम को उद्देश्य कर दधि का विधान करता है। चतुर्थाध्याय तीसरे पाद के संयोगपृथक्त्वाधिकरण न्याय से नित्य दधि से अलग होम नहीं करते हुए काम्य दधि से ही नित्याग्निहोत्र कर्म को संपन्न मान लिया जाता है। 'काम्यं नित्यस्य बाधकम्' न्याय है। अतः काम्य दधिवाक्य में करण दधि और साध्य फल बन जाते हैं। फल संपन्न करने के लिए दधि स्वयं समर्थ नहीं है। इसलिए वह प्रकृत क्रिया को आश्रय बना लेती है, आश्रय के बिना वह फल की संपादिका नहीं बन सकती। अत एव यज धातु की लक्षणा गुरुभूत आश्रय में स्वीकार की जाती है। प्रकृत उद्भिद् वाक्य में वैसी स्थिति नहीं है।

दोषान्तर का भी उद्भावन करते हैं—किञ्च गुणफलसम्बन्धविधाने आदि। फल को उद्देश्य कर विधीयमान गुण का अन्वय दो प्रकार से हो सकता है। 'दध्ना' इस तृतीयान्त पद में दधि प्रकृत्यर्थ है और करणत्व प्रत्यय का अर्थ है। प्रत्ययार्थ करणत्व का प्रकृत्यर्थ दधि में अन्वय करने पर करणत्वविशिष्ट दधि और प्रकृत्यर्थ दधि को प्रत्ययार्थ करणत्व में अन्वय करने पर दधिनिष्ठ करणत्व ऐसे दो अर्थ भासित होते हैं। प्रथम पक्ष के अनुसार करणत्वविशिष्ट दधि का भावना में अन्वय करणत्व-संबन्ध से करना होगा। यह करणत्व लक्षणा से ही भासित होगा—'करणत्वविशिष्ट

---

१. प्रकारताम्, क।

क्षणयैव वाच्या। तस्य तृतीयाप्रत्ययार्थत्वात् प्राधान्येनोपस्थितेः।

यदापि गुणनिष्ठं करणत्वं फलोद्देशेन विधेयं तदापि फलभावनायां करणत्वेनान्वययोग्यगुणनिष्ठकरणत्वोपस्थितिर्लक्षणयैव वाच्या। तृतीयाभिहितस्य करणकारकस्य क्रियान्वययोग्यस्य करणत्वेनान्वयायोग्यत्वात्।

---

दधिकरणिका भावना'। इस पक्ष में 'दध्ना' यह तृतीया करणत्व को प्राधान्येन कहती है, गुण दधि के विशेषणरूप से नहीं। क्योंकि 'प्रकृतिप्रत्ययौ सहार्थं ब्रूतः तयोस्तु प्रत्ययः प्राधान्येन' इस स्मृति से प्रत्ययार्थ करणत्व को प्रधान माना गया है। अतः यह पहला पक्ष ठीक नहीं है।

दूसरे पक्ष का उत्थापन करते हैं—यदापि गुणनिष्ठं करणत्वम् आदि। दूसरा पक्ष है 'दधिनिष्ठं करणत्वम्'। इस पक्ष में प्रकृत्यर्थ दधि उपसर्जन रूप से तथा प्रत्ययार्थ करणत्व प्रधान रूप से भासमान हैं। अतः 'प्रकृतिप्रत्ययौ' स्मृति का विरोध नहीं है। यद्यपि इस पक्ष में करणत्वगुण दधि का उपसर्जन नहीं है, तथापि तृतीया विभक्ति के द्वारा अभिहित कारक की साक्षात् क्रिया-भावना के साथ अन्वय की योग्यता है 'कारकाणां क्रिययैवान्वयनियमात्' 'कारके' (पा. सू.) इस अधिकार में 'साधकतमं करणम्' (पा. सू.) सूत्र से करणसंज्ञा का विधान कर 'कर्तृकरणयोस्तृतीया' (पा. सू.) से तृतीया विभक्ति का विधान है। 'दध्ना' में तृतीया विभक्ति से करणकारक का अभिधान है। कारक का साक्षात् क्रिया से ही संबन्ध नियत है। इस स्थिति में करणत्वरूप से अन्वय के योग्य गुण-दधिनिष्ठ करणत्व की उपस्थिति लक्षणा से ही माननी पड़ेगी। श्रूयमाण तृतीया कारक सीधे भावना में अन्वित होने की योग्यता रखता है। तात्पर्य यह है कि दधिनिष्ठ करणत्व का फल के उद्देश्य से विधान किया जा रहा है। दधिनिष्ठ करणत्व का प्रतिपादन श्रूयमाण-तृतीया नहीं कर रही है, यह केवल तृतीया कारक में शक्ति रखती है। अतः गुणनिष्ठ करणत्व की उपस्थिति लक्षणा के बिना संभव नहीं है। यहाँ शंका हो सकती है कि श्रूयमाण तृतीयाविभक्ति के द्वारा अभिधावृत्ति (शक्ति) से प्रतिपादित करणत्व का भावना में अन्वय करने पर लक्षणा क्यों होगी? इसके उत्तर में कहते हैं—तृतीयाभिहितस्य करणकारकस्य आदि। पूर्व कहा जा चुका है कि 'कारके' इस अधिकार को लेकर तृतीया विहित है। वह कारक होने से साक्षात् क्रिया-भावना से संबन्ध रखता है। गुणनिष्ठ करणत्व का करणत्वरूप से भावना में अन्वय मानने पर गुणनिष्ठकरणत्व (जो तृतीया विभक्ति से बोधित है) का भावना से भिन्न करणत्व के साथ अन्वय मानना होगा—'दधिनिष्ठकरणत्वकरणिका भावना' दधिनिष्ठ करणत्व है करण जिसका ऐसे अर्थ में दधिनिष्ठ करणत्व का करणत्व में अन्वय (जो भावना से भिन्न है) मानना होगा, यह असंगत है। क्योंकि करण-कारक क्रिया से अन्वय करने की योग्यता रखता है और यहाँ क्रिया के साथ अन्वय न करते हुए क्रियाभिन्न के साथ अन्वय करना पड़ रहा है। यह ठीक नहीं है।

करणशब्देनाभिहितं हि करणकारकं तत्त्वेनान्वययोग्यं न तृतीयाभिहितम् । करणशब्दादिव तृतीयातस्तृतीयोत्पत्तिप्रसङ्गात् । अतश्च करणत्वेनान्वययोग्यगुणनिष्ठकरणत्वोपस्थितिर्लक्षणयैव वाच्या ।

लक्षणया चोपस्थितकरणत्वस्य करणीभूतस्य वा गुणस्य फलभावनायां यत्करणत्वं तदपि लक्षणयैव वाच्यम्, श्रूयमाणया तृतीयया गुणमात्रस्य यागं प्रति करणत्वाभिधानात् ।

अतएव [1]तन्त्ररत्ने चतुर्थे करणीभूतगोदोहनादेः पश्वर्थत्वं समभिव्याहा-

---

यहाँ शंका होती है कि 'बाणेन करणेन हन्यते' 'दध्ना करणेन होमस्सम्पाद्यते' 'दण्डेन करणेन घटः क्रियते' आदि प्रयोगों में 'बाणेन' 'दध्ना' 'दण्डेन' में तृतीया से अभिहित करणकारक का कृदन्त करणशब्दार्थ के साथ अन्वय देखा जाता है, जो क्रिया से भिन्न है। इस शंका के उत्तर में कहते हैं—करणशब्देनाभिहितं हि करणकारकम् आदि। उत्तर का भाव है—कृदन्त करण शब्द का अर्थ करणत्व है एवं तृतीया विभक्ति का भी अर्थ करणत्व है, किन्तु इनमें भेद है। कृदन्त करण शब्द द्रव्य के उपसर्जनीभूत करणत्व का प्रतिपादक है। तृतीयाविभक्ति द्वारा प्रतिपादित करणत्व द्रव्य के उपसर्जनीभूत करणत्व का प्रतिपादक नहीं है, यह प्रधानभूत कारक का अभिधायक है। अत एव इस कारक का क्रिया के अतिरिक्त के साथ अन्वय नहीं होता है। कृदन्त करण शब्द से अभिहित करणत्व का अन्वय क्रियाभिन्न के साथ होने में कोई बाधा नही है। ऐसा यदि नहीं माना जाय तो जैसे—कृदन्त करण शब्द के ऊपर तृतीया विभक्ति लगती है वैसे ही तृतीया विभक्ति के ऊपर भी तृतीया विभक्ति लगानी पड़ेगी। इसलिए करणत्वरूप से अन्वययोग्य दध्यादिगुणनिष्ठ करणत्व की उपस्थिति लक्षणा से ही होगी।

इस प्रकार दध्यादि द्रव्य के उपसर्जनीभूत करणत्व एवं दधिनिष्ठ करणत्व की उपस्थिति लक्षणा से मान कर फलभावना में अन्वय करते हुए करणत्वरूप से अन्वय मानना है। क्योंकि फल को उद्देश्य कर करणीभूत दधि या दधिनिष्ठ करणत्व का विधान है। अन्वय के लिए करणत्व की उपस्थिति लक्षणा से ही करनी होगी। 'दध्ना' पद में श्रूयमाण तृतीया धात्वर्थ के प्रति गुण को करण बतलाने में एवं गुणनिष्ठकरणत्व के लक्षक होने में चरितार्थ हो जाती है।

इस प्रकार लक्षणा के भय से पार्थसारथि मिश्र अपने तन्त्ररत्न ग्रन्थ में कहते हैं कि—करणीभूतगोदोहनादेः पश्वर्थत्वं समभिव्याहारात्। गुणफलविधान स्थल में फल के प्रति दध्यादि गुण के अङ्ग होने का प्रमाण समभिव्याहाररूप वाक्य

---

१. *तन्त्ररत्नम्* श्रीपार्थसारथिमिश्रकृतो व्याख्यानविशेषः श्रीकुमारिलस्वामिकृतायाः टुप्टीकायाः ।

रादित्युक्तम्। ततश्च गुणफलसम्बन्धविधाने धातोरत्यन्तपारार्थ्यादिबहु-दोषवत्त्वादुद्भिच्छब्दस्य गुणसमर्पकत्वे गुणविशिष्टकर्मविधानमेव स्वीकार्यम्। तथा सति हि यजिना लघुभूतं करणत्वमात्रं लक्ष्यम्। उद्भिच्छब्देन च प्रकृत्यंशेन मत्वर्थमात्रं लक्ष्यमिति गुणफलसम्बन्धविधानाल्लाघवं भवति। धातोरत्यन्तपारार्थ्यादिकं तु न भवत्येव। धात्वर्थस्यैव फलोद्देशेन विधानात्। अतश्चोद्भिच्छब्दस्य गुणसमर्पकत्वे तेन मत्वर्थं लक्षयित्वा गुणविशिष्टकर्म-विधानं स्वीकार्यम्—उद्भिद्वता यागेन पशून् भावयेदिति।

कर्मनामधेयत्वे तु उद्भिच्छब्दस्य न मत्वर्थलक्षणा। मुख्ययैव वृत्त्या यजिसामानाधिकरण्येन तस्यान्वयसम्भवात्—उद्भिदा यागेन पशून् भावये-दिति। सम्भवति च मुख्येऽर्थे न लक्षणा आश्रयितुं युक्ता। सन्निकृष्टविधानं तु समानमेव।

---

ही है, लक्षणा की आवश्यकता नहीं है। लक्षणा माने या समभिव्याहाररूप वाक्य हो दोनों पक्षों में 'उद्भिदा यजेत' वाक्य में उद्भिद् शब्द को गुण बोधक मानकर उस गुण का फलसंबन्ध कहने से अर्थात् गुणफलसंबन्ध विधान कहने से धातुपारार्थ्य-धातु के अत्यन्त पारार्थ्य आदि अनेक दोष होंगे। उसकी अपेक्षा फल को उद्देश्यकर गुणविशिष्ट याग का विधान स्वीकार करना होगा। इस प्रकार विधान मानने पर धातु के पारार्थ्य आदि दोष नहीं होंगे। धात्वर्थ याग का करणत्व में लक्षणा, जो लघुभूत है, एवं उद्भिद्शब्द के प्रकृत्यर्थ में मत्वर्थलक्षणा माननी पड़ती है। इस प्रकार की विधि में गुणफलसंबन्ध विधि की अपेक्षा लाघव का अनुभव होगा। धात्वर्थ याग को विधेय कोटि में आजाने से उसमें पारार्थ्य दोष नहीं आता जैसा दोष गुणफल-संबन्धविधान पक्ष में होता था। अतः उद्भिद्वाक्य का बोध 'उद्भिद्वता यागेन पशून् भावयेत्' होगा। यदि उद्भिद्शब्द को कर्मनामधेय माना जाय तो मत्वर्थ लक्षणा का भी दोष नहीं होगा। लक्षणा के बिना उद्भिद्याग से पशुफल का संपादन करो, ऐसा बोध सिद्ध होता है। इस रीति से मुख्य अर्थ के संभव होने पर जघन्य वृत्ति लक्षणा को स्वीकार कर उद्भिच्छब्द का गुणसमर्पकत्व मानना उचित नहीं है। पूर्वपक्ष और सिद्धान्त में विधि के संनिहित धात्वर्थविधान तो तुल्य हैं, किन्तु पूर्वपक्ष में मत्वर्थ लक्षणा करनी पड़ती है और सिद्धान्त में उक्त लक्षणा नहीं करनी पड़ती।

मत्वर्थ लक्षणा के भय से उद्भिद्शब्द को नामधेय मानने पर जहाँ-जहाँ मत्वर्थ लक्षणा मानी जाती है वहाँ-वहाँ लक्षणा के भय से नामधेय मानना होगा। जैसे 'सोमेन यजेत' आदि। इस वाक्य में 'सोमवता यागेन इष्टं भावयेत्' इस प्रकार मत्वर्थलक्षणाघटित बोध पहले सिद्ध किया गया है, इस प्रकार की शंका का

न चैवं 'सोमेन यजेत' इत्यत्रापि सोमपदस्य यागनामधेयत्वापातः, गुणविधित्वे मत्वर्थलक्षणापत्तेरिति वाच्यम्। सोमपदस्य लतायां रूढत्वेन यागनामधेयत्वानुपपत्तेरगत्या लक्षणाश्रयणात्। उद्भिच्छब्दस्य तु नैवं वाच्योऽर्थः कश्चित्प्रसिद्धः। उद्भिद्यतेऽनेनेति योगस्य तु गुण इव यागेऽपि फलोद्भेदनकारिण्युपपत्तेः। तत्सिद्धमुद्भिच्छब्दस्य मत्वर्थलक्षणाभयाद्यागनामधेयत्वम्।

( वाक्यभेदभयात् कर्मनामधेयत्वनिरूपणम् )

'चित्रया यजेत पशुकामः' इत्यत्र चित्राशब्दस्य वाक्यभेदभयात् कर्मनामधेयत्वम्। तथा हि—

न तावदत्र गुणविशिष्टयागविधानं सम्भवति, 'दधि मधु घृतं पयो धाना उदकं तण्डुलास्तत्संसृष्टं प्राजापत्यम्' इत्यनेन विहितत्वाद्यागस्य विशिष्टविधा-

---

उत्थान कर निराकरण करते हैं—'न च सोमेन यजेत' आदि। समाधान है कि मत्वर्थलक्षणा के भय से नामधेय उन शब्दों को माना जाता है जो यौगिक होते हैं। 'सोमेन' यह सोम पद लताविशेष में रूढ है। रूढशब्द इस अधिकरण के उदाहरण नहीं हैं। लताविशेष में रूढ सोमशब्द नामधेय नहीं बन सकता। अत एव सोम शब्द में मत्वर्थ लक्षणा मानी गयी है। उद्भिद्शब्द सोम पद के समान किसी अर्थविशेष में प्रसिद्ध नहीं है। 'उत्-ऊर्ध्वं भिद्यतेऽनेन' व्युत्पत्ति से ही उद्भिच्छब्द गुण-खनित्र आदि का बोधक होता है। इसी व्युत्पत्ति से 'उत् ऊर्ध्वं भिद्यते प्रकाश्यते फलमनेन' फलप्रकाशकत्व निमित्त से उद्भिद् शब्द याग का नाम बन सकता है। अतः मत्वर्थ लक्षणा की भीति से उद्भिच्छब्द याग का नाम है, यह सिद्ध हुआ।

वाक्यभेद-भीति से नामधेय

वाक्यभेदभीति से नामधेय 'चित्रया यजेत पशुकामः' वाक्य में 'चित्रा' शब्द को नामधेय माना जाता है। इस अधिकरण में रूढ शब्द ही उदाहरण है। चित्राशब्द विचित्र गुण का वाचक है। जिस इष्टि में विचित्र द्रव्य हैं उस इष्टि का नाम है 'चित्रा'। वाक्य का अर्थ हुआ चित्रा नामक इष्टि से पशुफल का संपादन किया जाय। चित्रा पद को नामधेयत्व बनाने के लिए चित्रगुणविशिष्ट यागविधान रूप पक्ष का निराकरण करते हैं—न तावदत्र गुणविशिष्टयागविधानम्। इस वाक्य के द्वारा चित्रगुणवाले द्रव्यविशिष्ट कर्म का विधान या किसी याग के द्रव्य को उद्देश्य कर चित्रगुण का विधान संभव है। इन दो पक्षों में प्रथम पक्ष संभव नहीं है। क्योंकि 'दधि मधु घृतं पयोधाना उदकं तण्डुलाः प्राजापत्यम्' वाक्य से दधि आदि सात द्रव्यों से युक्त प्रजापतिदेवताक याग विहित हो चुका है।

नानुपपत्तेः। [1]प्राप्तस्य च यागस्य फलसम्बन्धे गुणसम्बन्धे च विधीयमाने वाक्यभेदः।

अथ चित्राशब्दात् चित्रत्वस्त्रीत्वयोः प्रतिपत्तेः स्त्रीत्वस्य च स्वभावतः प्राणिधर्मत्वात् प्रकृते दध्यादिद्रव्यके कर्मणि निवेशायोगान्नानेन वाक्येन

---

विहित याग का पुनर्विधान असंगत है। दध्यादि वाक्य से विहित यागमात्र का पुनर्विधान संगत नहीं है। किन्तु फल को उद्देश्य कर चित्रगुण विशिष्ट उस याग का विधान माना जाय तो क्या असंगति होगी? इस शंका का उत्तर दे रहें हैं—प्राप्तस्य च यागस्य आदि। चित्रागुणविशिष्ट याग का विधान मानने पर भी प्राप्ताप्राप्तविवेक न्याय से विधि का व्यापार चित्रागुण एवं फलसंबन्ध में पर्यवसित होगा। इस प्रकार उभय विधान करने से वाक्यभेद दोष होगा। यद्यपि 'राजा राजसूयेन स्वाराज्यकामो यजेत' आदि कई स्थलों में विहित याग को ही पुनर्विधान-रूप फल को उद्देश्य माना गया है, तथापि प्रकृतस्थल में पुनर्विधान संगत नहीं है। क्योंकि चित्रगुण प्रयोगान्वयी नहीं है। अर्थात् गुणों में प्रयोगान्वयी और उत्पत्त्यन्वयी के रूप से दो विभाग हैं। देश-काल-कर्ता आदि प्रयोगविध्यन्वयी गुण कहे जाते हैं। द्रव्य और देवता आदि उत्पत्तिविध्यन्वयी गुण कहे जाते हैं। जिस वाक्य में प्रयोगान्वयी गुण रहता है उसका प्रयोगविधि नाम से एवं जिसमें उत्पत्त्यन्वयी गुण होता है उसका उत्पत्तिविधि के नाम से मीमांसक लोग व्यवहार करते हैं। एक ही स्थल में कर्तृकालदेशरूपी गुणों से युक्त अलग-अलग वाक्य होने पर या समान गुणवाले दो वाक्यों के होने पर उस स्थल में विरोध न होने पर समुच्चय, तथा विरोध होने पर विकल्प स्वीकार किया जाता है। जहाँ उत्पत्त्यन्वयी गुणयुक्त अनेक वाक्य हो उनमें एक को ही विकल्प रूप से माना जाता है। प्रकृत राजसूय प्रकरण में भिन्न-भिन्न उत्पत्तिविधियों के द्वारा भिन्न-भिन्न कर्मों का विधान होकर 'राजा राजसूयेन' वाक्य पठित है। यहाँ 'राजा' यह कर्ता का बोधक है। उत्पत्तिवाक्यों से विहित कर्मों का ही कर्तृगुणविशिष्ट याग के रूप में पुनर्विधान संगत है। चित्रावाक्य में चित्रागुण प्रयोगान्वयी नहीं है, किन्तु उत्पत्त्यन्वयी है। अतः 'दधि मधु' आदि वाक्य से विहित याग का चित्रावाक्य के द्वारा पुनर्विधान नहीं होगा। चित्रगुण एवं फलसंबन्ध में विधि के व्यापार को मानने पर वाच्यभेद रूप दोष दूर नहीं किया जा सकता है।

उक्त वाक्यभेद दोष का परिहार करता हुआ पूर्वपक्षी अपने पक्ष का उपस्थापन करता है—अथ चित्राशब्दाच्चित्रत्वस्त्रीत्वयोः आदि। 'चित्रया' स्त्रीलिङ्ग तृतीयाविभक्त्यन्त शब्द है। प्रकृति से चित्रत्व, प्रत्यय से स्त्रीत्व बोधित है। चित्रत्व का अर्थ है चित्रगुणविशिष्टत्व,[2] यह चित्रगुण में ही पर्यवसित है।

---

१. 'प्राप्तस्य' नास्ति. क.

२. भट्टपाद के मत में नील शुक्ल आदि व्यक्ति एक और नित्य हैं। इदं नीलम् इदमपि

प्रकृते कर्मणि गुणविधानम्, किन्तु प्राणिद्रव्यके कर्मणि; तत्रास्य वाक्यस्यानारभ्याधीतत्वात्, अनारभ्याधीतानां च 'प्रकृतौ वाऽद्विरुक्तत्वात्' इति न्यायेन प्रकृतिगामित्वात् प्राणिद्रव्यकाणां च यागानां[1] 'दैवस्य चेतरेषु' इति न्यायेनाग्नीषोमीयप्रकृतिकत्वात्तदनुवादेनानेन वाक्येन गुणो विधीयते। दैवस्य च ज्योतिष्टोमाङ्गत्वेन स्वतन्त्रफलाकाङ्क्षाया अभावात् पशुकामपदं न फलसमर्पकम्; किन्तु अग्नीषोमीयपश्वर्जनाङ्गतया प्राप्तकामनानुवादः। तथा च न वाक्यभेद इति चेत्—

---

चित्रत्व और स्त्रीत्व इन दोनों में स्त्रीत्व केवल प्राणिद्रव्यों में ही रह सकता है। अतएव प्रकृत दध्यादि यागों में स्त्रीत्व का रहना संभव नहीं है। अतः प्रकृत याग को छोड़कर प्राणिद्रव्यक याग के अन्वेषण में प्रवृत्त होकर यह वाक्य अनारभ्याधीत (आरंभ के बिना पढ़ा हुआ) होने से सर्वप्राणिद्रव्यक यागों का प्रकृतिभूत अग्निषोमीय पशुयाग का अवलंबन करता है। पहले कहा जा चुका है कि अनारभ्याधीत पदार्थ प्रकृतिगामी होते हैं। सर्वपशुयागों के प्रकृतिभूत अग्नीषोमीय पशुयाग का अवलंबन करने पर उस पशु को उद्देश्य कर चित्रगुणसंबन्ध एवं फलसंबन्ध दोनों के विधान होने से वाक्यभेद की शंका हो सकती है। किन्तु 'चित्रया यजेत पशुकामः' वाक्य में 'पशुकाम' शब्द फल का बोधक नहीं है, यह उस कामना का अनुवादक है, जो यजमान याग के पशुद्रव्यसाधन लक्षण से लक्षित के लिए अर्जनकामना करता है। तात्पर्य यह है कि 'उद्भिदा यजेत पशुकामः' वाक्य में जैसे पशुकाम पद फलबोधक है वैसे चित्रावाक्य में वह पद फल का बोधक नहीं है। अग्नीषोमीय पशुयाग के अनुष्ठान में प्रवृत्त यजमान लक्षण से लक्षित पशु के अर्जन की कामना करता है—मुझे शास्त्रोक्त लक्षणों से युक्त पशु की प्राप्ति हो। इस कामना का अनुवादक चित्रावाक्य का 'पशुकाम' पद है। अग्नीषोमीय पशु, ज्योतिष्टोम याग का अंग होने से अंगी ज्योतिष्टोम के फल से ही फलवान् हो जाता है। इसलिए चित्रावाक्य के द्वारा फलसम्बन्धविधान की आवश्यकता नहीं है। चित्रावाक्य में चित्रगुण मात्र का विधान मानने से वाक्यभेद का प्रसङ्ग नहीं होता। अतः चित्रावाक्य चित्रगुण का विधायक है, चित्रापद नामधेय नहीं है।

---

नीलम् आदि भेदप्रतीति आश्रय के भेद से सिद्ध होती है। अतः रूपत्वातिरिक्त नीलत्व आदि जाति नहीं है। शब्दनित्यत्वाधिकरण में वार्तिककार कहते हैं कि

'एतयैव दिशा वाच्या शुक्लादेरपि नित्यता।
संसर्गमात्रभेदेन स्यात्तत्रापि हि भेदधीः॥
स्वरूपं तु तदेवेति को जातिं कल्पयिष्यति॥

नैयायिकों के मत में रूपत्वव्याप्य चित्रत्व-नीलत्व आदि जातियाँ विद्यमान हैं।

१. 'यागानां' नास्ति. क।

तथापि दैक्षानुवादेन चित्रत्वस्त्रीत्वविधाने वाक्यभेदः। विशिष्टकारकविधानेऽपि गौरवलक्षणो वाक्यभेद एव। कारकस्यापि प्राप्तत्वेन विशिष्टविधानानुपपत्तिश्च। [1]पशुकामपदस्यापि स्वरसतः फलपरस्य कामनानुवादत्वे आनर्थक्यापत्तेश्च। न च नियमतः पश्वर्जनकामना भवति, कामनातः प्रागेव केनचित् दत्ते पशौ तदभावात्। तथा च पशुकामपदस्य नित्यवच्छ्रवणबाधः।

---

इस शंका का समाधान करते हैं—तथापि दैक्षानुवादेन आदि। चित्रावाक्य को पशुकाम पद का अनुवादक मानने पर वाक्यभेद का परिहार हो जाता है तथापि प्रकारान्तर से वाक्यभेद होगा। प्रकृत्यर्थ चित्रत्व के साथ प्रत्ययार्थ स्त्रीत्व का भी दैक्ष अग्नीषोमीय पशु को उद्देश्य कर विधान करना होगा। और दो के विधान होने से वाक्यभेद दोष का परिहार करना कठिन होगा। यदि चित्रत्व और स्त्रीत्व का अलग-अलग विधान न मान कर चित्रत्वस्त्रीत्वविशिष्टकारक एक का ही विधान करेंगे, तो भी विशिष्टविधिप्रयुक्त गौरवरूप वाक्यभेद होगा ही। अनेक पदार्थों के विधान में विध्यावृत्तिकृत वाक्यभेद होता है, उसकी अपेक्षा गौरवरूप वाक्यभेद होने पर भी इसमें लाघव है ही। अतः चित्रत्वस्त्रीत्वविशिष्ट कारक विधान पक्ष ही माना जाय, चित्राशब्द को नामधेय क्यों माना जाय? इस शंका के उत्तर में कहते हैं—कारकस्यापि प्राप्तत्वेन। 'पशुना यजेत' इस उत्पत्तिवाक्य के द्वारा कारक-पशु प्राप्त है। प्राप्त का पुनः विधान उचित नहीं है। पूर्वपक्षी ने कहा था कि 'चित्रया यजेत पशुकामः' में 'पशुकाम' पद यजमान की पश्वर्जन कामना का अनुवादक है। यह असंगत इसलिए है कि सर्वत्र अधिकार वाक्यों में श्रुत कमिपद से युक्त शब्द जैसे 'पशुकामः', 'स्वर्गकामः', 'वृष्टिकामः', 'पुत्रकामः' आदि फलपरक माने गये हैं। यहाँ उस प्रकार के पद को अनुवादक ठहराना ठीक नहीं है, साथ ही यजमान की पश्वर्जनकामना नियत नहीं है। यदि कामना के पूर्व ही यागीयलक्षणलक्षित पशु की प्राप्ति हो जाय तो कामना कैसी होगी? अतः यह उचित नहीं है। वाक्य में पशुकाम पद नित्यवत् श्रुत है, अर्थात् पाक्षिक नहीं है, इसलिए यह इसका बाधक भी होगा। यह भी दोष है कि पशु के उत्पत्तिवाक्य में पुंस्त्व श्रुत है 'पशुना' या 'अग्नीषोमीयं पशुम्'। यह पुंस्त्व उत्पत्तिशिष्ट है। उत्पत्तिविशिष्ट गुण के रहते हुए उत्पन्न चित्रावाक्य के द्वारा स्त्रीत्व का विधान करना गुणाधिकरण न्याय का विरोध होगा। जैसा पहले कहा जा चुका है 'सा वैश्वदेव्यामिक्षा' वाक्य से विहित आमिक्षा द्रव्य रहते हुए 'वाजिभ्यो वाजिनम्' वाक्य से आमिक्षा याग में वाजिन का विधान नहीं होता है। उसी प्रकार पुंस्त्व से अवरुद्ध द्रव्य में स्त्रीत्व का विधान अनुचित है।

इस सन्दर्भ में शंका हो सकती है कि 'अग्नीषोमीयं पशुम्' वाक्य में पशुपद पठित है। इस पशुपद का पुंलिङ्ग के समान स्त्रीलिङ्ग में भी प्रयोग

---

१. कामप.।

वाक्यभेद एव। यथाहुः—

अनेकपदसम्बद्धं यद्येकमपि कारकम्।
तथापि तदनावृत्तैः प्रत्ययैर्न विधीयते॥ इति॥

यच्च—यथा दक्षिणानुवादेन गवादीनामनेकेषां विधाने न वाक्यभेदः तथा कारकद्वयविधानेऽपीति। तन्न; नहि 'गौश्चाश्वश्च' इत्यस्मिन् वाक्ये दक्षिणानुवादेन गवादयो विधीयन्ते, उक्तरीत्या वाक्यभेदापत्तेः। चकारश्रवणेन[1] कथञ्चित्परिहारेऽपि गवादीनामनेकेषां द्वादशशतसङ्ख्यायाश्च विधाने वाक्यभेद एव। आध्वर्यवशाखायां 'गौश्चे' त्यादेः 'तस्य द्वादशशत' मित्यन्तस्य सहश्रुतत्वेन चास्यैकवाक्यत्वमित्युक्तं दशमे। अतोऽनेन वाक्येनोभयविशिष्टा दक्षिणैव विधीयते विशिष्टविधानाच्च न वाक्यभेदः। अत एव

प्रधानों के विधान से वाक्य भेद होगा ही इस सन्दर्भ में वार्तिक प्रमाण प्रदर्शित करते हैं—यथाहुः। विभिन्नार्थक विभिन्न प्रातिपदिकों से संबद्ध कारक एक होने पर भी प्रत्यय आवृत्ति के द्वारा उसका विधान है तब प्रकृत स्थल में 'अग्नये' 'प्रजापतये' में कारक भी अनेक हैं तो प्रत्ययावृत्ति अवश्यंभावी है।

जैसे गौश्चाश्वश्च वाक्य से दक्षिणा का अनुवाद कर अनेक गो आदि के विधान में वाक्यभेद नहीं माना जाता है उसी प्रकार कारक द्वय के विधान में वाक्यभेद क्यों होगा। इस शंका का खण्डन करते हैं—तन्न; 'गौश्चाश्वश्च' वाक्य से दक्षिणा का अनुवाद कर गो आदि का विधान नहीं है। अतः अनेक गो आदि का विधान नहीं है। अतः अनेक गो आदियों के विधान से वाक्य भेद क्यों होगा। चकार के योग से वाक्य भेद का परिहार हो सकता है। क्योंकि पूर्व प्रदर्शित स्थलों के अनुसार यहाँ कारक नहीं है। कारक होने पर उसका अन्वय क्रिया के साथ ही नियत है। अतः चकारार्थ के साथ अन्वय नहीं होगा। किन्तु यहाँ सभी प्रथमान्त हैं, अतः चकारार्थ से अन्वय कराकर वाक्यभेद दोष से मुक्त हो सकते हैं। तथापि दक्षिणा का अनुवाद कर गो आदि समुच्चय एवं द्वादशशत संख्या इन दोनों के विधान से वाक्य भेद होगा ही।

यद्यपि ताण्ड्य महाब्राह्मण के अनुसार 'गौश्चाश्वश्च' एवं 'तस्य द्वादशशतं दक्षिणा' ये दो वाक्य हैं, एक वाक्य नहीं है। इससे वाक्यभेद की प्रसक्ति नहीं तथापि भाष्यकार के उल्लेखानुसार यह वाक्य आध्वर्यवशाखा-यजुश्शाखा में एक वाक्य के रूप में आम्नात है। इससे गो आदि द्रव्य एवं द्वादशशत संख्या से विशिष्ट दक्षिणा के विधान से वाक्यभेद की प्रसक्ति नहीं है। इस विशिष्टविधि

१. चकारेण इति ख

पार्थसारथिमिश्रैर्दशमे तत्र तत्र–'सोभयविशिष्टा विधीयते' इति, अनेकग-
वाद्यात्मिकैका दक्षिणा विधीयत'–इति चोक्तम् ।

न चैवं "ऋत्विग्भ्यो दक्षिणां ददाती" त्यस्यानर्थक्यम्, तस्यानुवाद-
त्वात्, ऋत्विक्सम्बन्धपरत्वाद्वा । दक्षिणाशब्दसामर्थ्याद्धि ऋत्विजां चमसा-
ध्वर्य्वादीनां च तत्सम्बन्धः स्यात् । एतद्वाक्यसत्त्वे च न भवति, ऋत्विक्-

---

पक्ष में पार्थसारथिमिश्र की संमति प्रदर्शित करते हैं—पार्थसारथिमिश्रैर्दशमे । दशमाध्याय के तृतीयपाद के दक्षिणाधिकरण में और धेन्वधिकरण में 'सोभयविशिष्टा विधीयते' गो आदिद्रव्य एवं संख्याविशिष्ट दक्षिणा का विधान है । एवं 'अनेकगवा॰ द्यात्मिकैका दक्षिणा विधोयते' गो आदि अनेक द्रव्यों से विशिष्ट एक का विधान है । निष्कर्ष यह निकला कि "गौश्चाश्वश्च' इन दोनों वाक्यों में चाहे विभक्त रहें चाहे एक ही वाक्य हो दोनों पक्षों में वाक्यभेद का प्रसंग नहीं है । प्रथमपक्ष में चकारार्थ में गवादि के अन्वय में कोई बाधा नहीं है । क्योंकि ये सभी पद प्रथमान्त हैं, कारक नहीं है । द्वादशशत संख्या का विधान दूसरे वाक्य से है ही अतः वाक्यभेद नहीं होता है । द्वितीय पक्ष में तो विशिष्ट विधान से वाक्यभेद होगा ही नहीं । अतः इस दृष्टान्त से 'यदग्नये च प्रजापतये च' वाक्य में वाक्यभेद दोष का उद्धार नहीं हो सकता ।

'गौश्चाश्वश्च' वाक्य से दक्षिणा के विधान करने से 'ऋत्विग्भ्यो दक्षिणां ददाति' वाक्य का आनर्थक्य क्यों नहीं होगा । क्योंकि क्रतुओं में दक्षिणा इसलिए दी जाती है कि इससे ऋत्विजों की आनति-वशीभाव प्राप्त हो । तो 'दक्षिणा' से ही ऋत्विजों का संबन्ध प्रतीत हो ही जाता है फिर 'ऋत्विग्भ्यो दक्षिणां ददाति' वाक्य की क्या जरूरत है ? इस शंका को वारण करते हैं—तस्यानुवादत्वात् ऋत्विक्सम्बन्धपरत्वाद्वा । 'गौश्चाश्वश्च' इस विशिष्टविधि से प्राप्त दक्षिणा का यह वाक्य अनुवादक हैं क्योंकि 'ददाति' यह वर्तमान काल का है अतः विधायक नहीं है । 'वादमात्रं ह्यनर्थकम्' न्याय से यह वाक्य अनर्थक ही हो जायगा, इसलिए दूसरा हेतु देते हैं—ऋत्विक्सम्बन्धपरत्वात्—अर्थात् विहित दक्षिणा का संबन्ध ऋत्विजों से है 'चमसाध्वर्युओं' से नहीं । इस विषय को जानने के निमित्त यह वाक्य प्रवृत्त हुआ । ज्योतिष्टोम सोमयाग में अध्वर्यु ब्रह्मा आदि सोलह ऋत्विजों से अतिरिक्त 'चमसाध्वर्यु' नाम से दश होते हैं । ये ऋत्विज नहीं है । इनका वरण आदि संस्कार नहीं होते हैं । दर्शक के रूप से जो आये हैं उन्हीं में दश को बुला लिया जाता है । इनकी व्यावृत्ति के लिए ऋत्विक्संबन्ध का विधान आवश्यक है । अतः 'ऋत्विग्भ्यो दक्षिणां ददाति' यह वाक्य सार्थक है । ऋत्विक् शब्द 'ऋतौ यजति' इस व्युत्पत्ति से क्विप् प्रत्ययान्त निपातित अध्वर्यु ब्रह्मा आदि को बोधित करता है । चमसाध्वर्युओं में यह निमित्त नहीं है वे ऋत्विक् नहीं कहलाते हैं यह

शब्दस्य ब्रह्मादिगतक्रतुयजननिमित्तत्वेन चमसाध्वर्यूणामृत्विक्त्वाभावस्य तृतीये उक्तत्वात् ।

अतश्च 'गौश्चाश्वश्चे' त्यस्मिन् वाक्ये विशिष्टविधानाच्च न वाक्यभेदः । 'यदग्नये च प्रजापतये च सायं जुहोति' इति तु न विशिष्टविधानम्, होमस्या'ग्निहोत्रं जुहोती'त्यनेन प्राप्तत्वात् । अतश्च होमानुवादेन समुच्चितोभयविधाने वाक्यभेदात् गौरवापत्तेश्च नानेन वाक्येन देवताद्वयं विधीयते । किन्तु मन्त्रवर्णप्राप्तमग्निमनूद्य तत्समुच्चितः प्रजापतिर्होमोद्देशेन विधीयते ।

अतश्च नेदमग्नेः प्रापकम्, किन्तु मन्त्रवर्ण एव । अतश्च तेनाग्नेः प्राप्तत्वान्नाग्निहोत्रपदं देवतासमर्पकम् । किं तर्हि ? नामधेयमेव । तत्सि-

---

विषय तृतीयाध्याय के सातवें पाद के सोलहवें अधिकरण में विवेचित है । अतः 'ऋत्विग्भ्यो दक्षिणां ददाति' वाक्य अनर्थक नहीं है । ज्ञातव्य है कि ज्योतिष्टोम याग में 'ऋत्विग्भ्यो दक्षिणां ददाति' इस वाक्य के न होने पर 'तस्य द्वादशशतं दक्षिणा' वाक्य का 'दक्षिणा' शब्द सार्थक नहीं होगा । उत्साहार्थक दक्ष धातु से दक्षिणाशब्द निष्पन्न है और उसका अर्थ है—भृति-पारिश्रमिक । भृति काम करने वालों के उत्साह के बढ़ाने के लिए दी जाती है । काम करने वाले जैसे अध्वर्यु ब्रह्मा होता उद्गाता आदि होते हैं वैसे चमसाध्वर्यु भी होते हैं । चमसाध्वर्यु वे होते है जो चमस-चतुष्कोण काष्ठमय पात्रों से संबन्ध रखते हैं । वे दो प्रकार से विभक्त है--- मध्यतः कारी एवं होत्रक । मध्यतःकारी- ब्रह्मा होता यजमान उद्गाता सदस्य ये पांच है । होत्रक—मैत्रावरुण ब्राह्मणाच्छंसी नेष्टा अच्छावाक एवं आग्नीध्र ये पाँच है । इन दश ऋत्विजों से चमसों का संबन्ध है । चमसों के द्वारा सोमरस की आहुतियाँ होती है । ये आहुतियाँ अध्वर्यु को करनी पड़ती है । किन्तु अध्वर्यु यदि कार्यान्तर में व्यापृत रहेगा तो दर्शक मण्डली से दस पुरुषों को इस होम के निमित्त बुला लिया जाता है । इन चमसाध्वर्वुओं का भी कर्म कर्तृत्व अध्वर्यु ब्रह्मा आदि के समान है ही, अतः इनकी व्यावृत्ति के निमित्त 'ऋत्विग्भ्यो दक्षिणां ददाति' वाक्य में ऋत्विक् पद है । अतः चमसाध्वर्यु ऋत्विक् नहीं कहलाते हैं ।

मन्त्र को तत्प्रख्य मानने वाले अपने वक्तव्य का उपसंहार करते हैं—अतश्च 'गौश्चाश्वश्चेति आदि । 'गौश्चाश्वश्च' यह वाक्य विशिष्ट विधि है । विशिष्ट विधि में वाक्य भेद नहीं होगा । 'यदग्नये च' वाक्य को तत्प्रख्य मानने वालों के पक्ष में तो वाक्य भेद होगा । इस लिए मन्त्र से प्राप्त अग्नि का अनुवाद करते हुए प्रजापति मात्र का विधान निर्दुष्ट पक्ष है । अत एव ब्राह्मण वाक्य तत्प्रख्य नहीं है, मन्त्र को ही तत्प्रख्य मानना उचित पक्ष है । इस लिए अग्नि की प्राप्ति मन्त्र से हो जाने पर 'अग्निहोत्रं जुहोति' में अग्निहोत्र पद नामधेय है । तत्प्रख्यशास्त्र से नामधय निरूपण समाप्त हुआ ।

द्धमेतत्तत्प्रख्यशास्त्रादग्निहोत्रशब्दस्य कर्मनामधेयत्वमिति ।

एवं प्रयाजादिषु समिदादिदेवतानां "समिधः समिधोऽग्न आज्यस्य व्यन्त्वि" त्यादिमन्त्रवर्णेभ्यः प्राप्तत्वात् 'समिधो यजती'त्यादिषु समिदादिशब्दास्तत्प्रख्यशास्त्रात् कर्मनामधेयानि । यथाहुः—

विधित्सितगुणप्रापि शास्त्रमन्यद्यतस्त्विह ।
तस्मात्तत्प्रापणं व्यर्थमिति नामत्वमिष्यते ।। इति दिक् ।।

( तद्व्यपदेशात् नामधेयनिरूपणम् )

"श्येनेनाभिचरन् यजेते" त्यत्र श्येनशब्दस्य कर्मनामधेयत्वं तद्व्यपदेशात् । तेन व्यपदेशः उपमानम्, तदन्यथानुपपत्त्येति यावत् । तथा हि—यद्विधेयं तस्य स्तुतिर्भवति । तत् यद्यत्र श्येनो विधेयः स्यात् तदार्थवादैस्तस्यैव स्तुतिः कार्या । न च "यथा वै श्येनो निपत्यादत्ते

---

इसी न्याय से प्रयाज विधायकवाक्यों में समित् तनूनपात् इड बर्हि और स्वाहा पद 'समित्समिधोऽग्न आज्यस्य व्यन्तु' इत्यादि मन्त्रों से समित् आदि देवताओं के प्राप्त हो जाने से नामधेय बोधक होते हैं। इस सन्दर्भ में वार्तिक प्रमाण प्रदर्शित करते हैं—यथाहुः ।

अग्निहोत्र समित् आदि पदों के द्वारा जिन देवता रूपी गुणों का विधान करना पूर्वपक्षी चाहता है, उन गुणों का विधान करने से ये व्यर्थ हो जायेंगे। अतः नामधेय मानना ही समुचित है ।

तद्व्यपदेश शास्त्र

कर्म नामधेय का यह चौथा निमित्त है। इस निमित्त का उदाहरण है—श्येनेनाभिचरन् यजेत । अभि उपसर्गक चर धातु का शत्रुमरणानुकूल व्यापार अर्थ है। शतृ प्रत्यय का अर्थ हेतु है। 'लक्षणहेत्वोः क्रियायाः' यह उसका अनुशासन है। हेतु भी फल परक है। अर्थात् हेतु का अर्थ फल है। श्येनपद कर्म का नाम है। वाक्य का अर्थ यह संपन्न हुआ कि श्येन नामक याग से अभिचार रूप फल को संपादन करना चाहिए। तद्व्यपदेश शब्द का अर्थ करते है—तेन व्यपदेशः उपमानम्। पूर्वपक्षी यहाँ श्येन-बाज द्रव्य को विधान करना चाहता है। श्येन पक्षी से यागकर अभिचार फल को संपादन करें। इस प्रकार पक्षी द्रव्य के विधान से उसके साथ व्यपदेश-विभिन्न अर्थ का कथन अनुपपन्न होगा। इसलिए श्येन पद कर्म का नाम है। इसका उपपादन करते हैं—यद्विधेयं तस्य स्तुतिर्भवति। विधि और अर्थवाद का समानविषयता होनी चाहिए। विधि का विषय अन्य है और स्तुति दूसरी की, की जाती है यह संगत नहीं है। जिसका

एवमयं द्विषन्तं भ्रातृव्यं निपत्यादत्ते" इत्यनेनात्रत्येनार्थवादेन श्येनः स्तोतुं शक्यः। श्येनोपमानेनार्थान्तरस्तुतेः क्रियमाणत्वात्। न च श्येनोपमानेन स एव स्तोतुं शक्यते। उपमानोपमेयभावस्य भिन्ननिष्ठत्वात्। यदा तु श्येनसंज्ञको यागो विधीयते तदा अर्थवादेन श्येनोपमानेन तस्य स्तुतिः कर्तुं शक्यत इति श्येनशब्दस्य तद्व्यपदेशाद्यागनामधेयत्वम्।

तत्सिद्धं निमित्तचतुष्टयात् कर्मनामधेयत्वम्।

( नामधेयत्वे पञ्चमप्रकारनिरूपणम् )

उत्पत्तिशिष्टगुणबलीयस्त्वमपि पञ्चमं केचिन्नामधेयत्वे निमित्तमाहुः। "वैश्वदेवेन यजेते"त्यत्र वैश्वदेवशब्दस्य कर्मनामधेयत्वमुत्पत्तिशिष्टगुणब-

---

विधान है उसी की स्तुति उचित है। यहाँ यदि श्येन पक्षी का विधान हो तो उसी की स्तुति होनी चाहिए। अर्थवाद को देखने से यह विदित नहीं होता है कि श्येन पक्षी स्तूयमान है। 'यथा वै श्येनो निपत्यादत्ते एवमयं द्विषन्तं भ्रातृव्यं निपत्यादत्ते इस अर्थवाद वाक्य में 'यथा' 'एवमयं' से उपमान उपमेयभाव का निर्देश मिलता है जैसे—श्येन पक्षी आकाश से निपतन कर मत्स्य कृमि कीट आदि को ले जाता है वैसे यह द्वेष करने वाले शत्रु को ले जाता है। श्येन उपमान है 'अयं' शब्द का अर्थ याग उपमेय 'यथा' उपमावाचक, निपत्यादान साधारण धर्म, इनके उपपादन से उपमालंकार स्पष्ट अवगत होता है। यदि श्येन पक्षी विधेय हो तो वह उपमेय होगा उसका उपमान वही स्वयं नहीं हो सकता। उपमान और उपमेय भिन्न भिन्न होते हैं। श्येन को उपमान करके यह वाक्य याग की स्तुति करता है। विधेयश्येन के साथ यह उपमानोपमेयभाव नहीं बनता है। उपमानोपमेयभाव की उपपत्ति तभी होगी जब श्येन संज्ञक याग विधेय हो। अतः इस उपमानोपमेयभाव की उपपत्ति के लिए श्येन पद को नाम मानना ही समुचित है। अतः मत्वर्थ लक्षणा भीति, वाक्यभेद भीति, तत्प्रख्यशास्त्र एवं तद्व्यपदेशों से नामधेय का निरूपण हुआ।

कर्म नाम का पांचवां निमित्त

पूर्वोक्त चार निमित्तों से अतिरिक्त पांचवाँ भी निमित्त कतिपय लोगों ने माना है। जिसका निरूपण प्रस्तुत करते हैं—उत्पत्तिशिष्टगुणबलीयस्त्वमपि आदि। उत्पत्ति वाक्य में शिष्ट-उपदिष्ट गुण-द्रव्य आदि का प्राबल्य भी नामधेय का पाँचवाँ निमित्त है। उदाहरण है—वैश्वदेवेन यजेत। यह वाक्य चातुर्मास्य प्रकरण का है। चातुर्मास्य में चार पर्व हैं—वैश्वदेव वरुणप्रघास साकमेध और शुनासीरीय। इनमें वैश्वदेव नामक पहले पर्व में आठ प्रधान याग विहित हैं—

लीयस्त्वात्। उक्तमत्वर्थलक्षणादिप्रकारचतुष्टयासम्भवात्।

तथा हि—न तावन्मत्वर्थलक्षणाभयान्नामधेयत्वं[1] वक्तुं युक्तम्, 'वैश्वदेवेने'ति तद्धितेनैव मत्वर्थस्य यागस्योक्तत्वात्। 'सास्य देवते' त्यस्मिन्नर्थे हि तद्धितस्मरणम्। तत्रास्यशब्दस्य तद्धितान्तर्गतस्य यद्यपि 'सूक्तहविषो'रिति स्मृतेः सूक्ते हविषि वा मुख्यत्वमवगतम्, तथापि सर्वनाम्नामुपस्थितवाचित्वात् सूक्तहविषोश्चात्रानुपस्थितत्वात् यजेतेत्युपस्थितं यागमेवास्यशब्दोऽभिधत्त इति न यागे मत्वर्थलक्षणा। विश्वदेवरूपैकदेवताविधानाच्च न वाक्यभेदः।

नापि तत्प्रख्यशास्त्रान्नामत्वम्। यत्र हि विधित्सितो गुणोऽन्यतः

---

१—आग्नेयमष्टाकपालं निर्वपति, २—सौम्यं चरुम्, ३—सावित्रं द्वादशकपालम् सारस्वतं चरुम् ५—पौष्णं चरुम् ६—मारुतं सप्तकपालम् ७—वैश्वदेवीमामिक्षाम् ८—द्यावपृथिव्यमेककपालम्। इनमें ४ पुरोडाश द्रव्य वाले है तीन चरु द्रव्य वाले एवं एक आमिक्षा द्रव्य वाला है। इन यागों का विधान कर 'वैश्वदेवेन यजेत' वाक्य पठित है। इस वाक्य का 'वैश्वदेव' पद पूर्वोक्त आठ यागों के नामधेय में उत्पत्तिशिष्ट-गुणबलीयस्त्व निमित्त है। इसका उपपादन करते हैं—तथाहि आदि। पूर्वोक्त चार निमित्तों से वैश्वदेव शब्द का नामधेय सिद्‌ध नहीं होता है। इस अधिकरण का पूर्वपक्षी वैश्वदेव शब्द को नाम न मानकर विश्वेदेव रूप देवता का समर्पक कहता है। पूर्वोक्त आठों यागों में वैश्वदेव वाच्य देवतारूप गुण का विधान करता है: गुण का विधान करते हुए यदि मत्वर्थलक्षणा होती हो तो उसके भय से नामधेय माना जाता। जैसा उद्भिदा यजेत। यहाँ वैश्वदेव शब्द तद्‌धित प्रत्ययान्त है—'विश्वेदेवाः देवताः अस्य' इस व्युत्पत्ति से 'सास्य देवता' इस अनुशासन के द्वारा देवता तद्धित प्राप्त हुआ। यद्यपि देवता तद्धित सूक्त और हवि अर्थ में ही विहित है—जैसे आग्नेयं सूक्तम् आग्नेयं हविः। 'वैश्वदेवेन' पद में न सूक्त है न तो हवि, तथापि व्युत्पत्ति वाक्य में 'अस्य' पद सर्वनाम और सर्वनाम प्रकृत संनिहित पदार्थ के परामर्शक होने से उपस्थित प्रकृत याग ही 'अस्य' पद से बोधित होता है। प्रकृत यागों को अनुवाद कर विश्वेदेव देवता के विधान में मत्वर्थ लक्षणा नहीं होगी। अतः मत्वर्थ लक्षणा के भय से वैश्वदेव शब्द का नामत्व सिद्ध नहीं होता है। एवं देवतारूप एक गुण के समर्पक होने से 'चित्रा' न्याय के समान यहां वाक्य भेद का भय भी नहीं है।

तीसरा निमित्त तत्प्रख्य भी नहीं है। पूर्वपक्षी जिस गुण का विधान चाहता

---

१. युक्तमिति वक्तुं शक्यम्।

प्राप्तः, तत्र तत्प्रख्यशास्त्रान्नामत्वम्। यथा—अग्निहोत्रशब्दे। अत्र चाऽऽग्नेयादयोऽष्टौ यागाः प्रकृताः। तत्राऽऽमिक्षायागे यद्यपि विश्वेदेवाः प्राप्ताः—वैश्वदेव्यामिक्षेति, तथापि सप्तसु तेषामप्राप्तत्वात् 'वैश्वदेवेन यजेते'त्यनेन तत्र तद्विधाने न तत्प्रख्यशास्त्रमन्यत् येन तद्वशान्नामत्वं स्यात्।

न चाऽऽमिक्षायागस्यैवैतन्नामेति वाच्यम्। "वैश्वदेवेन यजेते"ति वाक्यवैयर्थ्यापत्तेः। वैश्वदेवशब्दस्यामिक्षायागमात्रनामत्वे स एव यागोऽनेनानूद्यते इति वाच्यम्। न च तदनुवादेनाऽस्ति किञ्चित् कृत्यम्। "प्राचीनप्रवणे वैश्वदेवेन यजेते"ति विधीयमानस्य प्राचीनप्रवणदेशस्य विनाप्येतद्वाक्यमामिक्षायाग एव सम्बन्धोपपत्तेः, विश्वदेवसम्बन्धात्तस्य।

---

है उसकी प्राप्ति जिस प्रमाण से होती हो वह तत्प्रख्य है। उससे नामधेय सिद्ध होता है जैसे अग्निहोत्र शब्द नामधेय है। पूर्वोक्त आठ यागों में सातवाँ याग विश्वेदेव देवता का है, 'वैश्वदेव्यामिक्षा' में विश्वदेव देव हैं। इस याग में बिश्वेदेव विहित हैं। इसको छोड़कर अन्य सात यागों का वैश्वदेव शब्द नाम हो सकता है। किन्तु तत्प्रख्यशास्त्र दूसरा नहीं है अतः वैश्वदेव गुण समर्पक है।

अन्य सात यागों के नाम न होने पर भी सातवे 'वैश्वदेव्यामिक्षा' से विहित याग के नाम होने में क्या आपत्ति है? इस शंका के उत्तर में कहते हैं—वैश्वदेवेन यजेतेति वाक्यवैयर्थ्यापत्तेः। वाक्य की व्यर्थता इस प्रकार है किसी कर्म का नामधेय मानने में कई प्रयोजन होते हैं—संकल्प के समय में कर्म का नाम लेकर संकल्प करना, एवं ऋत्विग्वरण में अमुक कर्म में आपको अध्वर्यु के रूप से वरण करता हूँ ऐसा निर्देश करना, अमुक कर्म का निर्दिष्ट देश में विधान करना आदि। इन प्रयोजनों में 'प्राचीनप्रवणे वैश्वदेवेन यजेत' वाक्य में वैश्वदेव शब्द वैश्वदेव नामक याग का अनुवाद कर प्राचीन प्रवण देश का विधान करता है। अर्थात् जिस देश में पश्चिम की अपेक्षा पूर्वभाग निम्न-नीचा हो उस देश में वैश्वदेव याग का अनुष्ठान यह वाक्य बोधित करता है। सातवें 'वैश्वदेव्यामिक्षा' याग का यह वैश्वदेव पद नाम न होने पर भी आमिक्षा याग का विश्वेदेव देवता संबन्ध जो तद्धितांत शब्द से बोधित है इसको लेकर उस याग का प्राचीन प्रवण देश का विधान कर सकता है। अन्य सात यागों का वैश्वदेव शब्द नाम नहीं है, क्योंकि उसके लिए तत्प्रख्य शास्त्र नहीं है। तब 'वैश्वदेवेन यजेत' वाक्य का क्या प्रयोजन होगा? यदि यह 'वैश्वदेव्यामिक्षा' याग मात्र का नाम होता है तो अनर्थक होगा। इस वाक्य के विना ही आमिक्षा याग का प्राचीन प्रवण देश संबन्ध इस लिए प्राप्त हो सकता है

आग्नेयाद्यशेषप्रकृतयागनामत्वे तु न 'वैश्वदेवेन यजेते'ति वाक्यानर्थक्यम्। तदा ह्यनेनाष्टौ यागा अनूद्यन्ते। अनुवादेन चैकप्रतीत्यारूढत्वात् समुदितानामष्टानामपि वैश्वदेवशब्दो नामधेयं सिध्यति। एवं च 'प्राचीनप्रवणे वैश्वदेवेन यजेते'त्यत्र वैश्वदेवशब्देनाष्टौ यागाननूद्य प्राचीनप्रवणविधानं तत्र सिद्धं भवति। तद्वाक्यस्याऽसत्त्वे त्वनेन वाक्येनामिक्षायाग एव प्राचीनप्रवणदेशसम्बन्धः स्यात्। अतश्चाष्टसु यागेषु प्राचीनप्रवणदेशसम्बन्ध एव तद्वाक्यप्रयोजनम्। एवञ्च वैश्वदेवशब्दोऽष्टानां नामधेयम्। न च तत्र तत्प्रख्यशास्त्रं निमित्तं सम्भवति। सप्तसु विश्वदेवाप्राप्तेः। अतो न वैश्वदेवशब्दस्य तत्प्रख्यशास्त्रान्नामधेयत्वमिति।

नापि [1]तद्व्यपदेशात्। तादृशस्य व्यपदेशस्यानुपलम्भात्। अतश्च वैश्वदेवशब्दस्य नामधेयत्वे उक्तप्रकारचतुष्टयस्याऽनिमित्तत्वादुत्पत्तिशिष्टगुणबलीयस्त्वमेव निमित्तम्। तथा हि—

"वैश्वदेवेन यजेते"त्यत्र न तावदप्रकृतकर्मानुवादेन देवताविधानं

---

कि विश्वेदेव देवताओं से उसका संबन्ध है। अतः प्रयोजन न मिलने से यह वाक्य अनर्थक हो जायगा।

यदि आठों यागों का वैश्वदेव शब्द नाम हो जाता है तो प्राचीन प्रवण वाक्य के 'वैश्वदेवेन' इस पद के द्वारा वैश्वदेवनाम के इन आठों यागों का अनुवाद कर प्राचीन प्रवण देश के विधान करने में 'वैश्वदेवेन यजेत' वाक्य सहायता करता हुआ सार्थक हो सकता है। किन्तु आठों यागों के नामधेय होने में निमित्त नहीं है। इसलिए तत्प्रख्यन्याय से यह गतार्थ नहीं हो सकता।

इसी प्रकार तद्व्यपदेश न्याय से भी वैश्वदेवशब्द का नाम सिद्ध नहीं होता है। श्येन शब्द के नाम में उपमानोपमेय भाव बोधक जैसा अर्थवाद था उस प्रकार यहां वाक्य नहीं है। एवञ्च उक्त चार निमित्तों से नामधेय न बनने के निमित्त पांचवाँ निमित्त उत्पत्तिशिष्टगुण-बलीयस्त्व को मानना चाहिए।

इसके उपपादन के लिए भूमिका बना रहे हैं—वैश्वदेवेन यजेतेत्यत्र न आदि। वैश्वदेव वाक्य इस चातुर्मास्य प्रकरण को छोड़कर अप्रकृत कर्म में देवता विधायक नहीं बन सकता, क्योंकि अप्रकृत कर्म का उपस्थापक प्रमाण नहीं है। किसी याग को उद्देश्य कर देवता का विधान करना है। उद्देश्य याग की प्राप्ति होनी चाहिए। उस प्रापक प्रमाण के अभाव से यजति पद अनुवादक नहीं बन

---

१. श्येनवन्नामत्वम्।

सम्भवति, तेषामत्रानुपस्थितेः। नापि देवताविशिष्टकर्मान्तरविधानं सम्भवति, गौरवापत्तेः। 'अष्टौ हवींषी'त्यनन्यगतिकलिङ्गविरोधाच्च। अतोऽनेन प्रकृतकर्मानुवादेन देवता विधीयत इति वक्तव्यम्। तत्रामिक्षायागे विश्वदेवप्राप्तेः सप्तसु यागेष्वनेन वाक्येन विश्वे देवा विधीयन्त इति वक्तव्यम्। न च तत्सम्भवति, तेषामुत्पत्तिशिष्टाग्न्याद्यवरोधात्। आकाङ्क्षया हि सम्बन्धो भवति। आग्नेयादियागानां हि देवताकाङ्क्षा उत्पत्तिशिष्टैरग्न्यादिभिरेव निवृत्तेति न तत्र विश्वदेवविधानं युक्तम्। अतश्चोत्पत्तिशिष्टगुणबलीयस्त्वाद्वैश्वदेवशब्दस्य कर्मनामधेयत्वम्। यथाहुः—

---

सकता है। अतः अप्रकृत याग में यह देवता समर्पक नहीं होगा। देवता विशिष्ट कर्म का यह विधायक हो सकता है। जैसा 'आग्नेयमष्टाकपालं निर्वपति' आदि आठ वाक्य द्रव्य और देवताविशिष्ट कर्म के विधायक हैं वैसा यह वैश्वदेव वाक्य भी विशिष्ट नवम कर्म को विधान कर सकेगा। इस प्रकार के विधान मानने से वैश्व देव पर्व में 'अष्टौ हवींषि' वाक्य से आठ हवियों का निर्देश असंगत होगा। इस प्रकरण में प्रधान एवं अङ्ग यागों की गणना की गयी है—'नव प्रयाजा इज्यन्ते, नवानूयाजाः, अष्टौ हवींषि, द्वावाघारौ, द्वावाज्यभागौ, त्रिंशत्सम्पद्यन्ते'। यदि वैश्वदेव वाक्य भी विशिष्ट कर्म विधायक होता है तो त्रिंशत्संख्या से बढकर एकतीस संख्या हो जायगी। तब उस गणनापरक वाक्य का विरोध होगा। इसलिए विशिष्ट कर्म विधायक वैश्वदेव वाक्य नहीं है।

अतः वैश्वदेव वाक्य को प्रकृत आठ यागों में देवता विधायक मानना होगा। उनमें सातवें याग में विश्वेदेव देवता के उल्लेख होने उसे छोड़कर अवशिष्ट सात यागों में देवता का विधान मानना होगा। यह संभव नहीं है। क्योंकि सभी उत्पत्ति वाक्य में अग्नि सोम आदि देवता उपदिष्ट हैं। उन देवताओं के रहते हुए वैश्वदेव वाक्य से विहित विश्वेदेवों को वे नहीं आने देंगे। उन यागों में देवता विषयक आकांक्षा ही नहीं है। क्योंकि प्रत्येक याग के लिए देवता वाक्य में निर्दिष्ट ही है। ऐसी स्थिति में विश्वेदेवों का वहाँ निवेश कैसे संभव होगा? इस वाक्य से विहित विश्वेदेव अग्निसोम आदि देवताओं का बाधक भी नहीं बन सकता, क्योंकि वे उत्पत्ति वाक्य हैं वैश्वदेव वाक्य उत्पन्न वाक्य है। उत्पत्ति एवं तद्भिन्न उत्पन्न वाक्यों में उत्पत्ति वाक्य प्रबल होता है और उत्पन्न वाक्य दुर्बल। दुर्बल प्रमाण से बोधित देवता प्रबल प्रमाण बोधित देवताओं का बाधक कैसा बन सकेगा? अतः उत्पत्ति वाक्यों में शिष्ट गुण का बलीयस्त्व होने के निमित्त वैश्वदेव शब्द नामधेय है।

गुणान्तरावरुद्धत्वान्नाऽवकाश्यो गुणोऽपरः ।
विकल्पोऽपि न वैषम्यात्तस्मान्नामैव युज्यते ॥ इति ॥

( पञ्चमप्रकारखण्डनम् )

अन्ये त्वाचार्या आहुः—यः शब्दो यत्र कर्मणि यद्गुणसम्बन्धं बोधयति स चेत् सम्बन्धः शास्त्रान्तरप्रतिपन्नः तदा तस्य शब्दस्य तन्नामधेयत्वं तत्प्रख्यशास्त्रात् । तच्च शास्त्रान्तरं विधिर्वा अर्थवादो वेत्यत्राऽनादरः । तत्राग्निहोत्रशब्देऽग्निसम्बन्धबोधकं शास्त्रान्तरं विधिरेव । वैश्वदेवशब्दश्च विश्वदेवसन्बन्धं कर्मणि बोधयति । विश्वदेवसंबन्धश्चाऽष्टसु यागेषु "यद्विश्वेदेवास्समयजन्त, तद्वैश्वदेवस्य वैश्वदेवत्वम्" इत्यर्थवादादवगतः ।

---

इसमें वार्तिक प्रमाण को प्रस्तुत करते हैं—गुणान्तरावरुद्धत्वात् आदि । आग्नेय सौम्य आदि कर्म के विधायक वाक्यों में अग्नि सोम आदि गुणों ( देववतारूपी ) से अवरुद्ध होने से दूसरे गुण वैश्वदेव वाक्य से विहित देवता का निर्देश संभव नहीं है । अग्नि आदि से विश्वेदेवों का विकल्प भी संगत नहीं है । क्योंकि तुल्य बलों का ही विकल्प होता है । अग्नि आदि उत्पत्ति शिष्ट हैं, विश्वेदेव तो तदन्य उत्पन्नशिष्ट है । अतः प्रमाणों में विषमता के कारण विकल्प नहीं होगा । अन्ततः विश्वेदेव शब्द नाम का ही बोधक है ।

एक और वैषम्य भी यहां विद्यमान है—आग्नेय आदि वाक्यों में तद्धितान्त शब्दों से द्रव्य पुरोडाश चरु आदि से संबन्ध रखने वाला देवता का बोध है । 'वैश्वदेवेन' इस तद्धितान्त पद से तो याग के साथ सम्बन्ध रखनेवाला देवता का बोध होता है । यहाँ द्रव्यका बोध आक्षेपजन्य है । अर्थात् द्रव्य के विना याग सिद्ध नहीं होता है, अतः किसी-न-किसी द्रव्य का आक्षेप कर उसके साथ देवता का सम्बन्ध कहना होगा । इस वैषम्य से भी वैश्वदेव शब्द को नामधेय ही मानना होगा ।

अन्ये त्वाचार्या आहुः । आचार्य शब्द से पार्थसारथिमिश्र अभिप्रेत हैं । ये भी वैश्वदेव शब्द को नामधेय मानते हैं । किन्तु उसका निमित्त तत्प्रख्यशास्त्र को कहते हैं । इसके लिए वे पाँचवें निमित्त को स्वीकार नहीं करते हैं । इनका तात्पर्य है कि जो शब्द जिस कर्म में जिस गुण का सम्बन्ध कहता हो वह सम्बन्ध दूसरे शास्त्र से अवगत हो जाता है तो उस शब्द का नामधेयत्व तत्प्रख्यशास्त्र से होता है । यह आवश्यक नहीं है कि वह शास्त्र ब्राह्मणवाक्य या मन्त्र ही हो । अग्निहोत्र शब्द के नामधेय में अग्नि सम्बन्ध प्रतिपादक विधि ही है । वैश्वदेव शब्द किसी कर्म में विश्वदेवों का सम्बन्ध प्रतिपादन करता है, यह तद्धितान्त से स्पष्ट अवगत है । 'यद्विश्वेदेवास्समयजन्त तद्वैश्वदेवस्य वैश्वदेवत्वम्' यह अर्थवाद वाक्य आग्नेय

न च विधिरेव तत्प्रख्यशास्त्रं नार्थवाद इत्यत्र किञ्चित् प्रमाणमस्ति। अत एव "ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत" इत्यत्र ज्योतिष्टोमशब्दः "एतानि वाव तानि ज्योतींषि य एतस्य स्तोमाः" इत्यर्थवादावगतं ज्योतिस्सम्बन्धं निमित्तीकृत्य सोमयागे प्रवर्तमानस्तत्प्रख्यशास्त्रान्नामधेयं भवति। एवं प्रकृतेऽपि द्रष्टव्यम्। पञ्चमप्रकारकल्पने प्रमाणाभावात्। अत एव वैश्वदेवाधिकरणे वार्तिककारैरेवमुपसंहृतम्—'तत्प्रख्यतयैव सर्वेषां नामधेयत्वम्' इति। यच्चोत्पत्तिशिष्टगुणबलीयस्त्वमुक्तं तत् गुणविध्यसम्भवे

---

आदि आठ यागों का अनुष्ठान जिस कारण से विश्वेदेव देवताओं ने किया है उस कारण से वे वैश्वदेव शब्द से कहलाते हैं, इस प्रकार नाम निर्वचन करता है। यागों के साथ विश्वेदेवों का कर्तृत्व सम्बन्ध यह अर्थवाद प्रतिपादन करता है। यह कहीं नियम नहीं है कि विधि ही इस प्रकार का सम्बन्ध बतला सकता है अर्थवाद नहीं, ऐसा कहने में कोई प्रमाण नहीं है। इस विषय में ज्योतिष्टोम शब्द का उदाहरण देते हैं—ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत। यहाँ ज्योतिष्टोम शब्द का नामत्व सर्वसम्मत है, उसमें निमित्त तत्प्रख्यशास्त्र है। वह शास्त्र विधिरूप नहीं, किन्तु अर्थवाद है। 'एतानि वाव तानि ज्योतींषि य एतस्य स्तोमाः' इस अर्थवाद से बोधित ज्योतिस्सम्बन्ध को लेकर ज्योतिष्टोम शब्द नामधेय माना गया है। यह अर्थवाद ज्योतिष्टोम नाम का निर्वचन परक है—ज्योति और स्तोम शब्दों के योग से 'ज्योतिष्टोम' नाम बनता है। ज्योति क्या है, और स्तोम क्या है? इस प्रश्न को उत्थापित कर प्रश्न का समाधान वेदों में किया गया है—'यदाहुः—कतमानि तानि ज्योतींषि य एतस्य स्तोमाः'? यह प्रश्न है। 'त्रिवृत् पञ्चदशस्सप्तदश एकविंशः, एतानि वाव तानि ज्योतींषि य एतस्य स्तोमः' यह उत्तर है।

सन्दर्भ की स्थिति यह है कि ज्योतिष्टोम याग में प्रातस्सवन माध्यन्दिनसवन सायंसवन इन तीनों सवनों[1] में सोम रस का 'ग्रह' पात्रों से ग्रहण करने के पश्चात् स्तोत्र और शस्त्र मन्त्र पढ़े जाते हैं। स्तोत्र उसे कहते हैं जो मन्त्र गान के साथ पढ़े जाते हों, शस्त्र उसे कहते हैं जो मन्त्र बिना गान से पढ़े जाते हों। ये स्तोत्र तीनों सवनों में मिलकर बारह होते हैं—प्रातस्सवन में बहिष्पवमान स्तोत्र १, आज्य स्तोत्र ४, मध्यन्दिन सवन में माध्यन्दिन पवमान स्तोत्र १, पृष्ठस्तोत्र ४, सायंसवन में आर्भवमान स्तोत्र १, और यज्ञायज्ञीय (अग्निष्टोम) स्तोत्र १। इस प्रकार १२ स्तोत्र हैं। हर एक स्तोत्र में स्तोत्र की संख्या होती है जिसे 'स्तोम' कहते हैं। स्तोम अर्थात् स्तोत्र गत संख्या। ये स्तोम-त्रिवृत् नौ संख्या, यह बहिष्पवमान

---

१. सवन शब्द षुञ् धातु से ल्युट् प्रत्ययान्त है। सोमलता का अभिषव—रस निकालना अर्थ है। प्रातः मध्यान्ह और सायं रस निकाला जाता है। कतः प्रातःस्सवन माध्यन्दिनसवन एवं सायंसवन होते हैं।

युक्त्यभ्युच्चयमात्रम्। तत्सिद्धं तत्प्रख्यशास्त्रादेव[1] वैश्वदेवशब्दस्य कर्मनामधेयत्वमिति।

ननु पशुसोमाधिकरणे "ऐन्द्रवायवं गृह्णाती" त्यादौ न यजिकल्पनम्, 'सोमेन यजेते'ति प्रत्यक्षयजिश्रुतेरित्युक्तम्। तेन न्यायेन 'वैश्वदेव्यामिक्षे' त्यत्रापि यजिकल्पनं मास्तु, वैश्वदेवेन यजेते'त्यत्र प्रत्यक्षयजिश्रुतेः। एवं चानेनैव वाक्येन देवताविशिष्टकर्मविधानमस्तु। एवञ्च न वाक्यद्वयस्याऽप्यनुवादत्वम्। ना'प्यष्टौ हवींषी' त्यनन्यगतिकलिङ्गविरोधो भवेदिति चेत्—

मैवम्; "वैश्वदेव्यामिक्षे"त्यत्र यज्यकल्पने आमिक्षा किमनुवादेन

---

स्तोत्र की है। 'त्रिवृद्बहिष्पवमानम्' यह उसका विधान है। आज्यस्तोत्र की संख्या पन्द्रह है। 'पञ्चदशान्याज्यानि' यह उसका विधान है। माध्यन्दिन पवमान स्तोत्र पञ्चदश १५ संख्याक है। एवं पृष्ठ स्तोत्र का सप्तदश स्तोम है। आर्भव पवमान सप्तदश १७ स्तोमक है एवं यज्ञायज्ञिय स्तोत्र एकविंशस्तोमक २१ है। इन्ही स्तोमों की 'त्रिवृत् पञ्चदशः सप्तदश एकविंशः' इस प्रकार निर्देश कर 'एतानि वाव तानि ज्योतींषि य एतस्य स्तोमाः' सन्दर्भ से 'ज्योतिष्टोम' कहलाता है। ज्योतिष्टोम नाम का निमित्त तत्प्रख्यशास्त्र जैसे यहाँ अर्थवाद है वैसे 'वैश्वदेव' शब्द का निमित्त भी अर्थवाद है। अतः तत्प्रख्यशास्त्र से ही वैश्वदेव शब्द नामधेय बन सकता है तो पाँचवें निमित्त की आवश्यकता नहीं है।

द्वितीयाध्याय द्वितीय पाद के पशुसोमाधिकरण न्याय से पूर्वपक्षी शंका करते हैं—ननु पशुसोमाधिकरणे आदि। उस अधिकरण में 'ऐन्द्रवायवं गृह्णाति' 'मैत्रावरुणं गृह्णाति' आदि ग्रहण वाक्य एवं 'सोमेन यजेत' वाक्य को उदाहृत कर विचार किया गया है। 'ऐद्रवायवं गृह्णाति' आदि ग्रहण विधायक वाक्यों में तद्धितान्त शब्दों के द्वारा द्रव्यदेवता संबन्ध प्रतिपादित है। द्रव्यदेवता सबन्ध ही याग है। अतः 'गृह्णाति' शब्द याग परक है। इन यागों के समुदाय का 'सोमेन यजेत' वाक्य अनुवादक है ऐसा पूर्वपक्ष उपस्थापित कर सिद्धान्त किया है कि प्रत्यक्ष यजि श्रवण 'सोमेन यजेत' वाक्य में ही है ग्रहणवाक्यों में नहीं। अतः 'सोमेन यजेत' ही द्रव्यविशिष्ट याग का विधायक हैं। इस न्याय से 'वैश्वदेषेन यजेत' में देवतायुक्त यजिश्रवण होने से यही याग विधायक है, 'सा वैश्वदेव्यामिक्षा' वाक्य वैश्वदेव वाक्यविहित याग की द्रव्याकांक्षा का पूरक है। इस प्रकार को स्वीकार करने पर यह किसी का अनुवादकत्व नहीं होता और 'अष्टौ हवींषि' का भी विरोध नहीं है। अतः वैश्वदेव शब्द को नामधेय मानने की क्या आवश्यकता है ?

शंका का खण्डन करते हैं—मैवम्। खण्डन का आशय यह है कि 'वैश्व-

---

१. तत्प्रख्यतयैव इति. क.

विधीयत इति वक्तव्यम् । विश्वदेवानुवादेन द्रव्यविधाने द्रव्यस्य देवताङ्गत्वमेव स्यात्, न यागाङ्गत्वम् ।

किञ्च वैश्वदेवीशब्दो देवतातद्धितत्वादामिक्षा[1] तत्वेन ब्रूत इत्युक्तम् । तत्र विश्वदेवानुवादेन द्रव्यविधानं वैश्वदेवीशब्देनैव कर्तव्यं पदश्रुतेः । यथा भावनायां करणसमर्पणं धातुनैव क्रियते पदश्रुतेः, न तूपपदेनेत्युक्तं भावार्थाधिकरणे तद्वत् । तत्र च "वषट्कर्तुः प्रथमभक्ष" इतिवदेकप्रसरताविरोधः । अतो यागानुवादेनापि[2] द्रव्यविधानार्थं 'वैश्वदेव्यामिक्षे'त्यत्र यजिकल्पनं

---

देव्यामिक्षा' वाक्य आमिक्षा द्रव्य का विधायक माना जाता है तो इस विधेय का उद्देश्य क्या हो सकता है ? उद्देश्य के विना विधेय का विधान संभव नहीं। 'वैश्वदेवी' यह तद्धितान्त पद विश्वेदेवता और द्रव्य का संबन्ध बतलाता है। विश्वे देव देवता को उद्देश्य कर आमिक्षा द्रव्य का विधान मानने पर द्रव्य, देवता का अंग सिद्ध होता है, याग का अंग नहीं। पूर्व बतला चुके हैं कि देवता विधिगम्य होता है। आमिक्षा वाक्य में विधि नहीं है। विधि के विना उद्देश्य तथा विधेय वाचकशब्द श्रवण मात्र से उद्देश्यता विधेयता अवगति संभव नहीं। अतः विधि की कल्पना करनी होगी। केवल विधि प्रत्यय का प्रयोग असाधु होता है, अतः किसी धातु की भी कल्पना करनी होगी। प्रत्ययार्थ से अविरुद्ध किसी धातु का प्रयोग हो सकता है तो यजि धातु की ही कल्पना आवश्यक नहीं है। यही कहा गया है—न यागाङ्गत्वम् ।

'वैश्वदेव्यामिक्षा' वाक्य में देवता को उद्देश्य कर द्रव्य के विधान होनेपर भी द्रव्य को देवता संबद्ध योग्य क्रिया से घटित होना चाहिए। योग्य क्रिया याग को छोड़कर अन्य क्रिया हो नहीं सकती अतः याग की ही कल्पना होगी। वह याग 'वैश्वदेवेन यजेत' से विहित है। इस रूप से आमिक्षा द्रव्य का याग के साथ संबन्ध हो जाता है तो याग की कल्पना क्यों ? ऐसी शंका होने पर दोषान्तर प्रस्तुत करते हैं—किञ्च वैश्वदेवी शब्दः आदि। तद्धितान्त वैश्वदेवी शब्द देवता विशिष्ट आमिक्षा को बोधित करता है। इसका परिणाम यह होगा कि वैश्वदेवीशब्द ही देवता का उद्देश्य कर द्रव्य का विधायक है। अर्थात् प्रकृति से देवता को अनुवाद प्रत्यय से द्रव्य समर्पण करता है। क्योंकि भावार्थाधिकरण न्याय से जैसा 'यजेत' में आख्यातार्थ भावना में समानपदोपात्त धात्वर्थ याग का करणत्व से अन्वय में पदश्रुति प्रमाण है। ऐसा मानने पर जैसा—'वषट्कर्तुः प्रथमभक्षः' में एकप्रसरता भङ्ग भीति से प्राथम्य विशिष्ट भक्षण का विधान माना गया है वैसे 'वैश्वदेव्यामिक्षा वाक्य में भी एक प्रसरता भंग भीति से यागविशिष्ट द्रव्य का विधान मानना होगा

---

१. 'आमिक्षान्तर्गतत्वेन ब्रू०; आमिक्षान्तर्गतार्थः' । २. कपुस्तके अपिर्नास्ति ।

तावदवश्यं कर्त्तव्यम् । अतश्च[1] पशुसोमाधिकरणान्यायवैषम्यम् । 'ऐन्द्रवायवं गृह्णाती'त्यत्र देवताविशिष्टग्रहणविधानेन यज्यकल्पनात् । यजिकल्पने च 'वैश्वदेव्यामिक्षे' त्यत्रैव द्रव्यदेवताविशिष्टकर्मविधानं युक्तम्, रूपद्वय-श्रवणात् ।

एवञ्च "आग्नेयोऽष्टाकपालः सौम्यश्चरु" रित्यादिवाक्यैर्वैश्वदेव्या-मिक्षे'ति[2] वाक्यस्य प्रायपाठो रक्षितो भवति । अन्यथा हि तेषु सर्वेषु द्रव्यदेवतासम्बन्धकल्पितयागविधानमत्र च द्रव्यमात्रविधानमिति वैरूप्यं प्रसज्येत ।

---

ऐसी दशा में यजि की कल्पना अनिवार्य है। इतने सन्दर्भ से निश्चय हुआ कि पशुसोमाधिकरण न्याय से इसका महान् वैषम्य है। वहाँ 'ऐन्द्रवायवं गृह्णाति' आदिवाक्यों में निर्दिष्ट देवताओं को उद्देश्य कर ग्रहण मात्र का विधान है, 'सोमेन यजेत' वाक्य याग विधायक है। प्रकृत 'सा वैश्वदेव्यामिक्षा' वाक्य को याग कल्पना द्वारा द्रव्य और देवता से विशिष्ट याग विधायकत्व एवं 'वैश्वदेवेन यजेत' को उन आठों यागों का नाम समर्पकत्व है। पूर्व कहा जा चुका है कि कर्म के द्रव्य और देवता दो रूप होते हैं। ये रूप जिस वाक्य में श्रुत हैं उसी को कर्मोत्पत्ति विधि मानना चाहिए। तदनुसार 'सा वैश्वदेव्यामिक्षा' वाक्य में दोनों रूप श्रुत हैं, अतः इस वाक्य में ही द्रव्य और देवता विशिष्ट कर्म विधायकत्व समुचित है। 'ऐन्द्रवायवं गृह्णाति' वाक्य में देवता से विशिष्ट ग्रहणमात्र के विधान से वाक्य चरितार्थ हो जाता है।

इस अंश में युक्त्यन्तर प्रदर्शित करते हैं—एवञ्च आग्नेयोऽष्टाकपालः सौम्यश्चरुः आदि। यह लौकिक रीति है कि प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण स्नातकों की सूची में जिनके नाम हैं वे प्रथम श्रेणी के समझे जाते हैं, एवं द्वितीयश्रेणी की सूची में आम्नात स्नातक द्वितीयश्रेणी के परिगणित किये जाते हैं उसी प्रकार 'सा वैश्व-देव्यामिक्षा' वाक्य के पूर्व और पर वाक्य सभी द्रव्य और देवता विशिष्ट कर्म के विधायक हैं, और तन्मध्य पठित आमिक्षा वाक्य द्रव्य का विधायक है यह मानना सङ्गत नहीं होगा। अतः इस वाक्य को भी और वाक्यों के समान द्रव्य देवता विशिष्ट कर्म का विधायक मानना ही समुचित है। यदि यह प्रकार नहीं माना जाय तो यहाँ पठित सभी वाक्य कर्म विधायक होंगे एवं आमिक्षा वाक्य मात्र द्रव्य-विधायक होगा ऐसा वैरूप्य होगा। पूर्व और उत्तर वाक्यों का कर्म विधायकता, मध्य में एक वाक्य मात्र का गुणविधायकत्व संगत नहीं है।

---

[1] ततः। [2] इत्यस्य इति क०

किञ्च 'वैश्वदेवेन यजेते'त्यत्र वैश्वदेवशब्दस्य देवतासमर्पकत्वे 'यद्विश्वे देवाः समयजन्त तद्वैश्वदेवस्य वैश्वदेवत्वम्' इत्येतस्यार्थवादस्यात्यन्तमेव निरालम्बनत्वं[1] स्यात्। एतदर्थवादाद्धि वैश्वदेवशब्दो विश्वदेवकर्तृकत्वेन

---

प्राय पाठ-सह पाठ का वैरूप्य कोई बड़ा दोष नहीं माना जाता है क्योंकि प्रयाजों के पाँच याग आरादुपकारक माने जाते हैं, किन्तु समित्, तनूनपात् इड् तथा बर्हि ये चार याग आरादुपकारक, पांचवाँ स्वाहाकार याग सन्निपत्योपकारक माना जाता है। एवं 'वसन्ते ब्राह्मणोऽग्नीनादधीत' 'ग्रीष्मे राजन्यः, शरदि वैश्यः' 'वर्षासु रथकारः' इन वाक्यों से विहित ब्राह्मण आदि कर्तृक आधान गुणकर्म हैं, इनके साथ पठित रथकार कर्तृक आधान को प्रधान कर्म माना गया है। अतः प्रायपाठ से वैरूप्य होना दोषप्रद नहीं है। अतः यजि कल्पना की भीति एवं एकप्रसरताभङ्ग भीति के हेतु 'सा वैश्वदेव्यामिक्षा' वाक्य द्रव्य का विधायक माना जाय ऐसी शंका होने पर दोषान्तर प्रदर्शित करते हैं—किञ्च वैश्वदेवेन यजेत इत्यत्र आदि। 'यद्विश्वेदेवास्समयन्त तद्वैश्वदेवस्य वैश्वदेवत्वम्' यह अर्थवाद वाक्य प्रतिपादन करता है कि जिस कारण से विश्वेदेव देवताओं ने इस कर्म का अनुष्ठान किया उस कारण से इस कर्म का वैश्वदेव नाम पड़ा। यह अर्थवाद विषय रहित हो जायेगा, क्योंकि आमिक्षा वाक्य केवल आमिक्षा द्रव्य का विधान करता है और 'वैश्वदेवेन यजेत' वाक्य विश्वेदेव देवताक कर्म का विधान करता है ऐसा मानने पर विश्वेदेव देव उद्देश्य कोटि में पड़ जाते हैं अर्थात् विश्वेदेवोद्देश्यक कर्म में आमिक्षा वाक्य द्रव्य समर्पक होगा। इस स्थिति में विश्वेदेव देवों का कर्तृत्व सिद्ध नहीं होगा, तो विश्वेदेवों का कर्तृत्व प्रतिपादक अर्थवाद की संगति क्या होगी? इसलिए आमिक्षा वाक्य द्रव्य देवता विशिष्ट कर्म विधायक है और 'वैश्वदेवेन यजेत' वाक्य छत्रिन्याय से आठों का अनुवादक है। वैश्वदेव शब्द से आठों का अनुवाद करने में अर्थवाद वाक्य से प्रतिपादित विश्वेदेव कर्तृकत्व, निमित्त बन सकता है, तो अर्थवाद का निर्विषयत्व नहीं होगा।

ये सभी विषय तब उपपन्न होंगे जबकि विश्वेदेव देवताओं का याग कर्तृत्व की उपपत्ति हो। छठे अध्याय का तिर्यगधिकरण एवं नवमाध्याय के देवताधिकरण के न्यायों पर दृष्टि डालने पर यह प्रतीत होता है कि इन्द्र मित्र वरुण आदि देवताओं का अधिकार उपनयन और आधान आदि संस्कारों में नहीं है। तिर्यगधिकरण में देवताओं के उपनयन आदि संस्कारों का निषेध किया गया है। उपनयन आदि संस्कारों से संस्कृत व्यक्तियों का ही दर्शपूर्णमास अदि कर्मों के अनुष्ठान में अधिकार है। इन्द्र मित्र वरुण आदि का उपनयन इसलिए नहीं है कि वे वर्ण और आश्रमों से अतीत हैं। इस स्थिति में देवताओं का याग कर्तृत्व कैसा? एवं नवम अध्याय

---

१. निरालम्बः स्यात् इति क०

कर्मणि प्रवृत्त इति ज्ञायते। [1]तत् दैवतासमर्पकत्वे विरुध्यते।

किञ्च 'वैश्वदेवेन यजेते'त्यस्य यागविधित्वे आमिक्षाया नोत्पत्तिशिष्टत्वम्। तथा च तया न वाजिनं बाधितुं शक्यत इत्युभयोरपि आमिक्षा-वाजिनयोर्यागाङ्गत्वं स्यात्। तथा च विकल्पः। स चाष्टदोष[2]दुष्ट इति। तस्मा"द्वैश्वदेव्यामिक्षे"त्यत्रैव यागविधानम्। इतरस्य त्वनुवादत्वम्। अनुवादत्वे च यथा नानर्थक्यं तथोक्तमित्यास्तां तावत्। तत्सिद्धम् वैश्वदेव-शब्दस्य कर्मनामधेयत्वम्।

---

के देवताधिकरण में देवताओं के विग्रह आदि पञ्चक का निषेध किया है। विग्रह आदि पञ्चक ये हैं—

'विग्रहो हविषां भोग ऐश्वर्यञ्च प्रसन्नता।
फलप्रदानमित्येतत् पञ्चकं विग्रहादिकम्'॥

अर्थात् देवताओं का विग्रह-आकार, हविषां भोग-यजमान द्वारा दिये गये हवियों का खाना, ऐश्वर्य-प्रभुत्व, प्रसन्नता-यजमान के ऊपर प्रसन्न होना, एवं फल प्रदान-कर्म के अनुरूप फल देना, ये पाँच विग्रहादिक हैं। देवताधिकरण में इनका निषेध किया गया है। इस स्थिति में देवताओं का कर्तृत्व किस प्रकार माना जाय? अतः यह अर्थवाद केवल स्तुति मात्र परक है, कर्तृत्व प्रतिपादक नहीं है। अतः वैश्वदेव वाक्य देवता विधायक हो, ऐसी शंका होने से दोषान्तर प्रदर्शित करते हैं—किञ्च आदि। आमिक्षावाक्य के द्वारा वैश्वदेववाक्य से विहित अर्थ में गुणसमर्पकत्व मानने पर आमिक्षा द्रव्य उत्पत्तिशिष्ट गुण नहीं होगा, क्योंकि आमिक्षा यागविधायक उत्पत्ति वाक्य नहीं है। उत्पत्तिवाक्य से विहित गुण ही उत्पत्तिशिष्ट कहलाता है। जब वैश्वदेव वाक्य को यागविधायक माना जाता है तो आमिक्षावाक्य उत्पत्ति वाक्य कैसे होगा। इसी प्रकार 'वाजिभ्यो वाजिनम्' इस वाक्य को वैश्वदेवयाग में वाजिन गुण का विधायक मानना होगा। आमिक्षा गुण उत्पत्तिशिष्ट होनेपर ही वह उत्पन्नशिष्ट वाजिन का बाधक बन सकेगा। दोनों उत्पन्न शिष्ट गुणों का विकल्प ही सिद्ध होगा। एक ही कार्य की सिद्धि के लिए विहित अनेक गुणों का 'एकार्थास्तु विकल्पेरन्' न्याय से द्वादशाध्यय में विकल्प ही सिद्ध किया गया है। विकल्प मानने पर वह आठ दोषों से दुष्ट समझा जाता है। आठ दोषों का विवरण इस प्रकार है—दर्शपूर्णमास प्रकरण में 'व्रीहिभिर्यजेत' एवं 'यवैर्यजेत' दो द्रव्यविधायक शास्त्र हैं। दोनों शास्त्र तुल्य बल प्रामाणिक हैं, जबकि एक व्रीहिद्रव्य से याग का संपादन हो जाता हो, या यव द्रव्य से उसका संपादन सिद्ध हो जाता हो तो दोनों का समुच्चय न हो कर विकल्प स्वीकार करना होगा। विकल्प में चाहें व्रीहि का ग्रहण करें या यव का यह यजमान का ऐच्छिक है। ऐच्छिक होते हुए भी दोनों

---

१. 'तद् दैवतासमर्पकत्वेन' २. 'अष्टदोष इति' इति क०

तदेवं निरूपितं मत्वर्थलक्षणादिप्रकारचतुष्टयनिरूपणेन नामधेयस्य विधेयार्थपरिच्छेदकत्वेनार्थवत्त्वम् ।

( निषेधानां पुरुषार्थानुबन्धित्वनिरूपणम् )

अनर्थहेतोः कर्मणः सकाशात् पुरुषस्य निवृत्तिकरत्वेन निषेधानां पुरु-

---

शास्त्रों में प्रामाण्य बुद्धि तुल्य है। इस स्थिति में यजमान एक प्रयोग में प्रथम व्रीहि का ग्रहण कर लेता है तो यव शास्त्र में पूर्व स्वीकृत प्रामाण्य का परित्याग एवं अस्वीकृत अप्रामाण्य का स्वीकार ये दो दोष होंगे। क्योंकि व्रीहिशास्त्र में जो प्रामाण्य बुद्धि थी वही यवशास्त्र में भी थी। इसी प्रकार अविशेष रूप से प्रामाण्य बुद्धि होते हुए प्रथम व्रीहिशास्त्र के ग्रहण से यवशास्त्र गत प्रामाण्य का त्यागना और अस्वीकृत अप्रामाण्य का स्वीकार करना दो दोष होंगे ही। पुनः यवशास्त्र के प्रामाण्य सिद्धि के लिए प्रयोगान्तर में यव का ग्रहण करने पर त्यक्त प्रामाण्य का स्वीकार करना और स्वीकृत अप्रमाण्य का परित्याग करना ये दो दोष होंगे। इस प्रकार प्रथम व्रीहि तदनन्तर यव शास्त्र के ग्रहण में चार दोष होते हैं। यदि यजमान प्रथम यव शास्त्र को ग्रहणकर अनन्तर व्रीहिशास्त्र का ग्रहण करेगा तो वे ही चार दोष लगेंगे। यह ही अष्टदोष दुष्ट कहलाता है। ये ही दोष आमिक्षा और वाजिन द्रव्य के विधान में भी होंगे। अतः आमिक्षा वाक्य को यागविधायक मानना ही संगत है। इस स्थिति में वैश्वदेव वाक्य समुदाय का अनुवादक होकर तत्प्रख्यशास्त्र से अथवा उत्पत्तिशिष्टगुणबलीयस्त्व निमित्त से वैश्वदेव शब्द नामधेय होगा और इस प्रकार वैश्वदेववाक्य सार्थक हो जाता है। इस रीति से विधेय याग के परिच्छेद करते हुए नामधेयों का सार्थक्य सिद्ध हुआ।

### निषेध प्रकरण

विधि-मन्त्र-नामधेयों के निरूपण के बाद अब निषेध स्वरूप को प्रदर्शित करते हुए निषेधों का प्रयोजनवत्त्व बतलाते हैं—अनर्थहेतोः कर्मणः आदि। अनर्थ पाप के हेतु कलञ्ज भक्षण चौर्य आदि कर्मों से मानव को निवृत्त कराते हुए 'न कलञ्जं भक्षयेत्' 'न स्तेयात्' इत्यादि निषेध वाक्य पुरुषार्थ संबन्धि होते हैं। जैसे 'यजेत' 'दद्यात्' 'जुहुयात्' इत्यादि विधियाँ मानव को इष्ट साधन याग-दान-होम आदि कर्मों में प्रवर्त्तक होते हुए पुरुषार्थ स्वर्ग आदि फलों के साधक होती हैं, उसी प्रकार अनिष्ट के साधन अभक्ष्य-भक्षण, चौर्य, अनृतवदन, व्यभिचार आदि कर्मों में प्रवृत्त हुए मानवों को उन कर्मों से निवृत्ति कराते हुए अर्थात् निवर्तक होकर अनिष्ट नरक पाप आदि से बचाती हैं। अतएव निषेध पुरुषार्थानुबन्धी हैं। मानव सुख चाहते हुए भी उसके साधन के अज्ञान से प्रवृत्त नहीं हो पाता है उस स्थिति में उस अज्ञान को दूर करते हुई विधियां पुरुष को प्रवर्तित करती है। उसी प्रकार दुःख को न चाहते हुए भी कलञ्जभक्षण, चौर्य आदि में दुःख जनकत्व को न जानने वाला उन

षार्थानुबन्धित्वम्। तथा हि—यथा विधयः प्रवर्तनामभिदधतः स्वप्रवर्तकत्वनिर्वाहार्थं विधेयस्य यागादेः श्रेयःसाधनत्वमाक्षिपन्तः पुरुषं तत्र प्रवर्तयन्ति, एवं 'न कलञ्जं भक्षयेत्' इत्यादयो निषेधा अपि निवर्तनामभिदधतः

---

कर्मों से निवृत्त नहो हो पाता उस अवस्था में जैसे विधियाँ सुख साधनत्व का अब बोधन कराती हुई प्रवर्तक होती हैं वैसे ही कलञ्ज भक्षण चौर्य आदि के दुःखजनकत्व जो अज्ञात है उसका ज्ञान पुरुष को कराती हुए निषेध उन कर्मों से पुरुष के निवर्तक हो जाते हैं। विधियां प्रवर्तक होती हैं तो निषेध निवर्तक होते हैं। प्रवर्तकत्वेन विधियां सार्थक हैं तो निवर्तकत्वेन निषेध भी सार्थक होते हैं। इसी का उपपादन करते हैं—तथाहि आदि से। जैसे विधियाँ लिङ् लोट् लेट् तव्य प्रत्यय प्रवर्तना-प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार को कहते हुए अपने में विद्यमान प्रवर्तकत्व सिद्धि के लिए विधेय याग-दान-होम आदि के श्रेयस्साधनत्व-अर्थादिष्टसाधनत्व का आक्षेपक होकर प्रवर्तक होते हैं। उसी प्रकार नञ् से युक्त 'न भक्षयेत्' 'न स्तेयात्' 'नानृतं वदेत्' आदि निषेध भी निवर्तना-निवृत्त्यनुकूल व्यापार को कहते हुए अपने में निवर्तकत्व की सिद्धि के लिए निषेध्य कलञ्ज भक्षण-चौर्य-अनृतवदन आदियों के अनिष्टसाधनत्व का आक्षेपक होकर पुरुषों का निवर्तक बनते हैं।

इस सन्दर्भ में यह ज्ञातव्य है कि 'विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्टसम्प्रश्नप्रार्थनेषु लिङ्' इस पाणिनिसूत्र से लिङ् आदि की शक्ति प्रवर्तना अर्थ में गृहीत होती है। प्रवर्तना उस व्यापार को कहा जाता है जिससे पुरुष की प्रवृत्ति होती हो। अर्थात् प्रवृत्ति के प्रति जनक व्यापार प्रवर्तना है। प्रवृत्ति के प्रति यह व्यापार साक्षात् जनक नहीं है। किन्तु प्रवृत्ति विषय याग आदि में इष्टसाधनत्व ज्ञान को कराता हुआ अनुकूल-जनक होता है। प्रवृत्ति विषय याग आदि में पुरुष को जबतक इष्ट साधनत्व बुद्धि अर्थात् 'इदं मदिष्टसाधनम्' ऐसी बुद्धि नहीं होती है तबतक पुरुष उस कार्य में प्रवृत्त नहीं होगा। 'चैत्रः पचेत्' 'चैत्र गामानाय' इत्यादि लौकिक वाक्यों में इसका अनुभव किया जाता है। लोक में 'चैत्रः पचेत्' आदि वाक्यों को सुनकर पदपदार्थ संगति को जानने वालों का पाक में मुझे यह प्रवृत्त करा रहा है पाक में मेरी प्रवृत्ति हो इसकी इच्छा यह रखता है ऐसा शाब्द बोध हो जाता है। इसके साथ प्रवर्तक पुरुष में आप्तत्व का ग्रहण भी होता है। इस हेतु से पाक आदि में इष्टसाधनत्व ज्ञान का अनुमान कर प्रवृत्त होता है। इसी प्रकार वेद के लिङ् आदि वाक्यों को सुनकर प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार रूपी शाब्दबोध हो जाने पर वेद अपौरुषेय होने के कारण लिङ् आदि शब्द से ही याग आदि में इष्टसाधनत्व का अनुमान कर प्रवृत्त होता है। इस न्याय को निषेध वाक्यों में अतिदेश कर दिखाते हैं—एवम् आदि। 'न कलञ्जं भक्षयेत्' आदि वाक्यों में निषेध ( नञ् समभिव्याहृत विधि ) निवर्तना-निवृत्ति के अनुकूल व्यापार का अभिधायक है। जैसे प्रवर्तना स्थलों में प्रवृत्त्यनुकूल व्यापार प्रवृत्ति के जनक-उत्पादन करने वाले

स्वनिवर्तकत्वनिर्वाहार्थं निषेध्यस्य कलञ्जभक्षणादेरनर्थहेतुत्वमाक्षिपन्तः पुरुषं ततो निवर्तयन्ति।

ननु कथं निषेधानां निवर्तनाप्रतिपादकत्वम्? यावता 'न भक्षयेत्' 'न हन्तव्य' इत्येवमादावव्यवधानेन नञर्थस्याभावस्य धात्वर्थेनान्वये धात्वर्थ-वर्जनकर्तव्यतैव सर्वत्र [1]वाक्यार्थः प्रतीयते। ततश्च यथा 'यजेते'त्यादौ याग-कर्तव्यता वाक्यार्थः, एवं [2]निषेधेषु [3]तत्तद्धात्वर्थवर्जनकर्तव्यता वाक्यार्थः, न निवर्तनेति चेत्—

मैवम्— अव्यवधानेऽपि धात्वर्थस्य प्रत्ययार्थोपसर्जनत्वेनोपस्थितस्य

---

इष्टसाधनत्व, बलवदनिष्टाननुबन्धित्व आदि ज्ञान का जनक-उत्पादक है, वैसे निवर्तना स्थलों में निवृत्त्यनुकूल व्यापार निवृत्ति के जनकरूप नहीं है, क्योंकि निवृत्ति-प्रवृत्तिप्रागभावरूप है, प्रागभाव नित्य माना जाता है। अतः प्रवृत्ति के प्रति जो सामग्री इष्टसाधनत्व आदि ज्ञान उसका विघटन मात्र करता है। प्रवृत्ति सामग्री के विघटन से पुरुष को प्रवृत्त न करा कर अनिष्टसाधनत्व बलवदनिष्टानु-बन्धित्व आदि ज्ञान का अनुमान कराता हुआ निषेध, निषेध्य कलञ्ज भक्षण आदि से पुरुष को निवृत्त कराता है।

इस सन्दर्भ में पूर्वपक्षी की शंका का उत्थापन करते हैं—ननु कथं निषेधानाम् आदि। शंका का यह स्वरूप है कि 'न कलञ्जं भक्षयेत्' 'नानृतं वदेत्' इत्यादि निषेधवाक्यों में लिङ् की शक्ति प्रवर्तना में है और नञ् की शक्ति अभाव में है। नञ् जिसके साथ संबद्ध होता है उसके अभाव का बोधक होता है। यदि 'भक्ष' धात्वर्थ के साथ संबद्ध हो तो उसका अभाव-भक्षणाभाव, यदि वा लिङर्थ प्रवर्तना के साथ संबद्ध हो तो प्रवर्त्तनाभाव का बोध होगा। निषेधवाक्यों में निवर्तना का बोधक कौन है? उसका बोधक कोई पद न होने से नञ् से युक्त विधि का अर्थ निवर्त्तना कैसे स्वीकार किया जाता है? प्रत्युत 'यजेत' स्थल में भक्षणवर्जन कर्तव्यता का ही बोध होगा। निवर्तना का बोध नहीं होगा।

शंका का समाधान ग्रन्थ हैं—मैवम्। पूर्वपक्षी नञर्थ का धात्वर्थ के साथ अन्वय करने में अव्यवधान-व्यवधान का अभाव हेतु बतलाता है। यह ठीक नहीं है। एक पदार्थ का अन्य पदार्थ के साथ अन्वय करने में अव्यवधान मात्र प्रयोजक नहीं है अपितु जिसमें अन्वय करना हो उसका विशेष्य होकर रहना अवश्यक है। अर्थात् वह अन्य के प्रति विशेषण होकर नहीं रहना चाहिए। 'न भक्षयेत्' में भक्ष धात्वर्थ भक्षण आख्यातार्थ भावना का विशेषण है। आख्यातार्थ भावना में धात्वर्थ भक्षण का करणत्व रूप से अन्वय करना आवश्यक है तो धात्वर्थ विशेषण हो जाता

---

1. क पुस्तके 'सर्वत्र' इति नास्ति। 2. निषेधेऽपि. 3. 'द्वाक्यार्थव'

नञर्थेनान्वयायोगात् । न ह्यन्योपसर्जनमन्येनान्वेति । यतः मा भूद्राजपुरुष-मानयेत्यत्र राज्ञ आनयनान्वयित्वम् । ततश्चाव्यवधानेऽपि नञर्थस्य न धात्वर्थेनान्वयः; आरुण्यस्येवैकहायन्या । नापि कलञ्जादिपदार्थैरन्वयः । तेषामपि कारकोपसर्जनतयोपस्थितत्वेन भिन्नपदस्य नञोऽर्थेनान्वयायोगात्, एकहायन्या इवारुण्येन ।

---

है । अन्य के प्रति विशेषण बनकर दूसरे पदार्थ में उसका अन्वय नहीं हो सकता है क्योंकि 'न ह्यन्योपसर्जनमन्येनान्वेति' न्याय है ।

यह ज्ञातव्य है कि एक पदार्थ का दूसरे पदार्थ के साथ अन्वय-संबन्ध करने में उस संबन्ध का जिसका अन्वय करते हैं वह अनुयोगी एवं जिसमें अन्वय करते हैं वह प्रतियोगी कहलाता है । नञर्थ अभाव का भक्ष धात्वर्थ में सम्बन्ध करने पर उस सम्बन्ध का अनुयोगी नञर्थ एवं भक्ष धात्वर्थ प्रतियोगी होता है । यहाँ प्रतियोगी भक्ष धात्वर्थ भक्षण, अन्य भावना का उपसर्जन-विशेषण है । अतः इसमें नञर्थ का अन्वय अनुचित है । इस न्याय का उदाहरण देते हैं—'मा भूद्राजपुरुष-मानय' राज पदार्थ पुरुष पदार्थ का विशेषण है, अतः उसका आनयन क्रिया के साथ अन्वय नहीं होता है । अतः 'कलञ्जं न भक्षयेत्' वाक्य में नञर्थ का संबन्ध अव्य-वहित होते हुए भी भक्ष धात्वर्थ के साथ नहीं होगा । इसका दृष्टान्त है—अरुण्य-स्येवैकहायन्या । 'अरुणया पिङ्गाक्ष्यैकहायन्या सोमं क्रीणाति' इस सोमलता-क्रय विधायक वाक्य में 'अरुणया' शब्द बोधित आरुण्य गुण का अन्वय संनिहित 'एक हायन्या' के साथ हो सकता है, क्योंकि 'एकं हायनं यस्यास्सा एकहायनी तया' व्युत्पत्ति से यह शब्द एक साल की गाय रूपी द्रव्य का वाचक है । द्रव्य के साथ गुण का अन्वय सहज है । किन्तु आरुण्य का उसके साथ अन्वय नहीं होता क्योंकि 'प्रकृति प्रत्ययौ सहार्थं ब्रूतः तयोस्तु प्रत्ययः प्राधान्येन' इस महाभाष्य के प्रमाण से प्रकृति और प्रत्ययों में प्रत्ययार्थ के प्रधान होने के कारण प्रकृत्यर्थ उसमें अन्वित हो जाता है । अतश्च वह अन्य प्रत्ययार्थ का उपसर्जन-विशेषण है । 'नह्यन्योप-सर्जनमन्येनान्वेति' न्याय से आरुण्य का संबन्ध एकहायनी के साथ नहीं होता है । इस दृष्टान्त के अनुसार भक्षधात्वर्थ के साथ नञर्थ अभाव का संबन्ध नहीं होगा । धात्वर्थ भक्षण को छोड़कर कलञ्ज पदार्थ के साथ भी अन्वय नही होगा—नापि कलञ्जादिपदार्थैरन्वयः । इसमें हेतु देते हैं—तेषामपि । कलञ्जादि पदार्थ भी प्रत्ययार्थ कारक-द्वितीयाकारक के प्रति उपसर्जन है । इसमें दृष्टान्त है—एक-हायन्या इवारुण्येन । पूर्व कह जा चुके है कि एकहायनी रूप प्रकृत्यर्थ प्रत्ययार्थ कारक का उपसर्जन होने से उसका आरुण्य के साथ अन्वय नहीं होता । इस दृष्टान्त से भिन्न पद-नञ् पद से उपस्थित पदार्थ और कलञ्ज पदार्थ का संबन्ध नहीं होगा ।

अतश्चान्येनान्वयायोगान्नञर्थः प्रत्ययार्थेन सम्बध्यते, तस्य प्राधान्यात्, क्रयभावनयेवारुण्यादीनि। तत्रापि नाख्यातांशवाच्यार्थभावनया, तस्या अपि लिङ्त्वांशवाच्यप्रवर्तनोपसर्जनत्वेनोपस्थितत्वात्। अतो लिङ्त्वांशेन नञ् सम्बध्यते, तस्य सर्वापेक्षया प्राधान्यात्। नञश्चैष स्वभावो यत्स्वसम्बन्धि-प्रतिपक्षबोधकत्वम्। 'नास्ती'त्यत्र ह्यस्तीति सत्त्वशब्देन संबध्यमानो नञ् सत्त्वप्रतिपक्षमसत्त्वं गमयति। तदिह लिङर्थस्तावत्प्रवर्तना। अतस्तेन सम्ब-ध्यमानो नञ् प्रवर्तनाप्रतिपक्षां निवर्तनां गमयति। विधिवाक्यश्रवणे अयं मां प्रवर्तयतीति प्रवर्तनाप्रतीतिवत् निषेधवाक्यश्रवणे अयं मां निवर्तयतीति

---

'न कलञ्जं भक्षयेत्' वाक्य में नञर्थ का धात्वर्थ और कलञ्ज पदार्थ के साथ अन्वय नहीं होगा तो किसके साथ उसका अन्वय? इसका उत्तर देते हैं— अतश्चान्येनान्वयायोगात् इत्यादि। नञर्थ अभाव का प्रत्ययार्थ के साथ अन्वय कर सकते हैं, क्योंकि प्रत्ययार्थ सबसे प्रधान है। पूर्व कहा जा चुका है कि प्रत्ययार्थ भी दो हैं—एक आख्यातार्थ आर्थी भावना, दूसरा लिङर्थ शाब्दी भावना। इनमें आख्यातार्थ आर्थी भावना में नञर्थ का संबन्ध नहीं होगा, क्योंकि यह शाब्दी भावना का उपसर्जन है तथा शाब्दी भावना की साध्याकांक्षा का यह पूरक है। अतः नञर्थ आर्थीभावना में अन्वित न होकर लिङर्थ=शाब्दी भावना के साथ अन्वित होगा।

तात्पर्य है कि 'भक्षयेत्' में 'त' प्रत्ययार्थ दोनों के प्रधान होने पर भी शाब्दी-भावना को मुख्य विशेष्य मानकर चलनेवाले मीमांसकों के मत में आख्यातार्थ आर्थीभावना शाब्दीभावना के प्रति उपसर्जन, और अन्य कारकों के प्रति प्रधान है। अतः सबसे प्रधान लिङर्थ शाब्दीभावना के साथ नञर्थ का अन्वय होता है। इस सन्दर्भ से यह सिद्ध हुआ है कि नञर्थ का शाब्दी भावना के साथ संबन्ध है। इससे निषेध वाक्यों में निवर्तना का बोध किस प्रकार से है, उसका निरूपण किया जाता है—**नञश्चैष स्वभावः** आदि से। नञर्थ जिसके साथ संबन्ध रखता है उसके प्रतिपक्षी विरुद्ध का बोधक होता है, केवल अभावमात्र का बोधक नहीं है। 'नास्ति' कहने पर सत्ता के प्रतिपक्षी असत्ता का बोध होता है। प्रकृत स्थल 'न भक्षयेत्' में लिङ् का अर्थ प्रवर्तना है, उसके साथ नञर्थ का संबन्ध होनेपर प्रवर्तना के प्रतिपक्षी निवर्तना का बोधक बन जाता है। एवञ्च निषेध वाक्यों में नञ् ही निवर्तना का बोधक और इसमें लिङ् तात्पर्यग्राहक है, यह सिद्ध हुआ। इस अंश में प्रमाण दिखलाते हैं—विधिवाक्यश्रवणे आदि। जैसा कि विधि वाक्यों के श्रवण से 'यह मुझे प्रवृत्त करा रहा है' बोध होता है उसी प्रकार निषेध वाक्यों के श्रवण से 'यह मुझे इस कार्य से निवृत्त होने को कह रहा है' अर्थात् मेरे

निवृत्त्यनुकूलव्यापाररूपनिवर्तनायाः प्रतीतेः[1]।

अतश्च सर्वत्र निषेधेषु निवर्तनैव वाक्यार्थः। एवं च विधिनिषेधयोर्भिन्नार्थत्वं सिद्धं भवति[2]। हननादि [3]वर्जनकर्तव्यतावाक्यार्थपक्षे तु कर्तव्यताया एवोभयत्र प्रतिपाद्यत्वात्तयोरेकार्थत्वं स्यात्। तच्च न युक्तम्। यदाहुः—

अन्तरं यादृशं लोके ब्रह्महत्याऽश्वमेधयोः।
दृश्यते तादृगे[4]वेदं विधानप्रतिषेधयोः॥ इति।

तथा—

फलबुद्धिप्रमेयाधिकारिबोधकभेदतः।
पञ्चधात्यन्तभिन्नत्वाद्भेदो विधिनिषेधयोः॥ इति।

---

निवृत्त्यनुकूल व्यापार को बोधित कर रहा है ऐसा बोध होता है। अतः सर्वत्र निषेध स्थलों में निवर्तना का बोध स्वभावसिद्ध है। इससे यह सिद्ध हुआ है कि विधि एवं निषेध भिन्न-भिन्न अर्थवाले हैं। पूर्वपक्षी के मतानुसार 'धात्वर्थवर्जन-कर्तव्यता' अर्थ मानने से विधि और निषेध स्थलों में एक ही वाक्यार्थ हो जायगा। यह उचित नहीं है, क्योंकि विधि और निषेध अत्यन्त विरुद्ध पदार्थ हैं। इस विषय में बृहट्टीका का प्रमाण प्रस्तुत करते हैं- यदाहुः—अन्तरं यादृशं लोके।

ब्रह्महत्या सभी पापों में उत्कट है और अश्वमेध सभी पुण्यों में उत्कृष्ट है। इन दोनों का जितना विरोध लोक में देखा जाता है उतना ही विरोध विधि और निषेध का भी है।

विधि और निषेध की फलबुद्धि आदि में परस्पर भेद के कारण से भी विधि-प्रतिषेधों का भेद न्यायसुधाकार की उक्ति से सिद्ध करते हैं—तथा, फलबुद्धि आदि। विधि का फल स्वर्ग पशु पुत्र आदि और निषेध का फल नरक आदि अनिष्ट का निवारण है। विधिवाक्य के श्रवण से 'इसके द्वारा मैं इस कार्य में प्रवर्तित हुआ हूँ, यह बुद्धि होती है, निषेध वाक्य के श्रवण से 'इसके द्वारा मैं इस कार्य से निवर्तित हूँ' यह बुद्धि होती है। विधि का प्रमेय याग, दान आदिगत इष्ट-साधनत्व है तो निषेध का प्रमेय कलञ्जभक्षणादिगत अनिष्टसाधनत्व है। विधेय याग आदि में वह अधिकारी है जो स्वर्ग आदि फल की कामना रखता है तो निषेध्य कलञ्जभक्षण आदि में वह अधिकारी है जो रागतः प्रवृत्त होता है। लिङ् लोट् लेट् और तव्यप्रत्यय विधि के बोधक हैं तो नञ्सहित लिङ् लोट् आदि निषेध के बोधक हैं। इन पाँच प्रकारों से विधि और निषेध का भेद सिद्ध होता है।

---

१. प्रतिपत्तेः इति क.। २. सम्भवति।
३. निवर्तन। ४. वेह विधानप्रतिपक्षयोः।

यन्मते इष्टसाधनत्वं लिङर्थस्तन्मतेऽपि लिङ्संसृष्टो नञ् इष्टसाधनत्वप्रतिपक्षमनिष्टसाधनत्वं गमयति। सर्वथापि तु नञः प्राधान्यात् प्रत्ययेनान्वयः।

( पर्युदासनिरूपणम् )

यदा तु तदन्वये किंचित् बाधकं तदाऽगत्या धात्वर्थेनान्वयः। तच्च बाधकं द्विविधम्—'तस्य व्रत'मित्युपक्रमो विकल्पप्रसक्तिश्चेति। [1]अनेन च बाधकद्वयेन नञ् युक्तेषु वाक्येषु पर्युदासाश्रयणं भवति। तदभावे निषेध एव।

पर्युदासः स विज्ञेयो यत्रोत्तरपदेन नञ्। इति,

---

विध्यर्थ प्रवर्तना माननेवालों के मत में यह स्थिति है। किन्तु जिनके मत में विध्यर्थ इष्टसाधनत्व है उनके मत में किस प्रकार की व्यवस्था होगी इस विषय को प्रस्तुत करते हैं—यन्मते इष्टसाधनत्वं लिङर्थः आदि। मण्डनमिश्र के मत में इष्टसाधनत्व विध्यर्थ है। पुरुष का प्रवर्तक इष्टसाधनत्व ज्ञान ही है। अतः इष्टसाधनत्व ही प्रवर्तनारूप है। इनके मतमें नञ्युक्त विधि अनिष्टसाधनत्व की बोधक है तो पुरुष अनिष्टसाधनत्व ज्ञान से निवृत्त होता है। इष्टसाधनत्व का प्रतिपक्षी अनिष्टसाधनत्व है। पुरुष जैसे इष्टसाधनत्व ज्ञान से प्रवृत्त होता है वैसे ही अनिष्टसाधनत्व ज्ञान से निवृत्त भी होता है। अतः इनके मतमें भी निवर्तना की सिद्धि होती ही है। इनके मत में भी नञर्थ का प्रत्ययार्थ के साथ ही अन्वय है, क्योंकि प्रत्ययार्थ प्रधान है। इसी विषय का प्रतिपादक ग्रन्थ है—सर्वथापि तु नञः प्राधान्यात् प्रत्ययेनान्वयः। प्रत्ययार्थ के प्रधान होने के कारण नञ् का प्रत्यय के साथ अन्वय है अर्थात् प्रत्ययार्थ के साथ नञर्थ का अन्वय है।

## पर्युदासनिरूपण

सर्वत्र नञर्थ का प्रत्ययार्थ के साथ ही अन्वय है यह निरूपित कर सम्प्रति उसका अपवाद प्रस्तुत करते हैं—यदा तु तदन्वये किञ्चित् इत्यादि। प्रत्ययार्थ के साथ अन्वय होने में यदि कोई बाधक हो तो अन्य गति न होने से नञर्थ का धात्वर्थ के साथ अन्वय माना जाता है। यह बाधक दो प्रकार का है—तस्य व्रतम् उपक्रम और दूसरा विकल्पप्रसक्ति। इन दो प्रकार के बाधकों से नञ्युक्त वाक्यों में पर्युदास का आश्रयण किया जाता है। यदि ये बाधक न हों तो निषेध ही माना जाता है।

पर्युदास और निषेध के परिचायक प्राचीनों के पद्यार्थ को उद्धृत कर दिखलाते हैं—पर्युदासस्स विज्ञेयः आदि। समग्र पद इस प्रकार है कि—

---

१. तेन।

[1]प्रतिषेधः स विज्ञेयः क्रियया सह यत्र नञ् ॥

इति च तयोर्लक्षणम् । तत्र "नेक्षेतोद्यन्तमादित्य"मित्यादौ पर्युदासाश्रयणम्, 'तस्य व्रत'मित्युपक्रमात् ।

( उपक्रमबलात्पर्युदासाङ्गीकारः )

तथा हि-व्रतशब्देन कर्तव्योऽर्थ उच्यते । अतश्च स्नातकस्य कर्तव्या-

प्रधानत्वं विधेर्यत्र प्रतिषेधेऽप्रधानता ।
पर्युदासस्स विज्ञेयो यत्रोत्तरपदेन नञ् ॥
अप्राधान्यं विधेर्यत्र प्रतिषेधे प्रधानता ।
प्रसज्यप्रतिषेधोऽयं क्रियया सह यत्र नञ् ॥

उस निषेध वाक्य में पर्युदास का व्यवहार है जहाँ नञ् उत्तरपद के साथ अन्वित होता है। उत्तरपद शब्द से आख्यातार्थ क्रियाभिन्न पद अभिमत है। 'न कलञ्जं भक्षयेत्' वाक्य में आख्यातार्थक्रिया वाचक पद 'त' पद, उससे भिन्न पद भक्षधातु, एवं कलञ्ज। इनके साथ नञ् का अन्वय होने पर पर्युदास होता है। एवं प्रतिषेध वह कहलाता है जहाँ नञ् का क्रिया के साथ अन्वय होता है, जैसे 'नानृतं वदेत्' 'न स्तेयात्' आदि।

पर्युदास का प्रथम उदाहरण प्रदर्शित करते हैं नेक्षेतोद्यन्तमादित्यम्। इस वाक्य का अर्थ है उगते हुए सूर्य को नहीं देखना चाहिए। अर्थात् प्रतिषेधपरक अर्थ है। इस प्रतिषेध अर्थ में बाधक है—तस्य व्रतमित्युपक्रमः। तद् शब्द स्नातक का परामर्शक है। व्रतशब्द अनुष्ठेय अर्थ का वाचक है। अर्थात् उस स्नातक के अनुष्ठेय पदार्थ ये हैं ऐसा उपक्रम कर—

नेक्षेतोद्यन्तमादित्यं नास्तं यन्तं कदाचन ।
नोपसृष्टं न वारिस्थं न मध्यं नभसो गतम् ॥

ये निषेधवाक्य पठित हैं। उपक्रम में कर्तव्य पदार्थ का उल्लेख कर अनन्तर अकर्तव्य पदार्थों का निर्देश करना संगत नहीं है। इसका अनुष्ठान करना चाहिए, यह आरंभ कर आगे यह नहीं करना चाहिए, यह कहना कैसे संगत होगा? उपक्रम में अभिहित अनुष्ठेय पदार्थ कौन हैं इस आकांक्षा के पूरक वे ही होंगे कि 'यह करना चाहिए' 'यह करना चाहिए' यह कहना। 'यह नहीं करना चाहिये' कहने से उस आकांक्षा की पूर्ति किस प्रकार होगी? उपक्रम के अनुसार उपसंहार करना न्याय्य है, आकांक्षा के अनुसार पदार्थ का सम्बन्ध उचित है। इन्हीं विषयों का उपपादन किया गया है—तथाहि से आकांक्षिताभिधानात् तक। इस प्रकार कर्तव्य पदार्थों

1. अयमेव पाठस्साधीयान् शास्त्रानुगतस्सम्प्रदायागतश्च । सति चैवं अत्र निर्णयसागरमुद्रितपुस्तके कलिकत्तामुद्रितपुस्तके च शोधयित्रा व्याख्यात्रा च स्वस्वमनीषानुसारेण

र्थानां वक्तव्यत्वेनोपक्रमात् किं तत् कर्तव्यमित्यपेक्षायां अग्रे 'नेक्षेतोद्यन्त' मित्यादौ कर्तव्य एवार्थो वक्तव्यः, आकाङ्क्षिताभिधानात् । अर्थान्तरोक्तौ च पूर्ववाक्यस्य साकाङ्क्षत्वेनाप्रामाण्यं [2]स्यात् । न हि कर्तव्यार्थस्य वक्तव्यत्वेनोपक्रमे अग्रे च तदनभिधाने पूर्ववाक्यस्य निराकाङ्क्षत्वं सम्भवति । न च साकाङ्क्षस्य प्रामाण्यम्, गौरश्वः पुरुषः इत्यादावपि तत्प्रसङ्गात् ।

किञ्च 'नेक्षेते' त्यस्योपक्रमेण प्रतीयमाना एकवाक्यता च न स्यात्,

---

को न कहकर अन्य अर्थों को कहने पर दोष दिखलाते हैं-अर्थान्तरोक्तौ च । उपक्रम की आकांक्षा के अनुसार पदार्थों को न कहने पर पूर्ववाक्य का अप्रामाण्य सिद्ध हो जायगा । 'साकांक्षं वाक्यमप्रमाणम्' न्याय है । उपक्रम में कर्तव्य अर्थ का उल्लेख कर अनन्तर उसको न कहकर अन्य अर्थ को कहने पर पूर्व में उत्थित आकांक्षा का शमन नहीं होगा तो साकांक्ष वाक्य का प्रामाण्य कैसे सिद्ध होगा अर्थात् नहीं सिद्ध होगा । यदि साकांक्ष वाक्य प्रमाण हो तो गौरश्वः पुरुषः इत्यादि वाक्य भी प्रमाण हो जायँगे ।

'तस्य व्रतम्' यह उपक्रमवाक्य कर्त्तव्य अर्थ का प्रतिपादन करे, उसके अनन्तर वाक्यों का पर्युदास प्रतिपादन क्यों स्वीकार किया जाता है । क्योंकि पर्युदास अर्थ के लिए लक्षणा माननी होगी । लक्षणा जघन्य वृत्ति है । इस प्रश्न का उत्तर देते हैं—किञ्च 'नेक्षेते'त्यस्योपक्रमेण इत्यादि । आशय है कि उपक्रम में स्नातक के लिये अनुष्ठेय पदार्थ सामान्यतः निर्दिष्ट हैं, स्नातक के लिए कर्तव्य पदार्थ का अनुष्ठान करना चाहिए । वे अनुष्ठेय पदार्थ कौन हैं, यह आकांक्षा होनेपर उत्तर वाक्यों के द्वारा उसका निर्देश होना आवश्यक है । यदि उत्तर वाक्य इसका निर्देश करते हैं तो उपक्रम वाक्य के साथ उत्तर वाक्यों की एकवाक्यता सिद्ध होगी । अन्यथा उपक्रम वाक्य कर्तव्य अर्थ का प्रतिपादक एवं अनन्तर वाक्य अकर्तव्य अर्थ का प्रतिपादक होकर सभी वाक्य असंबद्ध अर्थ के प्रतिपादक हो जायँगे । अतः पूर्व तथा उत्तर वाक्यों की एकवाक्यता को स्वीकार करना होगा । पूर्व उत्तर वाक्यों की एकवाक्यता इसलिए प्रतीत होती है कि सामान्य कर्तव्य अर्थ का प्रतिपादन करता हुआ उपक्रम वाक्य आकांक्षा रखता है—वे अनुष्ठेय अर्थ कौन हैं जिनका स्नातक अनुष्ठान करे ? इस आकांक्षा का शमन तभी होगा जब उत्तर वाक्य कर्तव्य अर्थ का प्रतिपादन करेंगे । जैसे 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत' वाक्य स्वर्ग को चाहने वाला पुरुष दर्शपूर्णमास याग से फल का संपादन करे, इस अर्थ का प्रतिपादन करता हुआ किस प्रकार से याग के द्वारा फल का संपादन करना चाहिए, आकांक्षा होने पर प्रयाज तथा अनूयाज आदि अंग वाक्यों के साथ एकवाक्यता को प्राप्त कर

---

पाठभेदं प्रकल्प्य तदनुसारेण चार्थो यो वर्णितः स सर्वोऽप्यभित्तिचित्रायित इत्युपेक्षणीयं प्रेक्षावद्भिः ।

२. ण्यप्रसङ्गात् ।

अर्थान्तरोक्तेः। अतश्चास्मिन् वाक्ये कश्चित् कर्तव्य एवार्थो वक्तव्यः। तदुक्तौ च न नञः प्रत्ययेन सम्बन्धो घटते। तत्सम्बन्धे कर्तव्यार्थोक्तेरनुपपत्तेः। प्रत्ययाच्च उत्सारितो[1] नञ् धातुना सम्बध्यते। तत्सम्बन्धे च न नञः प्रतिषेधकत्वम्। विधायकसम्बन्धेनैव तस्य प्रतिषेधकत्वात्। प्रतिषेधकत्वस्य विधायकत्वप्रतिपक्षत्वात्।

नामधातु[2] योगे तु न नञः प्रतिषेधकत्वम्। तयोरविधायकत्वात्। यदाहुः—

[3]नामधात्वर्थयोगी तु नैव नञ् प्रतिषेधकः।
वदत्यब्राह्मणाधर्मावन्यमात्रविरोधिनौ ॥ इति।

---

प्रयाज तथा अनूयाज आदि अंगों का अनुष्ठान करते हुए दर्शपूर्णमास याग करने पर स्वर्गफल की प्राप्ति होगी, इस एकवाक्यता से निराकांक्ष होता है उसी प्रकार प्रकृत स्थल में भी एकवाक्यता होने से ही उपक्रम वाक्य निराकांक्ष होकर सार्थक बन सकता है। अन्यथा उत्तर वाक्य अर्थान्तर-असंबद्धार्थ प्रतिपादक हो जायेंगे, और प्रतीयमान एकवाक्यता का भङ्ग हो जायगा। इसी विषय का प्रतिपादक ग्रन्थ है—अतश्चास्मिन् वाक्ये आदि। उपक्रम वाक्य के द्वारा आकांक्षित अर्थ की सिद्धि एवं प्रतीयमान एकवाक्यता की सिद्धि के लिए 'नेक्षेतोद्यन्तम्' इत्यादि वाक्यों में कर्तव्य अर्थ का प्रतिपादन मानना होगा। इस निष्कर्ष का फल बतलाते हैं—तदुक्तौ। कर्तव्य अर्थ का प्रतिपादक होने पर 'नेक्षेत' में श्रूयमाण नञ् का लिङर्थ के साथ संबन्ध घटेगा नहीं क्योंकि वह कर्तव्य अर्थ का प्रतिपादक नहीं होगा। पूर्व कहा जा चुका है कि नञ् जिसके साथ संबन्ध रखता है उसके विपरीत अर्थ का प्रतिपादन करता है। अर्थात् कर्तव्य का विपरीत अर्थ अकर्तव्य है। अकर्तव्यरूप अर्थ के प्रतिपादन से उपक्रम की संगति नहीं होगी। इसलिए प्रत्यय के संबन्ध को हटाकर नञ् का धातु के साथ संबन्ध करना है। धातु के साथ संबन्ध होनेपर प्रतिषेध अर्थ नहीं होगा, विधायक प्रत्यय के साथ संबन्ध होनेपर ही नञ् का प्रतिषेधकत्व है। क्योंकि विधायक का प्रतिपक्षी प्रतिषेधक ही होता है। 'विधायकैरसंयुक्तो नैव नञ् प्रतिषेधकः' यह वार्तिककार ने कहा है।

नाम—नामार्थ अर्थात् प्रातिपदिकार्थ, धातु धात्वर्थ इनके साथ संबद्ध नञ् प्रतिषेधक नहीं होगा, क्योंकि नाम और धातु विधायक नहीं होते। इसमें प्रमाण प्रस्तुत करते हैं—नामधात्वर्थयोगी तु। क्योंकि ब्राह्मण शब्द से नञ् का संबन्ध होनेपर अब्राह्मण एवं धर्म शब्द से नञ् का संबन्ध होने पर अधर्म अर्थ का बोध होगा। अब्राह्मण और अधर्म ब्राह्मण और धर्म के विरोधी हैं। अर्थात् नञ्

---

१. अवतारितो इति क.। २. धात्वर्थयो। ३. नामधात्वर्थयोगिने।

अतश्च 'नेक्षेते' त्यत्र नञो धातुयोगात् नञीक्षतिभ्यामीक्षणविरोधी कश्चनार्थः प्रतिपाद्यते ।

ननु—'तदन्यतद्विरुद्धतदभावेषु नञि' ति सत्यपि स्मरणे नञः स्वसंसृष्टाभाव एव शक्तिः, लाघवात् । न तु तदन्यतद्विरुद्धयोः । तयोरभावघटितत्वेन गौरवात् । अनेकार्थत्वस्य चान्याय्यत्वात् । अतो नञो धातुयोगे धात्वर्थाभावबोधकत्वमेव, न तु तदन्यतद्विरुद्धार्थबोधकत्वमिति चेत्—

सत्यम् , नञोऽभाव एव शक्तिः, स्मरणं तु प्रतीत्यभिप्रायम् , न शक्त्य-

---

विरोधी अर्थ का ही प्रतिपादक होगा प्रतिषेधरूप अर्थ का नहीं । इसी का परिणाम प्रकृत में समन्वित करते हैं—अतश्च नेक्षेतेत्यत्र । नञर्थ का ईक्षति धात्वर्थ के साथ संबन्ध करने पर नञ् और ईक्षति धातु मिलकर ईक्षणविरोधी किसी अर्थ के लक्षक हो जाते हैं । अर्थात् दोनों पद ईक्षणविरोधी संकल्प के लक्षक बन जाते हैं ।

इस अर्थ की पुष्टि के निमित्त एक शंका को प्रस्तुत करते हैं—ननु तदन्यतद्विरुद्धतदभावेषु नञ् इत्यादि । यह सूत्र अन्योन्याभाव आदि तीन अर्थों में नञ् का विधान करता है तथापि नञ् की शक्ति अभाव में ही मानना उचित है, क्योंकि लाघव है । तदन्य तद्विरुद्ध ये भी अभावघटित हैं, इनमें भी शक्ति मानेंगे तो गौरव होगा । नञ् की स्वसंसृष्टाभाव—अर्थात् संसर्गाभाव में शक्ति मानने में लाघव है । संभव होने पर एक शब्द की एक ही अर्थ में शक्ति मानना न्याय्य है—'अनेकार्थत्वस्यान्याय्यत्वात्' न्याय है । इस परिस्थिति में 'नेक्षेत' में नञ् का ईक्षति धातु के साथ संबन्ध करने पर ईक्षणाभाव का ही बोध होता है, तदन्य तद्विरुद्ध अर्थ का बोध नहीं होता है तो ईक्षणविरोधी अर्थ की कल्पना क्यों की जाती है ?

अर्धाङ्गीकार करते हुए शंका का समाधान करते हैं—सत्यं नञोऽभाव एव शक्तिः इत्यादि । 'नञ्' सूत्र के महाभाष्यकार ने 'निवृत्तपदार्थकः' कहते हुए नञ् को अभावार्थक ही माना है । अतः नञ् की शक्ति अभाव में ही है । स्मरणन्तु प्रतीत्यभिप्रायम् 'तदन्य' इत्यादिसूत्र का तात्पर्य है कि नञ् को सुनने से जितने अर्थों की प्रतीति होती है, नञ् उतने अर्थों का प्रतिपादन करता है । प्रतिपादन शक्ति और लक्षणा से हो सकती है । इसका परिज्ञान लाघवादि से युक्त न्याय से होता है । 'नामधात्वर्थयोगी तु' इस पद्य की व्याख्या करते हुये न्यायरत्नाकर में पार्थसारथि मिश्र ने अपने आशय को अभिव्यक्ति किया है कि अभावार्थक नञ् अन्य और विरुद्ध अर्थ में भी प्रवृत्त होता है, लेकिन अभाव में ही नञ् की शक्ति एवं अन्य और विरुद्ध अर्थ में लक्षणा से नञ् की प्रवृत्ति है । इस परिस्थिति में 'नेक्षेत' की ईक्षणविरोधी संकल्परूप अर्थ की उपपत्ति किस प्रकार होगी ? इसका उत्तर देते

भिप्रायम्, नामधात्वर्थयोगीत्यपि प्रतीत्यभिप्रायम्, तथापि 'नेक्षेत' इत्यत्र प्रत्ययस्य नञाऽसम्बन्धात् तेन तावत् कश्चिदर्थो विधेयः। तत्र न तावद्धात्वर्थो विधातुं शक्यते, नञा तदभावबोधनात्। नापि तदभावो विधातुं शक्यते, अभावस्याविधेयत्वात्। अतश्च नञीक्षतिभ्यां विधानयोग्यः कश्चनेक्षणविरोधी अर्थो लक्षणया प्रतिपाद्यते। स चेक्षणविरोधी लक्ष्यमाणः पदार्थो 'नेक्षे'[1] इत्यनीक्षणसङ्कल्पः, तस्येक्षणविरोधित्वात्। सत्यपि पदार्थान्तरस्येक्षणविरोधित्वे सर्वक्रियाऽविनाभूतत्वेन सङ्कल्पस्यैव [2]लक्षणात् स एव 'नेक्षेत' इत्यत्र कर्तव्यतया विधीयते—अनीक्षणसङ्कल्पेन भावयेदिति। भाव्या-

हैं—तथापि नेक्षेतेत्यत्र आदि। तात्पर्य है कि 'तस्य व्रतम्' इस उपक्रम के अनुसार 'नेक्षेत' में नञ् का अन्वय प्रत्ययार्थ प्रवर्तना के साथ नहीं हो सकता है तो विधि वाक्य किसका विधायक होगा? धात्वर्थ ईक्षण का वह विधान नहीं कर सकता क्योंकि नञ् उसके साथ संबद्ध होकर ईक्षणाभाव का बोधन करेगा। ईक्षणाभाव का विधान संभव नहीं है, क्योंकि अभाव विधेय नहीं बन सकेगा। अभाव में विधेयत्व स्वीकार करने पर उसमें उपादेयत्व भी स्वीकार करना होगा। उपादेयत्व का मतलब कृतिसाध्यत्व है। अभाव कृतिसाध्य नहीं है। यही कहा गया है—अभावस्याविधेयत्वात्। विधि से विधीयमान पदार्थ यदि कृतिसाध्य नहीं है तो विधेयता उसमें किस प्रकार मानी जा सकती है, और वह विधायक किस प्रकार हो सकता है? अतः विधायकत्व की अनुपपत्ति से नञ् और ईक्षति धातु दोनों ही विधानयोग्य ईक्षणविरोधी एक अर्थ का प्रतिपादन लक्षणा से करते हैं। लक्षणा से प्रतिपाद्यमान अर्थ का आकार दिखाते हैं—नेक्षे इत्यनीक्षणसङ्कल्पः। ईक्षण का विरोधी यही हो सकता है। ईक्षणविरोधी पदार्थ अनेक हो सकेंगे। उनमें पूर्वोक्त संकल्प को ही क्यों लक्ष्य माना जाता है? इसका उत्तरपरक ग्रन्थ है—सत्यपि पदार्थान्तरस्येक्षणविरोधित्वे आदि। ईक्षणविरोधी अनेक पदार्थ क्यों न हो? किन्तु कर्तव्य पदार्थ के अनुरूप और उससे नियतसंबद्ध जो हो उसी को लक्षणा से माना जाना चाहिए। वह है संकल्प। सभी पुरुष कर्तव्य पदार्थों के अनुष्ठान से पूर्व मानसिक संकल्प कर प्रवृत्त होते हैं। संकल्प के बिना कोई भी कर्तव्य क्रियाओं में प्रवृत्त नहीं होता है। प्रवृत्ति और निवृत्ति में यह संकल्प अनिवार्य है। अतः नञ् और ईक्षति धातु संकल्प के ही लक्षक हैं, इसी संकल्प को स्नातक के लिए विधिवाक्य विधान करता है—अनीक्षण संकल्प से फल का संपादन करना चाहिए—अनीक्षणसङ्कल्पेन भावयेदिति। कौन सा वह फल है जिसका अनीक्षण संकल्प से सम्पादन करना चाहिए? जब तक इस आकांक्षा का शमन नहीं किया जाता है तबतक विधि का प्रवर्तकत्व सिद्ध नहीं होगा। भाव्याकांक्षा के शमन के लिए सामग्री प्रस्तुत

1. कलिकत्तामुद्रितपुस्तके तु नास्तीयं पंक्तिः। 2. लक्षणा।

कांक्षायां च "एतावता हैनसा विमुक्तो भवती"ति वाक्यशेषावगतः पापक्षयो भाव्यतया सम्बध्यते।

एवञ्चात्र पापक्षयार्थं सङ्कल्पस्य कर्तव्यतया विधानात् 'तस्य व्रत'मित्यनेनैकवाक्यता सिद्धा भवति।

तत्सिद्धं 'नेक्षेते' त्यत्र 'तस्य व्रत' मित्युपक्रमात् पर्युदासाश्रयणमिति ॥

( विकल्पभयात् पर्युदासाङ्गीकरणम् )

'नानूयाजेषु येयजामहं करोती' त्यत्र विकल्पप्रसक्त्या तदाश्रयणम्।

---

करते हैं—एतावता हैनसा विमुक्तो भवति। पूर्व बतला चुके हैं कि जिन स्थलों में फल श्रूयमाण नहीं है उन स्थलों में विश्वजिन्न्याय एवं रात्रिसत्रन्याय से फल की कल्पना होती है। प्रकृत स्थल में रात्रिसत्रन्याय से अर्थवाद के द्वारा बोधित पापक्षय फल है। स्नातक उद्यद् आदि आदित्य के अनीक्षण संकल्प से पापक्षयरूप फल को प्राप्त करें, यह वाक्यार्थ सिद्ध हुआ। इस प्रकार वाक्यार्थ को मानने पर 'तस्य व्रतम्' और 'नेक्षेतादित्यम्' की एक वाक्यता सिद्ध हो जाती है। प्रकृत पर्युदास का उपसंहार करते हैं—तत्सिद्धम् इत्यादि।

### विकल्पभय से पर्युदास

द्वितीय बाधक का उदाहरण है—नानूयाजेषु येयजामहं करोति। दर्शपूर्णमास में तीन अनूयाज याग विहित हैं—'त्रयो अनूयाजाः'। अनूयाज यागों में 'येयजामहे' शब्द का याज्यामन्त्रो में उच्चारण नहीं करना चाहिए, यह वाक्य का अर्थ है। इस सन्दर्भ में यह ज्ञातव्य है कि दर्शपूर्णमास याग में चार ऋत्विज होते हैं—अध्वर्यु, ब्रह्मा, होता और आग्नीध्र। तत्तद्याग के लिए बनाये हुए द्रव्य को जुहू पात्र में अवदान-समुदित द्रव्य से पृथक् कर अग्नि में हवन करने का मुख्यकार्य अध्वर्यु का है। ब्रह्मा का कार्य यज्ञ सम्बन्धी सभी कार्यों का निरीक्षण करना है। अध्वर्यु से प्रेरित होकर तत्तद्यागसंबन्धी मन्त्रों को पढ़ना होता का कार्य है। अध्वर्यु के कार्यों में सहायता करना आग्नीध्र का कर्तव्य है। जुहूपात्र में हवि को लेते हुए अध्वर्यु आग्नीध्र को प्रेरित करता है 'आश्रावय' अर्थात् मैं देवता के लिए हवि का ग्रहण करता हूँ, तुम देवता को सुनाओ, ऐसा इसका अर्थ है। आग्नीध्र इसके अनुसार उत्तर देता है—अस्तु श्रौषट्। हाँ! मैं सुना रहा हूँ—हे देव! आपके लिए हवि दी जाती है सुने, ऐसा इसका अर्थ है। अनन्तर जिस देवता के निमित्त हवि दी जाने वाली है, अध्वर्यु उस देवता के नाम द्वितीयान्त 'अग्निं' 'सोमं' 'अग्नीषोमौ' इत्यादि पढ़कर होता को प्रेरित करता है—अग्निं यज सोमं यज इत्यादि। अर्थात् अग्निदेवतावाले याज्यामन्त्र को पढ़ो, सोमदेवतावाले याज्यामन्त्र को पढ़ो। तदनुसार होता तत्तद्देवतावाले मन्त्र के उच्चारण के पूर्व येयजामहे शब्द का

**तथा हि—यद्यत्र प्रधानसम्बन्धलोभान्नञः प्रत्ययसम्बन्धः स्वीक्रियते तथा सत्यनेन वाक्येनानूयाजेषु येयजामहः प्रतिषिध्यते इति वक्तव्यम्–अनूयाजेषु येयजामहं न कुर्यादिति। न च तत्र तस्य प्रतिषेधः प्राप्तिं विना सम्भवति, प्राप्तिसापेक्षत्वात् प्रतिषेधस्य।**

---

उच्चारण कर मन्त्र को पढ़ता है। अध्वर्यु से प्रेरित हम याज्यामन्त्र को पढ़ रहे हैं, ऐसा अर्थ है। याज्यामन्त्र को पढ़कर होता मन्त्र के अन्त में वौषट् शब्द का उच्चारण करता है, इसी क्षण में अध्वर्यु हवि का अग्नि में प्रक्षेप करता है और इसी क्षण में यजमान भी तत्तद्देवता की हवि का त्याग-स्वस्वत्वनिवृत्ति 'अग्नय इदं न मम' इत्यादि करता है। वौषट् को ही वषट्कार कहते हैं। हवि दी जा रही है, इसका अर्थ है। यही क्रम अङ्ग और प्रधान यागों में है। 'आश्रावय' 'अस्तु श्रौषट्' 'यज' 'येयजामहे' 'वौषट्' इनमें १७ अक्षर होते हैं। ये १७ अक्षर 'यज' धातु से विहित सभी यागों में उच्चरित होते हैं। इनमें 'येयजामहे' का विधायक वाक्य है—'यजतिषु ये यजामहं करोति'। याग सामान्य में 'येयजामहे' का उच्चारण के विधान से अनूयाज याग में भी वह प्राप्त हुआ। इसी सन्दर्भ में 'नानूयाजेषु ये यजामहं करोति' यह निषेध प्राप्त होता है। शास्त्रविहित का निषेध करने पर विकल्प प्राप्त होता है। विकल्प की भीति से प्रकृत स्थल में पर्युदास माना जाता है। यही कहा गया है—विकल्पप्रसक्त्या तदाश्रयणम्।

विकल्पप्रसक्ति का ही उपपादक ग्रन्थ है—तथाहि इत्यादि। 'नानूयाजेषु येयजामहं करोति' इस स्थल में नञ् का प्रधानसंबन्ध प्रत्ययार्थ प्रवर्तना के साथ मानने पर 'अनूयाज यागों में येयजामहे नहीं करना चाहिए' ऐसा बोध होता है, तभी 'ये यजामहे' का प्रतिषेध बनता है। अर्थात् अनूयाज यागों में याज्या 'देवं बर्हिर्वसुवने वसुधेयस्य वेतू वौषट्' मन्त्र के आरंभ में 'येयजामहे' शब्द को नहीं जोड़कर मन्त्रमात्र को पढ़ना चाहिए। निषेध मात्र प्राप्ति की अपेक्षा रखता है। बिना प्राप्ति के निषेध की उपपत्ति नहीं होती। निषेध स्थल में अभाव का एक प्रतियोगी और एक अनुयोगी होता है। जिसका निषेध हो वह प्रतियोगी और जिसमें निषेध हो वह अनुयोगी कहलाता है। अर्थात् प्रतियोगी विशेषण और अनुयोगी विशेष्य होता है। 'भूतले घटो नास्ति' कहने पर अभाव का विशेषण घट एवं अनुयोगी भूतल 'घटाभाववद् भूतलम्' यह बोध होता है। इसी प्रकार 'अनूयाजेषु येयजामहं न कुर्यात्' इस निषेध में 'ये यजामहप्रतियोगिकाभाववन्तोऽनूयाजाः' ऐसा बोध होता है। इस अभाव का प्रतियोगी 'येयजामह' और अनुयोगी 'अनूज'। अनुयोगी अनूयाजों में येयजामह की प्राप्ति होने पर ही यह निषेध उपपन्न होगा, क्योंकि निषेध प्राप्तिसापेक्ष होता है—प्राप्तिसापेक्षत्वात् प्रतिषेधस्य। अभावज्ञान के प्रति प्रतियोगिज्ञान कारण माना जाता है। वह भी प्रतियोगिज्ञान उस अधिकरण में अपेक्षित होता है जहाँ निषेध प्रवृत्त

अत एव "नान्तरिक्षे न दिवी" इत्यस्य न प्रतिषेधत्वम्, अन्तरिक्षे चयनाप्राप्तेः। अत एव "ब्राह्मणो न हन्तव्य" इत्यस्य नित्यवद्धननिवर्तकत्वमुपपद्यते। सर्वो हि पुरुषः कदाचिद्धननादौ प्रवर्तते; कदाचिच्च राग[1]-

है। प्राप्ति अधिकरणान्तर में और निषेध दूसरे अधिकरण में, यह सङ्गत नहीं है। 'जैसे 'जलाशये वह्निर्नास्ति' जलाशय में वह्नि नहीं है, इस निषेध में गोष्ठ-महानस आदि अधिकरणों में प्रसिद्ध वह्नि का जलाशय अधिकरण में निषेध किया जाता है, उसी प्रकार अन्य यागों में प्राप्त येयजामहे का निषेध अनूयाजों में करने पर एक ही अधिकरण में प्रतियोगी ज्ञान की आवश्यकता नहीं है, तथापि जलाशयवाले निषेध से अनूयाज स्थल के निषेध में महान् भेद है, अतः यह दृष्टान्त ठीक नहीं है। जलाशय दृष्टान्त में बाध है, अनूयाजों में येयजामहे का बाध नहीं है। बाधस्थल में गति न होने के कारण वह्निप्रतियोगिक अभाव का अनुयोगी जलाशय में बोधन हो जाता है। प्रकृत स्थल में वैसा नहीं है। यहाँ निषेध का प्रयोजन निवृत्ति माना गया है। निखिलकारकों से विशिष्ट आख्यातार्थ कृति-भावना में प्रतियोगितासम्बन्ध से नञर्थ का अन्वय करने पर अनूयाजाधिकरण-अनूयाजों में येयजामहानुकूल कृति से निवृत्त हों, ऐसा बोध होता है। इस प्रकार बोध के लिए अनूयाजों में येयजामहे की प्राप्ति आवश्यक है। इससे यह सिद्ध हुआ कि निषेध-स्थलों में अनुयोगी में निषेध्य पदार्थ की प्राप्ति को अवश्य मानना चाहिए।

अनुयोगी में निषेध्य पदार्थ की प्राप्ति न होते हुए जहाँ नञ्-निषेध श्रुत है वहाँ प्रतिषेध ही नहीं माना जाता है। इसका उदाहरण दिखाते हैं—अतएव नान्तरिक्षे आदि। अतएव = प्रतिषेधप्राप्तिसापेक्ष होने के कारण। चयन प्रकरण में यह वाक्य श्रुत है। आहवनीय आदि अग्नि स्थापन के लिए ईटों से बनाये गये स्थण्डिल को चयन कहते हैं। यह चयन अन्तरिक्ष-आकाश, एवं द्युलोक में संभव नहीं है, तथापि नान्तरिक्षे न दिवि निषेध श्रूयमाण है। यहाँ निषेध न मानकर 'हिरण्यं निधाय चेतव्यम्' इस विधि का स्तावक माना गया है। भूमि में हिरण्य रखकर चयन करना चाहिए। इस प्रकार चयन करने पर अन्तरिक्ष-द्यु-एवं हिरण्य-रहित पृथ्वी में चयन नहीं करते हुए हिरण्य रखकर उसके ऊपर चयन करना प्रशस्त है, ऐसी स्तुति है। क्योंकि अन्तरिक्ष और द्यु में चयन की प्राप्ति नहीं है। अतएव निषेध की प्रवृत्ति, प्राप्तविषयक होने से ब्राह्मणो न हन्तव्यः यह निषेध नियमतः हनन का निवर्तक होता है। इसका उपपादक ग्रन्थ है—सर्वो हि पुरुषः आदि। हनन आदि निषिद्ध व्यापार में पुरुष की प्रवृत्ति कादाचित्क है—अर्थात् इच्छा नहीं रहने से प्रवृत्त नहीं होता है और इच्छा होने पर प्रवृत्त होता है। यदि निषेध प्राप्तिसापेक्ष न होता तो इच्छा को रोक कर जो पुरुष हनन कार्य में प्रवृत्त नहीं है उसी को लक्ष्य कर न हन्तव्यः यह निषेध चरितार्थ होकर उस पुरुष को हनन आदि

१. रागाद्यभावेन निवर्त्तते।

द्यभावे न प्रवर्तते। तत्र यदि निषेधस्य प्राप्तिसापेक्षत्वं न स्यात् तदा रागादि[1] तिरोधाय हननादावप्रवृत्तं प्रत्येव शास्त्रप्रामाण्योपपत्तौ रागादिना हननादौ प्रवृत्तेन पुंसा न ततो निवर्तितव्यम्।

प्राप्तिसापेक्षत्वे तु स्वयमप्रवृत्तं प्रति प्रसक्त्यभावेन निषेधशास्त्राप्रवृत्तेः रागादिना प्रवृत्तं प्रत्येव भ्रान्तिनिमित्तरागबाधेन निषेधशास्त्रप्रवृत्तेर्युक्ता प्रवृत्तस्य ततो निवृत्तिः।

---

व्यापार से रोक नहीं सकता, जो राग से उस कर्म में प्रवृत्त हुआ है। निषेधशास्त्र की चरितार्थता अप्रवृत्त पुरुष को लेकर हो जाने से राग से प्रवृत्त पुरुष को रोक नहीं सकता। भाव यह है कि निषेध-शास्त्र का नियमतः हनननिवर्तकत्व उपपन्न नहीं होगा।

निषेधशास्त्र प्राप्तिसापेक्ष हो तो जो पुरुष स्वयं हनन में प्रवृत्त नहीं हुआ है उसके प्रति प्रसक्ति न होने से लागू नहीं होता है। जो पुरुष राग आदि कारण से प्रवृत्त है उस पुरुष के राग को बाधित करते हुए उस कर्म से पुरुष को निवृत्त करने के लिए शास्त्र संगत होता है।

तात्पर्य यह है कि—निषेधशास्त्र की प्रवृत्ति राग के द्वारा प्रवृत्त पुरुष को लेकर ही होती है किन्तु वह शास्त्र पुरुष का हनन आदि दुष्ट कर्मों से नियमतः निवारण कैसे करेगा? पुरुष के राग को उपजीवित करते हुए ही उस शास्त्र की प्रवृत्ति माननी होगी, तो पुरुष का राग होने से शास्त्र प्रवृत्त होता है, राग न रहने पर प्रवृत्त नहीं होता है, इस प्रकार शास्त्र की प्रवृत्ति पाक्षिक ही अवगत होती है, यह प्रश्न अपने स्थान में रहेगा ही। इसका समाधान यह है—जैसे शुक्तिका को देख कर उत्पन्न 'इदं रजतम्' ज्ञान का उत्तरकालिक 'नेदं रजतम्' ज्ञान बाधक बन जाता है अर्थात् भ्रमज्ञान को हटाता है, उसी प्रकार कलञ्जभक्षण, हनन आदि मेरे लिए बलवत् अनिष्ट से अनुबन्धी-सम्बन्धी नहीं हैं और मेरे इष्ट के साधन हैं, समझ कर पुरुष उन कर्मों में प्रवृत्त होता है। इस भ्रमात्मक ज्ञान को हटाकर निषेधशास्त्र नियमतः उस पुरुष को उन कर्मों से निवृत्त करता है। निषेधशास्त्र की प्रवृत्ति में सचमुच पुरुष का राग-इच्छा उपजीव्य है तथापि वह भ्रमात्मक होने से उसका बाधक होकर निषेधशास्त्र पुरुष का नियमतः निवर्त्तक बन जाता है। इसी आशय से ग्रन्थकार लिखते हैं—भ्रान्तिनिमित्तरागबाधेन। यद्यपि कलञ्जभक्षण, हनन आदि में पुरुष का इष्टसाधनत्वज्ञान भ्रमात्मक नहीं है, तथापि उस ज्ञान का विशेषण बलवदनिष्टाननुबन्धित्व दिया जाता है, अर्थात् बलवत् अनिष्ट से अनुबन्धी न होकर इष्टसाधनत्वज्ञान को प्रवृत्ति के प्रति कारण माना गया है। निषेधशास्त्र विशेषणांश में भ्रमात्मकत्व को सिद्ध करने पर 'विशेषणाभावप्रयुक्त

---

१. 'रागाविरोधाय' इति तु पाठो न साधीयान्।

अतश्च 'ब्राह्मणो न हन्तव्य' इत्यस्य निषेधस्य निवृत्तिनियमबोधकत्वम्, 'व्रीहीनवहन्या' दित्यस्यैवावघातनियमबोधकत्वम्। यथा खलु 'व्रीहीनवहन्या' दिति शास्त्रं वैतुष्यार्थमवघाते स्वतः प्रवृत्तं पुरुषं प्रति न प्रवर्त्तते, वैयर्थ्यात्, किन्तु दलनादौ प्रवृत्तं प्रति, एवं 'न हन्या' दिति शास्त्रं हननात् स्वयं निवृत्तं पुरुषं प्रति न प्रवर्तते, वैयर्थ्यात्; किन्तु हनने प्रवृत्तं पुरुषं प्रति कर्तव्यत्वेन प्रसक्तस्य प्रतिषेधात्—यत् कर्तव्यं तन्नेति।

अतश्च प्राप्तिसापेक्षत्वात् प्रतिषेधानामनूयाजेषु येयजामहप्रतिषेधे तस्य तत्र प्राप्तिर्वक्तव्या। सा च न तावद्धननादाविव रागतः सम्भवति। अतो

---

विशिष्टाभाव' न्याय से समूचे ज्ञान का भ्रमात्मकत्व सिद्ध करने में समर्थ हो जाता है।

जैसा पहले कहा जा चुका है— विधि अपूर्व-नियम-परिसंख्यारूप तीन प्रकार की होती है, उसी तरह निषेध भी तीन प्रकार के होते हैं। उनमें 'ब्राह्मणो न हन्तव्यः' इस निषेधशास्त्र को नियमनिषेध शास्त्र बतलाते हैं—अतश्च इत्यादि। जैसे प्रवृत्ति नियमबोधक शास्त्र होता है वैसे यह शास्त्र नियमबोधक है। जैसे 'व्रीहीनवहन्यात्' अवघात नियम का बोधक है वैसे 'ब्राह्मणं न हन्यात्' यह वाक्य निवृत्तिनियम का बोधक है। इसका समन्वय कर दिखलाते हैं—यथा खलु आदि से। धान से तुषा को अलग करने के लिए जो पुरुष स्वयं अवहनन में प्रवृत्त है उस पुरुष को अवहनन में प्रवृत्त कराने के लिए 'व्रीहानवहन्यात्' विधि उपयुक्त नहीं है क्योंकि वह विधि अप्राप्तप्रापक नहीं है। किन्तु जो पुरुष नखविदलन द्वारा तुषविमोचननिमित्त प्रवृत्त होता हो वहाँ अवहनन की अप्राप्ति देखकर 'व्रीहीनवहन्यात्' विधि उस अप्राप्तांश की पूरक होकर नियमविधि कहलाती है। उसी प्रकार 'ब्राह्मणो न हन्तव्यः' निषेध स्वयं ब्राह्मण हनन से निवृत्त पुरुष के विषय में प्रवृत्त नहीं होता है, अर्थात् उस पुरुष को हनन कार्य से निवृत्त नहीं कराता है। क्योंकि वह स्वयं ही निवृत्त है। वहाँ निषेधशास्त्र का प्रयोजन नहीं है। निषेध शास्त्र से ही बुरे कर्मों से पुरुष की निवृत्ति होती है, यह नियम नहीं है। इच्छा नहीं रहने पर प्रवृत्त नहीं होता है और इच्छा होने पर प्रवृत्त होता है। जब इच्छा रहने पर बुरे कर्मों में प्रवृत्त होता तब निवृत्ति पाक्षिक बन जाती है, उस अप्राप्त अंश का पूरक होकर निषेधशास्त्र प्रवृत्त होता है। अतः अप्राप्त अंश की पूरक होकर जैसे नियम विधि है उसी तरह नियमनिषेधस्थल में भी अप्राप्त अंश पूरक होकर निषेधशास्त्र निवृत्तिनियमपरक होता है।

निषेध प्राप्तिसापेक्ष होता है, इस विषय को निरूपित कर प्रकृत पर्युदास स्थल में घटाते हैं—अतश्च प्राप्तिसापेक्षत्वात् आदि। निषेध प्राप्तिसापेक्ष होनेके कारण अनूयाजों में येयजामहे का प्रतिषेध भी प्राप्तिसापेक्ष ही है। प्राप्ति के

'यजतिषु येयजामहं करोती' ति शास्त्रात् सा वक्तव्या। शास्त्रप्राप्तस्य च प्रतिषेधे विकल्पः स्यात्, शास्त्रेण भ्रान्तिनिमित्तरागस्येव शास्त्रान्तरस्यात्यन्तबाधायोगात्।

न च पदशास्त्रेणाहवनीयशास्त्रस्येव 'नानूयाजेष्वि'ति विशेषशास्त्रेण 'यजतिषु येयजामहं करोती'ति सामान्यशास्त्रस्य बाधः स्यादिति वाच्यम्।

---

बिना अनूयाजों में येयजामहे का निषेध नहीं किया जा सकता। अतः इन यागों में उसकी प्राप्ति किस प्रकार होती है, यह दिखलाना होगा। जैसे हनन, कलञ्ज-भक्षण आदि में पुरुष की प्रवृत्ति राग से होती है वैसे अनूयाजों में येयजामहे के उच्चारण में राग से प्रवृत्ति होती है, यह नहीं कह सकते। क्योंकि क्लेशसाध्य याग आदि क्रियायें और नियमपालनपूर्वक मन्त्रों के उच्चारण में पुरुष की प्रवृत्ति वचन के बिना राग से नहीं होती है। अतः किसी वचन-शास्त्र के द्वारा प्राप्ति बतलानी होगी। शास्त्र के द्वारा प्राप्त पदार्थ का निषेध होने पर विकल्प ही होगा, आत्यन्तिक बाध नहीं होगा क्योंकि दोनों शास्त्र हैं और वे दोनों तुल्यबल के हैं। राग से प्राप्ति होने पर शास्त्र के सामने राग दुर्बल होता है। अतः शास्त्र के द्वारा राग का आत्यन्तिक बाध संगत है, क्योंकि राग भ्रान्तिमूलक है। शास्त्र के द्वारा प्राप्ति-स्थल में दोनों का प्रबल-दुर्बलभाव नहीं है। अतः विकल्प ही होगा।

इस सन्दर्भ में एक शंका का समाधान करते हैं—न च पदशास्त्रेणाहवनीय-शास्त्रस्येव आदि। ज्योतिष्टोम याग में सोमलता को खरीदने के लिए एकहायनी का विधान है—'अरुणया पिङ्गाक्ष्यैकहायन्या सोमं क्रीणाति'। लालरङ्ग पिङ्गलवर्ण नेत्रवाली एक साल की गो से सोमलता को खरीदो। इस गाय को यजमान के गोष्ठ से क्रयस्थान तक ले जाना पड़ता है। ले जाने के समय गाय के सातवें पद में एक होम विहित है—'सप्तमे पदे जुहोति'। यह पदशास्त्र कहलाता है। होम-सामान्य को उद्देश्य कर आहवनीय नाम की अग्नि का विधायक वाक्य है 'यदाहव-नीये जुहोति'। यह आहवनीय शास्त्र है। पदशास्त्र का विजातीय होम उद्देश्य है तो आहवनीय शास्त्र का होम सामान्य उद्देश्य है। वहाँ पदशास्त्र से आहवनीय शास्त्र का आत्यन्तिक बाध माना गया है क्योंकि विजातीय पद होम को छोड़ कर आहवनीय शास्त्र अन्य होमों को लेकर चरितार्थ हो सकता है। अतः पदशास्त्र से आहवनीय शास्त्र का आत्यन्तिक बाध सम्भव है। अतः पदहोम से अतिरिक्त होम स्थलों में आहवनीय शास्त्र की प्रवृत्ति मानी गयी है, इस न्याय से यागसामान्य को उद्देश्य कर याज्यामन्त्रों में विहित 'येयजामहे' की अनूयाजयागातिरिक्त स्थलों में प्रवृत्ति क्यों न मानी जाय? विकल्प किसलिए माना जाता है? अर्थात् विशेष शास्त्र से सामान्य शास्त्र का जैसे आत्यन्तिक बाध होता है उसी प्रकार 'यजतिषु येयजामहं करोति' इस सामान्यशास्त्र का 'नानूयाजेषु येयजामहं करोति' इस विशेषशास्त्र से आत्यन्तिक बाध क्यों नहीं माना जाता है? इस शङ्का के

शास्त्रयोर्हि तत्र बाध्यबाधकभावो यत्र परस्परनिरपेक्षता । न हि पदशास्त्रस्य स्वार्थविधानार्थमाहवनीयशास्त्रापेक्षास्ति । निषेधशास्त्रस्य तु प्रसक्त्यर्थं 'यजतिषु येयजामहं करोती'ति विधेरस्त्यपेक्षा ।

---

समाधान में कहते हैं कि दो शास्त्रों का बाध्यबाधकभाव वहाँ सम्भव है जहाँ दोनों की आपस में निरपेक्षता हो । 'पदे जुहोति' यह शास्त्र पद अधिकरण में होम-विधान के निमित्त आहवनीय शास्त्र की अपेक्षा रखता है एवं 'यदाहवनीये जुहोति' शास्त्र पदशास्त्र की अपेक्षा रखता है, ऐसी बात नहीं है । दोनों स्वतन्त्र होकर अपने विधेय कार्य को करते हैं । यहाँ पदशास्त्र निरवकाश होने से सावकाश आहवनीय शास्त्र का बाधक बन जाता है । इस सन्दर्भ में शङ्का हो सकती है कि 'यदाहवनीये जुहोति' यह सामान्यशास्त्र होमसामान्य अर्थात् होमत्वावच्छिन्न होमों को उद्देश्य कर आहवनीय अग्नि को होमों के आधाररूप से विधान करने हेतु प्रवृत्त है । यहाँ आधार है आहवनीय, आधेय है होमसामान्य । तब तक आह-वनीय आधार नहीं बन सकता जब तक विशेष आधेय की सिद्धि न हो । क्योंकि आधार और आधेय का निरूप्य-निरूपकभाव संबन्ध है । इस आधेय के लिए यह आधार है, ऐसा निर्देश करना अनिवार्य है । होम सामान्य के लिए यह आधार है, यह कहने पर आकांक्षा उत्थित होगी कि किस होम का यह आधार है ? अतः होम-विशेष का उल्लेख करना होगा । होमविशेषों में पदहोम भी है । इस पदहोम में भी सामान्यशास्त्र की प्रवृत्ति होगी । किसी प्रकार से प्रवृत्त क्यों न हो ? शास्त्र का आत्यन्तिक बाध अनुचित है । अतः यहाँ पर भी विकल्प की ही शरण लेनी होगी । यह शंका है । इसका उत्तर है कि 'यदाहवनीये जुहोति' में जुहोतिपद होमसामान्य का वाचक है, इसमें कुछ भी संदेह नहीं है । होमविशेष का जबतक उल्लेख नहीं होगा तबतक अधिकरण का अन्वय भी नहीं होगा, इसमें भी संदेह नहीं है । अतः जुहोतिपद में लक्षणा के द्वारा होमविशेष की उपस्थिति कर लेनी होगी । होमविशेष तो अनन्तानन्त हैं । इन अनन्तानन्त होमविशेषों को लक्षणा से जुहोति पद उपस्थित करा सकता है । एवं सब होमविशेषों को उपस्थित कराते हुए पद अधिकरणक होम को भी उपस्थित करा सकता है । अमुक होमविशेष को ही प्रथमतः उपस्थित करायेगा, इसमें कोई प्रमाण नहीं है । क्योंकि यदाहवनीय शास्त्र अनारभ्याधीत है, अतः प्रकरण-समाख्या आदि नियामक प्रमाण नहीं हैं । जबतक अन्य होमविशेषों को लक्षणा से उपस्थित कराने में आहवनीय शास्त्र व्यापृत रहेगा, तत्पूर्व ही ज्योतिष्टोम प्रकरण की सहायता से पदशास्त्र का जुहोतिपद विजातीय होमव्यक्ति को लक्षणा से उपस्थित कराकर शीघ्र पद अधिकरण का विधान कर निराकांक्ष हो जाता है । इस परिस्थिति में आहवनीय शास्त्र की प्रवृत्ति ही नहीं होगी । अतएव आहवनीय शास्त्र को पदहोमातिरिक्त सकल होमविषयक मानना ही होगा । अतः आत्यन्तिक बाध ही है विकल्प नहीं । प्रकृत निषेध-

एवञ्च निषेधशास्त्रस्य विशेषविषयत्वेन प्राबल्यवत् विधिशास्त्रस्याप्युपजीव्यत्वेन प्राबल्यमस्तीति न निषेधेन विधेरत्यन्तबाधो युक्त इति विहितप्रतिषिद्धत्वाद्विकल्पः स्यात्। स च न युक्तः। विकल्पे हि पक्षे शास्त्रस्याप्रामाण्यं भवति। न ह्यनूयाजेषु येयजामहकरणे 'नानूयाजेष्विति' त्यस्य प्रामाण्यं सम्भवति, व्रीह्यनुष्ठानसमय इव यवशास्त्रस्य।

द्विरदृष्टकल्पना च स्यात्। विधेर्हि एवं ज्ञायते—यदनूयाजेषु येयजामहकरणे कश्चनोपकारो भवतीति। निषेधाच्च तदकरणादिति ज्ञायते, अनृतवदनाकरणादिव[1] दर्शपूर्णमासयोः। स चोपकारोऽदृष्टरूप इति द्विरदृष्ट-

---

शास्त्र में इस प्रकार की स्थिति नहीं है। यहाँ दोनों शास्त्र निरपेक्ष नहीं हैं किन्तु सापेक्ष हैं। 'नानूयाजेषु येयजामहं करोति' यह निषेधशास्त्र अपनी प्रवृत्ति के हेतु अनूयाजों में येयजामहे की प्राप्ति की अपेक्षा रखता है। वह भी भ्रमात्मक प्राप्ति की नहीं किन्तु प्रमात्मक प्राप्ति की अपेक्षा है। अतः निषेधसिद्धि के लिए प्रमात्मक प्राप्ति अर्थात् वैध प्राप्ति की आवश्यकता है। विधि से प्राप्त का निषेध होने से विकल्प होगा। इस सन्दर्भ में शंका हो सकती है कि तुल्यबल शास्त्रों का विकल्प संगत है। यहाँ दोनों शास्त्र तुल्यबल नहीं है। क्योंकि निषेधशास्त्र यागविषयक है, वह सामान्यशास्त्र का बाधक क्यों नहीं होगा। इस शंका के निवारण के लिए ग्रन्थकार लिखते हैं—एवञ्च निषेधशास्त्रस्य आदि। जैसे विशेषविषयक होने से निषेधशास्त्र प्रबल होता है, वैसे ही विधिशास्त्र भी प्रबल है। क्योंकि निषेध का विधिशास्त्र उपजीव्य है अर्थात् विधि के बिना निषेध का स्वरूपलाभ ही संभव नहीं है। अतः विहित के प्रतिषेध से विकल्प ही होगा। विकल्प मानना उचित नहीं है। विकल्प मानने पर व्रीहि यव शास्त्रों के समान पाक्षिक अप्रामाण्य होगा। अनूयाजों में येयजामहे का उच्चारण करने पर 'नानूयाजेषु' इस शास्त्र का प्रामाण्य नहीं होगा। (व्रीहिशास्त्र के आधार पर व्रीहियों से याग के अनुष्ठान से यवशास्त्र का एवं यवशास्त्र के बल से यव से अनुष्ठान के समय व्रीहिशास्त्र का जैसे अप्रामाण्य होता है वैसे यहाँ पर भी अप्रामाण्य होगा)। अतः विकल्प समुचित नहीं है।

दोषान्तर प्रस्तुत करते हैं—द्विरदृष्टकल्पना च स्यात्। 'यजतिषु येयजामहं करोति' विधि से यह अवगत होता है कि अनूयाज यागों के याज्यामन्त्रों में येयजामहे का उच्चारण करने से एक उपकार होगा, वह अदृष्टरूप रहेगा, एवं 'नानूयाजेषु येयजामहं कुर्यात्' इस निषेध से अनूयाज यागों के याज्याओं में येयजामहे का उच्चारण न करने पर एक अदृष्ट उपकार होगा। इस प्रकार विकल्प पक्ष में दो अदृष्टों की कल्पना होगी। इसमें दृष्टान्त है—अनृतवदनाकरणादिव दर्शपूर्णमासयोः दर्शपूर्णमास प्रकरण में 'नानृतं वदेत्' निषेध श्रुत है। इस निषेध का उद्देश्य दर्श-

---

[1] दिवत्।

कल्पनाप्रसङ्गः। अतश्च विकल्पो न युक्तः। प्रतिषेधाश्रयणे च तदापत्तेर्न तदाश्रयणम्।

किन्तु नञः अनूयाजशब्देन सम्बन्धमाश्रित्य पर्युदास आश्रीयते, नञनूयाजशब्दाभ्यामनूयाजव्यतिरिक्तलक्षणात्—अनूयाजव्यतिरिक्तेषु येयजामहं करोतीति। अत्र च वाक्ये येयजामहः कर्तव्यतया न विधीयते, 'यजतिषु येयजामहं करोती'त्यनेनैव विहितत्वात्। किन्तु सामान्यशास्त्रविहितयेयजामहानुवादेन तस्यानूयाजव्यतिरिक्तविषयता विधीयते—यत् यजतिषु येयजामहं करोति तदनूयाजव्यतिरिक्तेष्विति। एवञ्च सामान्यशास्त्रस्य विशेषशा-

---

पूर्णमासयागजन्य अपूर्व है। अर्थात् अनृतवर्जन, याग का उपकारक है। वह उपकार अदृष्टरूप है, उसी प्रकार अनूयाजयागजन्य अपूर्व को उद्देश्य कर येयजामहे के उच्चारण का निषेध किया गया है। अर्थात् अनूयाजों में येयजामहे अकरण यागों का उपकारक है। यह उपकार अदृष्टरूप है। क्योंकि इससे दृष्ट फल उत्पन्न नहीं होता। इसलिए 'नानूयाजेषु' वाक्य को निषेधरूप मानने पर विकल्प होगा, वह युक्त नहीं है।

सिद्धान्ती के अभिमत पक्ष को प्रस्तुत करते हैं—किन्तु नञोऽनूयाजशब्देन आदि। 'नानूयाजेषु' इस वाक्य में नञ् का अन्वय विधि के साथ न करके अनूयाज के साथ करना चाहिए। इसका अनूयाजभिन्न-अनूयाजव्यतिरिक्त अर्थ निकलेगा। अर्थात् अनूयाजव्यतिरिक्त यजतियों में येयजामहे करना चाहिए, ऐसा वाक्यार्थ निष्पन्न होगा। यही पर्युदास है। पर्युदास के आश्रयण से ही यह अर्थ निष्पन्न होता है। अर्थात् नञ् और अनूयाज शब्द मिलकर लक्षणा से इस अर्थ का बोधन करते हैं। लक्षणा का कारण पूर्व कहा जा चुका है। इस प्रकार के अर्थ से यह निकलता है कि इस वाक्य में येयजामहे का विधान नहीं है, क्योंकि वह 'यजतिषु येयजामहं' वाक्य से विहित है, और अनूयाजों में येयजामहे का निषेध भी नहीं है। क्योंकि नञ् का अन्वय अनूयाज के साथ किया गया है, विधि के साथ नञ् का अन्वय करने पर ही निषेध का बोधन होता है। तब इस वाक्य का क्या प्रयोजन रह गया? विधिप्रत्यय रहते हुए भी यह येयजामहे का विधान नहीं कर सकता, क्योंकि वह सामान्य वाक्य से विहित हो गया है। विहित का पुनः विधान संगत नहीं है। इसलिए कहते हैं—किन्तु सामान्यशास्त्रविहित आदि। सामान्यशास्त्र-'यजतिषु येयजामहं करोति' से विहित येयजामहे का अनुवाद कर येयजामहे की अनूयाजव्यतिरिक्तविषयता का बोध कराना ही इस वाक्य का प्रयोजन है। अर्थात् यजतियों में जो येयजामहे किया जाता है वह अनूयाजव्यतिरिक्तों में करना चाहिए। यह निर्गलित हुआ कि—सामान्यशास्त्र एवं विशेषशास्त्र की एकवाक्यता के बिना किसी नतीजे पर नहीं पहुँच सकते हैं।

स्त्रा[1]पेक्षिणः 'नानूयाजे' ष्वित्यनेनानूयाजव्यतिरिक्तविषयसमर्पणादनूयाजव्यतिरिक्तेषु येयजामहः कर्तव्यतया प्राप्तः । अनूयाजेषु तु स न कर्तव्यतया प्राप्तो न वा प्रतिषिद्ध इति न विकल्पः । लक्षणया चानूयाजव्यतिरिक्तविषयसमर्पणा'न्नानूयाजेष्वि'ति वाक्यस्य नाप्रामाण्यम् । अतश्च पर्युदासाश्रयणे न किञ्चिद्बाधकम् ।

तत्सिद्धं नानूयाजेष्विति वाक्ये विकल्पभयात् पर्युदासाश्रयणमिति ।

ननु—पर्युदासाश्रयणे 'यजतिषु येयजामहं करोती'ति शास्त्रेण यागसामान्ये प्राप्तस्य येयजामहस्य "नानूयाजेष्वि" त्यनेनानूयाजव्यतिरिक्ते सङ्कोचकल्पनात् पर्युदासस्योपसंहारादभेदः स्यात् । उपसंहारे हि सामान्ये प्राप्तस्य विशेषे सङ्कोचो भवति । यथा "पुरोडाशं चतुर्धा करोती"ति पुरोडाशसामान्ये प्राप्तं चतुर्धाकरणं "आग्नेयं चतुर्धा करोती"त्याग्नेये सङ्कोच्यत इति चेत्—

---

क्योंकि सामान्यशास्त्र विशेषशास्त्र की अपेक्षा रखता है। एकवाक्यता करने पर विशेषशास्त्र का जो विषय है उससे भिन्न विषय में सामान्यशास्त्र की प्रवृत्ति सिद्ध हो जाती है। 'नानूयाजेषु' इस विशेषशास्त्र के द्वारा येयजामहे का अनूयाजव्यतिरिक्तविषयकत्व समर्पित होता है तो अनूयाजव्यतिरिक्त यागों में येयजामहे का कर्तव्यत्व प्राप्त है। अनूयाजों में तो येयजामहे का न तो कर्तव्यत्व प्राप्त है, और न तो उसका निषेध ही प्राप्त है। अतः विकल्प का प्रसंग ही नहीं है। इसी प्रकार अनूयाजव्यतिरिक्त यागों में वैध-विधिसम्मत होने से येयजामहे का नित्यानुष्ठान और प्रापकप्रमाण के अभाव से अनूयाजों में उसका नित्य अनुष्ठान, ये दोनों सिद्ध हुए। इससे इस वाक्य का अप्रामाण्य भी नहीं हुआ, क्योंकि यह वाक्य लक्षणा से सामान्यशास्त्र का अनूयाजव्यतिरिक्तविषयकत्व बतलाता है। अतः विकल्प के भय से पर्युदास का आश्रयण किया गया।

पर्युदास और उपसंहार का भेद

'नानूयाजेषु' वाक्य में पर्युदास स्वीकार करने पर उपसंहार से पर्युदास का भेद नहीं होगा। इस शंका को प्रस्तुत करते हैं—ननु पर्युदासाश्रयणे इत्यादि। तात्पर्य यह है कि दर्शपूर्णमास में 'पुरोडाशं चतुर्धा करोति' वाक्य से प्रधान होम के अनन्तर बचे हुए पुरोडाश के कुछ अंश को ४ भागों में अध्वर्यु, ब्रह्मा, होता और आग्नीध्र के लिए अलग किया जाता है। वे इसका भक्षण करेंगे। पौर्णमासी में दो पुरोडाश हैं—आग्नेय और अग्नीषोमीय। इन दोनों पुरोडाशों का चतुर्धाकरण इस

---

१. विशेषापेक्षिणः ।

( पर्युदासोपसंहारयोर्भेदनिरूपणम् )

न, तन्मात्रसङ्कोचार्थत्वादुपसंहारस्य, तदन्यमात्रसङ्कोचार्थत्वात् पर्युदासस्येति–केचित् ।

अन्ये तु—उपसंहारो नाम सामान्यतः प्राप्तस्य विशेषे सङ्कोचनरूपो व्यापारविशेषो विधेः । पर्युदासस्तु—

पर्युदासः स विज्ञेयो यत्रोत्तरपदेन नञ् ।

इत्यभियुक्तोक्त्या प्रत्ययातिरिक्तेन धातुना नाम्ना वा नञः सम्बन्धः ।

---

वाक्य से प्राप्त है । क्योंकि वाक्य में 'पुरोडाशं' सामान्यरूप से निर्दिष्ट है । इस प्रकार सामान्यतः प्राप्त चतुर्धाकरण को 'आग्नेयं चतुर्धा करोति' वाक्य, विशेष आग्नेय पुरोडाश में संकोच करता है । अर्थात् सभी पुरोडाशों का चतुर्धाकरण न होकर केवल आग्नेय पुरोडाश का ही हो । यही संकोच उपसंहार कहलाता है । सामान्यतः प्राप्त पदार्थ को विशेषरूप देना ही उपसंहार है । यही स्थिति 'नानूयाजेषु' में भी है । यागसामान्य में प्राप्त येयजामहे का अनूयाजव्यतिरिक्त यागों में 'नानूयाजेषु' वाक्य से संकोच किया गया है । अतः पर्युदास संकोचरूप उपसंहार से भेद नहीं रखता । यह शंका है ।

इसका उत्तर है—न, तन्मात्रसङ्कोचार्थत्वादुपसंहारस्य । यह उत्तर भट्ट सोमेश्वर के मत के अनुसार है । उनका तात्पर्य यह है कि अपने में और अपने से इतर में भी प्राप्त पदार्थ को अपने इतर से हटा कर अपने में ही समेट लेना उपसंहार है । जैसे पुरोडाश का चतुर्धाकरण अपने में—आग्नेय में अपने से इतर-अग्नीषोमीय पुरोडाश में भी 'पुरोडाशं चतुर्धा करोति' से प्राप्त है; उसको 'आग्नेयं चतुर्धा-करोति' यह वाक्य आग्नेय में ही समेट लेता है । यह उपसंहार कहलाता है । पर्युदास में इसका वैपरीत्य है—अपने में प्राप्त विषय को अपने से हटाकर अपने इतर में समेटना या प्राप्त करना पर्युदास है । जैसे 'नानूयाजेषु' वाक्य येयजामह को अपने से व्यावृत्त कराकर अपने से इतर यागों में येयजामह का व्यवस्थापन करता है । यह पर्युदास है ।

पार्थसारथिमिश्र का मत प्रदर्शित करते हैं—अन्ये तु । इनके मत में पर्युदास और उपसंहार विधि का व्यापार है । विधि का वह व्यापार उपसंहार कहलाता है जो सामान्यरूप से प्राप्त का विशेष में संकोच करता है । पर्युदासस्स विज्ञेयो यत्रोत्तरपदेन नञ् इस प्रमाण से पर्युदास वह है जहाँ प्रत्ययार्थ क्रिया को छोड़कर तदन्य धातु या नाम-प्रातिपदिक के साथ नञ् का अन्वय होता हो । 'नेक्षेतोद्यन्तम्' में धातु के साथ तथा 'नानूयाजेषु' में प्रातिपदिक के साथ नञ् का अन्वय होता है । इस प्रकार सिद्ध हुआ कि विधिव्यापार उपसंहार एवं नञ् का धातु आदि से संबन्ध

अतश्चानयोस्तावत् स्वरूपतः स्पष्ट एव भेदः ।

एवं सत्यप्यभेद आशङ्क्येत, यदि यत्र पर्युदासस्तत्रावश्यमुपसंहारः स्यात् । न चैतदस्ति । 'नेक्षेतोद्यन्त'मित्यादौ सत्यपि तस्मिन्नुपसंहाराभावात् । नहि तत्राग्नेयचतुर्द्धाकरणमिव सामान्ये प्राप्तं किञ्चिद्विशेषे सङ्कोच्यते । पापक्षयोद्देशेनानीक्षणसंकल्पमात्रविधानात् ।

प्रकृतोदाहरणे तु यजिसामान्ये प्राप्तस्य येयजामहस्यानूयाजव्यतिरिक्तेषु सङ्कोचनात् यदि विधेरुपसंहारविधित्वं संभवति, नैतावता किञ्चिद्विरुध्यते । विध्यभावे हि कथं विधिकार्यमुपसंहारः पर्युदासेन क्रियत इति भवति विरोधः । न चात्र विधिर्नास्ति, नञोऽनूयाजपदसम्बन्धेन विधेर्विधायकत्वस्याव्याघातात् । अत्र हि पर्युदासोऽनूयाजव्यतिरिक्तविषयसमर्पकः आग्नेयपदवत् । उपसंहारकस्तु विधिरेव ।

---

पर्युदास है । इस रीति से दोनों का स्वरूपतः भेद स्पष्ट है । अर्थात्—बोधक के भेद से बोध्य का भी भेद सिद्ध होता है ।

इस प्रकार भेद होते हुए भी फलांश में अभेद ही है, यदि ऐसी शंका हो तो कहते हैं—यत्र । अभेद मानने पर जहाँ-जहाँ पर्युदास है वहाँ-वहाँ उपसंहार का व्यवहार होना चाहिए । किन्तु ऐसा होता नहीं । जैसे 'नेक्षेतोद्यन्तं' में पर्युदास है उपसंहार नहीं है, और 'आग्नेयं चतुर्धा करोति' में उपसंहार है पर्युदास नहीं । 'आग्नेयं चतुर्धा करोति' में जैसे सामान्य पुरोडाश का चतुर्धाकरण प्राप्त होने पर विशेषसंकोच व्यापार है वैसे प्रकृत में संकोच नहीं है । क्योंकि पापक्षय को उद्देश्य कर अनीक्षण संकल्प का ही विधान है । अर्थात् उपसंहार नहीं है ।

'नानूयाजेषु' इस प्रकृत स्थल में उपसंहार और पर्युदास का सामानाधिकरण्य =एक स्थल में रहने से यदि इसका उपसंहार-विधि का व्यवहार होता हो तो इससे कोई विरोध नहीं है । विरोध तब होता है जब विधि के न रहने पर विधिकार्य पर्युदास के द्वारा किया जाता हो । 'नानूयाजेषु येयजामहं करोति' में विधि है ही, नञ् का अनूयाज के साथ अन्वय हो जाने से विधि का विधायकत्व भङ्ग नहीं होता । दो अलग-अलग कार्य हैं—१–पर्युदास अनूयाजातिरिक्त विषय का समर्पक होता है, जैसे 'आग्नेयं चतुर्धा' वाक्य का आग्नेय पद अग्निसम्बन्ध रखनेवाले पुरोडाश के चतुर्धाकरणविशेष का समर्पक है । २–विधि ही उपसंहारक है, अर्थात् विधि के द्वारा उपसंहार का बोधन करना । इस प्रकार अलग-अलग कार्य एकत्र होने से कोई विरोध नहीं है ।

'नानूयाजेषु' वाक्य में उपसंहार मानने पर भी भट्टसोमेश्वर के अनुयायियों

न च अत्र तन्मात्रसङ्कोचाभावान्नोपसंहार इति वाच्यम्। तन्मात्रसङ्कोच इति कोऽर्थः? आग्नेयमात्रे सङ्कोचो वा? सामान्यप्राप्तस्य विशेषमात्रे सङ्कोचो वा? आद्ये अनारभ्याधीतसाप्तदश्यस्य मित्रविन्दादिप्रकरणस्थेन वाक्येनोपसंहारो न स्यात्, आग्नेये सङ्कोचाभावात्। द्वितीये चतुर्धाकरणस्य पुरोडाशमात्रे प्राप्तस्याग्नेये सङ्कोचवदनूयाजानन्नूयाजसाधारण्येन प्राप्तस्याननूयाजेषु सङ्कोचादुपसंहारः स्यादेव।

एतावांस्तु विशेषः—आग्नेयादिवाक्येषु आग्नेयादयो विशेषाः स्वपदोपस्थापिताः प्रकृते तु पर्युदासेन तस्योपस्थितिरिति। उपसंहारन्यायस्त्वविशिष्ट एव।

यच्च तदन्यमात्रसङ्कोचनार्थत्वात्पर्युदासस्येति। तन्न, 'नेक्षेते'त्यत्र सत्यपि पर्युदासे सङ्कोचाभावात्। नह्यत्र सामान्ये प्राप्तं तदन्यमात्रे सङ्कोच्यते, संकल्पमात्रविधानादित्युक्तमित्यास्तां तावत्। तत्सिद्धं 'नानूयाजेष्वि'-

---

की शंका का उत्थापन करते हैं—न चात्र। इस वाक्य में तन्मात्र संकोच नहीं है। अर्थात् अनूयाज मात्र में येयजामहे का संकोच नहीं किया जा रहा है जैसे कि आग्नेय पद करता है। किन्तु तदन्य-अनूयाजान्य में येयजामहे का संबन्ध करा रहा है तो यह उपसंहार कैसे? इस शंका के उत्तर में दो विकल्प कर प्रश्न करते हैं—क्या तन्मात्र शब्द से आग्नेय मात्र में संकोच अभिप्रेत है? अथवा सामान्यतः प्राप्त का विशेष में संकोच अभिप्रेत है? पहले पक्ष में—'तन्मात्र' के तत् शब्द आग्नेय को परामर्शक मानने के पक्ष में अनारभ्याधीत साप्तदश्य का उपसंहार सिद्ध नहीं होगा। यह विषय पहले कहा जा चुका है। दूसरे पक्ष में तो उपसंहार बन जाता है। क्योंकि पुरोडाशसामान्य में प्राप्त चतुर्धाकरण का आग्नेय पुरोडाश में उपसंहार जैसे होता है वैसे अनूयाज और तदतिरिक्त यागों में प्राप्त येयजामहे का अनूयाजों अर्थात् अनूयाजातिरिक्त यागों में संकोच है ही।

'नानूयाजेषु' वाक्य में उपसंहार मानने पर भी 'आग्नेयं चतुर्धा करोति' एवं 'नानूयाजेषु' इन दोनों में विशेषता का उल्लेख करते हैं—एतावांस्तु विशेषः। आग्नेय वाक्य में विशेष पदार्थ आग्नेयपद के द्वारा बोधित है, नानूयाज वाक्य में वह विशेष पर्युदास के द्वारा उपस्थित है। उपसंहारव्यापार तो दोनों में विद्यमान है।

न्यायसुधाकर के पर्युदासलक्षण का खण्डन करते हैं—यच्च तदन्यमात्र इत्यादि। 'नेक्षेत' वाक्य में पर्युदास होते हुए भी संकोचरूप उपसंहार नहीं है। नेक्षेत वाक्य सङ्कल्प मात्र का विधायक है, सामान्यप्राप्त का तदन्य में सङ्कोच नहीं

त्यत्र विकल्पप्रसक्त्या पर्युदासाश्रयणमिति ।

यत्र तु स आश्रयितुं न शक्यते तत्र तत्प्रसक्तावपि निषेध एवाश्रीयते, यथा–"नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाती"त्यत्र । [1]अत्र हि "अतिरात्रे षोडशिनं

---

करता है। अतः नानूयाजेषु वाक्य में विकल्पप्रसक्ति के कारण पर्युदास का आश्रयण किया जाता है।

इस पर्युदास का अपवाद प्रदर्शित करते हैं—यत्र तु स आश्रयितुं न शक्यते आदि। निषेध की अपेक्षा पर्युदास गुरुभूत है। क्योंकि लक्षणावृत्ति का आश्रयण कर विकल्पप्रसक्ति से ही पर्युदास स्वीकार किया गया है। किन्तु ऐसे भी स्थल हैं जहाँ विकल्प की प्रसक्ति होने पर भी पर्युदास के आश्रयण में बाध होने से उसका आश्रयण न करते हुए निषेध को ही स्वीकार किया जाता है। उसी का उदाहरण है—यथा नातिरात्रे आदि। अतिरात्रसंस्थावाले ज्योतिष्टोम में षोडशिसंज्ञक ग्रह का ग्रहण नहीं करना चाहिए, ऐसा वाक्य का अर्थ है। ज्योतिष्टोम में चार संस्थाएँ होती हैं—अग्निष्टोम, उक्थ्य, षोडशी और अतिरात्र। संस्थाशब्द का समाप्ति अर्थ है। सम्पूर्वक ष्ठाधातु का रूप है—संस्था। संतिष्ठत इति संस्था। यह समाप्ति केवल क्रतु की नहीं किन्तु स्तोत्र से क्रतु की समाप्ति में संस्थाशब्द का प्रयोग है। अग्निष्टोम स्तोत्र से समाप्ति हो अर्थात् तदुपरि कोई स्तोत्र न हो तो उसे अग्निष्टोम संस्थावाला ज्योतिष्टोम कहते हैं। अग्निष्टोम स्तोत्र के अनन्तर उक्थ्य स्तोत्र कर क्रतु की समाप्ति हो तो वह उक्थ्य संस्थावाला ज्योतिष्टोम, उक्थ्यस्तोत्र के अनन्तर षोडशिस्तोत्र कर क्रतु की समाप्ति हो तो वह षोडशिसंस्थावाला ज्योतिष्टोम, तदुपरि अतिरात्र स्तोत्र से क्रतु की समाप्ति हो तो वह अतिरात्रसंस्थाक ज्योतिष्टोम कहलाता है। स्तोत्र उसे कहते हैं जहाँ साम गान के साथ मन्त्र पढ़े जाते हैं। इन संस्थाओं में अग्निष्टोम-संस्थाक ज्योतिष्टोम अन्य संस्थावाले ज्योतिष्टोम का प्रकृति याग है। अग्निष्टोम नित्य और काम्य है। उक्थ्य आदि काम्य ही हैं। अन्य जितने सोमयाग हैं वे इन्हीं चार संस्थाओं में से किसी एक के विकृति होते हैं। विधिवाक्य में जिस संस्था का निर्देश हो उस संस्था के ज्योतिष्टोम विकृति होते हैं। अग्निष्टोम, उक्थ्य, षोडशी और अतिरात्र इन चार पदों का प्रचुर प्रयोग संस्था में है। अतः अभिधावृत्ति से संस्था अर्थ है। निरूढ लक्षणा से संस्थावाला ज्योतिष्टोम अर्थ है। इन संस्था-वाले अन्य सोमयागों में साम्प्रतिकी लक्षणा है। ग्रहग्रहण और स्तोत्र में गौणी है। इस सन्दर्भ में यह भी ज्ञातव्य है कि इन चार संस्थाओं के अतिरिक्त तीन और भी संस्थायें हैं—अत्यग्निष्टोम, वाजपेय और अप्तोर्याम। ये पूर्वोक्त चार में ही अन्तर्भूत हैं। अत एव इन तीनों को लेकर सप्तसंस्थाक ज्योतिष्टोम कहलाता है।

---

१. नह्यतिरात्रे

गृह्णाती''ति शास्त्रप्राप्तमतिरात्रे षोडशिग्रहणं प्रतिषिध्यत इति विहितप्रतिषिद्धत्वाद्विकल्पप्रसक्तावपि पर्युदासो[1] नाश्रीयते, अशक्यत्वात् । यदि ह्यत्र नञः षोडशिपदेन सम्बन्धः स्वीक्रियेत तदाऽतिरात्रे षोडशिव्यतिरिक्तं गृह्णातीति वाक्यार्थः स्यात्, तत्र चा'तिरात्रे षोडशिनं गृह्णाती'ति प्रत्यक्षविधिविरोधः । अत एवातिरात्रपदेन न नञः सम्बन्धः, अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाती'ति प्रत्यक्षविधिविरोधात् ।

अतश्चात्र पर्युदासस्यानुपपत्तेर्निषेध एव स्वीक्रियते, विकल्पोऽपि स्वीक्रियते । अनन्यगतेः । अतश्चैतत्सिद्धम्—यत्र 'तस्य व्रत'मित्याद्युपक्रमः विकल्पप्रसक्तिश्च नास्ति तत्र प्रतिषेधः, यथा न कलञ्जं भक्षयेदिति, यत्र

---

इतने विवरण से दर्शपूर्णमास प्रकरण में अधीत 'नातिरात्रे' वाक्य का अर्थ निकलता है कि अतिरात्रे-अतिरात्र संस्थावाले ज्योतिष्टोम में षोडशिनं-षोडशिनामक ग्रह को न गृह्णीयात्-ग्रहण नहीं करना चाहिए। नञ् का विधि के साथ संबन्ध करने पर निषेध अर्थ होता है। इसी प्रकरण में 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' वाक्य पठित है। यह अतिरात्र संस्थावाले ज्योतिष्टोम में षोडशिनामक ग्रह का ग्रहणविधान करता है अर्थात् अतिरात्र में षोडशिग्रह का ग्रहण करना चाहिए। विहित षोडशिग्रहग्रहण का 'नातिरात्रे' वाक्य से निषेध होने पर विकल्प होता है। क्योंकि दोनों तुल्यबल हैं। षोडशिग्रहग्रहण का प्रापक भी शास्त्र है और निषेधक भी शास्त्र है। अतः विकल्प होना अनिवार्य है। विकल्प के भय से 'नानूयाजेषु' में जैसे पर्युदास स्वीकार किया गया है वैसे यहाँ पर्युदास नहीं माना जा सकता। इसमें हेतु प्रदर्शित करते हैं—अशक्यत्वात्। अशक्य इसलिए है कि 'नातिरात्रे' वाक्य में नञ् का संबंध विधि से न करके अतिरात्रे अथवा षोडशिनं के साथ करना चाहिए। संनिहित अतिरात्रे के साथ नञ् का अन्वय करने पर अतिरात्रातिरिक्त अतिभिन्न में षोडशिग्रह का ग्रहण करना चाहिए, यह अर्थ निष्पन्न होता है। यदि षोडशिपद के साथ संबन्ध करें तो अतिरात्र में षोडशिभिन्न ग्रह ग्रहण करना चाहिए, ऐसा अर्थ निष्पन्न होगा। दोनों पक्षों में 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' शास्त्र का विरोध होगा। जब यह वाक्य अतिरात्रसंस्थाक ज्योतिष्टोम में षोडशिग्रहण का विधान कर रहा है तब तद्भिन्न में ग्रहण करना और तद्भिन्न को ग्रहण करना, यह कैसे संगत होगा? अतः विकल्प की प्रसक्ति होने पर भी पर्युदास का आश्रयण नहीं कर सकते। इसलिए निषेध ही स्वीकार किया जाता है। इसी का निगमन करते हैं—अतश्चात्र पर्युदासस्यानुपपत्तेः। निष्कर्ष यह हुआ कि 'तस्य व्रतम्' उपक्रम एवं विकल्पप्रसक्तिरूप कारण के न होने पर पर्युदास नहीं किन्तु निषेध ही है। जैसे 'न कलञ्जं भक्षयेत्' यहाँ प्रतिषेध

---

१. दास आ

**वा विकल्पप्रसक्तावपि पर्युदास आश्रयितुं न शक्यते तत्र प्रतिषेधः, यथा नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णातीति ।**

**एतावांस्तु विशेषः—यत्र विकल्पापादकः प्रतिषेधः, तत्र प्रतिषिध्यमानस्य नानर्थहेतुत्वम्, उभयोरपि विधिप्रतिषेधयोः क्रत्वर्थत्वात् । यत्र**

---

है। जहाँ विकल्प प्राप्त होते हुए भी पर्युदास का आश्रयण अशक्य है, वहाँ—'नातिरात्रे' में प्रतिषेध ही है।

यहाँ शंका होती है कि 'न कलञ्ज' एवं 'नातिरात्रे' इन दोनों में क्या भेद है। जैसे 'न कलञ्ज' में निषेध्य पदार्थ का अनुष्ठान करने पर प्रत्यवाय होगा, उसी प्रकार अतिरात्र में षोडशिग्रह के ग्रहण करने पर प्रत्यवाय होगा। क्या यह उचित है ? इस शंका के उत्तर में लिखते हैं—एतावांस्तु विशेषः। निषेध स्थलों में अर्थनिश्चय के पूर्व 'क्रत्वर्थ' और 'पुरुषार्थ' का अर्थनिश्चय कर लेना आवश्यक है। क्योंकि विधि और निषेध इन अर्थों को लेकर ही प्रवृत्त होते हैं। 'क्रत्वर्थ' वह कहलाता है जो क्रतु या तज्जन्य अपूर्वसिद्धि के लिए विहित हो। इसका परिष्कृत लक्षण यह है—'स्वयंप्रार्थितभिन्नवृत्त्युद्देश्यतानिरूपितविधेयताकत्वम्'। 'व्रीहीन् प्रोक्षति' 'व्रीहीनवहन्ति' इत्यादि स्थलों में प्रोक्षण एवं अवहनन विधेय हैं; उद्देश्य है व्रीहि। पुरुष के द्वारा स्वयंप्रार्थित फल या तत्साधन होता है। फल या तत्साधन उद्देश्य न होकर तद्भिन्न व्रीहियाँ उद्देश्य हैं। उद्देश्यता व्रीहियों में है, तन्निरूपितविधेयता प्रोक्षण और अवहनन में है। अतः प्रोक्षण एवं अवहनन क्रत्वर्थ हैं। पुरुष की उद्देश्यसिद्धि के निमित्त विहित पदार्थ पुरुषार्थ कहलाता है। इसका भी परिष्कृत रूप है कि स्वयंप्रार्थितवृत्त्युद्देश्यतानिरूपितविधेयताकत्वम्'। स्वयंप्रार्थित फल या तत्साधन को उद्देश्य कर विहित याग, दान, होम आदि विधेय हैं। एवं 'दध्नेन्द्रियकामस्य जुहुयात्' 'गोदोहनेन पशुकामस्य प्रणयेत्' आदि स्थलों में स्वयंप्रार्थित इन्द्रिय, पशु आदि को उद्देश्यकर विहित दधि, गोदोहन आदि पुरुषार्थ हैं। इन दो लक्षणों में 'उद्देश्यता एवं 'विधेयता' स्वरूपसंबन्धविशेष हैं, साध्यत्व या साधनत्वरूप नहीं है। अर्थात् उद्देश्यता में साध्यत्व एवं विधेयता में साधनत्व रहने की आवश्यकता नहीं है। उदाहरणों से इसको स्पष्ट किया जायगा।

अब देखना चाहिए कि 'न कलञ्जं' और 'नातिरात्रे' इन दोनों निषेधों में भेद प्रतीत होता है या नहीं ? 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' 'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' ये दोनों एकार्थ-एक प्रयोजनवाले हैं। अर्थात् दोनों क्रत्वर्थ हैं। विधि और निषेध दोनों एकप्रयोजनक हैं तो विहित पदार्थ का निषेध होने पर वह निषेध अनर्थमूलक नहीं होगा। दोनों क्रतु के लिए विहित भी हैं और प्रतिषिद्ध भी हैं। अतिरात्र में षोडशिग्रहण से क्रतु का उपकार होगा, और अतिरात्र में षोडशिग्रहण न करने पर भी वह उपकार होगा। अन्तर इतना है कि षोडशिग्रह का ग्रहण करना

यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥

इति स्मृतेः । अस्याश्चाष्टकादिस्मृतिवत् प्रामाण्यादित्यन्यत्र विस्तरः ॥

क्वाहं मन्दमतिः क्वेयं प्रक्रिया भाट्टसम्मता ।
तस्माद्भक्तेर्विलासोऽयं गोविन्दगुरुपादयोः ॥

---

इस संदर्भ में शंका होती है कि जैसे फल के उद्देश्य से अनुष्ठान करने के प्रमाण 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामः', 'वाजपेयेन स्वाराज्यकामो यजेत' आदि हैं, वैसे मुमुक्षुओं के अनुष्ठान के लिए क्या प्रमाण है ? इसके उत्तर में कहते हैं—'यत्करोषि यदश्नासि' इति स्मृतेः । भगवदर्पणबुद्धि से कर्मानुष्ठान के लिए यह प्रमाण 'स्मृति' है, तत्तत्फल के उद्देश्य से कर्मानुष्ठान में प्रमाण 'श्रुति' है । विरोधाधिकरण न्याय से श्रुति से स्मृति दुर्बल प्रमाण है । अतः इस स्मृति के द्वारा भगवदर्पणबुद्धि से कर्मानुष्ठान क्यों माना जाय ? यह शंका हो सकती है । किन्तु आपदेवने वेद के अपौरुषेयत्व को सिद्ध करते हुए कहा है कि 'यः कल्पस्स कल्पपूर्वः' इति न्यायेन ईश्वरो गतकल्पीयं वेदं अस्मिन् कल्पे स्मृत्वा उपदिशति' आदि । अर्थात् वेद-ईश्वर को रचित मानने की अपेक्षा उसने उपदेश किया है, यही मानना संगत है । उसी प्रकार गीता का भी भगवन्मुखारविन्द से उपदेश हुआ है । अतः ग्रन्थकार के मत से 'वेद' एवं 'गीता' समान प्रमाण हैं । अथवा गीता की संज्ञा उपनिषद् है—'गीतासूपनिषत्सु' । उपनिषद् वेद के अन्तिम भाग हैं । अतः दोनों में बराबर प्रामाण्य हैं । यद्यपि तत्तत्फल के उद्देश्य से कर्म विहित हैं, तथापि 'तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणां विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन तपसानाशकेन' इस श्रुति से विविदिषा के निमित्त भी यज्ञ-दान आदि का विधान है । इसी न्याय से भगवदुक्त इस वाक्य से भगवदर्पणबुद्धि से याग आदि का अनुष्ठान उचित ही है । किन्तु 'यत्करोषि' वाक्य भगवदर्पणबुद्धि से कर्मानुष्ठान को बोधित करता है, मोक्ष के लिए नहीं कहता है तथापि 'शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्मबन्धनैः' आगे के इस वचन से निःश्रेयस की सिद्धि के लिए भी कर्मानुष्ठान की अवगति होती ही है । अथवा इस स्मृति का वेदमूलकप्रामाण्य स्वीकार कर प्रकृत अर्थ को प्रमाण मानने में कोइ बाधा नहीं है । इसी विषय को कहते हैं—अस्याश्चाष्टकादिस्मृतिवत् प्रामाण्यमित्यन्यत्र विस्तरः ।

ग्रन्थ को समाप्त करते हुए अपनी नम्रता प्रकट करते हैं—क्वाहं मन्दमतिः आदि । भाट्टसम्मता भाट्टसम्प्रदाय के अवलम्बी पार्थसारथि आदि को यह प्रक्रिया संमत है जिसको मैंने यहाँ ग्रथित किया है । इतने कठिन एवं दुरूह प्रक्रिया को लिखने में गोविन्द भगवान् श्रीकृष्ण एवं गुरु-पिता अनन्तदेव इन दोनों के चरण कमलों में विद्यमान भक्ति ही कारण है क्योंकि मैं मन्द प्रज्ञावाला हूँ । जैसे

ग्रन्थरूपो मदीयोऽयं वाग्व्यापारः सुशोभनः ।
अनेन प्रीयतां देवो गोविन्दो भक्तवत्सलः ॥

इति ( महामहोपाध्यायेन* ) श्रीमदनन्तदेवसूनना आपदेवेन कृतं मीमांसान्यायप्रकाशसंज्ञकं पूर्वमीमांसाप्रकरणं समाप्तम् ॥



---

कर्मानुष्ठान भगवदर्पणबुद्धि से करना है उसी प्रकार अपने इस ग्रन्थ-वाग्व्यापार को भक्तवत्सल गोविन्द के लिए अर्पित करता हूँ ।

कालयुक्त्यभिधे वर्षे भाद्रे मास्यसिते दले ।
चतुर्दश्यां भृगौ वारे ग्रन्थोऽयं पूर्णतामगात् ॥

हिन्दीजगति मीमांसाप्रचिचारयिषा हि माम् ।
न्यायप्रकाशविवृतौ प्रैरयच्छुभकर्मणि ॥

पूज्यपादकृतां टीकां नाम्ना सारविवेचिनीम् ।
नावमालम्ब्य जलधिं दुस्तरं तीर्णवानहम् ॥

तेनेदं ग्रन्थकुसुमं पूज्यपादपदाम्बुजे ।
भक्त्या समर्पये नूनं गुरुः प्रीतो भवेन्मयि ॥

महामहोपाध्याय शास्त्ररत्नाकर वेदविशारद पूज्यपाद श्रीचिन्नस्वामी शास्त्रीजी के अन्तेवासी पट्टाभिरामशास्त्री की कृतियों में न्यायप्रकाश का हिन्दी विवरण समाप्त ।



---

* ( ) एतच्चिह्नान्तर्गतमधिकमुपलभ्यते कस्मिंश्चित् लिखितपुस्तके ।

## न्यायप्रकाशोद्धृतानामधिकरणानाम्

# अनुक्रमणिका

# मीमांसान्यायप्रकाशोद्धृतवाक्यानामाकरसूची

